इसलिए याते। इस मकान को छोड़कर किसी दूसरे मकान में आकर रहिए या आज सब रात के लिए चारों ओर पुलिस का पहरा बिठला दीजिए ॥ ३५ ॥

एवं गदनपरं तं
नानायोगैर्निबोधयन्रात्रौ ।
शिष्टानपि निजमनुजान्
दूरे कृत्वाऽद्वितीय एवास्थात् ॥३६॥

यह सुन स्वामीजी उससे बोले कि जो कुछ होगा देखा जायगा। तुम चिन्ता मत करो। इतना कह कर उन्होने ग्रैार मनुष्यों को भी जो आपके पास रहते थे, रात को बाहर भेज दिया ॥ ३६ ॥

यो जगतामनुयन्ता
यस्याज्ञायां मया मनो दत्तम् ।
ईश्वरएव स देहं
रक्षितुमीष्टे ममेत्यलं यत्नः ॥३७॥

ग्रैार कहने लगे कि जो ईश्वर सब जगत् का रक्षक है ग्रैार जिसकी आज्ञा-पालन करने के लिए मैंने नियम किया है वही मेरे शरीर की रक्षा करेगा ग्रैार कोई नहीं ॥ ३७ ॥

निश्चित्यैवं शयितं
योगिनमेनं न कोपि तद्रात्रौ ।
तिमिरौघेपि ववाधे
सर्वत्रैवास्ति रक्षिता देवः ॥३८॥

इतना कहकर आप ग्रैार भी खुले मैदान में सोये ग्रैार अंधकार भी रात्रि भर रहा परन्तु कुछ भी न हुआ। क्यों हो, जब कि ईश्वर सर्वत्र रक्षक ग्रैार विद्यमान है ॥ ३८ ॥

योगाभ्यासपरायण-
मेनं प्रातर्निरीक्ष्य मित्राणि ।

मित्रोदय इव चित्ते
मोदस्यान्तं न सर्वथालम्भन् ॥३६॥

प्रातःकाल उठते ही आपको योगाभ्यास में बैठा देख कर समस्त आर्य-गण इतने प्रसन्न हुए जिसका वर्णन करना मेरी शक्ति से सर्वथा बाहर है ॥ ३९ ॥

ये मनुजा इह पूर्वं
समागमादस्य पत्तने मार्गे ।
मन्त्रोच्चारणमपि न हि
चक्रुस्तेऽलं पठन्ति गायत्रीम् ॥४०॥

जो पुरुष आपके पधारने से पहले सर्व साधारण के समक्ष वेद मन्त्र भी नहीं पढा करते थे वे आपके प्रताप से आज सर्वत्र गायत्री मन्त्र सुनाने लगे ॥ ४० ॥

एवं निगदति मनुज-
व्राते योगी जगाद तान्सर्वान् ।
जीविष्ये यदि लोके
सर्वान्वेदं निबोधयिष्यामि ॥४१॥

यह सुनकर स्वामीजी उनसे कहने लगे कि यदि मेरा शरीर कुछ दिन तक जीवित रहा तो मैं मनुष्यमात्र के लिए वेद पढने का प्रबन्ध करूँगा ॥४१॥

धूर्तैरिह बहुलोकै-
र्यस्मादेषः प्रगोपितो वेदः ।
तस्मादेव जगत्यां
मनुजा मूढाः समाभवन्सर्वे ॥४२॥

अबसे पौराणिक लोगों ने सर्व साधारण तक वेद पहुँचाना बन्द कर दिया तभी से भारतवर्ष में समस्त पुरुष मूर्ख होने लगे और वेद भी लुप्तप्राय होने लगे ॥४२॥

निगदत्येवं देवे
साय्यसमाजोपसङ्गता जनता ।
वर्षसहस्रामितावधि-
कालं जीवेति सर्वथावोचत् ॥४३॥

आपके इस प्रकार कहने पर समस्त आर्यजन ईश्वर से प्रार्थना करने लगे कि हे परमात्मन्! आपका यश विस्तृत कीजिए और आपको दीर्घजीवी बनाइए ॥ ४३ ॥

प्रथमागमनावसरे
चत्वारिंशन्नवीनछात्रास्ते ।
अज्ञानोपहतज्ञा
नष्टं धर्म्मं ग्रहीतुमातिष्ठन् ॥४४॥

जब आप पहले पहल आये थे उस समय चालीस हिन्दू विद्यार्थी अपने धर्म से विमुख होकर ईसाई होने के लिए सर्वथा तैयार थे और उद्यम कर रहे थे ॥ ४४ ॥

दैववशेन तदैव
स्वामी तानाप्य बोधयन्धर्मम् ।
वारितदस्युपथाँस्ता-
नार्य्ये मार्गे निवेशयामास ॥४५॥

परन्तु दैववश आप यहाँ पर विद्यमान थे। आपने उनको वैदिक धर्म का उपदेश देकर ईसाई होने से बचा कर वैदिक धर्म का अनुगामी बना लिया ॥ ४५ ॥

गतवति बहुतिथकाले
विभिन्नधर्मा जगाद योगीन्द्रम् ।

यद्येकत्र सपीति-
भवेदवश्यं तदाशु नौ प्रीतिः ॥४६॥

कुछ दिनों के बाद एक पादरी साहब ने आपसे कहा कि यदि आप हमारे साथ बैठकर एक साथ मेज पर खाना खावें तो हम में और आप में बड़ा प्रेम बढ़े ॥ ४६ ॥

कथयति कथमपि तस्मिन्
द्विरुद्धधर्मप्रवर्तके देवः ।
एकासनाऽशनेष्वपि-
तेषु विरोधं निवेद्य तुष्टोभूत् ॥४७॥

पादरी के इतना कहने पर आपने कहा कि यदि एक साथ भोजन करने से ही प्रेम बढ़े तो ईसाइयों में जो द्वेष सह भोजन होने पर भी पाया जाता है वह क्यों मिले ? ॥ ४७ ॥

कलिकातानगरात्तै-
राहूतः कोपि पादरीत्याख्यः ।
नामश्रवणभयादिव
दयानिधेरत्र नागतो मन्ये ॥४८॥

यह सुन पादरी चुप होगये और घबराकर आपसे शास्त्रार्थ के लिए उन्होंने एक बंगाली पादरी को कलकत्ते से बुलाया परन्तु वह आना स्वीकार करके भी आपके सामने नहीं आया ॥ ४८ ॥

एवं निखिलमतस्थैः
सत्रा वादे समेत्य जयपत्तम् ।
सानन्दो यतिवर्य्यो-
जगाम तस्मान्नवीननगराणि ॥४९॥

इस प्रकार अनेक मतों के विद्वानो से शास्त्रार्थ में विजय पाकर आप अति प्रसन्न हुए और यहां से किसी दूसरे शहर को जाने के लिए तैयार हुए ॥४९॥

आकर्ण्यागमनोत्थं
महोत्सवं भिन्नपत्तनान्तरजाः ।
मनुजाः स्वागतकरणे
नगरादर्वाक्समुद्यतास्तस्थुः ॥५०॥

अमृतसर से चलकर १२ अगस्त सन् १८७७ ई० को आप गुरुदासपुर पहुँचे । आपके स्वागत के लिए शहर के बारह जिले के प्रतिष्ठित रईस तथा राजकर्मचारी पहुँच गये थे ॥ ५० ॥

आयुर्वेदविदांवर-
एको मनुजः प्रबन्धकर्तृत्वम् ।
अध्यारोप्य स्वस्मिन्
नानायोगैश्चकार तत्सेवाः ॥५१॥

डाक्टर विहारीलालजी ने आपके आतिथ्य का जितना कुछ भार था सब अपने ऊपर ले लिया और अनेक प्रकार से आपकी सेवा की ॥ ५१ ॥

गत्वैवैष महात्मा
वैदिकधर्मप्रचारमातेने ।
निगमोदितशुभवाक्यै-
र्मूर्तेः पूजामभञ्जयत्पापाम् ॥५२॥

आपने भी पहुँचते ही धर्मोपदेश करना प्रारम्भ कर दिया और साथ ही वैदिक मन्त्रों द्वारा मूर्ति-पूजा का बडे जोर शोर से खण्डन किया ॥ ५२ ॥

आकर्णितशुभवादाः
केचिन्मनुजा विरोधभावेन ।
नाम्ना गणेशदासं
विद्वद्देशीयमाययुः शरणम् ॥५३॥

आपके व्याख्यानों को सुन कर कुछ मनुष्यों ने विरोध-भाव से गणेशगिरि नामक एक थोडे पढ़े हुए साधु को आपसे शास्त्रार्थ के लिए बहुत उकसाया ॥ ५३ ॥

सूचितशास्त्रविवादो-
गणेशदासो निवार्य्य तान्सर्वान् ।
स्वामिनमेवाश्वन्ते
शरणं लोकैरनुद्रुतः प्रापत् ॥५४॥

परन्तु उन्होंने आपका विद्याबल देखकर पौराणिकों को फटकारा । जब वे बहुत कुछ सिर होगये तब गणेशगिरि ने भी अन्त में स्वामीजी की ही शरण ली ॥ ५४ ॥

दृष्ट्वा तन्मतमध्ये
समाविशन्तं गणेशदासमपि ।
पौराणिकजनमध्ये
महान्विषादः समूर्छनः समभूत् ॥५५॥

जब कि गणेशगिरि भी स्वामीजी के मत में होगये तब तो पौराणिकों में बड़ी हलचल मची और शोक के मारे बहुत से पौराणिक मूर्छित भी होगये ॥ ५५ ॥

दिवसानन्तरमेतै-
र्दौलतरामस्तथापरोप्येकः ।
शास्त्रार्थाय नियुक्तो-
जगाम मार्गे सकम्पनामापत् ॥५६॥

दूसरे दिन पौराणिको ने पण्डित लक्ष्मीधर और पण्डित दौलतराम को दीनानगर से बुलवाया, परन्तु ये दोनो पण्डित भी शास्त्रार्थ के नाम से कांपने लगे ॥ ५६ ॥

नष्टा वागप्यनयो-
र्दृष्ट्वा देवस्य भारतीवेगम् ।

अतएवाशु ततस्तौ
विनिर्गतावेव भाषणस्थानात् ॥५७॥

जब कि स्वामीजी की वक्तृता सुनकर दोनों के दोनों मूक रह गये तब वे अंत में कुछ मन में बडबड़ाते हुए सभा से चले गये ॥ ५७ ॥

अतिरमणीयैः कथनै-
र्दयानिधेरस्य पत्तने तस्मिन् ।
सत्वरमेव मनुष्यै-
रार्य्यसमाजो निवेशितः सम्यक् ॥५८॥

स्वामीजी के लगातार व्याख्यानो से यहाँ पर भी २४ अगस्त सन् १८७७ ई० को आर्यसमाज स्थापित होगया और भद्रजन उसके अधिकारी चुने गये ॥ ५८ ॥

विहिते सज्जनवर्य्यै-
रार्य्यसमाजे महामुनिर्मुदितः ।
नगरान्तरजनशुद्ध्यै
मनसापूर्व पुनर्ययौ वपुषा ॥५९॥

अपने समक्ष आर्यसमाज को स्थापित देखकर स्वामीजी बडे प्रसन्न हुए और यहाँ से १३ दिसम्बर सन् १८७७ ई० को जलन्धर शहर पधारे ॥ ५९ ॥

भवने तत्र विशाले
सुचेतसिंहस्य संवसन्योगी ।
वैदिकधर्म्मसमीक्षा-
विषये व्याख्यानमादरादादात् ॥६०॥

यहाँ पर कुँवर सुचेतसिंह की कोठी पर आपके ठहरने का प्रबंध किया गया और आपकी हवेली में ही व्याख्यानो का प्रबंध होने लगा ॥ ६० ॥

भवनस्यातिलघुत्वा-
जनताधिक्याच्च योगिनामीशः ।
विक्रमसिंहविनिर्मित-
भवने गत्वा स्ववक्तृतां तेने ॥६१॥

जब मनुष्यों की भीड़ अधिक होने लगी और स्थान का संकोच होने लगा तब दूसरे दिन कुवँर विक्रमसिंह के मकान पर व्याख्यान का प्रबंध किया गया ॥ ६१ ॥

मासादधिकैर्दशभि-
र्दिवसैर्योगी पुरेत्र निवसन्सन् ।
वैदिकधर्म्मविचारं
क्रमशः सर्वत्र पूरयामास ॥६२॥

यहाँ पर स्वामीजी ने लगातार चालीस दिन तक चालीस व्याख्यान देकर गली गली में वैदिक धर्म का प्रचार अच्छी तरह कर दिया ॥ ६२ ॥

अभ्यर्णस्थपुरस्थाः
श्रोतुं व्याख्यानमस्य देवर्षेः ।
सत्वरमु त्वरमाणा-
धावं धावं समभ्ययुर्मनुजाः ॥६३॥

जलंधर के आस पास के नगरों के पुरुष आपके व्याख्यानों को सुनने के लिए बड़े प्रेम से दौडकर आया करते थे ॥ ६३ ॥

बहुविधविद्वत्पूर्णे
समाजमध्ये दयामयो योगी ।
वैदिकमन्त्रविशेषैः
सम्यक् श्राद्धं विमर्दयामास ॥६४॥

एक दिन आपने अनेक विद्वानों से भरे हुए व्याख्यान-भवन में वेद मंत्रों के प्रमाण दे दे कर इस प्रकार श्राद्ध का खण्डन किया कि सब देखते के देखते ही रह गये ॥ ६४ ॥

अस्मिन्नेवावसरे
बहवो मूर्तेः प्रपूजका मनुजाः ।
अखिलं त्यक्त्वा जालं
शरणं प्रापुर्दयानिधेश्चरणम् ॥६५॥

इसी अवसर में बहुत से मूर्तिपूजक पौराणिक लोग अपनी अपनी पूजा छोड़ कर आपके समीप आये और वैदिक धर्म के सच्चे अनुगामी बन गये ॥ ६५ ॥

सकलैरपि किल विज्ञैः
सत्यं देवस्य भाषणं मत्वा ।
निजनिजसम्मतिदानै-
र्वैदिकमार्गो विभूषितः परमः ॥६६॥

बहुत से पण्डितों ने भी आपके व्याख्यानों को सुन कर पौराणिक धर्म को तिलाञ्जलि दे दी और वे अपनी अपनी संमतियों से वैदिक धर्म को ही पुष्ट करने लगे ॥ ६६ ॥

धर्मसमाजबुधा अपि
गलितां वृत्तिं विलोक्य मन्दानाम् ।
शरणं वैदिकधर्म्म
मत्वा नूनं समाजमेवापुः ॥६७॥

धर्मसभा से छोटे मोटे पण्डितों ने भी मूर्खों की जीविका छूटती देख कर अन्त में वैदिक धर्म का ही आसरा लिया और वे समाज में प्रविष्ट हुए ॥ ६७ ॥

गतवति दिवससमूहे
राज्याधीशेन रामदत्तेन ।

पौराणिकजनपक्षं
धृत्वाप्यस्यैव पक्ष आदरितः ॥६८॥

कुछ दिनों के वाद आनरेरी मजिस्ट्रेट पण्डित रामदत्त ने श्राद्ध का पक्ष लिया था परन्तु सिद्ध न करने पर अन्त में स्वामीजी का ही पक्ष स्वीकार किया ॥ ६८ ॥

यवनैरपि किल योगी
सत्रावादं विधाय वहुवारम् ।
सन्दं तन्मतवादं
निर्वलतायां निरुध्य जयमापत् ॥६९॥

मौलवी अहमदहुसेन के साथ एक दिन क़ुरान के विषय में स्वामीजी का विचार हुआ परन्तु निष्पक्ष होकर मौलवी साहब स्वामीजी से हार मान गये और उन्होंने शास्त्रार्थ छपा दिया ॥ ६९ ॥

एवं प्रशमितवादः
सर्वमतज्ञो दयामयोऽवादः ।
विन्यस्यार्य्यसमाजं
तस्मिन्नगरे पुरान्तरं प्राप ॥७०॥

इस प्रकार समस्त मतों के पण्डितों को शास्त्रार्थ में परास्त कर आपने समाज स्थापित कराया और अन्त में यहाँ से चलने की प्रबल इच्छा प्रकट की ॥ ७० ॥

तत्र विहारीलाला-
भिधजनभवने विरम्य योगीन्द्रः ।
वैदिकधर्म्मप्रधनं
क्रमशः सर्वत्र पूरयामास ॥७१॥

२६ अक्तूबर सन् १८७७ ई० को आप यहाँ से फ़ीरोजपुर की छावनी में पधारे। वहाँ लाला विहारीलाल की कोठी में ठहर कर वैदिक-धर्म का प्रचार करने लगे ॥ ७१ ॥

पौराणिकजनशङ्काः
क्रमशो बभञ्ज्य सूक्तैरेषः ।
सकलानपि पुरमनुजा-
न्निदर्शयामास वेदसिद्धान्तम् ॥७२॥

यहाँ पर समस्त पौराणिको ने मिलकर कुछ प्रश्न बनाये जिन का उत्तर स्वामीजी ने नंबर वार दे दिया। फिर कोई शका करने को नहीं आया ॥७२॥

वाचंयमपदवीस्थे
पुराणलोकेतिदुर्दशामाप्ते ।
आर्येतरमनुजाला-
मनार्यशब्देन साभवद्धूतिः ॥७३॥

जब यहाँ के समस्त पौराणिक मूक हो गये और इनकी दुर्दशा आरम्भ हुई तब सब नगर के पुरुष इनको अनार्य ( पोप ) शब्द से पुकारने लगे ॥७३॥

मन्दिरपूजक एकः
पप्रच्छारं दयानिधिं दैवात् ।
शब्दस्यास्य निरुक्तिं
पूजारीति प्रसिद्धिमाप्तस्य ॥७४॥

एक दिन यहाँ के बडे मन्दिर के पुजारी आपके पास आकर पूँछने लगे कि यह जो संसार में पुजारी शब्द प्रचलित हो रहा है इसका क्या अर्थ है ? ॥ ७४ ॥

पूजाया अरिरित्थं
समासमस्मिन्विधाय षष्ठीस्थम् ।

१ इतिराणाऽऽह्वानमिति केच ।

पूजनशत्रुभवार्थं
प्रबोधयामास सूत्तरैर्देवः ॥७५॥

आपने उत्तर दिया कि यह शब्द वास्तव में पुजारी नहीं है किन्तु "पूजारि" है जिसका अर्थ ( पूजाया अरिः पूजारिः ) इस षष्ठी समास से पूजा का शत्रु होता है ॥ ७५ ॥

श्रुत्वा गतवति पूजन-
शत्रौ रोषाद्यथागतं तस्मिन् ।
पुनरपि वैदिकधर्म्मं
प्रधानभावेन भूपयामास ॥७६॥

इतना सुन कर पुजारी रघुनाथजी क्रोध में भर गये और शीघ्र ही उठ कर चल दिये। आपने भी उनके जाने के बाद व्याख्यान देना प्रारम्भ कर दिया ॥ ७६ ॥

व्याख्यानावसितौ किल
शङ्काऽनुज्ञामलं ददानेऽस्मिन् ।
विद्वदनुत्थितिभावा-
देको धूर्तः पपाठ दोहेडिकाम् ॥७७॥

एक दिन नियमानुसार व्याख्यान देने के बाद आपने कहा कि यदि किसी को कुछ शंका करनी हो तो करे। जब कोई न उठा तब एक धूर्त उठ कर दोहा पढने लगा जो कि इस प्रकार है "कर खेल चौगान मैदान में" ॥ ७७ ॥

तामयमात्मपराणां-
पुरतः शीघ्रं विभज्य वैयर्थ्यम् ।
यावत्तं बोधितवाँ-
स्तावन्मूर्खत्वमागमद्वादी ॥७८॥

---

१ दोहडिका प्राकृतपद्यमयश्छन्दोविशेष ।

आपने उसको सुन कर सबके सामने अर्थ करना प्रारम्भ कर दिया जिसको सुन कर वह लाल पीला हो गया और उठ कर चल दिया ॥ ७८ ॥

अवसितमेवं प्राप्ते
सद्व्याख्याने निवेशिते चालम् ।
आर्य्यसमाजे तस्मा-
द्गन्तुं चक्रे पुरान्तरं स्वेच्छाम् ॥७९॥

इस प्रकार लगातार वैदिक धर्म के प्रचार से जब यहाँ पर समाज स्थापित हुआ तब आप यहाँ से चलने को उद्यत हुए ॥ ७९ ॥

आप्य पुरं नवलोकं
भवने विश्रम्य वैश्यवर्य्यस्य ।
विज्ञापनदलयोगैः
सर्वा रथ्या विभूषिताश्चक्रे ॥८०॥

७ नवम्बर सन् १८७७ ई० को यहाँ से आप रावलपिंडी पधारे और यहाँ पर सेठ जामनजी की कोठी में ठहर कर आपने सर्वत्र व्याख्यान के विज्ञापन लगवा दिये ॥ ८० ॥

मासद्वयमनुवसता
पुराणग्रन्थप्रभञ्जनां दधता ।
वैदिकधर्मारीणां
किं किं न कृतं दुरत्ययं कृत्यम् ॥८१॥

लगातार दो महीने रह कर यहाँ पर आपने वैदिक धर्म का प्रचार और पौराणिक मत का अच्छे प्रकार खण्डन किया ॥८१॥

खण्डनमारभमाणे
यतिनामीशे विभिन्नमतवादी ।

काश्चित्परिषदि मौढ्या-
देनं तारस्वरेण समब्रोचत् ॥८२॥

जब ईसाई मत के खण्डन का अवसर आया तब एक पादरी ने सभा में उठ कर बड़े जोर से कहा कि सुनिए महाराज, सुनिए! ॥ ८२ ॥

वचनैरिञ्जीलस्थै-
र्लूताभिख्यस्य मर्त्यभेदस्य ।
यत्क्रियते बहुखण्डन-
मेतत्सर्वं न विद्यते तस्मिन् ॥८३॥

आप जो इंजील के प्रमाण से हजरत लूत के विषय में कुछ कह रहे हैं वह नितात असत्य है। इंजील में ऐसा कहीं नहीं लिखा है ॥ ८३ ॥

निगदत्येवं मनुजे
तन्मूर्खत्वं प्रदर्श्य तद्ग्रन्थे ।
तद्गतवाक्यविशेषे-
र्मौनव्रतितामदादरं देवः ॥८४॥

स्वामीजी ने यह सुन कर उनसे कहा कि मालूम होता है आपने इजील नहीं देखा। देखिए। यह क्या लिखा है। इतना कह कर इंजील का पुस्तक सब के सामने खोल कर दिखा दिया। पादरीजी लज्जित और चुप हो गये ॥ ८४ ॥

उत्तरदानपरं तं
निरीक्ष्य नानामतानुगैः सार्धम् ।
पौराणिकमतविज्ञाः
सर्वे दोषानलम्भयन्देवे ॥८५॥

पौराणिक लोगों ने जब आपको ईसाइयो के साथ बातचीत करते देखा तब वे आपको भी ईसाई समझ कर आपके लिए आक्षेप करने लगे ॥ ८५ ॥

यीशुमतप्रथनार्थं
समागतोयं पुरेऽत्र तन्नूनम् ।
भवनाद्दूरीक्रियता-
मित्थं तद्गेहनायकं जगदुः ॥८६॥

और शहर में जाकर यह फैलाया कि यह स्वामी छिपा हुआ ईसाई है। जब उनकी कुछ न चली तब मकान वाले को जाकर भड़काया ॥ ८६ ॥

अर्वागेव तदायं
कथनात्तस्याऽऽप्य तत्परं भवनम् ।
द्वैगुण्ये न पुनस्ता-
न्पुराणभाजो विभञ्जयाञ्चक्रे ॥८७॥

आप पहलेही से उस मकान को छोड कर सुजानसिंह की कोठी में जा ठहरे। फिर आपने पौराणिको की पहले से भी दूनी ख़बर ली ॥ ८७ ॥

तस्मिन्नेवावसरे
कनखलवासी निरक्षरः साधुः ।
संवादाय नियुक्तो-
लोकैर्नापद्दयामयं भीतः ॥८८॥

इसी अवसर में कनखल की गद्दी के महत साधु सुसंपतगिरि आये हुए थे। लोगों ने उनको शास्त्रार्थ के लिए उकसाया परन्तु वे आपके सामने नहीं आये ॥ ८८ ॥

काश्मीराधिपतेरिह
विनयाबद्धं निमन्त्रणापत्रम् ।
आगतमभिवीक्ष्याऽरं
गमनानिच्छां निदेशयामास ॥८९॥

यहीं पर आपके पास महाराज काश्मीर ने आपको अपनी रियासत में बुलाने के लिए निमन्त्रण पत्र भेजा जो कि आपने स्वीकार नहीं किया ॥ ८९ ॥

राजा चेज्जडमूर्तीः
कूपे नैजेन हस्तयुगलेन ।
विनिपातयेत्तदानीं
मेलनजन्यः समापतेद्धर्षः ॥९०॥

आपने कहा कि यदि महाराज कश्मीर अपने दोनों हाथों से मूर्तियाँ कूप में डाल दें तो मुझसे मिलना हो सकता है । अन्यथा नहीं ॥ ९० ॥

क्वाहं खण्डनपक्षो-
मण्डनपक्षः क्व मानवाधीशः ।
उभयोरपि वैपक्ष्याद्
द्रोहादितरत्किमस्ति सत्कृत्यम् ॥९१॥

कहाँ तो मूर्तिपूजा का सर्वथा खण्डन करनेवाला मैं और कहाँ प्रति दिन मूर्तिपूजा करनेवाले महाराज काश्मीर! दोनों पुरुषों के परस्पर विरुद्ध कार्य होने पर केवल द्वेष के और कुछ नहीं हो सकता ॥ ९१ ॥

यद्यपि सत्यपराणां
विजयः सर्वत्र पूर्वतो याति ।
तदाप प्रथितमिहास्ते
हेतोरल्पस्य नो महान्यत्नः ॥९२॥

यद्यपि सत्य का सर्वत्र जय हुआ करता है यह बात प्रसिद्ध है तथापि थोड़ी सी बात के लिए बहुत सा परिश्रम उठाना नीति के विरुद्ध है ॥ ९२ ॥

एवं प्रवदति देवे
राज्ञो दूता निजं पुरं जग्मुः ।

देवोऽपि प्रतिवादै-
मूकीकृतवान्समस्तपौराणान् ॥९३॥

इस प्रकार आपके कहने पर महाराज काश्मीर के यहाँ से आये हुए दूत वापस लौट गये। आप भी पौराणिकों को अच्छे प्रकार शिक्षा देते रहे ॥ ९३ ॥

अथ कश्चिज्जनपालः
कल्पितरुद्राक्षधारणाजालः।
गौरीशङ्करमानी
द्रष्टुं देवं समभ्यगाद्दूरात् ॥९४॥

कुछ दिनों के बाद महाराज राघवसिंह, जो कि अपने शरीर पर बहुत से रुद्राक्ष के दाने लाद कर अपने को गौरीशंकर मानते थे, आपके पास आये ॥ ९४ ॥

दृष्ट्वाऽऽयातं क्षितिपं
योगी मत्वाऽतिभारवाहाभम्।
दयया तं समवोचद्
विसर्जयेमं महाभरं दूरम् ॥९५॥

आपने उनसे कहा कि यह वृक्ष के फल हैं। इनके धारण करने से केवल भार सहना है और कुछ फल नहीं। आप इनको उतार दीजिए ॥९५॥

प्रदिशत्येवं देवे
नानायुक्तिप्रमाणमन्त्रौघैः।
सर्वाण्यपि किल राजा
दूरं चिक्षेप काष्ठजातानि ॥९६॥

युक्तिपूर्वक आपके इतना कहने पर राजा ने उन सबको उतार उतार कर फेंक दिया और परमात्मा का मुख्य नाम ओ३म् ग्रहण कर लिया ॥९६॥

उत्तारितवहुभारं
यतीश्वरं सोथ मानवाधीशः ।
नानाविधवसुदानैः
संपूज्यारं जगाम निजदेशम् ॥६७॥

आपके उपदेशों से जब महाराजा हलके होगये तब आपको अपना गुरु मान और आपका पूजन कर आप अपने देश को चले गये ॥ ९७ ॥

गतवत्यथ वहुकाले
पुराणविज्ञः स कोपि दौरात्म्यात् ।
लिखितप्रश्ननिवद्धं
यतये पत्रं समभ्यदादारात् ॥६८॥

महाराज के जाने के वाद एक पौराणिक पण्डित ने आपके साथ शास्त्रार्थ करने के लिए आपको एक पत्र लिख कर दिया ॥ ९८ ॥

दृष्ट्वा तद्दलमेषः
श्रीमान्वहुशो विविच्य चाशुद्धीः ।
कथयामास तमज्ञं
लेखाशुद्धिर्निवार्य्यतां पूर्वम् ॥६६॥

आपने उस पत्र को देख कर कहा कि पहले आप अपने पत्र की अशु-द्धियाँ दूर करें जो कि हर एक पंक्ति में विद्यमान हैं ॥ ९९ ॥

साधारणदललेखो-
यस्य न वुद्धौ विभाति वहुदोषः ।
वादं कथं करिष्यति
मया सहायं विमृश्यतामेतत् ॥१००॥

साधारण पत्र का लिखना भी जिस पुरुष को नहीं आता वह शास्त्रार्थ करने के लिए पत्र भेज रहा है। यह कितने आश्चर्य की बात है! ॥ १०० ॥

शक्तो यदि बहु वक्तुं
समक्षमागत्य संवदेत्तर्हि ।
नोचेत्किमिति मुधैव
स्वामपकीर्तिं जगत्त्रये तनुते ॥१०१॥

यदि कुछ बोलने की शक्ति हो तो सामने आकर कुछ कहिए। यदि न हो तो व्यर्थ अपनी निन्दा आप क्यों कराते हो? चुपही रहा कीजिए ॥१०१॥

इत्थं कथनपरेऽस्मिन्
यमिनामीशे न कोपि तत्रागात् ।
दर्शनमपि किल दातुं
वक्तुं श्रोतुं तु का कथान्येषाम् ॥१०२॥

इतना आपके कहने पर कोई पौराणिक आपके पास दर्शन देने तक नहीं आया, शास्त्रार्थ करने न करने की तो बात ही अलग रही ॥ १०२ ॥

दृष्ट्वा तत्र मनुष्यै-
रार्य्यसमाजं निवेशितं योगी ।
मुदितमना बहुरम्यं
पुरान्तरस्थं जगाम मनुजौघम् ॥१०३॥

यहाँ पर भी कई सज्जनो के उत्साह से आर्यसमाज को स्थापित देख कर स्वामीजी अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने यहाँ से जाने की इच्छा प्रकट की ॥ १०३ ॥

गच्छन्दूरगदेशं
मार्गे योगी निवासकामनया ।

वार्ष्णीयोद्गमनीय-
स्थाने यानादवातरन्मध्ये ॥१०४॥

यहाँ से गुजरात के लिए जाते हुए स्वामीजी ३१ दिसम्बर, सन् १८७७ ई० को झेलम के रेलवे स्टेशन पर उतर पडे ॥ १०४ ॥

किञ्चित्कालस्य कृते
विभ्रमदेषः स योगिनामीशः ।
विस्तृतदेशपरत्वाद्
दूरतरं दिक्षु सत्वरं गतवान् ॥१०५॥

उतर कर थोडी देर के लिए भ्रमण करते हुए आप मैदान को साफ़ देख कर चलते चलते बडी दूर तक बातों ही बातों में निकल गये ॥ १०५ ॥

लक्ष्मीप्रसादनाम्ना
प्रसङ्गवशतः समागतेनायम् ।
पूर्वजमैत्रीहेतोः
प्रार्थितआसीद्दिनत्रयं वस्तुम् ॥१०६॥

यहाँ के रिसाले के मास्टर लक्ष्मीप्रसाद ने पहले लखनौ के परिचय के कारण आपसे कुछ दिन रहने की प्रार्थना की जिसको आपने स्वीकार किया ॥ १०६ ॥

तत्र विशाले भवने
व्याख्यानानां पदे पदे दानात् ।
सर्वानपि तन्मनुजान्
वैदिकधर्मे नियोजयामास ॥१०७॥

यहाँ पर गवर्नमेन्ट हाई स्कूल में व्याख्यान होने के कारण बहुत आपका नाम दूर तक फैल गया और बहुत से जन आर्यसमाज में प्रविष्ट हो गये ॥ १०७ ॥

एकः कोपि विपक्षी
लिखितप्रश्नः पुरोस्य यद्वक्तुम् ।
प्रारम्भं प्रतिचक्रे
कम्पामापत्प्रकामतस्तावत् ॥१०८॥

एक दिन एक पादरी साहब कुछ घर से प्रश्न लिख लाये थे परन्तु जब आपके सामने सभा में आकर खड़े हुए तब काँपने लगे। उनसे बोला नहीं गया॥ १०८॥

अन्ते निर्जितवादी
स कोप्यपक्षीयमाणनिजपक्षः ।
नामं नामं गतवा-
न्नैजं गेहं कथञ्चिदानम्रः ॥१०९॥

अंत में आपके प्रताप के सामने वे हार मान गये और आपके लिए प्रणाम करते हुए लज्जित हो अपने घर को चले गये॥ १०९॥

यतिवर्य्यस्य वचोभि-
स्तत्पुरएवार्य्यमन्दिरं तस्मिन् ।
समभूदतिबहुशालं
विशालमारादहर्निशं करणैः ॥११०॥

आपके प्रभावशाली उपदेशों के प्रभाव से यहाँ पर भी आपके सामने ही आर्यसमाज स्थापित हो गया और समाज-मन्दिर बनने लगा॥ ११०॥

दूरीकृतनिजपक्षाः
सत्यपराः केपि यावनास्तत्र ।
तन्मतमाविविशुस्ते
बुद्धिमतां का कथास्ति विबुधानाम् ॥१११॥

यहां के कई बुद्धिमान् सत्यग्राही मुसलमानो ने भी आपकी बडी प्रशंसा की और बडे उत्साह के साथ आपका पक्ष स्वीकार किया॥ १११ ॥

येषु दिनेष्वयमासी-
　　त्तेष्वेव दिनेषु तत्परः कोपि ।
तत्रागतवान्योगी
　　झेलमनद्यास्तटेषु विश्रान्तः ॥११२॥

जिन दिनो आप यहां पर विद्यमान थे उन्हीं दिनों झेलम नदी के किनारे पर एक वृद्ध योगी भी आकर निवास करते रहे ॥ ११२ ॥

संस्कृतभाषणपरया
　　गिरा स योगी दयानिधेः पक्षम् ।
बहुशः स्तावं स्तावं
　　रम्या वार्ताश्चकार मित्रत्वात् ॥११३॥

आपके साथ उनकी प्रायः संस्कृत मे बातचीत होती थी और वह आपकी बडी प्रशंसा करते थे । उनके मन्तव्यो मे आपसे कुछ भेद नहीं था ॥११३॥

स्थापितनिजमतचर्चः
　　स योगिराजस्ततोपि विजयित्वात् ।
अनुमत इतरमुनीशै-
　　र्गुर्जरदेशं जगाम यानेन ॥११४॥

इस प्रकार यहां वैदिक धर्म का उपदेश कर आप १३ जनवरी सन् १८७७ ई० को यहां से अनेक मनुष्यों के बुलाने पर गुजरात पधारे ॥११४॥

गत्वा तत्र महात्मा
　　विष्णोर्दासेन सत्कृतातिथ्यः ।

भूपतिपाठनभवने
नितरां व्याख्यानमादरादादात् ॥११५॥

यहाँ पर ठाकुर विष्णुदास ने आपके आतिथ्य का भार अपने ऊपर ले लिया और गवर्नमेन्ट स्कूल में आपके व्याख्यानों का प्रबन्ध हो गया॥ ११५॥

आनन्देन ददाने
व्याख्यानानां परम्परामस्मिन् ।
बहवः सज्जनवर्याः
पक्षे तस्यैव सङ्गता आसन् ॥११६॥

आनन्दपूर्वक लगातार आपके कई व्याख्यान होने के पश्चात् बहुत से सज्जन आर्यसमाज में प्रविष्ट हो गये॥ ११६॥

एतस्मिन्नथ काले
पुराणविज्ञौ गतप्रभौ कौचित् ।
मनुजौ देवसभाया-
मागत्यारं व्यतिष्ठतामारात् ॥११७॥

इसी अवसर में गोस्वामी विष्णुदास और होशनाकराय इन दो पण्डितों ने प्रतिष्ठा के लोभ में आकर कुछ छेड़ छाड़ आरम्भ की॥ ११७॥

सञ्चितबहुविधपुस्तक-
मेलनलब्धानि कानिचित्ताभ्याम् ।
वचनानि तत्र काले
सत्वरमागत्य दर्शितान्यस्मै ॥११८॥

कुछ संस्कृत के शब्दों को अनेक पुस्तकों से जोड जाड़ कर एक पत्र में लिखा और सभा में आकर बडे अकड के साथ बैठ गये॥ ११८॥

वेदानामेतानि
द्रष्टव्यानि त्वया दलानीत्थम् ।
यावत्तौ नावदतां
तावद्योगी जगाद तावारात् ॥११६॥

और कहने लगे कि यह वेदो की श्रुतियाँ हैं। स्वामीजी ने उनका भाव जान लिया और दोनों पण्डितों से कहा—॥ ११९ ॥

वेदचतुष्टयमेत-
द्विद्यत एवात्र दर्श्यतां मन्त्रः ।
सत्वरमेव किमर्थं
विलम्ब्यते वाक्यविस्तरो मास्तु ॥१२०॥

चारों वेदों की मंत्र-संहिता ये मौजूद हैं। इनमें से जिस वेद की ये श्रुतियाँ हों निकालिए। इतना कहने पर वे दोनों चुप होकर चलदिये ॥१२०॥

एवं निगदति देवे
नैजे वेदे प्रदर्शनावाचौ ।
द्वावपि तौ हृतकान्ती
वितर्जितौ गेहमापतुर्दैवात् ॥१२१॥

चलते चलते मनुष्यों से कहने लगे कि ये श्रुतियाँ हमारे लिखे वेदों में मौजूद हैं। छपे हुए वेदों में नहीं हैं। इतना सुनने पर आपने उनको और भी फटकारा ॥ १२१ ॥

मूर्खाविति मनुजेशै-
र्विज्ञाते सर्वभावतो योगी ।
वैदिकधर्म्मसमीक्षा-
रक्षणविषये प्रवक्तृतामतनोत् ॥१२२॥

उपस्थित सभ्यों ने वहाँ पर उनकी चाल देख कर दोनों को अज्ञ बतलाया। स्वामीजी भी उनके जाने पर वैदिक धर्म के विषय में कुछ कहने लगे॥ १२२॥

एकस्मिन्नथ दिवसे
पुराणभाजां सुदुर्दशामीक्ष्य।
परिषद्येव यतीशं
जगाद कश्चिद्विपक्षिणां पक्षी॥१२३॥

एक दिन पौराणिक पण्डितों की दुर्दशा देख कर मिस्टर बोकेनन साहब सभा में आकर स्वामीजी से यों कहने लगे—॥ १२३॥

बलरहितानामेषां
हस्तादाच्छिद्य मन्दभावानाम्।
गमनोचितलघुयष्टिं
प्रदीयते किं सहायभावार्थम्॥१२४॥

आप इन बिचारे बलहीन पौराणिको के हाथ से, जो टेकने की मूर्तिपूजारूप लकड़ो है, छीन कर उसके बदले में क्या देते हैं?॥ १२४॥

आभणतीत्थं मनुजे
जगाद योगी तमादरादेवम्।
सिद्धाञ्जनपरिवेषां
ददामि वर्तिं प्रदीप्तबहुदेशाम्॥१२५॥

आपने उत्तर दिया कि मैं इनको उसके बदले में सिद्धांजन की एक बडी वत्ती, जो कि समस्त भुवनो को प्रकाशित करती है, देने को उद्यत हूँ॥ १२५॥

यस्याः किल परिवेषै-
रज्ञानान्धा नराः सुनेत्रत्वम्।

प्राप्य निरस्तसहायाः
स्वयं चलन्ति प्रकाशमार्गेण ॥१२६॥

जिसके प्रभा-मण्डल में आकर अज्ञान से अन्धे पुरुष विशाल नेत्र हो कर किसी दूसरे सहाय की अपेक्षा नहीं रखते और स्वयं प्रकाश में चलते हैं ॥ १२६ ॥

अजरामरवदहर्दिव-
मनुगतयोगा निसर्गतो मन्दाम् ।
पौराणिकजनवृत्तिं
विसृज्य मुक्ता भवन्ति दोषेभ्यः ॥१२७॥

और योगाभ्यास के प्रभाव से अपने को अमर और अजर मान कर स्वभाव ही से निकृष्ट वृत्ति को छोडकर दोषों से मुक्त हो जाते हैं ॥ १२७ ॥

एवं निगदति रम्यं
यमिनांवर्य्ये निरस्तवाग्वक्ता ।
तन्मूकत्वमवाप-
द्यन्नावाप्तं जनेन केनापि ॥१२८॥

आपके इतना कहने पर उन पादरी साहब ने, जो कि पौराणिकों के पक्ष-पाती थे, ऐसी चुप्पी साधी जैसी किसी ने भी न साधी हो ॥ १२८ ॥

गायत्रीमन्त्रार्थं
कथयति देवेऽथ कोपि सद्यवनः ।
यतिवरमेनमगादीत्
सम्मत्यर्थं निरस्तनिजपक्षः ॥१२९॥

एक दिन सभा में आप गायत्री मंत्र का अर्थ करके सबको सुना रहे थे कि मौलवी मुहम्मद अली आपसे निष्पक्ष होकर संमति के लिए पूंछने लगे ॥ १२९ ॥

यद्ययमेव महात्मन्
गायत्र्याः सार्वदेशिको भावः ।
तर्ह्यस्मज्जपकरणे
का हानिर्नेति तं मुनिः स्ववदत् ॥१३०॥

महाराज ! यदि गायत्री का यही अर्थ है तो हम भी इसका जप किया करें । क्या हानि है ? स्वामीजी ने कहा कुछ हानि नहीं । आप शौक से किया करें ॥ १३० ॥

दिवसे चैकस्मिन्नथ
केचिद् धूर्ताः समेत्य योगीन्द्रम् ।
पप्रच्छुर्वद विद्वन्
विज्ञस्त्वं वाऽनभिज्ञ इति तूर्णम् ॥१३१॥

एक दिन कुछ चालाक लोगों ने आपस में सलाह करके, स्वामीजी के पास जाकर, यह प्रश्न किया कि " आप ज्ञानी हैं या अज्ञानी ? " ॥ १३१ ॥

तेषामाशय एषः
कापटिकानां यदायमात्मानम् ।
ज्ञानीति प्रगादिष्यति
साहङ्कारीति तद्वदिष्यामः ॥१३२॥

इस प्रश्न से उनका अभिप्राय यह था कि यदि स्वामीजी अपने को ज्ञानी बतलावेंगे तो हम उनको अभिमानी प्रकट करेंगे ॥ १३२ ॥

यदि निगदिष्यति योगी
नाहं ज्ञानी तदा वयं सर्वे ।
उपदेशानधिकारं
तस्मिन्नारोप्य निर्वृताः स्याम ॥१३३॥

यदि स्वामीजी अपने को अज्ञानी बतलावेंगे तो हम उनसे कहेंगे कि आपको उपदेश देने का अधिकार नहीं ॥ १३३ ॥

एवं तेषामाशय-
मारादवुध्वोभयप्रधानार्थम् ।
महितं सूत्तरमादाद्
दयामयोयं महर्षिणामीशः ॥१३४॥

इस प्रकार दोनों प्रश्नों में उनका आशय समझ कर अपने को सर्वथा बचाने के लिए आपने इस प्रकार उत्तर दिया—॥ १३४ ॥

बहवस्ते किल विषया
येष्वनभिज्ञोस्मि जीवभावत्वात् ।
बहवस्तेऽपि जगत्यां
विज्ञो येष्वस्मि शास्त्रदर्शित्वात् ॥१३५॥

बहुत से विषय इस प्रकार के हैं जिनमें जीवात्मा होने से मैं अज्ञानी हूँ और बहुत से विषय ऐसे हैं जिन को मैं शास्त्रों के द्वारा जानता हूँ ॥ १३५ ॥

एवं कथयति देवे
मूकाः सर्वेपि मन्दकर्माणः ।
सत्वरमेव यथेच्छं
यथागतं जग्मुरानमन्तस्तम् ॥१३६॥

ऐसा उत्तर सुनकर वे सब चालाक लोग दाँतों के नीचे उँगली दबाने लगे और आपको प्रणाम कर अपने अपने घरों को चले गये ॥ १३६ ॥

अत्रान्तरेति धूर्ताः
केचित्तस्योपरीष्टकाखण्डान् ।

वर्षन्तो नरपतिना

कारागारे निवेशिताः सम्यक् ॥१३७॥

इसके अनन्तर कुछ धूर्तों ने आपस में सलाह करके आपके ऊपर ईंट और पत्थर फेंकने आरम्भ किये, पर वे राजदण्ड से दण्डित हुए ॥ १३७ ॥

अवशिष्टा अपि ये ये

गुप्ता धूर्ताः पुरेऽत्र ते सर्वे ।

राजिकशासनदक्षै-

र्धावं धावं प्रधाविता देशात् ॥१३८॥

कुछ धूर्त लोग जो इधर उधर छिप कर घात देखा करते थे उनको भी पुलिस के कर्मचारियों ने भगा दिया ॥ १३८ ॥

एवं निरवसितानां

दुष्टजनानामभावतस्तत्र ।

सकलोप्यार्यजनौघो-

द्विगुणोत्साहैरकल्पयद्गोष्ठीम् ॥१३९॥

इस प्रकार जब सब दुष्ट लोग पकड कर इधर उधर भेजे गये तब सामाजिकों ने अपना कार्य आरम्भ कर दिया ॥ १३९ ॥

संस्थाप्यात्र समाजं

योगी यातः पुरान्तरं यस्मिन् ।

गमनानन्तरमेव

प्राभवदारात्प्रवक्तृता हर्षैः ॥१४०॥

स्वामीजी भी यहां पर समाज स्थापित करके २ फर्वरी सन् १८७७ ई० को फर्रुखाबाद पहुंचे और आते ही समनबुर्ज पर ठहर कर धूमधाम से वैदिक धर्म का प्रचार करने लगे ॥ १४० ॥

पौराणिकविदुषामपि
जगाम नाशं यदा बलं बुद्धेः ।
असमासेपि तदा ते
तद्व्याख्याने द्रुतं ययुर्दूरम् ॥१४१॥

पौराणिक पण्डितों का जब बुद्धि का कुछ बल न चल सका तब झुँझला कर आपके आधे व्याख्यान से ही उठ कर चल दिये ॥ १४१ ॥

अन्यानपि निजवशगा-
नुत्थाप्योत्थ्याप्य मध्यतो मूर्खाः ।
अनयन्मनुजसमूहा-
नेतत्किं नाम योग्यताकृत्यम् ॥१४२॥

जहाँ तक उनका वस चल सका वहाँ तक वे आस पास बैठे हुए और मनुष्यों को भी सभा से उठा कर वाहर ले जाने लगे ॥ १४२ ॥

एकस्तैरातिधूर्तैः
पुराणपक्षावलम्बिभिर्भिक्षुः ।
मन्दः स्वामिसमक्षे
शास्त्रार्थाय प्रकल्पितः समभूत् ॥१४३॥

एक दिन उन्होंने एक भिक्षुक, जो मूर्ख होने के सिवा पागल भी था, आपके सामने लाकर शास्त्रार्थ के लिए खडा किया ॥ १४३ ॥

मात्सर्य्येण सभायां
त्रुटिते वेत्रोपविद्धपर्यङ्के ।
संस्थाप्य स प्रसिद्धिं
नीतः सर्वत्र शास्त्रवादाय ॥१४४॥

और बिना किसी के कहे सुने ही सभा में एक टूटी सी कुर्सी पर ला कर उसे बिठलाया और शास्त्रार्थ के लिए प्रसिद्ध किया ॥ १४४ ॥

दिवसत्रयमपि तं ते
सङ्गे शास्त्रार्थकारिणं मत्वा ।
कानिच्चिदध्याप्य पुरः
संस्कृतवाक्यानि नीतवन्तस्तत् ॥१४५॥

इस प्रकार वे तीन दिन तक उस पौराणिक को दो चार संस्कृत के शब्द रटवा कर अपने साथ सभा में लाते रहे ॥ १४५ ॥

दृष्ट्वेदं बहु तेषां
स्वामी वाक्यैरतर्जयन्मौढ्यम् ।
निरवासयदपि तस्मा-
द्भवनाद्यस्मिन्बभूव संवादः ॥१४६॥

जब स्वामीजी ने उनकी यह धृष्टता देखी तब एक दिन उनको ख़ूब फटकारा और सभा से बाहर निकलवा दिया ॥ १४६ ॥

इत्थं बहुभिरहोभि-
स्तत्राप्यच्छं विधाय योगीन्द्रः ।
आर्य्यसमाजं गतवा-
नग्रे तस्मान्निमन्त्रितो लोकैः ॥१४७॥

बहुत दिनो के बाद इस प्रकार यहाँ पर भी समाज स्थापित करके ७ फ़रवरी सन् १८७८ ई० को यहाँ से आप गुजरानवाले में पहुँचे ॥ १४७ ॥

गत्वा तत्र विशाले
भवने विश्रम्य योगिनामीशः ।
वैदिकधर्मव्याख्या-
मारभताख्यातिनाशिनीमुग्राम् ॥१४८॥

पहुँचने के साथ ही एक बड़े मकान में ठहर कर आपने बड़ी धूमधाम के साथ वैदिक धर्म का प्रचार करना आरम्भ कर दिया ॥ १४८ ॥

गमनानन्तरमस्य
प्रतिष्ठिताः केपि निर्गता दूरम् ।
पौराणिकबुधवर्य्याः
कस्य न भीतिर्भयाय नो महताम् ॥१४९॥

आपके पधारते ही दो चार नगर के प्रसिद्ध पौराणिक पण्डित अपना अपना घर छोड़ कर बाहर चले गये । डर ऐसा ही होता है ॥ १४९ ॥

यद्यत्र स्थास्याम-
स्तर्हि विवादाय योजयिष्यन्ति ।
मनुजाः केपि तदस्मा-
द्गमनं श्रेयो न चात्र संवासः ॥१५०॥

उन पौराणिक पण्डितों ने अपने मन में यह विचार किया कि यदि हम यहाँ पर रहेंगे तो शहर के मनुष्य शास्त्रार्थ के लिए अवश्य ही कहेंगे और हम में इतना सामर्थ्य नहीं जो स्वामीजी से शास्त्रार्थ करें ॥ १५० ॥

इति निश्चित्य गतेषु
प्रातर्दूरं पुराणविज्ञेषु ।
ईशमतानुगमनुजाः
कर्णाकर्णि प्रवादमाचक्रुः ॥१५१॥

अपने मन में ऐसा निश्चय कर वे सवेरे ही चले गये और ईसाइयों ने स्वामीजी के साथ छेड़ छाड़ करनी आरम्भ कर दी ॥ १५१ ॥

तद्व्याख्यानावसरे
सर्वे संवीक्ष्य वक्तृतां तस्य ।

भीता इव चकिता इव
नितरां चित्तेषु विस्मयं प्रापुः ॥१५२॥

जिस समय स्वामीजी व्याख्यानों में ईसाई-मत का अच्छी तरह खण्डन करते रहे उस समय सब ईसाई लोग डर जाते थे और चुप रहते थे ॥ १५२ ॥

सामर्थ्यं न समक्षे
यदा प्रवक्तुं विलोकितं तस्य ।
देवर्षेरहह तदा
गिरिजाभवने निमन्त्रितः श्रीमान् ॥१५३॥

जब ईसाइयों ने आपके सामने अपनी बोलने की ताक़त न देखी तब आपको गिरजाघर में आने का निमन्त्रण दिया ॥ १५३ ॥

नियतं किल दिवसैकक-
मारात्कृत्वा दिनस्य पश्चार्द्धे ।
युगमितवादनसमयं
नियतं चक्रुः समक्षवादाय ॥१५४॥

और एक दिन नियत कर लिया जिसमें दुपहर के बाद जाना निश्चय हो गया और चार बजे का समय भी तै कर लिया गया ॥ १५४ ॥

एवं कृतसमया अपि
खण्डितसन्धा विपश्चिणस्तेऽरम् ।
गिरिजानामकभवने
समयात्पूर्वं समागताः सर्वे ॥१५५॥

इस प्रकार समय और दिन के नियत होने पर भी ईसाइयों ने अपनी प्रतिज्ञा भङ्ग करके चार पांच घण्टे पहले ही गिरजे में आकर अपना काम आरम्भ कर दिया ॥ १५५ ॥

अनुगतछात्रजनौघा-
नस्मिन् भवने निवेश्य ते लोकाः ।
कञ्चिद्यतिवरसविधे
नैजं दूतं विसर्जयामासुः ॥१५६॥

अपने मिशन स्कूल के कुछ लड़कों को एकत्र करके उन्होंने स्वामीजी को बुलाने के लिए अपना एक नौकर भेज दिया ॥ १५६ ॥

गत्वा सोपि यतीशं
निवेदयामास देवदेवेश !
मद्द्वारा ते मनुजाः
समाह्वयन्ति प्रकामतो युष्मान् ॥१५७॥

वह नौकर स्वामीजी के समीप तुरन्त जाकर कहने लगा कि हे महात्मन्! आपको सब लोग गिरजाघर में बुलाते हैं । पधारिए ॥ १५७ ॥

इत्थं श्रुतमधुवादः
समयादर्वाक्समागतन्दूतम् ।
संवीक्ष्य कालयन्त्रं
तमादरादेव निर्वभापेऽरम् ॥१५८॥

स्वामीजी ने नौकर की यह बात सुन कर अपनी घडी देखी जिसमें अभी बारह भी नहीं बजे थे । वे देख कर नौकर से बोले ॥ १५८ ॥

नायं नो गतिसमयो-
यामादूर्ध्वं समागमिष्यामः ।
निश्चितसमयात्पूर्वं
नियमवतां नैव सङ्गमो भाव्यः ॥१५९॥

यह मेरे जाने का समय नहीं है। मैं ठीक चार बजे के समय उपस्थित हूँगा। समय निश्चित होने पर समय से पहले जाना ठीक नहीं है॥ १५९॥

एवं कृतपणबन्धे
यमिनामीशे जगाम दूतः सः।
श्रीमानपि निजकृत्ये
समाससञ्ज प्रसङ्गतः प्राप्ते ॥१६०॥

इस प्रकार आपके कहने पर वह उनका नौकर चला गया और स्वामीजी भी अपने लिखने लिखाने के काम में लग गये॥ १६०॥

कपटोद्गतमतभेदे
नूनं जाते समन्ततः सर्वे।
नागरिका अपि लोकाः
सभां निजामाशु कल्पयामासुः ॥१६१॥

जब नगर के लोगों ने यह बात सुनी तब ईसाइयों पर सब नगर के पुरुष आक्षेप करने लगे और ठीक उसी दिन उसी समय पर एक बड़े भारी मकान में स्वामीजी के व्याख्यान का प्रबन्ध किया गया॥ १६१॥

गमनादवरोध्यैनं
स्वामिनमग्रे निजोत्सवारम्भे।
तानभिमन्त्र्य समस्ता-
नारम्भश्चक्रुरुत्सवस्यालम् ॥१६२॥

और गिरजाघर के जाने से स्वामीजी को रोक कर अपने यहाँ बुलाया और ईसाइयों को भी सूचना दी कि यदि शास्त्रार्थ करना हो तो इस समय यहाँ पर आकर कर लें॥ १६२॥

सर्वत एव निरुद्धे
भवने योगी निरस्तपरवादः।

ईशमतप्रतिखण्डन-
मादरतोयं यथायथं चक्रे ॥१६३॥

चारो ओर से सब ठीक प्रबन्ध होने पर स्वामीजी का व्याख्यान ठीक चार बजे आरम्भ हुआ जिसमें ईसाईमत के धुर्रे उड़ा दिये गये ॥ १६३ ॥

दत्तप्रतिपदसूचन-
पत्रा अपि ते यदात्र नाजग्मुः ।
आरामेण तदानीं
योगी चक्रे प्रकामतः सर्वम् ॥१६४॥

सूचना देने पर भी जब वे ईसाई शास्त्रार्थ करने के लिए नहीं आये तब स्वामीजी आनन्दपूर्वक अपने कार्य में लग गये ॥ १६४ ॥

ध्वस्तसमस्तविवादः
स्वामी तत्रार्यमन्दिरं पश्यन् ।
सत्वरमेव ततोपि
प्रापल्लाहौरपत्तनं दृष्टम् ॥१६५॥

इस प्रकार अनेक मत मतातरों के झगडों को नष्ट कर स्वामीजी यहां पर भी आर्यसमाज एवं आर्यमंदिर स्थापित कर यहां से पूर्व परिचित पञ्जाब के प्रसिद्ध लाहौर शहर को चले गये ॥ १६५ ॥

तत्र महाशयवर्य्यै-
र्नितरामुत्साहसन्ततिः कापि ।
तत्पुनरागमनेन
व्यवर्धिताभूत्समन्ततो नगरे ॥१६६॥

आपके दुबारा आने से यहां के पुरुषों के मन में वह आनन्द का समुद्र उमडने लगा जिस का वर्णन करना भी अशक्य सा प्रतीत होता है ॥१६६॥

देवोपि प्रतिपालित-
वचनः सर्वैर्यथायथं योगात् ।
सङ्गमाप्य नितान्तं
मुमुदे लोकैरभिष्टुतो बहुशः ॥१६७॥

स्वामीजी भी अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करने पर, जो कि उन्होने पहले जाने के समय यहाँ फिर दुबारा आने की की थी, पूर्व परिचित मनुष्यो से मिलकर अत्यन्त ही प्रसन्न हुए ॥ १६७ ॥

पञ्चनदान्तरदेशे
यस्मिन्यस्मिन्यदा कृतं कृत्यम् ।
आर्य्यमहाशयवर्य्यां-
स्तत्तत्सर्वं निबोधयामास ॥१६८॥

पञ्जाब के जिन जिन नगरो में जितने जितने दिन जो जो आपने काम किया वह सबका सब आप यहाँ के आर्यों को बतलाते रहे ॥ १६८ ॥

अवशिष्टेपि विभागे
वैदिकधर्म्मप्रचारकामोयम् ।
परमात्मानमनन्तं
मन्त्रैस्तुष्टाव नैगमैर्भूयः ॥१६९॥

प्रचार से बचे हुए नगरो में भी प्रचार की इच्छा रखनेवाले ऋषि वैदिक मन्त्रों से परमात्मा की स्तुति करने लगे जिससे यह भी मनोरथ पूर्णरूप से फलित हो जावे ॥ १६९ ॥

इति प्रथितशासनो यतिवरः समारोहणै-
र्दिशं वरुणलाञ्छनां समभिजित्य वेदोदितम् ।
मतं शिवमनल्पया प्रतिभयाऽत्र संवेशयन्
मुदा परमया युतो जगदधीशमेवास्मरत् ॥१७०॥

इस प्रकार प्रस्तुत कामनावाले, स्वामी दयानन्द सरस्वती जी, पञ्जाब के पौराणिकों को परास्त कर, वहां वैदिक धर्म का अपनी शक्ति से यथोचित प्रचार करते हुए, अपने मन मे अति प्रसन्न हुए। जिस के बल से इस बड़े भारी कार्य में सफलता प्राप्त हुई, उस जगदीश्वर का आप अनेक प्रकार से स्मरण करने लगे ॥ १७० ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये

पश्चिमदिग्विजयो नाम द्वादश सर्ग ।



# त्रयोदशः सर्गः

अथेप्सितन्धर्ममतप्रचारणं
प्रकर्तुकामो मुनिवृन्दनायकः ।
नवीनभावेन नवे नवे पुरे
नवं नवं प्रारभतार्य्यशासनम् ॥१॥

जो वैदिक धर्म का प्रचार आपके लिए अत्यन्त अभीष्ट था उसके लिए फिर भी उद्यत होकर आप नवीन नवीन नगरों में (जिनमें कि समाज स्थापन करना था) नवीन नवीन भावों को लेकर, नवीन नवीन रूप से प्रचार करने लगे ॥ १ ॥

वशात्प्रसङ्गस्य नवीनपत्तनं
समेत्य लोकैरनिरीक्षितप्रभः ।
स योगिवर्योऽथ चकार सादरं
बलेन वेदोक्तमतप्रकाशनम् ॥२॥

प्रसङ्गवश लाहौर से प्रस्थित होकर आप अकस्मात् १२ मार्च सन् १८७८ ई० को मुलतान पहुँचे और एक अनुपम उद्यान (बगीचे) में ठहर कर बड़े जोर के साथ वैदिक सिद्धांतों का प्रकाश (प्रचार) करने लगे ॥ २ ॥

दिनेषु येष्वेव जगाम तत्पुरं
तदैव योगेन स होलिकोत्सवः ।

समेधितोभूत्सहसैव सज्जनै-
रसज्जनैश्चापि विशेषमञ्जुलः ॥३॥

जिन दिनों श्री १०८ स्वामीजी मुलतान पधारे थे उन दिनों वहाँ होली का उत्सव मनाया जा रहा था। उसको देखने के लिए आस पास के शहरों के रहनेवाले सहस्रों भले बुरे मनुष्य बड़े उत्सव के साथ एकत्रित होते थे ॥३॥

महोत्सवस्यागमनेन मानवाः
सहस्रशस्तत्कथनानुवर्तिनः।
महं समभ्येत्य महान्तमादरा-
दवर्धयन्नार्य्यमहामहोत्सवम् ॥४॥

जिस मकान में आपका व्याख्यान हुआ करता था वह उस प्रान्त में एक अद्वितीय था इस लिए सहस्रों नर-नारी, जो कि वैदिक धर्म के जिज्ञासु थे, आपके पास आया करते थे और आपके कथन से उत्सव को बढाते रहते थे ॥ ४ ॥

नितान्तभक्तिप्रवणीकृतात्मभि-
र्महाशयैरार्य्यमहामहोत्सवे।
विवर्धिते तत्र बभूव कोप्यलं
पुराणविज्ञेपु निरादरोदयः ॥५॥

अत्यन्त भक्ति के साथ जिन्होंने अपना आत्मा तक अर्पण कर दिया ऐसे महाशयों के असीम साहस और उत्साह से जब यहाँ पर वैदिक धर्म की चर्चा पूर्णरूप से फैली उस समय पौराणिक पण्डितो का भले प्रकार निरादर होने लगा ॥ ५ ॥

पदे पदे वैदिकधर्म्मचारिभि-
र्नियन्त्रिताः पापकथानुवर्तिनः।

१ आत्मा देहे धृतौ जीवे स्वभावे परमात्मनीति विश्व.।

यथाकथञ्चित्परिकल्प्य साहसं
जगुर्यशो देववरस्य दुस्तरम् ॥६॥

वैदिक धर्म के सच्चे प्रचारकों ने जब पौराणिक पण्डितों को पद पद पर रोक दिया और कुछ भी उनकी बात न चलने दी तब अन्त में हार मान कर सब स्वामीजी के ही शरण आये और आपका ही यश गाने लगे॥ ६ ॥

इमे गतास्तेनुवदन्ति दुर्जनाः
क सागताऽवैदिककार्यकारिणी ।
सभेति सर्वत्र निरस्तयन्त्रणा
महाशयाली परमामगान्मुदम् ॥७॥

पौराणिक लोग वे चले जा रहे हैं, कुछ आपस में बातें सी कर रहे हैं, इनको यहाँ बुलाओ, आज इनकी सनातन-धर्म-सभा कहाँ चली गई ? इस प्रकार अपने साहस से पजाब के सामाजिक जन पौराणिक मण्डली की हसी उडा कर मगन होने लगे ॥ ७ ॥

यथायथं धार्मिकशासनस्थितौ
लयं गते चाप्यधमानुवर्तने ।
दयामयोपि प्रतिवर्धयन्सभां
जगाद विस्पष्टमिदं महाशयान् ॥८॥

जब यहाँ पर अच्छे प्रकार आर्यसमाज का काम चलने लगा और साथही पौराणिकमण्डली का प्रपच नष्ट हो गया तब यहाँ के पुरुषों का उत्साह बढाने के लिए ऋषि दयानन्द उनसे इस प्रकार कहने को उद्यत हुए जो निम्न लिखित है—॥ ८ ॥

वदन्तु के केऽत्र जना दुराशया
विनाशयन्ति प्रथितं सदागमम् ।

नवैरहो मन्दमतप्रचारणै-
विनाशयाम्यद्य सुखेन तन्मतम् ॥९॥

इस नगर के उन पुरुषों को सूचना देदो जिनके मन का भाव बुरा हो तथा जो वैदिक मार्ग का नाश करते हों, जिन्होंने मनमाना मत स्वीकार किया हो, आज मैं अच्छे प्रकार उनकी पोल खोलूँगा ॥ ९ ॥

इति स्वदन्तद्विजराजकान्तिभि-
र्निवारितान्तःकरणाघसञ्चया ।
सभा समाभापत सूनृतां गिरं
महामुनेरस्य पुरो निषेदुषी ॥१०॥

इस प्रकार मुक्ता-मणि-प्रभ दाँतों की चमक से नष्ट किया है मनुष्यों के हृदय देश में धरा हुआ पाप जिन्होंने ऐसे श्री १०८ स्वामीजी के समक्ष बैठे हुए समस्त महोदय आपसे यह बात कहने लगे कि—॥ १० ॥

वदन्ति यान्गोकुलपत्तनस्थिते-
रनुग्रहात्केवलगोपतीनलम् ।
तएव रम्येत्र पुरे स्वकल्पनां
प्रकाशयन्तो विचरन्ति निर्भयाः ॥११॥

गोकुल नामक ग्राम में अधिकतर रहने से जिनका नाम गोकुलस्थ पड गया है वही इस नगर में अधिकतर अपनी कल्पना का प्रचार करते फिरते हैं ॥ ११ ॥

तएव देवेन विवादपद्धतौ
नियन्त्रणीया इति मञ्जुवादिनी ।
जनावली तन्मुखपद्मवीक्षणा-
मवर्धयल्लोचनपङ्कजोद्गमैः ॥१२॥

कृपा करके आप इनका ही यहाँ पर खण्डन कीजिए और शास्त्रार्थ में बुला कर हराइए। इतना कह कर सब सभा के महोदय अपने कमल के समान नेत्रो से आपका मुखारविन्द देखते रहे ॥ १२ ॥

स गोकुलस्थानभिवीक्ष्य निर्भया-
नवाच्यमेषां मनुजेतरैरलम् ।
विभञ्जयामास रहस्यमद्भुतं
बलेन योगी किल वैष्णवोद्गतम् ॥१३॥

आपने भी जब उनको वास्तव में उद्धत और निर्भय देखा, साथ ही यह भी निश्चय कर लिया कि मेरे बराबर इनकी पोल खोलने को कोई तैयार न होगा तब इनकी गुप्त लीला का आपने खण्डन करना आरम्भ कर दिया ॥ १३ ॥

निशम्य गोस्वामिमतप्रभञ्जनां
मुनीश्वरेणागदितामितस्ततः ।
निवासिनोभ्यर्णपुरस्थिता जनाः
प्रचक्रिरे वादविवादकल्पनाम् ॥१४॥

जब मनुष्यों के कानो तक इनका वल्लभ मत खण्डन पहुँच चुका और साथ ही समस्त साधारण पुरुष भी जब इनके भेदों से परिचित हो गये तब इस शहर में तथा इसके समीपस्थ नगरों में एक साथ बड़ी हलचल मचने लगी ॥ १४ ॥

विभञ्जितं वीक्ष्य रहस्यमागमैः
स्वकं प्ररुष्टाः प्रतिकूलभावनाः ।
प्रचक्रिरे यत्किल तत्त केवलं
मुधान्तरायो मनुजागमोभवत् ॥१५॥

अपनी पोल खुली हुई देखकर वैष्णवों ने स्वामीजी को बहुत बड़ी हानि पहुँचाने का उद्योग किया, पर ईश्वर की कृपा से उनका मनोरथ सफल न हुआ ॥ १५ ॥

अनन्तरं तेऽतिरुषा समेधिताः
सभान्तरे शङ्खविशेषनिस्वनैः ।
स्वकं प्रभुत्वं रभसाददर्शय-
ञ्जयेतिवादैश्च समं जनाधमाः ॥१६॥

एक दिन जब कि स्वामीजी व्याख्यान दे रहे थे सब वल्लभकुली रुष्ट हो कर बहुत से चेलों को अपने साथ ले शंख, घडियाल बजाते हुए बिना किसी की इजाजत सभा में आकर बैठ गये और जय जयकार मचाने लगे ॥ १६ ॥

पुनः समुद्दण्डतया विनैव तत्
सभापतेः प्राप्य निदेशकल्पनम् ।
प्रसह्य केषाञ्चिदिहापि पीठिकाः
स्वयं निषेदुः किल तासु गर्विताः ॥१७॥

दूसरे दिन फिर भी बडी उद्दंडता के साथ बिनाही सभापति की आज्ञा के कुछ पुरुषों की कुर्सियाँ खाली देखकर उन पर बैठ गये और बड़े अभिमान से बड़ बड़ करने लगे । वे व्याख्यान में विघ्न करना चाहते थे ॥ १७ ॥

निरीक्ष्य तेषामतिधौर्त्यमीदृशं
पुनः प्रवृत्ते यमिनामपीश्वरे ।
न कापि साऽजायत कल्पनाऽपरा
यथोचितत्वादनुवक्तृतागिराम् ॥१८॥

जब स्वामीजी ने इनका यहाँ तक बढा चढा साहस देखा कि वे सभा में भी आकर उपद्रव मचाने को उद्यत हैं तब दुबारा इनके मत का खण्डन करना आरम्भ किया जो निम्नलिखित है ॥ १८ ॥

विधाय वेशं नवयोपितामिमे
तथैव चालङ्कृतिवस्त्रधारणम् ।

१ रभस. पु० वेगे हर्षे गव्दन्तोमे त्रयवत्य ।

वदन्ति वाचं मिलिताः परस्परं
तदीयभावानुगतां सखीमुखाः ॥१९॥

सखीभाव को प्राप्त होकर ये लोग मूँछ मुड़ा कर स्त्रियों के कपड़े, जेवर आदि पहनकर हर महीने में स्त्री वेष धारण करके बातें भी स्त्रियों के सी ही करते हैं जैसे "एरी एरी भेना, मैं आज ना खाऊँगी, मेरी चुनरिया लइए। मैं तो मा के यहाँ जाऊँगी, वहीं सोऊँगी" इत्यादि ॥ १९ ॥

भवन्ति मन्दाः प्रतिमाससमागताः
रजस्वलत्वं युवतीसमाननाः।
निमज्य वस्त्राण्यथ गैरिकाविले-
जले पुनः पूर्ववदेव वेषगाः ॥२०॥

जब इनका रजस्वला होने का दिन आता है उस दिन गेरू का पानी अपने ऊपर गेर कर कहते हैं कि "हम रजस्वला हो गईं" और एक कोठरी में जाकर चार दिन तक रहते हैं फिर पाँचवें दिन न्हा धो कर पुरुष बन अपना आडंबर फैला देते हैं ॥ २० ॥

ललाटदेशे तिलकं करे पटी
जपानुरूपा विषयेषु मानसम्।
महामहाडम्बरमम्बरेक्षणा
भवत्यमीषां जनवञ्चनात्मनाम् ॥२१॥

माथे पर तिलक, और हाथ में माला और गोमुखी, ऊपर को दृष्टि, यह पूजा का आडम्बर मात्र है। यह सब भोले भाले लोगों को बहकाना है ॥ २१ ॥

इति प्रकामं प्रतिदर्शितेऽधमे
रहस्यमार्गे गुरुणा सभापि सा।
समन्ततः पोलमवेक्ष्य तन्मते
सहस्ततालं जयशब्दमब्रवीत् ॥२२॥

अनन्तरं तेऽतिरुषा समेधिताः
सभान्तरे शङ्खविशेषनिस्वनैः ।
स्वकं प्रभुत्वं रभसाददर्शय-
ञ्जयेतिवादैश्च समं जनाधमाः ॥१६॥

एक दिन जब कि स्वामीजी व्याख्यान दे रहे थे सब वल्लभकुली रुष्ट हो कर बहुत से चेलें को अपने साथ ले शंख, घड़ियाल बजाते हुए बिना किसी की इजाजत सभा में आकर बैठ गये और जय जयकार मचाने लगे ॥ १६ ॥

पुनः समुद्दण्डतया विनैव तत्
सभापतेः प्राप्य निदेशकल्पनम् ।
प्रसह्य केषाञ्चिदिहापि पीठिकाः
स्वयं निषेदुः किल तासु गर्विताः ॥१७॥

दूसरे दिन फिर भी बडी उद्दंडता के साथ बिनाही सभापति की आज्ञा के कुछ पुरुषो की कुर्सियाँ खाली देखकर उन पर बैठ गये और बड़े अभिमान से बड़ बड़ करने लगे। वे व्याख्यान में विघ्न करना चाहते थे ॥ १७ ॥

निरीक्ष्य तेषामतिधौर्त्यमीदृशं
पुनः प्रवृत्ते यमिनामपीश्वरे ।
न कापि साऽजायत कल्पनाऽपरा
यथोचितत्वादनुवक्तृतागिराम् ॥१८॥

जब स्वामीजी ने इनका यहाँ तक बढा चढा साहस देखा कि वे सभा में भी आकर उपद्रव मचाने को उद्यत है तब दुबारा इनके मत का खण्डन करना आरम्भ किया जो निम्नलिखित है ॥ १८ ॥

विधाय वेशं नवयोपितामिमे
तथैव चालङ्कृतिवस्त्रधारणम् ।

---

१ रभस. पु० वेगे हर्षे शब्दस्तोमे द्रष्टव्य ।

वदन्ति वाचं मिलिताः परस्परं
तदीयभावानुगतां सखीमुखाः ॥१६॥

सखीभाव को प्राप्त होकर ये लोग मूँछ मुड़ा कर स्त्रियों के कपड़े, जेवर आदि पहनकर हर महीने में स्त्री वेष धारण करके बातें भी स्त्रियों के सी ही करते हैं जैसे "एरी एरी भेना, मैं आज ना खाऊँगी, मेरी चुनरिया लइए। मैं तो मा के यहाँ जाऊँगी, वहीं सोऊँगी" इत्यादि ॥ १९ ॥

भवन्ति मन्दाः प्रतिमाससमागताः
रजस्वलत्वं युवतीसमाननाः ।
निमज्य वस्त्राण्यथ गैरिकाविले-
जले पुनः पूर्ववदेव वेषगाः ॥२०॥

जब इनका रजस्वला होने का दिन आता है उस दिन गेरू का पानी अपने ऊपर गेर कर कहते हैं कि "हम रजस्वला हो गईं" और एक कोठरी में जाकर चार दिन तक रहते हैं फिर पाँचवें दिन न्हा धो कर पुरुष बन अपना आडंबर फैला देते हैं ॥ २० ॥

ललाटदेशे तिलकं करे पटी
जपानुरूपा विषयेषु मानसम् ।
महामहाडम्बरमम्बरेक्षणा
भवत्यमीषां जनवञ्चनात्मनाम् ॥२१॥

माथे पर तिलक, और हाथ में माला और गोमुखी, ऊपर को दृष्टि, यह पूजा का आडम्बर मात्र है । यह सब भोले भाले लोगों को बहकाना है ॥ २१ ॥

इति प्रकामं प्रतिदर्शितेऽधमे
रहस्यमार्गे गुरुणा सभापि सा ।
समन्ततः पोलमवेक्ष्य तन्मते
सहस्ततालं जयशब्दमब्रवीत् ॥२२॥

इस प्रकार जब आपने इनके घर का रहस्य सबको बतला दिया तब समस्त सभा में बैठे हुए मनुष्य इनको हँसने लगे और अपने पक्ष का जय देखकर करतलध्वनिपूर्वक स्वामी जी के कथन की स्वीकृति-सूचना देने लगे ॥ २२ ॥

अवेक्ष्य गोस्वामिमुखानि सज्जना-
स्तदैव रक्तानि समस्तसाधनैः ।
प्रबन्धमेतादृशमादधुः परं
यथा न शङ्कासमभूद्विपक्षिणाम् ॥२३॥

सभा में बैठे हुए गोकुलियों का क्रोध आने से लाल मुँह देखकर उपस्थित आर्यमहाशयों ने ऐसा प्रबन्ध किया कि वे कुछ उपद्रव न मचा सकें और जो उपद्रव उन्होंने पहले सभा में आकर किया था उसका व्याख्यान द्वारा उत्तर भी यथोचित दिया गया ॥ २३ ॥

भयेन भीताः परतो दयानिधे-
रिमे सुमन्दा अपि मन्दकान्तयः ।
स्वकीयवक्त्रेषु निवेश्य मूर्छनां
जवेन याताः स्वगृहाणि विस्मिताः ॥२४॥

स्वामीजी से भय खा कर फिर इन गोकुलियों से भी कुछ न बन सका, इनके मन के हौसले मन में ही लीन हो गये, वे न कुछ कर सके, न धर सके। अन्त में अपना सा मुँह लेकर जैसे आए वैसे ही लौट कर चले गये। स्वामी जी का विजय हुआ ॥ २४ ॥

अहो नवीना यमिनोस्य खण्डना
विखण्डितानाशु विधाय दुर्जनान् ।
सभान्तरङ्गान्निरवासयत्स्वयं
किमस्ति साध्यं न वशीकृतात्मनाम् ॥२५॥

धन्य है स्वामी जी की उस कथनशक्ति को जो क्षण भर में विपक्षियों का मन भङ्ग करके, बिना किसी प्रयत्न के, सभा से उनको उठा देती है और उनकी सारी शक्ति को स्तम्भित कर देती है। ठीक है, बलवान् आत्माओं को क्या असाध्य है ? कुछ नहीं ॥ २५ ॥

गतेषु विद्याविनयादिशत्रुषु
क्रमेण गोस्वामिषु सा सभापि ताम् ।
दयामयस्य प्रतिभां पदे पदे
समस्तभावैः प्रसशंस हर्षिता ॥२६॥

उन विद्या विनयादि गुणों से हीन गोस्वामियों के चले जाने पर उपस्थित आर्य महाशयों की पंक्ति एकस्वर से आपका जय जयकार करने लगी और पद पद में आपकी बुद्धि की प्रशंसा करती हुई अत्यन्त प्रसन्न हुई ॥ २६ ॥

अनन्तरं तत्र पुरे निमन्त्रितः
स पारसीकैरतिमान्यतो ययौ ।
ददौ च तत्रापि विशेषवक्तृतां
यया समस्ताऽभवदार्यमार्गगा ॥२७॥

मुलतान शहर से छावनी कुछ फासिले पर बस रही है—यहाँ पर अधिकतर पारसीक रहते हैं। इन्होंने एक दिन ख़ास तौर पर निमन्त्रण देकर आपको बुलाया और व्याख्यान कराया। अन्त में उन्होंने बड़े आदर और सम्मान के साथ आपको विदा किया ॥ २७ ॥

सभां विधायाशु विदेशवासिनां
प्रभावतो धर्मपथेऽनुरागिणीम् ।
मुनिः प्रसङ्गात्पुनराप्य तत्पुरं
विभञ्जयामास नवीनकल्पनाः ॥२८॥

आपने यहाँ पर भी व्याख्यान के प्रभाव से एक सुजन-समिति स्थापित की। अन्त में छावनी से फिर मुलतान शहर पधारे और उन्होंने अनेक प्रकार के शाक्त, पाशुपत, क्षपणक, कापालिक, वैष्णव, गाणपत, वाल्लभ, रामानुज, निम्बार्क, जैन, बौद्ध चार्वाक, मौहमद, ऐशव, शाङ्कर, आदि मतों का क्रमशः खण्डन किया ॥ २८ ॥

---

१ सन्मानी । २ समेतिरेष ।

निशम्य तद्व्याकृतिवादविप्लवं
बुधा महान्तो दशनैर्निजाङ्गुलीः ।
पदे पदे तस्य पुरोऽदशन्गता
निरस्तशङ्काश्च पुनर्ययुर्गृहम् ॥२९॥

आपके व्याख्यानों में आये हुए बहुत से पण्डित आपकी व्याकरण की योग्यता देख कर दाँतों के बीच में अँगुली दबाते थे और अनेक प्रकार की शङ्काओं का उत्तर प्राप्त कर आपका गुणगान करते हुए अपने अपने घरो - को जाया करते थे ॥ २९ ॥

अशेषलोकानुगता जना धृतिं
प्रवक्तृताचत्वरमेत्य नित्यशः ।
निजं निजं संशयमुत्तरोत्तरं
निवारयन्तो विभराम्बभूविरे ॥३०॥

आपके व्याख्यान के समय अनेक संप्रदायो के मानने वाले असख्य पुरुष अपना अपना सदेह निवृत्त करने के लिए 'व्याख्यान-चत्वर" पर आकर बैठते थे और निवृत्त-सदेह होकर धैर्य का धारण किया करते थे ॥ ३० ॥

बहूनि दृष्ट्वाथ बभूव नास्तिको-
जनेतरो यः स दिनत्रयं मुनिम् ।
मुदा समाभाष्य विशुद्धचेतसा
दृढप्रतिज्ञोऽभवदास्तिकोत्तमः ॥३१॥

राय सागरमलजी जो कि चौदह सौ पुस्तक पढ कर नास्तिक हो गये थे उन दिनो यहाँ पर आये हुए थे। आपसे तीन दिन बात होने पर उन्होंने शुद्ध मन से नास्तिकता छोड आस्तिकता धारण की और वैदिक धर्म के मानने-वाले बने ॥ ३१ ॥

मुनेर्गिरां कापि विभाति सा प्रभा
नियन्त्रणे या बहुनास्तिकानपि ।

नियोजयन्ती निगमोदिते विधौ
विवर्धयत्यार्यसमाजमण्डलम् ॥३२॥

आपकी वाणी में यह गुण खास तौर पर रहा करता था कि कैसा भी नास्तिक क्यों न हो आपकी प्रबल युक्तियो के सामने शिर ही झुका देता था और हार मानकर उसको वैदिक ( आर्य ) धर्म का शरण लेना ही पड़ता था ॥ ३२ ॥

कुतो न सा स्याद्यसिनां वचःसु सा
प्रभावशक्तिर्बहु यैर्गुहागृहे ।
समाधिमास्थाय नवीनकल्पना
समेधितासीत्पुरएव सर्वतः ॥३३॥

क्यों न हो ! आपकी वाणी में यह प्रभाव अवश्य होना ही चाहिए था जिन्होंने कि पर्वत की कन्दराओं में अनेक प्रकार के योग-साधनों द्वारा अपनी आत्मिक शक्ति को बढा पहले ही से समस्त शक्तियों का मुकाबिला करना विचारा था ॥ ३३ ॥

( साम्प्रतमनेकशक्तिसंपन्नस्यास्य महर्षेः प्रभावादेकशक्तिमतां जड़देवानां शक्तिनिष्पतनं वर्णयन्नाह )

कृतं यदारभ्य गुहोदरोसुना
सुदुश्चरं योगसमाधिवर्धनम् ।
विनाशभूयं ततएव सर्वथा
जगाम तत्तद्धृतमत्र तद्बलम् ॥३४॥

जबसे आपने एकांत में पर्वतों की गुफा में बैठ कर अपना योगबल (१) बढाया तबसे झूंठे देवताओं की शक्तियाँ घटने लगीं अर्थात् ज्यों ज्यों आपकी शक्ति बढ़ी त्यों त्यों उनकी शक्ति घटी। अन्त में आप अनेक शक्तिमान् हुए और वे सर्वथा शक्तिरहित हुए ॥ ३४ ॥

(१) योगी के लिए वास्तव में इतना सामर्थ्य हो जाता है। देखो पातञ्जल-योगदर्शन।

भयान्मुनेरस्य निरस्तशक्तिका
बभूव शक्तिः प्रबभूव कुण्ठतम् ।
शतक्रतोर्वज्रमगाददर्शनं
सुदर्शनं दुर्दशया रमापतेः ॥३५॥

पहले तो आपके भय से (मनमानी) शक्ति की शक्ति अशक्त होकर नाम मात्र शेष रह गई फिर (मनमाने) इन्द्र की वह वज्रधारा कुण्ठित होकर अर्थात् मुड़कर नष्ट हुई और क्या कहें चक्रपाणि का सुदर्शन चक्र भी चक्कर में पड़कर अदर्शन भाव को प्राप्त हो गया ॥ ३५ ॥

विहाय शूलं बहुशूलतापितो-
जगाम शूली यददर्शनं ततः ।
पराजितो भूतलमाविशच्छुचा
त्रिशूलमस्यातिबलेन योगिना ॥३६॥

अनेक वाक्शूलों से मूर्छित होकर जबसे त्रिशूली आपके समक्ष शूल छोड़ मैदान से भागे तब से अभागा त्रिशूल शूलव्यथा से पीड़ित होकर यशोषशिष्ट हो गया। अर्थात् त्रिशूली का शूल भी शूल में पड़ कर अपना प्रभाव छोड़ गया ॥ ३६ ॥

गृहीतदण्डे यमिनामधीश्वरे
निरस्तदण्डे च भयेन तत्पतौ ।
भयाकुलाः सत्वरमुत्वरा ययु-
र्दिशः कुबेराग्निजलाधिपादयः ॥३७॥

जिस समय आपको दण्ड धारण करता देख दण्डधर अपने दण्ड को खण्डित सा जान आपको दण्डवत् करके चला गया तब से कुबेर (कुशरीर) कुवेर, जड़ाधिप जलाधिप, हताश हुताश बगलें झाकने लगे और इतस्ततः शीघ्र ही छिप गये ॥ ३७ ॥

गतेषु देशान्तरमस्य योगिनो-
भयेन मुख्येषु बलादिषु द्रुतम् ।

न पन्नगास्त्रं न सुपर्णदैवतं
न वायवीयं प्रबभूव शक्तिमत् ॥३८॥

जब कि आपके समक्ष बडे बड़े मिथ्याकल्पित देवताओ का ही मानभजन हो गया और वह इधर उधर भागने लगे तब पन्नगास्त्र, गारुड़ास्त्र, वायव्यास्त्र का तो नाम ही क्या लिया जावे। अर्थात् आपकी दुस्तर योगशक्ति के समक्ष इन्द्र का ऐन्द्रास्त्र, विष्णु का वैष्णवास्त्र, पशुपति का पाशुपतास्त्र काल का कालास्त्र, पाशी का पाशास्त्र, कुवेर का कौवेरास्त्र, अग्नि का आग्नेयास्त्र, मदन का मोहनास्त्र और भी कल्पित देवता और उनके अस्त्र आपके समक्ष कान्तिहीन हो गये अर्थात् न चल सके ॥ ३८ ॥

निरस्तनानाविधशक्तिसञ्चया
क्व योगशक्तिः क्व मृषाकृतात्मनाम् ।
बलं मुधाकल्पितशक्तिसञ्चयं
तथापि बालैरधुनापि मन्यते ॥३९॥

अनेक शक्तियों की दमन करने वाली कहाँ योगशक्ति, कहाँ कल्पित देवताओं की मिथ्या शक्ति। ये दोनो कदापि तुल्यता को प्राप्त नहीं हो सकतीं पर तोभी लोक इन देवताओं की शक्ति को ही मानते चले जाते हैं। शोक ॥ ३९ ॥

करोति योऽऽकाशगतिं वशीकृता-
णिमादिसिद्धीरपि या ददाति सा ।
मनुष्यभावान्तरमाकरोति चे-
त्किमत्र चित्रं गुण एव तादृशः ॥४०॥

वश में आई हुई योगसिद्धि आकाशगमन तक देकर अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व इन आठ सिद्धियों को देती है। वह यदि मनुष्य का मनोभाव पलट दे तो आश्चर्य ही क्या है? उसमें तो ऐसा गुण ही है ॥ ४० ॥

---

१ योगाग्निना । २ तन्वानिनिमेष ।

जड़ो जड़त्वेन वशीकरोति चेद्
गुणान्तराधानवशाज्जडानपि ।
कथं न कुर्यात्स्ववशेऽतिचेतना
सचेतनान्योगकृतिः प्रजास्रजः ॥४१॥

सूर्यकान्त, चन्द्रकान्त आदि जड़ मणिगण जब अपने प्रभाव से अग्नि जैसे प्रबल जड़ पदार्थों की शक्ति को (जकड़) देता है, तब चेतन योगसिद्धि चेतनता रखते हुए मनुष्यों को क्यों कर वश मे न करेगी ? अवश्य ही करेगी ॥४१॥

दिनान्तरे श्रावयता स्ववक्तृतां
महात्मना तेन सुताकरग्रहे ।
स विक्रयो दर्शितएव सर्वथा
प्रगृह्यते यत्र पणेन तद्धनम् ॥४२॥

एक दिन यहीं पर व्याख्यान देते हुए श्रीस्वामीजी ने कहा कि जो लोग अपनी लड़कियाँ वेचते हैं अर्थात् कुछ द्रव्य लेकर उनका विवाह करते हैं उन कन्याओं और वेश्याओं में कुछ भेद नहीं रहता ॥ ४२ ॥

न कन्यकोद्वाहपणेन गृह्यतां
धनं मनुष्यैरिति वादिनि प्रजा ।
मुनौ सनाथेव बभूव सर्वश-
श्चकार चाऽस्यानुमतेन तां कृतिम् ॥४३॥

मनुष्यों को चाहिए कि कभी कन्या के ऊपर द्रव्य न लें । यदि वे लेते हैं तो महा पाप करते हैं। स्वयं पैदा की हुई कन्या का द्रव्य लेकर विवाह करना अपना मांस स्वयं काट कर बेचना है । इतना आपके कहने पर सब पुरुष ठीक है ठीक है ऐसा कहने लगे और निश्चय करने लगे कि हम कदापि ऐसा न करेंगे और न ऐसा करने देंगे ॥ ४३ ॥

जगत्यलं या वितनोति गोत्रतां
विवर्धते यत्करणेन तत्कुलम् ।

स्वलोभतः सैव सुता धनेन चे-
त्प्रदीयतेऽतः किमिहास्ति पातकम् ॥४४॥

जिस कन्या के संबन्ध से संसार मे गोत्र ( वंश ) चलता है तथा जिसके सम्बन्ध होने पर कुल की वृद्धि होती है वही कन्या यदि लोभ के वश बेची जाय तो इससे अधिक ग्रोर क्या पाप होगा ? ॥ ४४ ॥

मनुप्रदिष्टानि विवाहसिद्धये
सदा विधेयानि मतानि सज्जनैः ।
विलोकयित्वा निजशक्तिसञ्चयं
तथैव कार्य्याणि यथा भवेच्छिवम् ॥४५॥

मनुष्यों को चाहिए कि अपनी शक्तियों को देख कर मनुस्मृति के बतलाये हुए ब्राह्म,दैव, ग्रार्ष ग्रोर प्राजापत्य इन चार विवाहो में से कोई विवाह करें जिससे अपने वश का कल्याण हो ग्रोर किसी प्रकार का कष्ट भी न उठाना पडे ॥ ४५ ॥

यथा विधानं मनुना प्रदर्शितं
तथा भवेच्चेदिह पाणिपीडनम् ।
न कोपि दुःखी जगतीतले जनो-
न चाल्पजीवी न दरिद्रदारितः ॥४६॥

जिस प्रकार ब्राह्म, दैव, ग्रार्प ग्रोर प्राजापत्य इन चार विवाहों का विधान मनु ने वतलाया है, ऐसा ससार में प्रवृत्त हो जाय तो कोई भी जन जगत् में दुःख न भोगे ग्रोर न कोई दरिद्र के दारुण कष्ट को उठावे ॥ ४६ ॥

स्वयं समाहूय वरं गुणोत्तरं
समर्चितामुत्तमवस्त्रभूषणैः ।
सुतां प्रदद्याद्युवतीमनिन्दितां
वराय यूने विधिरेप सुन्दरः ॥४७॥

सबसे उत्तम विधान तो यह है कि पिता स्वयं अपनी युवती पुत्री के लिए योग्य, सदाचारी, ब्रह्मचारी, युवा वर को गुण-कर्मानुसार देख कर और उसको घर में निमन्त्रित कर यथाशक्ति अलंकृत कन्या को उसको दान दे दे ॥ ४७ ॥

न दानजं पुण्यमवाप्यते जनैः
प्रदीयते यत्र धनेन कन्यका ।
भवेत्कुतः पत्युरपीह तत्सुखं
विराजते यत्र पणेन सा वधूः ॥४८॥

जहाँ पर धन लेकर कन्या दी जाती है वहाँ दाता के लिए कुछ भी पुण्य नहीं होता । क्योंकि विक्रय में पुण्य होना असम्भव है। उस धनक्रीत वधू को प्राप्त होकर पति भी कदापि सुख को प्राप्त नहीं हो सकता ॥ ४८ ॥

समागमो वारवधूनिभो यदा
भवत्यलं नायकनायिकाऽऽगमे ।
कुतस्तदा रूपवती बलान्विता
गुणान्विता चापि भवेत्सुतोद्गतिः ॥४९॥

स्त्री एवं पुरुष का जहाँ पर वेश्या और जार जैसा समागम हुआ करता हो वहाँ पर रूपवती, बलवती, गुणवती और धनवती संतान कहाँ हो सकती है ? कदापि नहीं । और न उनमें प्रेम हो सकता है । भला वेश्या के पुत्रों में प्रीति कहाँ ? ॥ ४९ ॥

भवन्ति पुत्रा गुणिनो यशस्विनो-
बलान्विता रूपविनिन्दितस्मराः ।
मनुप्रदिष्टेषु चतुर्षु भूतले
कृतेषु कन्याकरपीडनेष्वलम् ॥५०॥

मनुप्रोक्त ब्राह्मादि चार विवाहों से संसार में जो पुत्र उत्पन्न होते हैं वे आयुष्मान, यशस्वी, तेजस्वी, ब्रह्मवर्चस्वी, गुणवान् बलवान, अति सुन्दर, लोकमान्य और सभाओं में आदर योग्य ( सभ्य ) होते हैं ॥ ५० ॥

यदर्थमस्मिन्क्रियते भुवस्तले
विवाहकृत्यं सुतवंशहेतवे ।
स एव चेन्नश्यति किं पुनस्तदा
फलं विवाहेन वदन्तु कोविदाः ॥५१॥

जिस प्रयोजन के लिए संसार में विवाह किया जाता है वह अपने वंश का स्थापन और गुणवान् सन्तान का होना है। यदि वे दोनों विवाह से नष्ट होते हों तो ऐसे विवाहो के करने से फल ही क्या ? कुछ नहीं ॥ ५१ ॥

समस्तमेतन्मनुजैर्भुवस्तले
विधीयते लोभवशेन किल्बिषम् ।
विनाशनीयस्ततएष साधनै-
रसंशयं पश्यत नान्यथा गतिः ॥५२॥

यह जो कुछ जगत् में पाप किया जाता है सब लोभ के वश में आकर किया जाता है। इसलिए इस लोभ के नाश करने के लिए प्रयत्न करना चाहिए। नहीं तो किसी प्रकार से भी सद्गति नहीं हो सकती ॥ ५२ ॥

वशे समागत्य जनोस्य भूतले
वदत्यवश्यं वचनं मृषा स्वयम् ।
ददादि कन्यामपिचापणस्थित-
प्रधानपश्वादिवदेव दृश्यते ॥५३॥

इसी के वश में आकर मनुष्य जगत् में झूॅठ बोलने को उद्यत हो जाता है। इसी के वश में पडकर अपनी आत्मजा ( पुत्री ) को बाज़ार में आये हुए पशुओं के समान बेच देता है । उसीसे अपनी सद्गति को नष्ट करदेता है ॥ ५३ ॥

भवन्ति लोभान्मनुजाः क्षुधावृताः
स्मरातुरा मोहमुपागता अपि ।

प्रयान्ति नाशं बहुनिन्दनामिताः
किमस्ति पापं यदनेन नादृतम् ॥५४॥

इसी के वश मे आकर क्रोध मे फँस जाता है, इसी से कामदेव का वशीभूत होजाता है, इसीसे मोह को प्राप्त होकर अपयश का भागी बन नाश को प्राप्त होजाता है। इसके वश मे पड़कर मनुष्य कौनसा पाप नहीं करता ? ॥ ५४ ॥

इति प्रकामं विनिवार्य्य कन्यका-
विवाहकृत्ये धनपण्यविस्तरम् ।
यथोचितैरुत्तरवीचिविस्तरै-
र्गतान्धकारामकरोदिमां सभाम् ॥५५॥

इस प्रकार अत्यन्त बलपूर्वक कन्या-विक्रय का निवारण करके उपस्थित जनों की शकाओं को दूर करते हुए आपने समस्त सभा को अन्धकार से बचाया और पुण्य का भागी बनाया ॥ ५५ ॥

प्रसङ्गतो मांसनिषेधसूचकं
वचो वदत्यत्र मुनौ मनोरमम् ।
मुदैव काश्मीरत एक आगतो-
बुधः समाभाषत तद्विनिश्चयम् ॥५६॥

प्रसंग से फिर एक दिन एक कश्मीर का पण्डित आपके पास आकर मास-भक्षण के विषय में कुछ प्रश्न कर रहा था, जिसका उत्तर आपने निम्न लिखित दिया और उस उत्तर से वह पण्डित निरुत्तर होगया और आपका पक्ष मान गया ॥ ५६ ॥

न विद्यते वैदिककर्मसु क्वचि-
द्विधानमीदृक् पशुमारणोचितम् ।
विधेर्विधाने विहितात्मभिः स्वयं
विचार्य वाच्यं पदविग्रहक्रमम् ॥५७॥

आपने कहा कि वेद में कहीं भी हिंसा का विधान नहीं पाया जाता फिर वैदिक कार्यों में उसका विधान क्यों कर माना जावे। इस बात को वेद के विषय में विचार करने वाले स्वयं देखें और [ अध्वर ] पद के विग्रह पर ध्यान दें ॥ ५७ ॥

यमध्वरं हिंसनदोषवर्जितं
वदन्ति पूर्वे मुनयः स्वपुस्तके ।
बलादनादृत्य कथं भुवस्तले
विधीयते तानिदमद्य हिंसनम् ॥५८॥

"अग्नेयं यज्ञमध्वरम्" [ ऋ० १ मं० १ सू० ४ म० ] इस मन्त्र में यज्ञ को हिंसा से रहित बतलाया गया है जिसका प्रमाण और निर्वचन [ अध्वरं-हिंसा धर्मादिदोषरहितं ध्वरतिर्हिंसाकर्मा तत्प्रतिषेधो निपातः ] निरुक्त १ । ८ में इस प्रकार दिया है ॥ ५८ ॥

बहून्पशून्पाहि वदत्यदो यजु-
श्चतुष्पदे शं द्विपदेपि याचते ।
न मार्यतामेकशफो भुवस्तले
न चोर्णवानित्यपि किं न भाषते ॥५९॥

'यजमानस्य पशून्पाहि' यजु० अ० मं० १ 'शनो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे' अ० ३६ मं० ८ 'माहिंसीरेकशफं पशुम्' अ० १३ म० ४८ 'इममूर्णायुं वरुणस्य नाभिं माहिंसीः' अ० १३ म० ५० इत्यादि मंत्रों से वेदों में सब पशुओं की रक्षा करना पाया जाता है ॥ ५९ ॥

घृतं दुहानामदितिं जनाय ता-
मसंशयं पालयताशु गामिति ।
प्रतिक्षणं रक्षणदक्षमक्षरं
वदन्न वेदः किमहो विलोक्यते ॥६०॥

---

१ अध्वर पु० शब्दस्तोममहानिधौ द्रष्टव्य ।

प्रयान्ति नाशं बहुनिन्दनामिताः
किमस्ति पापं यदनेन नादृतम् ॥५४॥

इसी के वश में आकर क्रोध में फँस जाता है, इसी से कामदेव का वशीभूत होजाता है, इसीसे मोह को प्राप्त होकर अपयश का भागी बन नाश को प्राप्त होजाता है। इसके वश में पड़कर मनुष्य कौनसा पाप नहीं करता ? ॥ ५४ ॥

इति प्रकामं विनिवार्य्य कन्यका-
विवाहकृत्ये धनपण्यविस्तरम् ।
यथोचितैरुत्तरवीचिविस्तरै-
र्गतान्धकारामकरोदिमां सभाम् ॥५५॥

इस प्रकार अत्यन्त बलपूर्वक कन्या-विक्रय का निवारण करके उपस्थित जनों की शकाओं को दूर करते हुए आपने समस्त सभा को अन्धकार से बचाया और पुण्य का भागी बनाया ॥ ५५ ॥

प्रसङ्गतो मांसनिषेधसूचकं
वचो वदत्यत्र मुनौ मनोरमम् ।
मुदैव काश्मीरत एक आगतो-
बुधः समाभाषत तद्विनिश्चयम् ॥५६॥

प्रसंग से फिर एक दिन एक कश्मीर का पण्डित आपके पास आकर मांस-भक्षण के विषय में कुछ प्रश्न कर रहा था, जिसका उत्तर आपने निम्न लिखित दिया और उस उत्तर से वह पण्डित निरुत्तर होगया और आपका पक्ष मान गया ॥ ५६ ॥

न विद्यते वैदिककर्मसु क्वचि-
द्विधानमीदृक् पशुमारणोचितम् ।
विधेर्विधाने विहितात्मभिः स्वयं
विचार्य वाच्यं पदविग्रहक्रमम् ॥५७॥

आपने कहा कि वेद में कहीं भी हिंसा का विधान नहीं पाया जाता फिर वैदिक कार्यों में उसका विधान क्यों कर माना जावे। इस बात को वेद के विषय में विचार करने वाले स्वयं देखें और [ अध्वर ] पद के विग्रह पर ध्यान दें ॥ ५७ ॥

यमध्वरं[1] हिंसनदोषवर्जितं
वदन्ति पूर्वे मुनयः स्वपुस्तके।
बलादनादृत्य कथं भुवस्तले
विधीयते तानिदमद्य हिंसनम् ॥५८॥

"आग्नेयं यज्ञमध्वरम्" [ ऋ० १ मं० १ सू० ४ मं० ] इस मंत्र में यज्ञ को हिंसा से रहित बतलाया गया है जिसका प्रमाण और निर्वचन [ अध्वरं-हिंसा धर्मादिदोषरहितं ध्वरतिर्हिंसाकर्मा तत्प्रतिषेधो निपातः ] निरुक्त १। ८ में इस प्रकार दिया है ॥ ५८ ॥

बहून्पशून्पाहि वदत्यदो यजु-
श्चतुष्पदे शं द्विपदेपि याचते।
न मार्यतामेकशफो भुवस्तले
न चोर्णवानित्यपि किं न भाषते ॥५९॥

'यजमानस्य पशून्पाहि' यजु० अ० मं० १ 'शनो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे' अ० ३६ मं० ८ 'माहिंसीरेकशफं पशुम्' अ० १३ म० ४८ 'इममूर्णायुं वरुणस्य नाभिं माहिंसीः' अ० १३ म० ५० इत्यादि मंत्रों से वेदों में सब पशुओं की रक्षा करना पाया जाता है ॥ ५९ ॥

घृतं दुहानामदितिं जनाय ता-
मसंशयं पालयताशु गामिति।
प्रतिक्षणं रक्षणदक्षमक्षरं
वदन्न वेदः किमहो विलोक्यते ॥६०॥

---

१ अध्वर पु० शब्दस्तोममहानिधौ द्रष्टव्य ।

'घृतं दुहानामदितिं जनयाग्ने माहिंसीः' यजु० अ० १३ मं० ४९ इस मंत्र में घृत के देनेवाली, रक्षा करने के योग्य गौ को मत मारो। यह विधान कितनी स्पष्ट रीति से वेद में गोरक्षा का विधान बतला रहा है॥ ६०॥

यदुच्यते यज्ञविधौ विनाशितः
प्रयाति नूनं पशुरुत्तमां गतिम्।
कथं न तातात्मजबन्धुमानिनी-
विनाशनं तत्र विधीयते जनैः ॥६१॥

यदि कहो कि यज्ञ में मरा हुआ जीव उत्तम गति को (अर्थात् स्वर्ग को) पाता है तो सबसे प्रथम अपने पिता, पुत्र, भाई, स्त्री आदि को मार कर स्वर्ग क्यों नहीं पहुँचाते? इनका स्वर्ग जाना किसको अभीष्ट नहीं है?॥ ६१॥

भवन्मते नास्ति किमुत्तमां गतिम्
हृतोध्वरे लब्धुमसंशयं पिता।
यदस्ति योग्यः किमलं विलम्ब्यते
भवादृशैरद्य तदीयसद्गतौ ॥६२॥

आपके मत में क्या आपका पिता सद्गति के योग्य नहीं है? यदि स्वर्ग में जाने योग्य है तो फिर आप उसके लिए क्यों विलम्ब करते हैं? शीघ्र ही उसको उत्तम गति प्रदान कीजिए॥ ६२॥

कुलेषु ये ये मरणाय केवलं
गृहेषु वा ये जनकादयः स्थिताः।
क्रमेण सर्वेपि सुतैर्महाध्वरे
निपातनीयाः किमिहावधीरणम् ॥६३॥

जो जो पुरुष केवल मरने की ही प्रतीक्षा (इंतजारी) कर रहे हैं ऐसे पुरुष जो कुछ अपने अपने घरों में हों या वंश में हों सुपुत्रों को चाहिए कि सबको एकत्र कर उनको मार दें ताकि सबके सब उत्तम लोक को प्राप्त हो जावें॥ ६३॥

स्वभावदीनान्परिपाल्य भोजनैः
पशून्पुरस्तात्सुतवत्स्वयं पुनः ।
प्रतार्य देवादिमिषेण भुञ्जते
जनाः पिशाचा इव धिङ्नराधमान् ॥६४॥

विचारे गरीब, स्वभाव से दीन जो पशु हैं उनको पहले से पाल कर पुत्र के समान उनको बढा कर फिर उनको धोखा देकर किसी मनमाने देवता के समक्ष ले जाकर अपने उदर भरने के लिए मारना ! हाय ऐसे पुरुषों को धिक्कार है ! ॥ ६४ ॥

अभक्षणं यस्य वदत्यहो विधिः
स धर्मशास्त्रेण कथं विधीयते ।
विहिंसकैरित्यनुमीयते कृतो-
विरुद्धएषः पशुमारणक्रमः ॥६५॥

जिस बात के लिए वेद अनुज्ञा (इजाजत) नहीं देता ऐसी बातों का स्मृतियों में आना स्पष्ट रीति से बतला रहा है कि यह सब विषय मांसाहारी पुरुषों ने रखदिया है नहीं तो वेद में यह विषय क्यों न आता ॥ ६५ ॥

भवत्यलं पापसमूह एकतो-
विधेरनुज्ञा परतो विनाश्यते ।
विधीयते यैरिह मांसभक्षणं
मनुष्यजन्मापि समेत्य राक्षसैः ॥६६॥

जो पुरुष जन्म लेकर तामसी भोजन करने को उद्यत होते हैं अर्थात् मांस खाते हैं वे एक ओर तो जीवहत्या का पाप अपने ऊपर लेते हैं और दूसरी ओर वैदिक आज्ञा का उल्लंघन करते हैं। ये दो पाप एक साथ करते हैं ॥ ६६ ॥

विशेषतः स्वात्मसुखस्य नाशनं
विधीयतेऽनेन न चेद्विनिश्चयः ।

परीक्ष्यतां कोऽत्र विलम्बनक्रमः
क्रमेण सर्वं स्वतएव सेत्स्यति ॥६७॥

इसलिए मांस खाना सब तरह से पाप है और शरीर एवं आत्मा दोनों के लिए हानिप्रद है। खास कर आत्मा के लिए। यदि इसमें कुछ संदेह हो तो परीक्षा ( इम्तिहान ) कर लीजिए, विलम्ब का कुछ काम नहीं ॥ ६७ ॥

इति प्रमादाद्विनिवार्य कोविदं
निसर्गतः शास्त्रगुणेष्वकोविदम् ।
दयामयस्तं कतिचिद्दिनैरहो-
निबोधयामास सुयोगसाधनम् ॥६८॥

इस प्रकार शास्त्र-विषयों में अप्रवीण किन्तु लोकप्रवीण काश्मीरी पण्डित को हर प्रकार से समझा कर आपने कुछ दिनों के बाद योग-मार्ग का साधन बतलाया जिसका वह सेवन करता रहा ॥ ६८ ॥

दिनेषु गच्छत्सु हृदन्तरे यदा
महान्प्रकाशः प्रबभूव योगतः ।
तदाऽऽप्यविश्वासमसौ विमोहितः
पपात योगीश्वरपादयोरयम् ॥६९॥

सेवन करते करते कुछ दिनों में उसके आत्मा में एक प्रकार का ऐसा प्रकाश होने लगा जैसा कि आजतक कभी न हुआ हो। उसका अनुभव कर कश्मीरी पण्डित आपके चरणों में गिर गया और आप में अधिक श्रद्धावान् होगया ॥ ६९ ॥

दिनान्तरेऽद्धोज्झितसाधनात्पुनः
स योगमार्गादधिगत्य तत्पदम् ।

---

१ मासाशित्वपदम् ।

वियोगमापत्स्यरतोस्य मानसे
न सम्बभूवात्मिकदर्शनोत्सवः ॥७०॥

जिस विधान को श्रीस्वामीजी ने बतलाया अभी वह पूर्ण न होने पाया था कि बीच में वह प्रकाश जो कि पहले दीखने लगा था बन्द होगया। अब तो वह कश्मीरी बहुत घबराया और उसका कारण विचारने लगा ॥७०॥

स कारणान्वेषणतो निजात्मजं
विलोक्य मांसादनकारणं शुचा ।
निवार्य भूयोपि जगाम योगिनां
समीपमेवात्मनिरीक्षणादरः ॥७१॥

विचारते विचारते एक विश्वस्त रीति पर उसको यह मालूम होगया कि मेरे पुत्र ने मुझ को फिर गुप्त रीति से मास खिलाकर इस आनन्द से वञ्चित कर दिया। उसने पुत्र को मारा और फटकारा। अन्त में वह फिर स्वामीजी के शरण आया ॥ ७१ ॥

दयामयत्वात्पुनरप्ययं मुनि-
र्विधिं निबोध्याशु चतुर्थमाश्रमम् ।
प्रदाय गेहान्निरवासयत्तथा
कृतार्थतामस्य चकार जन्मनः ॥७२॥

स्वामीजी ने दया करके उसको फिर ऐसा विधान बतलाया कि उसका आत्मा फिर शुद्ध होगया। अन्त में उसको चतुर्थाश्रम का उपदेश देकर घर से उसको बाहर किया और उसका मनुष्यजन्म सफल किया ॥ ७२ ॥

अनन्तरं कोपि बुधो यतीश्वरं
जगाद तत्सम्मतिवाञ्छया तया ।
बुधोऽबुधोवा भवतां मतेऽधुना
स मोक्षमूलेत्यभिधो विदेशजः ॥७३॥

कुछ दिनों के अनन्तर पण्डित कृष्णनारायण शर्मा ने आपके पास आकर पूँछा कि आपके मत में प्रोफेसर म्येक्समूलर (मोक्षमूलर) जो वेदों के ज्ञाता और भाष्यकार माने जाते हैं, किस प्रकार के हैं? ज्ञाता हैं वा नहीं? ॥ ७३ ॥

इति द्विजातौ मुखचापलङ्गते
त्रिलोकवन्द्यः समुवाच तं यतिः ।
बुधत्वलेशोपि न तत्र विद्यते-
ऽधुनातु विद्यार्थिपदेपि संशयः ॥७४॥

पण्डितजी की मनशा समझकर स्वामीजी ने तुरन्त उत्तर दिया कि अभी प्रोफ़ेसर म्येक्समूलर वेदविद्या में विद्यार्थी हैं। जितनी विद्या आज कल उनमें है उतनी वेद पढ़ने का केवल अधिकार मात्रही वतला रही है ॥ ७४ ॥

न यावदारान्निजबुद्धिविस्तरै-
रसंशयं सायणभाष्यविस्तरम् ।
महीधराद्यैश्च कृतं जहाति नो
न तावदेषो निगमार्थकोविदः ॥७५॥

जव तक अपने आत्मिक बुद्धिवल से सायण और महीधर आदि भाष्यों का सहारा नहीं छोड़ेंगे अर्थात् उनके ही पग पर पग रखते जायँगे तब तक उनमें वेद का पांडित्य नहीं आसकता ॥ ७५ ॥

इति प्रशस्तं यमिनामधीश्वरे
वदत्यशङ्कं स वुधोपि निर्भयः ।
निजानुमत्या पुनरुक्तिमापय-
त्तमेव भावं यमुवाच योगिराट् ॥७६॥

इस प्रकार जव पण्डितजी से स्वामीजी ने कहा तव तो पण्डितजी भी निर्भय होकर कहने लगे कि वास्तव में आपका कथन सर्वांश में सत्य है। वैदिक विषय अति गहन है। उसका विचार करना सहज नहीं है ॥ ७६ ॥

पुनर्मुदा पृच्छति मानवेतरे
सहैकदेशे जलपानभोजने ।
निषेधयित्वा स मुनीश्वरः परं
जगाम तस्मान्नगरं जयोचितम् ॥७७॥

एक महोदय ने आपसे आकर पूछा कि एक आसन पर सबके साथ खाना खाने या पानी पीने में क्या दोष है? स्वामीजी ने उत्तर दिया कि किसी को भी इस प्रकार भोजन करने या जल पीने का अधिकार शास्त्र नहीं बतलाता ॥ ७७ ॥

स तत्र गत्वा निजकार्य्यमद्भुतं
प्रसार्य्य सर्वानपि बुद्धिमत्तमान् ।
विनोदयामास निजोक्तिसूचनै-
र्जवेन विद्यार्थिगणानपि क्रमात् ॥७८॥

इस प्रकार यहाँ के पुरुषों को नष्ट-संशय बनाकर कई प्रतिष्ठित सज्जनों के अनुरोध से २५ जौलाई सन् १८७८ ई० को आप रुड़की पहुँचे और जाते ही अपना कार्य्य आरम्भ कर वहाँ के बुद्धिमान् विद्यार्थियों को भी शिक्षा देते रहे ॥ ७८ ॥

विचारशीला यवना अपि द्रुतं
निशम्य देवं समुपागतं मुदा ।
दिदृक्षया तद्वचनानुकर्णन-
प्रवाञ्छया चापि तमभ्यवेष्टयन् ॥७९॥

बहुत से विचारशील मुसलमान भी आपको यहाँ पर आये हुए जान कर आपके दर्शन एवं व्याख्यान सुनने की अभिलाषा से आपके पास आया करते थे ॥ ७९ ॥

---

१ परित इति शेषः ।

समाप्तिमासेऽमृतरूपवाक्क्रमे
यथेष्टशङ्काकरणाय सूचनाम् ।
मुहुर्ददाने न शशाक कोप्यहो-
पुरोस्य कर्तुं विबुधोपि शङ्कनाम् ॥८०॥

व्याख्यान के अनन्तर आप सबको सूचित किया करते थे कि यदि किसी को कुछ पूछना अथवा आक्षेप करना या शास्त्रार्थ करना हो तो वह इस समय कर सकता है । परन्तु कोई भी खड़ा नहीं होता था ॥ ८० ॥

महानयं शोक इहास्ति विस्तृतो-
विदेशजाताः किल धर्म्ममार्गणम् ।
प्रकुर्वते देशनिवासिनो जनाः
सुखेन निद्रामधिगम्य शेरते ॥८१॥

एक दिन आपने यहाँ पर कहा कि बडे शोक की बात है कि अन्य देश के रहने वाले हमारे धर्म की खोज में लगे हुए हैं और हम आर्यसन्तान कहलाकर ऐसे सोये हैं कि कुछ ख़बर नहीं। हम लकीर के फ़कीर बने हुए हैं ॥ ८१ ॥

इति प्रकामं कथनापरे यतौ
पुरोदरस्थैरतिमन्दमानवैः ।
स कोपि पौराणिकपण्डितः कृते
विवादकृत्यस्य निवेशितो हठात् ॥८२॥

आपके इतना कहने पर यहाँ के कुछ मूढ पुरुषों ने एक नारायणदत्त को, जो किसी स्कूल का अध्यापक था, आपसे मूर्ति-पूजा पर शास्त्रार्थ करने के लिए बहुत कुछ उकसाया ॥ ८२ ॥

स मूर्तिपूजामनवाप्य सर्वथा
निवारितां वेदचतुष्टयादपि ।

न वादकृत्यस्य कृते तमभ्यगा-
न्मुनीश्वरं कुत्र जयोस्ति शङ्किनाम् ॥८३॥

परन्तु पण्डितजी ने जब वेदों में उसका विधान नहीं पाया तब साफ़ कह दिया कि वेदों में मूर्तिपूजा नहीं लिखी इसलिए इसको सिद्ध करने की कोई आवश्यकता नहीं। मैं स्वामीजी के समक्ष नहीं जाऊँगा ॥ ८३ ॥

निरीक्ष्य विद्यार्थिगणप्रगल्भतां
निजानुवादेषु तथा रुचिं पराम् ।
मुनिः समालोचनकारिणीं गिरं
प्रवर्तयामास मुदानुमोदितः ॥८४॥

एक दिन स्वामीजी ने यहाँ के इंजीनियरिंग कालेज के छात्रों का उत्साह और रुचि देख पश्चिमीय फिलास्फरों (तत्त्ववेत्ताओं) के कल्पित सिद्धान्त विषयक समालोचना की, विशेषतः डार्विन की थ्यूरी का खण्डन किया ॥८४॥

न युक्तिरेषा जननादनुश्रुता
न विश्रुता चापि निरर्गला गिराम् ।
प्रवक्तृता यास्ति मुनीश्वरे परा
महानयं कोपि महाशयोत्तमः ॥८५॥

आपका कथन ऐसा युक्तियुक्त और सारगर्भित था कि बहुत से अंग्रेजी के विद्वान् चकित हो गये और कहने लगे कि ऐसी प्रबल और अकाट्य युक्तियाँ न हमने कहीं पर आजतक सुनीं और न देखीं ॥ ८५ ॥

इति प्रशस्ताक्षरगुम्फितां गिरं
निशम्य नानामतवादभञ्जनाम् ।
प्रकर्तुकामः स चकार खण्डनां
विदेशविद्वत्कृतकिंगिरां पुरः ॥८६॥

---

१ विद्यालयान्तर्गतपठनवताम् । २ षोडशे सर्गे । ३ गुम्फिता गी. किरां तासाम् ।

जब आपने यहाँ के लोगों से अपने कथन की अपूर्वता सुनी तब अनेक मतो के खण्डन के लिए ( जो कि १६ वें सर्ग में वर्णन किया जायगा ) तयार होकर 'इवोलयूशन हन्टर-लेथब्रिज' आदि थ्यूरियों का आपने फिर खण्डन किया ॥ ८६ ॥

पुनः प्रसङ्गेन समीक्ष्य छात्रका-
ञ्जगाद केयं भवतां विचारणा ।
विभात्यलं पश्चिमलोकनिर्मितौ
निवेशितं शिल्पविलासकौशलम् ॥८७॥

खण्डन की परंपरा में एक दिन कालिज के उच्च श्रेणी के छात्रों से आपने फिर कहा कि आपलोग सायंस और फ़िलासफ़ी का आविष्कार केवल पाश्चात्य विद्वानों से मानकर संस्कृत-विद्या की निन्दा करते हैं। यह विचार ठीक नहीं ॥ ८७ ॥

ददाम्यनुज्ञामहमद्य सर्वथा
पदार्थविद्याविषये विधीयताम्[1] ।
मुदा भवद्भिर्निजसंशयस्थले
निवेश्यतामाशु समुत्तरास्थितिः ॥८८॥

आज मैं आप लोगों को बहुत ख़ुशी के साथ इजाज़त देता हूँ कि आप लोग किसी साइन्स के सिद्धांत विषय में मुझ से प्रश्न करें। मैं प्रामाणिक संस्कृत पुस्तकों के प्रमाणों से शाब्दिक अर्थ कर अभी आप का इतमीनान कर दूँगा ॥ ८८ ॥

वृथा भवद्भिः क्रियते विनिन्दना
स्वदेशभाजां विदुषामनल्पिका ।
मयाप्यनुश्रूयतएव या न ते
पदार्थविद्यामविदुर्बुधा इति ॥८९॥

---

१ शङ्केति शेष ।

आप लोगों की यह बड़ी भूल है कि इस देश के विद्वान् और फिलास्फरो को जंगली मान उनकी निन्दा करते हो कि वह कुछ नहीं जानते थे। मैं कहूँगा कि जिन बातो को न्यूटन और शोपनहार आज लिख रहे हैं वे बातें उन्होंने कितनेही वर्ष पहले लिखदी थीं ॥ ८९ ॥

इहाऽऽप्य लोकैर्जनिमात्मिकोन्नतौ
वयः समस्तं विनियोज्य सोन्नतिः।
प्रदर्शिता या न विलोक्यते मया
विदेशविज्ञेषु कथञ्चिदप्यलम् ॥९०॥

जिस प्रकार यहाँ के विद्वानों ने प्रत्येक प्रकार की विद्या और उसकी क्रिया में अपनी सारी आयु बितादी और आत्मिक एवं प्राकृतिक उन्नति में सर्वोच्च पद पाया इस प्रकार किसी भी विदेशी विद्वान् ने उसमें परिश्रम नहीं किया ॥ ९० ॥

इति श्रुताभाषणकल्पनापराः
समेत्य सर्वे पृथिवीपरिभ्रमम्।
रवेश्च तोयादिपदार्थकर्षणं
समभ्यपृच्छन्कथमेतदुच्यताम् ॥९१॥

इतना सुनकर कुछ विद्यार्थियों ने आपसे सूर्य और पृथिवी का भ्रमण और आकर्षण, तत्त्वों की व्यवस्था, पवन, मेघ, रसायन, नक्षत्र, वनस्पति आदि विद्याओं के विषय में अनेक प्रकार के प्रश्न किये ॥ ९१ ॥

असावपि प्रश्नपरम्परागतं
निबोधयन्भावमयलतस्तदा।
विशेषयुक्तिप्रतियोजनोज्ज्वलं
चकार सर्वानपि नष्टसंशयान् ॥९२॥

आपने भी प्रत्येक प्रश्न का उत्तर संस्कृत पद्यों का अर्थ कर उनको समझाया। जब वे उत्तर पाकर संतुष्ट हुए तब आपने उनसे कहा कि ये बातें

यहाँ के विद्वानों से छिपी नहीं है। संस्कृत का प्रचार न होने से नई सी प्रतीत होती है। ज्यों ज्यों संस्कृत और वेद-विद्या का प्रचार बढ़ेगा त्यो त्यों आँखें खुलेंगी और प्राचीन रत्न मिलते जायेंगे ॥ ९२ ॥

बभाण चेयं न गतास्ति कुत्रचित्
पदार्थविद्या विदुषां मनोगृहान् ।
परन्तु विद्याविलयाददृश्यतां
गतास्ति सर्वात्मतयैव सापि न ॥९३॥

यह जो पदार्थ विद्या आजकल यहाँ से उठ कर देशान्तरों में चली गई है यहाँ पर नहीं रही। इसका कारण केवल यही है कि उसमें कोई प्रयत्न नहीं करता ॥ ९३ ॥

यथा यथा शास्त्रपरम्परा परा
विवृद्धिमेषत्यधुना भुवस्तले ।
तथा तथा सा सकलापि सत्कला
पुनः समायास्यति सर्वसाधनैः ॥९४॥

इस भारतवर्ष में जितनाही जितना वेद, शास्त्र और अंगों की पढ़ाई में प्रयत्न बढ़ेगा उतना उतनाही वह उन्नतिमार्ग फिर सामने आकर पूर्ववत् उपस्थित होगा ॥ ९४ ॥

इति प्रसन्नां गिरमादरादिव
प्रभाषमाणे यमिनामधीश्वरे ।
मुदैव छात्रेषु बभूव सर्वथा
शिवार्यसामाजिकधर्मविस्तृतिः ॥९५॥

इस प्रकार आपकी बातों को सुन कर कालेज के सब छात्र विस्मित हो गये और वैदिक धर्म की ओर ध्यान देकर विशेष रूप से संस्कृत पढ़ने लगे ॥ ९५ ॥

अथैकदा तत्र मुनेर्गिरां ततिं
निपीयमाना जनता विपश्चिताम् ।
निजस्य धर्माभिधपुस्तकस्य ता-
मपश्यदेकान्ततया विभञ्जनाम् ॥९६॥

एक दिन स्वामीजी का व्याख्यान सुनने के लिए [करनल मानसल साहब कमान अफ़िसर रुड़की और कप्तान स्टुवर्ट साहब क्वार्टरमाष्टर रुड़की] पधारे थे। इस समय स्वामीजी इंजील की समालोचना कर रहे थे ॥ ९६ ॥

परस्पराभाषणतो विविच्य तां
प्रवक्तृतामस्य मुनेः पुरोगता ।
प्रवर्तयामास विचारकल्पनां
विदेशजन्या नृपतेर्जनावली ॥९७॥

दोनों साहब आपस में बातें करते हुए ध्यान देकर आपका भाषण सुनते रहे और अंत में आपसे दोनों ने वार्तालाप करना आरम्भ कर दिया ॥ ९७ ॥

बहोः प्रवृत्ता समयादियं तदा-
विचारशैली परतो दिनान्तताम् ।
समेत्य दीपावलिदीप्तिदीपिता
पुनर्जजृम्भेऽथ निशेव कल्पनैः ॥९८॥

बहुत देर तक आपके साथ वार्तालाप करते करते सूर्यास्त हो गया। बीच में लालटेन बालने के लिए अवसर दिया गया। प्रकाश होने पर फिर संवाद आरम्भ हुआ ॥ ९८ ॥

परं समाक्षेपसमुत्तरैरयं
यदाऽऽशुमूकानकरोद्यतीश्वरः ।
तदा द्वितीयं दिवसं नियम्य ते
ययुः समासेन वचो निपीय ते ॥९९॥

परन्तु स्वामीजी ने जब बड़ी शांति के साथ उत्तर देना आरम्भ किया तब दोनों निरुत्तर हो गये और दूसरा दिन नियत करके मकान को चले गये ॥ ९९ ॥

पुनर्द्वितीये दिवसेनिरीक्ष्यतां
जनावलिं भिन्नमतानुवर्तिनीम् ।
जयश्रिया वारितयापि सादरं
निरीक्षितोभूदयमेव सत्पतिः ॥१००॥

दूसरे दिन केवल कप्तान साहब ही पधारे । करनेल साहब नहीं आये । अंत में आपने उनकी दुबारा समालोचना करके विजय प्राप्त किया ॥१००॥

दिनान्तरे ते यवना अपि द्रुतं
विधाय पत्रव्यवहारमन्यतः ।
समीक्ष्य साम्यं न कथञ्चिदेकतो-
विमूकतामेव यथायथं ययुः ॥१०१॥

कुछ दिनों के अनन्तर यहीं पर मौलवी मुहम्मद क़ासिम से शास्त्रार्थ के लिए कुछ पत्रव्यवहार होता रहा परन्तु वह निष्फल ही रहा ॥ १०१ ॥

प्रसङ्गतस्तत्र दिनान्तरे कृतं
प्रदर्शयामास नवीनपुस्तकम् ।
बुधेश्वरं यत्र समीक्ष्यकारिता
व्यलेखि विज्ञैरपि नूतनोदयात् ॥१०२॥

एक दिन एक पौराणिक पण्डित ने स्वयं बनाया हुआ एक व्याकरण का पुस्तक जो कि काशी में भी हो आया था और प्रतिष्ठित भी हो गया था आपको दिखाया ॥ १०२ ॥

बुधेश्वरस्तत्प्रसमीक्ष्य सत्वरं
विचार्य चाशुद्धिततीस्तमादरात् ।

जगाद पूर्वं परिपठ्यतां क्वचित्
तदा विधेयो रचनापरिश्रमः ॥१०३॥

आपने उस पुस्तक में सैकड़ों अशुद्धियाँ निकाल कर बनाने वाले से कहा कि आप कुछ दिन कहीं पर जाकर विद्याध्ययन करें तब पुस्तक बनावें ॥ १०३ ॥

न यावदार्षेषु जनः परिश्रमं
करोति शास्त्रेषु न तावदुत्तमम् ।
निबद्धुमीष्टे नवकल्पनोदयं
ततोष्टकं भाष्यमदश्च पठ्यताम् ॥१०४॥

जब तक अष्टाध्यायी, महाभाष्य, निरुक्त आदि ग्रन्थों में परिश्रम नहीं करता तब तक पुरुष ग्रन्थ नहीं बना सकता। इस लिए उसको पढ़िए ॥१०४॥

इति ब्रुवाणे यमिनामधीश्वरे
निजानुरूपं स मुखं ह्रिया दधत् ।
जगाम गेहं परतो जनैरियं
प्रपूरिता सर्वजनेषु कल्पना ॥१०५॥

इतना आपके कहने पर वह ग्रन्थकारजी महाराज अपना सा मुँह लेकर अपने घर को चले गये। स्वामीजी अपने कार्य में लग गये ॥ १०५ ॥

विरक्तवेषः किल सक्तुभोजनः
समागतोस्त्यत्र स योगिना समम् ।
विवादमुग्रं प्रकरिष्यतीत्यलं
परं न कोप्यस्य पुरो जनोऽगमत् ॥१०६॥

इन्हीं दिनों यहाँ पर एक सतुआ बाबा आये हुए थे। लोगों ने प्रसिद्ध कर दिया कि वे आपसे शास्त्रार्थ करेंगे। परन्तु बहुत कुछ कहने पर भी वे सामने न आये ॥ १०६ ॥

समाप्तिमाराप्तगते समन्ततः
समस्तवादे यमिनामधीश्वरः ।
समाजगेहं प्रविधाय सादरं
जगाम तस्मादपि पत्तनात्परम् ॥१०७॥

अन्त में सब विवादों को समाप्त कर आप यहाँ २० अगस्त को समाज स्थापित कर २१ अगस्त सन् १८७८ ई० को यहाँ से चल कर २२ अगस्त को अलीगढ़ आये ॥ १०७ ॥

अवाप्य तत्पत्तनमादरादयं
निरन्तराख्यानपरम्परायि तैः ।
समस्तमेवात्मवशं समानयत्
पुरान्तरस्थं जनमार्यमार्गगम् ॥१०८॥

अलीगढ़ में आते ही आपने ऐसा व्याख्यानो का सिलसिला जारी किया कि प्रति दिन सहस्रों मनुष्य आया करते थे और आर्यसामाजिक बनते जाते थे ॥ १०८ ॥

पुरोदरस्थाः सुजनाः प्रतिष्ठिताः
सुशिक्षिताः सर्वशएव सत्वरम् ।
महद्भिरुत्साहपरम्परोदयैः
समाययुः सत्वरमुत्वरा इव ॥१०९॥

अलीगढ के समस्त प्रतिष्ठित रईस और सभ्य जन अपने सब कामों को छोडकर बडे चाव के साथ आपका व्याख्यान सुनने को उद्यत रहा करते थे ॥ १०९ ॥

निजेषु सर्वेषु मतेषु सादरं
प्रकामतः प्राक्तनसांप्रदायिकम् ।

असंशयं संशयनाशनोद्यमं
प्रचक्रिरे वेदमतानुवर्तनैः ॥११०॥

नियत समय पर आकर प्रत्येक मत और संप्रदाय के पुरुष अपने अपने मत की आपके समक्ष शंका किया करते थे और उत्तर पाकर तृप्त होजाते थे ॥ ११० ॥

महोपदेशाय विनिश्चिते दिने
सहस्रशः पण्डितमानवा नवाः ।
समागता दूरतरादपि ध्रुवं
न रम्यवाञ्छा विदधाति विश्रमम् ॥१११॥

एक दिन आपने कई सहस्र पुरुषों में व्याख्यान दिया; बड़े जोर शोर के साथ मत-मतांतरों का खण्डन किया। इस दिन के सभापति मौलवी-फरीउद्दीन साहब सब जज अलीगढ़ थे और मनुष्य भी दूर दूर तक के आये हुए थे ॥ १११ ॥

बुधावथ द्वौ मिलनाय योगिनां
समागतौ तावपि जातदर्शनौ ।
गतौ परस्तादयमप्यतो ययौ
विधाय तत्रार्यसमाजमन्दिरम् ॥११२॥

इन्हीं दिनो पण्डित श्यामजीकृष्णवर्मा और मिष्टर हरिश्चन्द्र चिन्तामणि आपको यहाँ सुनकर मुम्बई से आये और आपसे बात चीत करके फिर मुम्बई चले गये। आपभी यहाँ समाज स्थापित कर मेरठ जाने को तैयार थे ॥ ११२ ॥

पुरान्तरे पत्तनतो वहिर्गते
विरम्य रम्ये भवने यतीश्वरः ।
प्रकल्पयद्वैदिकधर्म्मकल्पनां
निजोपदेशैरतिदुस्तरोत्तरैः ॥११३॥

अलीगढ़ से प्रस्थित होकर २६ अगस्त सन् १८७८ ई० को आप मेरठ पहुँचे और शहर से बाहर एक कोठी में ठहरकर आपने उपदेश देना आरम्भ किया ॥ ११३ ॥

समागमात्पूर्वतएव विस्तृते
तदागमस्याभ्युदये समन्ततः ।
पुरोदरात्सा जनता समागमत्
तदीक्षणायोत्तरवीक्षणाय च ॥११४॥

आपके आने से पहले ही आपका यश सर्वत्र फैल गया । इसलिए नगर और बाहर के सब लोग आपके दर्शन एवं व्याख्यान सुनने के लिए आते थे ॥ ११४ ॥

नवीनविज्ञापनदानसूचना
विशेषतः सर्वजनेषु विस्तृता ।
जनानहोऽयोजयदुत्तमोत्तमान्
विशङ्कनायामिह शङ्कनार्थिनः ॥११५॥

जब आपने विज्ञापनों द्वारा मनुष्यों को सूचित किया कि प्रत्येक को शास्त्रार्थ और शंका करने का अधिकार है । तब तो शहर के पौराणिकों में खलबली मच गई और आंदोलन होना आरम्भ हुआ ॥ ११५ ॥

समागते धर्मसमाजतो दले
मुनेः समीपे बहुशङ्कनाङ्किते ।
यथोचितामुत्तरकल्पनामयं
चकार सद्वक्तृतयैव सर्वशः ॥११६॥

धर्म-सभा मेरठ की ओर से किसी पुरुष ने कुछ शंकाएं लिख कर आपके पास भेज दीं जिनका उत्तर व्याख्यान में आपने युक्ति और प्रमाण सहित दिया ॥ ११६ ॥

य एवमन्ये बहुशः प्रतिष्ठितैः
समाजमध्ये विषयाः समीक्षिताः ।
तएव तैः प्रश्नदलेपि योजिताः
पुराणतीर्थादिविवेचनामयाः ॥११७॥

प्रश्न वही थे जो प्रायः अनेक पौराणिकों की ओर से हुआ करते हैं। जैसे मूर्तिपूजा, मृतकश्राद्ध, जलमय तीर्थ और कल्पित पुराणों का मानना आदि आदि। इनसे अतिरिक्त कोई नवीन प्रश्न उस पत्र में न था ॥ ११७ ॥

समासतः प्रश्नचतुष्टयी यदा
समाप्तिमापद्यवनैरलन्तदा ।
विलिख्य पत्रे कतिचित्स्वसंशया-
न्निवेदितं योगिपदेषु तद्दलम् ॥११८॥

जब पौराणिकों के प्रश्नों का उत्तर दे दिया गया तब एक मौलवी ने जिनका उर्दू का इमला तक ठीक न था, एक पत्र आपके पास भेजा जिसमें कुछ प्रश्न ,कुरान की बाबत उन्होंने किये थे ॥ ११८ ॥

विलक्षणास्तन्नियमा बभूविरे
निरर्थिका यत्कथनात्र दृश्यते ।
तथापि योगी समदात्सदुत्तरं
यथा न कोप्यत्र पुनः समागतः ॥११९॥

इस मौलवी के पत्र में जो शास्त्रार्थ के नियम थे वे बहुत विलक्षण थे। बहुत आग्रह इस बात पर था कि शास्त्रार्थ मौखिक हो। यद्यपि यह पत्र सभ्यता से बाहर था तथापि इसका उत्तर स्वामीजी ने लिख कर भिजवा दिया ॥ ११९ ॥

पुनः प्रसङ्गाद्दलमस्य सन्निधौ
पुराणभाजां बहुसज्जनोद्यमैः ।

समागतं यत्र न कस्यचिद्गता-
शुभाक्षराली समभूदऽभिख्यया[1] ॥१२०॥

इसी प्रकार फिर दुबारा कुछ पौराणिकों ने सलाह कर कई रईसो की ओर से एक पत्र भिजवाया जिसमें शास्त्रार्थ की अभिलाषा प्रकट की, परन्तु उस पर हस्ताक्षर किसी के नहीं थे। यह कार्य अपनी प्रसिद्धि और धोखा देने के लिए किया गया था॥ १२०॥

निवोधितं योगिवरेण विस्तरै-
रिदं समस्ते नगरे प्रतिष्ठितम्।
न विद्यते धर्मसमाजकिन्दले[2]
भयेन नामैव जनस्य कस्यचित् ॥१२१॥

आपने अपने व्याख्यान के पश्चात् उस पत्र की सारी पोल खोलदी और सबके सामने कहा कि इस पत्र के ऊपर शास्त्रार्थ के भय से किसी ने हस्ताक्षर तक नहीं किये। इसलिए यह पत्र उत्तर देने योग्य नहीं है॥ १२१॥

विना प्रवन्धं नियमोदयं विना
विनापि मध्यस्थजनं कथं भवेत्।
तदुत्तराऽऽदानपरम्परा यतो-
विरुद्धमेतत्प्रतिभाति लोकतः ॥१२२॥

विना किसी प्रवन्ध के, विना नियमों के, विना किसी मध्यस्थ के, इस पत्र का उत्तर देना लोक-नियम से विरुद्ध प्रतीत होता है। इसलिए यदि शास्त्रार्थ करना हो तो सब प्रवन्ध कर, लाला किशनलाल रईस के हस्ताक्षर सहित पत्र भेजें॥ १२२॥

इति प्रशस्ते वचने पुरः स्थिते-
र्निजानुमत्या द्विगुणीकृतेऽमुदा।

---

१ सङ्गतेति शेषः। २ कुत्सित दल किंदलम्।

मुखानि मन्दानि बभूवुरादरात्
पुराणभाजां विदुषामसंशयम् ॥१२३॥

इस प्रकार आपके कहने पर उपस्थित जनों ने भी जब अनुमति दी तब तो पौराणिकों के मुख फीके पड़ गये और सब होंसला ढीला पड़ गया ॥१२३॥

महोपदेशश्रवणाय सङ्गतै-
र्विभिन्नधर्म्मव्यवसायिभिः समम् ।
बभूव नो भाषणकल्पना यतो-
विनिर्जितास्ते पुरएव योगिभिः ॥१२४॥

आपके व्याख्यान सुनने के लिए बहुत से ईसाई भी आया करते थे। परन्तु उन्होंने न कुछ विवाद किया और न शास्त्रार्थ ही का नाम लिया, क्यों कि वे पहले ही से आपका बल जानते थे और आपके फटकारे हुए थे ॥ १२४ ॥

समन्ततः शान्तिमुपागते पुरे
मते च सम्यक्सुजनैर्व्यधिष्ठिते ।
विधाय तत्रापि समाजमन्दिरं
प्रयाणमस्मादकरोत्पुराद्यतिः ॥१२५॥

जब चारों ओर शान्ति का प्रकाश दीखने लगा तब आपने यहाँ पर २९ सितंबर सन् १८७८ ई० को अपने समक्ष समाज स्थापित किया और यहाँ से देहली जाने का इरादा प्रकट किया ॥ १२५ ॥

शुभं हरिप्रस्थमवाप्य सत्वरं
विरम्य सद्बालमुकुन्दनिर्मिते ।
यथोचितं प्रावददार्यमन्दिरे
निजं समुद्देश्यमयं मुनीश्वरः ॥१२६॥

---

१ उद्याने इतिशेषः ।

९ अक्तूबर सन् १८७८ ई० को आप मेरठ से दिल्ली पधारे और लाला बालमुकुन्द के बाग़ में ठहर कर शाहजी के छत्ते में आपने नंबर वार व्याख्यान देना आरम्भ किया और अपना उद्देश्य सबको समझाया ॥ १२६ ॥

जनैरथाकर्ण्य बहुश्रुतैरलं
प्रवक्तृतामस्य यतेरनन्तरम् ।
महाद्विशालं हवनादिसिद्धये
विनिर्मितं वैदिकधर्ममन्दिरम् ॥१२७॥

आपके उपदेशों को सुनकर यहाँ के पुरुष अति प्रसन्न हुए और कुछ दिनों के पश्चात् ही आपकी उपस्थिति में यहाँ भी समाज स्थापित होगया ॥१२७॥

पुनर्हरिप्रस्थपुरान्निमन्त्रणा-
वशेन योगी तदवाप पत्तनम् ।
विराजते यत्र तदीयकल्पना
समस्तलोकोदयमूलकारणा ॥१२८॥

इतने ही में आपके पास' अजमेर से निमंत्रण आगया । इसलिए यहाँ से चलकर आप ८ नवंबर सन् १८७८ ई० को अजमेर पहुंचे जहाँ कि आपका बड़ा भारी कीर्तिस्तभ वैदिक यन्त्रालय आदि अनेक प्रकार की संस्थाओं से अलंकृत है ॥ १२८ ॥

प्रतिष्ठितास्तन्नगरस्थसज्जनाः
प्रबन्धमेकान्तमितस्ततः शिवम् ।
तडित्पथावाप्तमुनीश्वरागम-
प्रधानवृत्ता द्रुतमेव चक्रिरे ॥१२९॥

आपके आने से पहले ही यहाँ के प्रतिष्ठित रईसों ने आपका तार पढ़-कर आपके ठहरने के लिए सब प्रकार का प्रबन्ध कर लिया था और इस प्रतीक्षा में रहे कि स्वामीजी रेल से कब उतरें और हम कब उनका दर्शन करें ॥ १२९ ॥

---

१ विविधशालायुक्तम् ।

विधाय तत्स्वागतमस्य ते तदा
धनञ्जयप्रेरितवाहनस्थले ।
यथागतं तद्गतकृत्यबन्धने
समाहिताएव बभूवुरादरात् ॥१३०॥

इतने ही में रेल से आपका उतरने का समय उपस्थित हुआ। सहस्रों स्वागत कर्मचारी उपस्थित हुए। बडे समारोह के साथ वे आपको लेगये। वे लोग आपकी सेवा में हर समय उपस्थित रहा करते थे ॥ १३० ॥

तत्र प्रदाय बहुशो निजधर्मवृद्ध्यै
संस्थाप्य वैदिकमतान्यपि विस्तरेण ।
व्याख्यानमादृतजनः स महात्मवर्यो-
विश्रान्तिमाप कतिचिद्दिवसानि हर्षात् ॥१३१॥

आपने भी वहाँ पर जाकर आर्य मत की पुष्टि के लिए व्याख्यान दिये और वैदिक-धर्म का हरप्रकार से विस्तार किया और कुछ दिन यहीं पर विश्राम का भी इरादा करके आप योगाभ्यास में तत्पर हुए। जब कि स्वामीजी ने ही यहाँ पर विश्राम लिया तब सर्ग ने भी यहीं विश्राम करना उचित समझा। इसलिए विश्राम प्राप्त कर, ससार का उपकार करना क्योकर हो ? यह विचार करने का आरम्भ कर दिया ॥ १३१ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
समाजकल्पन नाम त्रयोदश सर्ग ।



# चतुर्दशः सर्गः

अथ पुष्करयात्रार्थै कृतोद्योगो महामतिः ।
जगाम सत्वरं तत्र जनता यत्र साभवत् ॥१॥

कुछ समय बीतने पर आपने अजमेर से पुष्कर जाने का मनोरथ प्रकट किया। वहाँ कार्तिक शुक्ला पौर्णमासी को एक बड़ा भारी मेला हुआ करता है। मनोरथ होते ही सज्जनो ने सब प्रबध कर दिया और श्रीमान् जी पुष्कर पधारे ॥ १ ॥

गत्वैव वितताराखौ विज्ञापनमनुत्तमम् ।
सत्यासत्यविवेकाय जनताजनजातके ॥२॥

जाने के अनन्तर ही आपने एक विज्ञापन वितीर्ण कराया जिसमें यह लिखा था कि जिस किसी को सत्यासत्य का निर्णय करना हो वह हमारे पास आवे ॥ २ ॥

बहवः साधवो मान्याः कोविदाश्च मुनीश्वरम् ।
संशयच्छेदनार्थाय समाययुरितस्ततः ॥३॥

विज्ञापन पत्र के बँट जाने पर बहुत से साधु-सन्यासी और पण्डित आपके समीप आने लगे और अपना अपना सदेह निवृत्त करके चले जाते थे ॥ ३ ॥

असावपि यथायोग्यसमुत्तरगतव्यथान् ।
सर्वानेव मनुष्यौघान्बोधयामास सत्पथम् ॥४॥

आप भी आये हुए सज्जन महाशयों को अनेक प्रश्नों का उचित उत्तर देकर उनको सतुष्ट कर देते थे और उनके लिए वैदिक-धर्म का उपदेश देते रहते थे ॥ ४ ॥

पुष्कराभ्यर्णसंवासवासिनः केपि साधवः ।
वाममार्गमहत्त्वेन जनान्मूढानवञ्चयन् ॥५॥

पुष्कर के पास एक गाँव में कुछ वाममार्गी साधु रहा करते थे। वे कहा करते थे कि हमारे कालीतंत्र में बडी भारी शक्ति है जो चाहें सो करदें। इस अवसर पर मनुष्यो ने उन साधुओ से कहा कि यदि कुछ शक्ति है तो स्वामीजी के समक्ष चलिए ॥ ५ ॥

परमस्य मुनेरग्रे तेप्यवैदिकमार्गगाः ।
निजमार्गविपर्यासाद्गतास्तां शोचनीयताम् ॥६॥

परन्तु उनमें इतना दम कहाँ था कि वे आपके समक्ष आते और अपना पक्ष सिद्ध करते। निदान वे चुप हो गये। परन्तु भेद उनका सारा खुल गया ॥ ६ ॥

समाप्ते जनताकाले ततः पुनरयं मुनिः ।
अजतुन्दमुपागत्य नित्यशो वक्तृतामदात् ॥७॥

मेले की समाप्ति होने पर आप वहाँ से फिर अजमेर पधारे। वहाँ आप वैदिक धर्म के महत्त्व पर कई दिन तक क्रमशः व्याख्यान देते रहे ॥ ७ ॥

महत्त्वं वेदमार्गस्य दर्शयन्नथ भञ्जयन् ।
पुराणजालमीमांसामार्यधर्ममवर्धयत् ॥८॥

वैदिक मार्ग का महत्त्व और अनेक कल्पित मनमाने मतों का लघुत्व इस बार आपने इस प्रकार दिखलाया कि बहुत से लोग सचेत होकर वैदिक धर्म के प्रेमी बन गये ॥ ८ ॥

अजतुन्दगताः सर्वे सज्जना यवना अपि ।
मतमस्य महामान्यमादरादभ्ययुः शिवम् ॥९॥

आपके व्याख्यानो में, अजमेर के जितने कुछ शिक्षित और प्रतिष्ठित पुरुष थे वे सब, जाया करते थे। वे सब आपके द्वारा उपदिष्ट वैदिक धर्म को मानने लगे ॥ ९ ॥

समाचारदलेष्वस्य विजयध्वनिरुत्थिता ।
मूर्छयामास चेतांसि वेदमार्गविरोधिनाम् ॥१०॥

यहाँ पर एक समाचार पत्र छपता था जिसका नाम राजपूताना गजट था। इसमें आपका जो विजयनाद छपता था उसे देख कर वैदिक धर्म के विरोधी मूर्छित हो गये ॥ १० ॥

आमन्त्रणवशादस्मात्पुरादयमतन्द्रितः ।
पुरान्तरमभिप्रेत्य वैदिकं मार्गमातनोत् ॥११॥

निमन्त्रण आने पर यहाँ से आप नसीराबाद की छावनी जो कि अजमेर के पास ही है पधारे। वहाँ जाते ही आप वैदिक-धर्म का प्रचार करने लगे ॥ ११ ॥

बहवो दुर्जनास्तत्र विघ्नारम्भाय संस्थिताः ।
राजशासनभीत्यैव निरुपाया बभूविरे ॥१२॥

यद्यपि बहुत से विचारहीन लोगों ने यहाँ पर कुछ उपद्रव मचाने का उपाय सोचा था, परन्तु राजकर्मचारियों की सावधानी से वे कुछ न कर सके ॥ १२ ॥

प्रभावशालिनीं तत्र वक्तृतामादरादयम् ।
बहूनि दिवसान्यादाद्वेदधर्मवशंवदः ॥१३॥

वैदिक धर्म के वशवद श्रीस्वामीजी महाराज यहाँ पर कई दिनों तक अपने ऐसे उत्तम व्याख्यान, जो बुद्धिमानों के लिए वशीकरण मन्त्र थे, देते रहे ॥ १३ ॥

मसीहमतगास्तस्य वक्तृतामुत्तरोत्तम् ।
पिबन्तो न विवादाय शक्ताः किल समाभवन् ॥१४॥

कई ईसाई भी यहाँ पर आपके व्याख्यान सुनने के लिए लगातार आया करते थे। परन्तु उन्होने किसी प्रकार की छेड छाड़ नहीं की। वे चुपचाप सुनते रहे ॥ १४ ॥

समाजकल्पनामत्र विनिवेश्य महामतिः ।
पत्तनान्तरमापेदे जयपत्तनसंज्ञितम् ॥१५॥

यहाँ पर समाज का आरम्भ कर आप यहाँ से १४ दिसम्बर सन् १८७८ ई० को जयपुर पधारे, जो कि आपने पहले भी अपने पदार्पण से पवित्र किया था ॥ १५ ॥

मन्त्रिणा कृतसत्कारः स महात्मा निरन्तरम् ।
वैदिकानेव विषयानबोधयदहर्निशम् ॥१६॥

यहाँ पर दीवान फतहसिंह ने आपका आतिथ्य किया और कई दिनों तक यहाँ भी लगातार आपने वैदिक धर्म के प्रचारार्थ उपदेश दिये ॥ १६ ॥

दर्शनेच्छायुतोप्यस्य राजा वञ्चकवञ्चितः ।
दर्शनं नाप देवस्य दुर्लभः सज्जनागमः ॥१७॥

यहाँ के महाराज आपके दर्शनों की उत्कट अभिलाषा रखते थे परन्तु मूर्खों ने उनको न मिलने दिया। यदि मिलने देते तो फिर आप कहाँ रहते ॥ १७ ॥

तथापि मन्त्रिसत्कारविशेषवशतो जनाः ।
तन्मतं समुपाजग्मुर्जलधिं निम्नगा इव ॥१८॥

तो भी दीवान साहब के कारण यहाँ पर आर्यसमाज का बहुत अच्छा प्रचार हुआ और कई पुरुषों के हृदय में वैदिक धर्म का अंकुर उत्पन्न हो गया ॥ १८ ॥

निवेश्य मतमत्रापि धर्ममार्गप्रवर्त्तकम् ।
पत्तनान्तरमुद्दिश्य ययौ मतिमतांवरः ॥१९॥

समाज का काम यहाँ पर आप अच्छे प्रकार प्रवृत्त कर, रईस युधिष्ठिर-सिह जी के द्वारा निमन्त्रित हो, यहाँ से रिवाडी पधारे जो कि अलवर और देहली के ठीक बीच में है ॥ १९ ॥

तडित्पथसमायातसमागमनसूचनाः ।
बहवः सज्जनास्तस्य स्वागताय ययुर्द्रुतम् ॥२०॥

आपके आने का समाचार पहले ही तार के द्वारा रिवाड़ी भिजवा दिया था। उस समाचार को पाकर रिवाड़ी के सज्जन आपके स्वागत के लिए रेल पर आये और आपको शहर में ले गये ॥ २० ॥

समागत्यारमत्रापि योगिना धर्मवर्धना ।
भञ्जनान्यमतानां च युगपत्किं न कल्पिता ॥२१॥

आपने भी यहाँ पर आकर वैदिक धर्म का प्रचार और अवैदिक मतों का खण्डन एक ही साथ इस प्रकार किया कि सब पुरुष विस्मित हो गये ॥२१॥

एकादशमितैरत्र सूपदेशैरयम्मुनिः ।
पौराणिकमतानान्तु मूलच्छेदमकल्पयत् ॥२२॥

लगातार आपके यहाँ पर ग्यारह व्याख्यान होने से पौराणिक मतों की तो मानों जड़ ही कट चुकी थी। कोई भी पौराणिक सामने फटका तक नहीं ॥ २२ ॥

अनेकमतगैरत्र श्रुतखण्डनमण्डनैः ।
न कृता कापि सम्भाषा विभाषा क्व दुरर्थिनाम्॥२३॥

यहाँ पर अन्यमतवादी भी आपका भाषण सुनने रोज आया करते थे और कुछ पूंछा भी करते थे परन्तु शास्त्रार्थ का इन्होंने नाम तक नहीं लिया ॥२३॥

दूरतोप्यस्य सम्भाषासमाकर्णनलालसैः ।
गृहस्थैर्निजमित्राणि समाहूतानि सर्वशः ॥२४॥

यहाँ के गृहस्थों ने आपका व्याख्यान सुनने के लिए दूर दूर से अपने इष्ट मित्र और संबंधी बुला लिये थे और आपका व्याख्यान उनको सुनवाया ॥ २४ ॥

निजप्रतापवशतः समाजसमितिं शिवाम् ।
विधाय तत्र मुमुदे यतिराहृतसज्जनः ॥२५॥

अपने व्याख्यानों के प्रभाव से यहाँ पर भी आर्यसमाज का सिलसिला आपने जारी कर दिया और कई प्रतिष्ठित सज्जनो को उसमें समिलित किया ॥ २५ ॥

हरिप्रस्थमितो गत्वा कार्य्यान्तरवशादयम् ।
दिनत्रयं च विश्रम्य पत्तनान्तरमाप्तवान् ॥२६॥

अत में यहाँ से आप ९ जनवरी सन् १८७९ ई० को रवाना होकर देहली पधारे और केवल तीन व्याख्यान देकर यहाँ से मेरठ को पधारे ॥२६॥

रमयामास तत्रापि पत्रसम्बद्धभाषणैः ।
स मुनिर्मनुजानन्ते हरद्वारमितो ययौ ॥२७॥

यहाँ आकर आपने पत्र द्वारा कुछ पुरुषों से संभाषण करना आरम्भ कर दिया परन्तु वे पुरुष निरुत्तर हो गये । अत में यहाँ से आप हरद्वार को पधारे ॥ २७ ॥

तत्र कुम्भजनौघेपि कृतव्याख्यानविस्तरः ।
स महात्मा निवासाय पत्तनान्तरमागमत् ॥२८॥

यहाँ पर आपने कुम्भ के मेले पर लगातार प्रचार किया और अत में कुछ विश्राम लेने के लिए आप यहाँ से देहरादून को प्रस्थित हुए जो कि पर्वत पर बसा हुआ है ॥ २८ ॥

कृपारामधृतोद्योगप्रबन्धविहितागमे ।
निवासे समुपागत्य विश्राममयमाप्तवान् ॥२९॥

वहाँ पर पण्डित कृपारामजी ने आपके लिए सब प्रकार का उचित प्रबंध पहले ही से कर रक्खा था । वहाँ जाकर आप आनन्दपूर्वक विश्राम करने लगे ॥ २९ ॥

अस्वास्थ्येऽपि शरीरस्य धर्म्मचर्चामहर्दिवम् ।
प्रततान महायोगी कस्य निर्वृतिरुन्नतौ ॥३०॥

यद्यपि यहाँ जिस समय आप पधारे थे उस समय आपका स्वास्थ्य ठीक नहीं था तथापि आप वैदिक-धर्म का प्रचार करते ही रहे। धन्य है! धन्य है॥ ३०॥

श्रुतभिन्नमतावद्धजनदत्तधनव्ययः ।
स महात्मा कृपाराममेकान्ते पर्यबोधयत् ॥३१॥

कुछ दिन व्यतीत होने पर आपको यह मालूम हो गया कि मेरे लिए कृपारामजी ने और मतावलम्बियों से भी धन एकत्र किया है। इसलिए एक दिन एकांत में उनसे कहा॥ ३१ ॥

ब्राह्मं समाजमासानां जनानां मत्कृते धनम् ।
भवता न ग्रहीतव्यं यतस्ते भिन्नधर्मिणः ॥३२॥

जो पुरुष वैदिक-धर्म को छोड़ कर अन्य मतों में प्रविष्ट हो गये हैं उनका द्रव्य मेरे खर्च के लिए न लिया कीजिए। वास्तव में यह बात धर्म शास्त्र के अनुकूल है॥ ३२॥

इदानीं तु सहायत्वं प्रगताः शत्रुभावताम् ।
पुनर्यास्यन्ति भिन्नत्वान्मतवादस्य ते जनाः ॥३३॥

इस समय तो वह ब्रह्मसमाजी आपके मित्र बन रहे हैं और आप उन से चन्दा भी वसूल करते हैं परन्तु जब उनके मत का खण्डन होगा तब वे आपके शत्रु हो जायँगे॥ ३३॥

इति प्रोक्तवति स्वामिवर्य्ये स निजसद्मनैः ।
समारभत शुश्रूषामादरादनुचारिवत् ॥३४॥

इस प्रकार श्रीस्वामीजी के कहने पर पण्डित कृपारामजी मान गये और कहने लगे कि मैं ही श्रीमानों की सेवा के लिए सर्वदा उपस्थित हूँ और क्या करेंगे॥ ३४॥

एकस्मिन्दिवसेऽधर्म्मदीक्षां प्रतिवदत्ययम् ।
बहवो भिन्नधर्म्मस्था विदेशीयाः समभ्ययुः ॥३५॥

एक दिन आपने व्याख्यान देना आरम्भ किया। विषय कुरान और इंजील की समालोचना था। कई अंग्रेज और पादरी श्रोता बन कर वहाँ उपस्थित हुए और उन्होने व्याख्यान सुना ॥ ३५ ॥

निरीक्ष्य भिन्नमतगाँस्तत्तन्मतनिराकृतौ ।
अदादयमतिप्रह्वो वक्तृतामतिसुन्दरीम् ॥३६॥

जब आपने अनेक मतमतांतरों के प्रचारक जन अपने व्याख्यान में आते देखे तब तो क्रमशः समस्त मतों का आपने खण्डन करना आरम्भ कर दिया ॥ ३६ ॥

यमाकर्ण्य बहुक्रोधमागतान्भिन्नधार्म्मिकान् ।
भिन्नशासनगाएव बोधयामासुरुद्धतान् ॥३७॥

जिसको सुन पादरियों को बडा जोश आया और वे पादरी आपे से बाहर हो गये। यहाँ तक कि नियम-विरुद्ध सभा के अन्दर व्याख्यान में बोलने भी लगे ॥ ३७ ॥

क्व शान्तचित्तता वक्तुः क्व च रोषो भवादृशाम् ।
युज्यते न मतेऽस्माकं रोष इत्यब्रुवन्परे ॥३८॥

जब पादरी ने इस प्रकार का वर्ताव किया तब एक अंग्रेज अफसर ने पादरी को फटकारा और कहा कि कहाँ स्वामीजी की शांति और कहाँ आपका क्रोध! आप ऐसा न करें ॥ ३८ ॥

इति श्रुतवचोभारा भारा इव भुवो द्रुतम् ।
मध्ये सभं समुत्थाय गता भिन्नमतानुगाः ॥३९॥

इस प्रकार जब एक बुद्धिमान् अंग्रेज ने पादरियो को फटकारा तब वे सभा के बीच में से उठ कर चले गये और बुरा भला कहने लगे ॥ ३९ ॥

पृष्टा अपि मुनीशेन पुनरागमनाय ते ।
नाब्रुवन्किमपि ध्वस्तबुद्धयो रोषसङ्कुलाः ॥४०॥

जब पादरी चलने लगे तब स्वामीजी ने बड़ी नम्रता से पूँछा कि क्या आप कल भी पधारेंगे? वे इसका कुछ उत्तर न देकर ही वहाँ से चले गये ॥ ४० ॥

समाप्ते वक्तृतोद्देश्ये गौरवर्णैः समं यतिः ।
धर्मोद्देश्यमुपाश्रित्य संवादमकरोत्परम् ॥४१॥

जब व्याख्यान-विषय समाप्त हुआ तब स्वामीजी ने अंग्रेज अफ़सरों से बहुत देर तक धर्म के विषय में बातचीत की कि जिससे वे बहुत प्रसन्न हुए ॥ ४१ ॥

दिनान्तरमुपागत्य वक्तृताविषये मुनिः ।
ब्राह्मसामाजिकानान्तु सर्वथा खण्डनं व्यधात्॥४२॥

कुछ समय बीतने पर स्वामीजी ने फिर व्याख्यान देना आरम्भ किया जिसमें ब्रह्म-समाजियों का अच्छे प्रकार युक्ति एवं प्रमाणों से खण्डन किया ॥ ४२ ॥

सर्वे ब्राह्मसमाजस्था यद्यपीश्वरमानिनः ।
तथापि वेदवैरुध्यात्खण्डनीया इमे मया ॥४३॥

आपने कहा कि यद्यपि ये लोग ईश्वर को मानते हैं तथापि वेद के विरुद्ध पक्ष को स्थापित करते हैं इसलिए मैं इनका खण्डन करता हूँ ॥ ४३ ॥

श्रुत्वा निजमतस्यालं भञ्जनामद्भुतोपमाम् ।
ब्राह्मसामाजिकाः सर्वे वैरुध्यमुपचक्रिरे ॥४४॥

ब्रह्मसमाजियों ने जब यह सुना कि स्वामीजी महाराज ने हमारे मत का तिलशः खण्डन कर दिया तब वे बहुत बिगडे और विरोध करने लगे ॥४४॥

दिनेष्वेतेषु केनापि मिथ्याभाषणकारिणा ।
कथितं सर्वलोकानां मध्यएव महाहठात् ॥४५॥

इन्हीं दिनों में किसी मिथ्यावादी पुरुष ने समस्त सभा के बीच में बड़े जोर के साथ कहा कि आप लोग आज अपनी रक्षा का इंतजाम जितना हो सके करलें ॥ ४५ ॥

रात्रौ मुनिगृहं दग्धुं मानवास्तस्य सन्निधौ ।
गमिष्यन्ति तथान्यच्च करिष्यन्तीति पापिना ॥४६॥

आज की रात को बहुत से लोग स्वामीजी के बँगले पर जायेंगे और बंगले में आग लगायँगे और भी कुछ न कुछ उपद्रव मचावेंगे ॥ ४६ ॥

परमेतद्वचस्तस्य परमेश्वरलीलया ।
अनुक्तमिव सम्भूतं यशोजातमवर्द्धयत् ॥४७॥

परन्तु यह उसका कहना सर्वथा मिथ्या हुआ, कोई भी पुरुष उस दिन बँगले पर नहीं आया और न किसी ने आग लगाई । आपका प्रभाव ही ऐसा था ॥ ४७ ॥

पश्चान्मुनिजनस्यास्य गमनात्तत्र विस्तृतम् ।
बभूवार्य्यसमाजस्य मन्दिरं निर्गतोपमम् ॥४८॥

स्वामीजी के चले जाने के बाद देहरादून में भी २९ जून सन् १८७८ ई० को आर्यसमाज स्थापित होगया । जो आज तक वृद्धि को प्राप्त हो रहा है और आगे को भी होगा ॥ ४८ ॥

असावपि ततो गत्वा पुरान्तरसवस्थितिम् ।
दिनद्वयमितां चक्रे तत्र पश्चात्ततो ययौ ॥४९॥

आप भी यहां से १ मई सन् १८७९ ई० को रवाना होकर सहारनपुर पधारे और दो दिन यहां पर ठहर कर यहां से भी फिर आप मेरठ चले गये ॥ ४९ ॥

विश्रम्य नगरे तस्मादपरे पत्ततोधिकम् ।
मार्गस्थं पुरमुद्दिश्य ततोपि प्रययौ शनैः ॥५०॥

यहां पर कुछ विश्राम लेकर २५ मई को आप मेरठ से भी विदा हुए और बीच में आये हुए अलीगढ के लिए आप प्रस्थित हुए ॥ ५० ॥

( युग्मम् )

दिनानि कतिचित्तत्र यथायथमसौ मुनिः ।
समवस्थाय नितरां गमने मतिमादधौ ॥५१॥
शरीरास्वस्थताहेतोरत्र मासमसौ यतिः ।
पुनरारोग्यवान्नीत्वा मुरादाबादमभ्यगात् ॥५२॥

अलीगढ में भी कुछ दिन ठहर कर आप यहाँ से छलेसर को पधारे और वहाँ शरीर अस्वस्थ हो जाने के कारण एक मास तक रहे और अंत में मुरादाबाद को पधारे ॥ ५१ ॥ ॥ ५२ ॥

पूर्वमागत्य भूपस्य जयकृष्णस्य धीमतः ।
भवने दत्तवान्योगी कतिचिद्वक्तृताः शुभाः ॥५३॥

पहली बार जब आप सन् १८७६ ई० मे यहाँ पधारे थे उस समय राजा जयकृष्णदासजी के यहाँ उतरे थे और उनके यहाँ ही कई व्याख्यान भी आपने दिये थे ॥ ५३ ॥

प्रसिद्धिवशतस्तेषु दिनेष्वेव विदेशजैः ।
साकमस्य यतेर्वादः समभूदतिमानदः ॥५४॥

प्रसिद्धि के कारण उन दिनों में पादरियो से शास्त्रार्थ भी छिड गया था। विषय सृष्टि की उत्पत्ति का था। बहुत से लोग दूर दूर से इसको देखने आये थे ॥ ५४ ॥

सृष्ट्युत्पत्तिक्रमे ते यं नियमं प्रावदञ्जनाः ।
तमेव निशितैर्वाक्यैः खण्डयामास योगिराट् ॥५५॥

पादरी लोग सृष्टि को बने पाँच सहस्र वर्ष बतलाते थे। आपने कई विद्वानो की साक्षी देकर उनके मतव्य का तिलशः खण्डन किया ॥ ५५ ॥

द्विवारमपि तस्यैव जयकृष्णस्य वेश्मनि ।
पूर्ववद्वैदिकं धर्मं वर्धयामास सर्वशः ॥५६॥

अब की दूसरी वार भी आकर आप जयकृष्णदास की कोठी में ही ठहरे और पहले के समान वैदिक धर्म का जोर के साथ प्रचार किया ॥५६॥

दिनान्तरे पुरेशस्य प्रार्थनावशतो मुनिः ।
सेनानिवेशमध्यस्थभवने वक्तृतामदात् ॥५७॥

एक दिन मुरादाबाद के कलक्टर साहब की प्रार्थना पर आपने छावनी की एक विशाल कोठी में व्याख्यान देना स्वीकार किया और उधर सब प्रबंध हो गया ॥ ५७ ॥

राजनीतिं समुद्दिश्य प्रस्तुतो वाक्यविस्तरः ।
समस्तपुरलोकानां मनांसि पुरतोऽहरत् ॥५८॥

आज का व्याख्यान सुनने के लिए दूर दूर से रईस एकत्रित हुए और सभ्यों की उपस्थिति होने पर " राजनीति " विषय पर आपने व्याख्यान देना आरम्भ किया ॥ ५८ ॥

अन्योन्याश्रयभावेन प्रजाभूपव्यवस्थितिम् ।
वदता तेन का युक्तिर्नादृता रीतिवर्णने ॥५९॥

वेदादि सत्य शास्त्रों के प्रमाणों से आपने इस व्याख्यान में राजा और प्रजा का ऐसा अन्योन्याश्रय अधिकार और सम्बन्ध बतलाया कि सब दंग रह गये ॥ ५९ ॥

वेदादिसत्यशास्त्राणामन्तरे सर्वमस्त्यलम् ।
दृश्यते नैव मालिन्यान्मनसामिह वर्तनम् ॥६०॥

व्याख्यान के अंत में आपने यह भी कह दिया था कि ये सब बातें वेद और आर्ष ग्रन्थों में विद्यमान हैं परन्तु मनुष्य उसे देखते नहीं। देखें तो पता लगे ॥ ६० ॥

इति वादिनि योगीन्द्रे समाजस्थे च मानवे ।
नगराधीशभावस्थः स्वामिनं बहुपूजयत् ॥६१॥

इतना आपके कहने पर श्रोतागण और कलक्टर साहब अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने आपका सत्कार किया । चलते समय कलक्टर साहब ने कहा कि यदि आप जैसे महात्मा कुछ दिन पहले होते तो सन् १८५७ ई० का उपद्रव कभी न होता ॥ ६१ ॥

स्वीकृत्य तत्कृतां पूजामसौ योगिजनेश्वरः ।
समाजमन्दिरं तत्र विधाय प्रययावितः ॥६२॥

स्वामीजी के समक्ष ही यहाँ पर हवनोत्तर विधिपूर्वक समाज स्थापित हो गया और आप यहाँ से मत्स्यदेशातर्गत वदायूं के लिए प्रस्थित हुए ॥ ६२ ॥

तदागमनतः पूर्वमेव कल्पितमुत्तमैः ।
समाजमन्दिरं योगी निरीक्ष्य मुदितोऽभवत् ॥६३॥

यहाँ पर आपके आने से पहले ही १८७९ ई० को समाज स्थापित हो चुका था । आप आकर उसके समारोह को देख अति प्रसन्न हुए ॥ ६३ ॥

रम्ये गङ्गाप्रसादस्य भवने मुनिराडयम् ।
वक्तृतावेशतो यूनां मनांसि वशमानयत् ॥६४॥

पहला व्याख्यान आपका यहाँ पर महाशय गङ्गाप्रसादजी के दीवानख़ाने में हुआ जिसमें आपने अपनी मधुर वक्तृता से जनो के मनों को मुग्ध कर दिया ॥ ६४ ॥

चतुष्कपथविन्यस्तकरादानार्थके गृहे ।
ददता तेन तत्रापि न रीतिः परिवार्जिता ॥६५॥

दूसरा आपका व्याख्यान चुंगी की कोठी में हुआ जिसमे कई सहस्र मनुष्यों की उपस्थिति हुई और एक साथ आपकी धूम मच गई ॥ ६५ ॥

प्रतिपक्षिषु सर्वेषु पक्षतामागतेष्वरम् ।
पुराणयवनाद्यानां सपक्षमतनोद्धतिः ॥६६॥

जब आपने समस्त प्रतिपक्षियों को अपने पक्ष में आता देखा तब पुराण और यवनो के सिद्धांत का आपने खण्डन करना आरम्भ कर दिया ॥ ६६ ॥

समागमनवाञ्छोऽपि यावनः कोपि कोविदः ।
भयादेव निजार्थस्य मूकतामवरामितः ॥६७॥

यहाँ के मुसलमानों ने आपसे शास्त्रार्थ करने के लिए मुहम्मद कासिम मौलवी को बुलवाया परन्तु वह आपके समक्ष आने को उद्यत नहीं हुआ ॥ ६७ ॥

रामप्रसादनाम्नाऽत्र मनुजेन यथोचिताः ।
कृताः पुराणविषये शङ्कास्तिलशोऽकरोत् ॥६८॥

पण्डित रामप्रसादजी ने आकर कुछ आपके समक्ष प्रश्न किये जिनका उचित उत्तर पाकर अंत में पण्डितजी चुप ही हो गये, कुछ भी न बोल सके ॥ ६८ ॥

इतः पुरान्तरं पश्चात्प्रसङ्गवशतो मुनिः ।
समाजमन्दिरे पूर्वनिर्मिते वक्तृतामदात् ॥६९॥

अंत में १४ अगस्त सन् १८७९ ई० को स्वामीजी यहाँ से बरेली गये। वहाँ समाज स्थापित हो ही चुका था। उसी में ठहर कर आपने अपने कार्य का आरम्भ कर दिया और प्रचार आरम्भ हुआ ॥ ६९ ॥

राजकीयपदाध्यक्षा बहवस्तत्र सज्जनाः ।
योगिराजवचः श्रुत्वा परामापन्मुदः कलाम् ॥७०॥

आपके व्याख्यानों में शहर के बड़े बड़े रईस और राजकर्मचारी तथा जिले के प्रधान शासक कलक्टर साहब और भी उनके शासक गण आया करते थे ॥ ७० ॥

दिनान्तरमुपागत्य विपक्षी कोपि योगिनम् ।
जगाद मनुजश्रेष्ठमादरादेव वेगवान् ॥७१॥

कुछ दिनो के अनन्तर बरेली के प्रसिद्ध पादरी स्काट साहब आपके समीप उपस्थित हुए और अत्यन्त सभ्यता के साथ मधुर वचनो से आपसे पूछने लगे ॥ ७१ ॥

यदेतद्भवतां पक्षे पुनरागमनं मतम् ।
तदेतत्कथमाभाति जीवस्य गतदेहिनः ॥७२॥

यह जो आपके मत में आवागमन का सिलसिला अर्थात् जीव मरने के वाद फिर जन्म लेता है, यह सिद्धात किस प्रकार से माना जावे और क्यो कर माना जावे ? ॥ ७२ ॥

अवतारो मनुष्याणां सम्भवत्यथवा मते ।
भवतामीश्वरस्यापि योग्यमत्रोच्यतां वचः ॥७३॥

और अवतार जो प्रकट हुआ करता है वह आपके मत में जीवात्मा का होता है अथवा उस परमेश्वर का ? यह विषय आपके सिद्धांत में किस प्रकार माना जाता है ? ॥ ७३ ॥

क्रियते वा न वा पक्षे भवतां पापकर्मणाम् ।
ईश्वरेण क्षमा देव ब्रूहि प्रश्नत्रयोत्तरम् ॥७४॥

कृपा करके यह भी वतलाइए कि किये हुए पापों को जीवात्मा भोग ही लेता है या ईश्वर उनको क्षमा कर देता है ? आपका इसमें मंतव्य क्या है ? ॥ ७४ ॥

इति वादिनमेकान्तं विपक्षिणमयं यतिः ।
समीक्ष्य समदात्तेषां प्रश्नानामुत्तरं शिवम् ॥७५॥

इस प्रकार पादरी स्काट साहव के तीन प्रश्न हुए उनको सुन कर स्वामीजी अति प्रसन्न हुए और क्रमशः उन तीनों प्रश्नों का उत्तर देने के लिए उद्यत हुए ॥ ७५ ॥

जीवस्य तात्त्विके रूपे गमनागमने स्वयम् ।
भवतश्चेतनावत्त्वाच्चञ्चलत्वाच्च तद्गतेः ॥७६॥

उन्होंने कहा—जीव का जो वास्तविक स्वरूप है उसमें आना और जाना यह स्वाभाविक धर्म से सवन्ध है क्योंकि जीव का चेतन और चञ्चल होने से ॥ ७६ ॥

अजरामरभावस्थो जीवो नोत्पद्यते यदि ।
त्वमेव वद तद्याति क चायं विपयान्तरे ॥७७॥

यह अजर अमर जीवात्मा यदि आवागमन के चक्र में नहीं आता तो एक शरीर छोड़ने पर कहां जाता है ? यह आपभी नही वतला सकते ॥७७॥

बद्धस्यैकान्ततो मुक्तिर्मुक्तस्यैकान्ततो मते ।
बन्धोस्माकं वरीवर्ति सर्वशास्त्रानुकम्पितः ॥७८॥

जो किसी प्रकार के बँधन में बँधा हुआ है उसका किसी न किसी समय में छुटना आवश्यक है और जो छुटा हुआ है उसका बन्धन भी अवश्य ही होना है ॥ ७८ ॥

विहाय जीर्णवस्त्राणि यथा देही नवं नवम् ।
वसनं समुपादत्ते जीवस्तद्वद्वपुर्नवम् ॥७९॥

जिस प्रकार एक पुरुष पुराने कपडों को उतार कर नये कपड़े पहन लेता है इसी प्रकार जीव भी पुराने शरीरों को छोड़ नये शरीरो को धारण करता जाता है ॥ ७९ ॥

यथा नवीनवस्त्रेषु मनुजस्य सदा रुचिः ।
एवं नवीनदेहेषु सदा जीवात्मनो रुचिः ॥८०॥

जिस प्रकार मनुष्य सर्वदा नवीन वस्त्रों के धारण करने में अभिलाषा करता है इसी प्रकार जीव भी सर्वदा नवीन शरीर धारण करने को उद्यत रहा करता है ॥ ८० ॥

बद्धो यथेहते मुक्तिं मुक्तोप्येवं स्वयेच्छया ।
बन्धनं प्रार्थयत्येवं पारस्पर्यक्रमः स्थिरः ॥८१॥

बद्ध जीवात्मा जिस प्रकार छुटने के लिए प्रयत्न करता है इसी प्रकार मुक्त जीवात्मा बधन में आने के लिए प्रयत्न करता है यह उसका स्वाभाविक गुण है ॥ ८१ ॥

दृश्यते वहुधा लोके नैकवस्तुनि तत्परम् ।
मानसं मनुजस्यात्र न सुखे नासुखे दृढम् ॥८२॥

वहुधा देखा गया है कि मनुष्य का स्वभाव एक सा नहीं रहता । वह सुख से भी उकताता है और दुःख से भी । एक पदार्थ में इसकी रुचि एक सी कदापि नहीं रहती ॥ ८२ ॥

अवतारोपि जीवस्य सम्भवत्यनपायिनः ।
न कथञ्चन पक्ते मे परमेश्वरसम्भवः ॥८३॥

अवतार भी कर्मों के द्वारा जीवों का हो सकता है, ईश्वर का नहीं। मुक्त जीव अथवा बद्ध जीव जन्म-मरण के चक्र में आते है। विशेष "दशावतार-खण्डन काव्य" में देखो॥ ८३॥

अकाय इति यं वेदः कथयत्यनिशं पुनः ।
स कथं कायवानत्वावतरत्यद्भुतं महत् ॥८४॥

जिस ईश्वर को वेद अकाय, अव्रण, अस्नाविर आदि विशेषणों से पुकारता है उस ईश्वर का देहधारी होना कब संभव है? कभी नहीं॥८४॥

समस्तशक्तिमानीशो यद्येकान्तनुमाश्रयेत् ।
कः समस्तमिदं विश्वं पश्चादात्मवशं नयेत् ॥८५॥

और भी देखिए, वह समस्त शक्तिमान् ईश्वर यदि एक शरीर के अदर आकर बैठ जावे तो समस्त ससार का भरण, पोषण, और पालन कौन करे॥ ८५॥

न कर्मबन्धनं तत्र न क्लेशकलनं मतम् ।
न विपाकाशयावासस्तस्य शास्त्रेषु कल्पितः ॥८६॥

न उस ईश्वर में किसी प्रकार का कर्मों का बन्धन है, न किसी प्रकार का उसको क्लेश होता है और न कभी वह गर्भाशय में आकर प्रविष्ट होता है। यही शास्त्रो का सिद्धात है॥ ८६॥

अणोरणीयान्महतो महीयानपि यः प्रभुः ।
निर्दिश्यते समस्ताभिः श्रुतिभिः स कथं भवेत् ॥८७॥

जिस ईश्वर को अणु से अणु और विभु से विभु माना है और ऐसा ही जिसका श्रुतियो ने प्रतिपादन भी किया है वह किसी भी प्रकार से जन्म नहीं ले सकता॥ ८७॥

---

१ गर्भगत इतिशेष.।

नास्मन्मते कृतं कर्म शुभं वाप्यशुभं क्वचित् ।
क्षन्तुमर्हति जीवस्य परमात्मा फलप्रदः॥८८॥

जो कुछ जीव ने कर्म किया है चाहे शुभ हो या अशुभ हो उसका उसको अवश्य फल भोगना पडेगा । परमात्मा क्षमा नहीं करेगा ॥ ८८ ॥

शुभेन शुभमाप्नोति कर्मणा फलमात्मवान् ।
अशुभेनाशुभं तत्र विपर्य्यासो न विद्यते ॥८९॥

जीवात्मा शुभ कर्मों से अच्छा फल पाता है और बुरे कर्मों से बुरा फल पाता है । इसमें किसी प्रकार का अदल बदल नहीं है । स्वय किया हुआ स्वयं ही भोगना पडता है ॥ ८९ ॥

क्षन्तुमर्हति चेज्जीवं पापेभ्यः परमेश्वरः ।
फलदत्वं कथं तस्य कर्मबन्धश्च देहिनाम् ॥९०॥

यदि ईश्वर जीवों को किये हुए पापे से बचा दे अर्थात् उनके पापों को क्षमा कर दे तो पहले तो ईश्वर फलदाता क्यों माना जावे और जगत् को कर्मानुबंधि क्यों कहा जावे ? ॥ ९० ॥

इति वादिनि योगीन्द्रे वेदशास्त्रयुतं वचः ।
स विपक्षी गतक्लेशो वाचंयम इवाभवत् ॥९१॥

इस प्रकार वेद और शास्त्रों के सिद्धांतों से पदे पदे संबद्ध और युक्तियुक्त अपने प्रश्नों का उत्तर प्राप्त कर पादरी स्काट साहब तुष्ट हो अत में चुप हो गये ॥ ९१ ॥

लेखनक्रमबद्धेत्र विवादे शङ्कनोत्तरे ।
तथाभूतां यथा तत्र सन्देहो नाभवत्पुनः ॥९२॥

जिस समय बरेली में यह शास्त्रार्थ हुआ उस समय दोनों पक्ष के लेखक मौजूद थे जो अक्षरशः (एक एक अक्षर) लिखते रहे। इसलिए किसी प्रकार की शंका नहीं रही ॥ ९२ ॥

---

१ कृत्यल्युटो बहुलमित्यादिना सर्वधातुभ्यो ल्युट् ।

धर्मपुस्तकमध्यस्थानिमान्वीक्ष्य निरुत्तरः ।
विषयान्गतवानेव स नत्वा मुनिसत्तमम् ॥९३॥

जिस समय प्रश्नोत्तर समाप्त हुए और साथ ही बाइबिल के पत्रे उलट पुलट कर पादरी स्काट भी चुप हो गये उस समय मनुष्य चकित हो गये और पादरी साहब स्वामीजी को प्रणाम करके चल दिये ॥ ९३ ॥

प्रशान्ते नितरां तत्र प्रतिपक्षजनागमे ।
योगिराडपि दूरस्थं पत्तनं प्रत्यगादरम् ॥९४॥

जब यहाँ पर कोई भी प्रतिपक्षी सामने न आया तब श्रीस्वामीजी भी यहाँ से शाहजहाँपुर को पधारे और ४ सितम्बर सन् १८७९ ई० को शाहजहाँपुर पहुँच गये ॥ ९४ ॥

विज्ञापनदलादानादानमानवपूरिते ।
नगरे तत्र देवस्य कीर्तिः कां न कृतिं व्यधात् ॥९५॥

पहुँचने के साथ ही आर्यसमाज की ओर से विज्ञापन दिये गये जिनको देख कर सहस्रों पुरुष आपके दर्शनार्थ आने लगे और सर्वत्र आपकी कीर्ति फैल गई ॥ ९५ ॥

तदागमनतः पूर्वमेव पौराणिका जनाः ।
पुरान्तरमभिप्रेत्य गुहालीना इवावभुः ॥९६॥

आपके पधारने से यहाँ के सांप्रदायिकों में बड़ी खलबली मची और पौराणिक तो यहाँ से भाग कर दूसरे शहरों में जा छिपे और उनके तो छक्के ही छूट गये ॥ ९६ ॥

केचिदङ्गदनामानं पौराणिकजनं जवात् ।
समानेतुमितो यातास्तत्पुरं भयवेपिताः ॥९७॥

कुछ पौराणिक आपस में सलाह करके यहाँ से अंगदराम को, जो कि पीलीभीत के स्कूल में अध्यापक थे, लिवाने गये ताकि कुछ लोग धोखा खा जायँ ॥ ९७ ॥

अङ्गदेनाङ्गदः पूर्वं पराजित इति प्रथा ।
पुरे तत्राभवद्यत्र महात्मा समतिष्ठत ॥९८॥

अङ्गद शास्त्री ने अङ्गद पण्डित को परास्त किया यह जो बात पहले कही गई थी वह शाहजहाँपुर और पीलीभीत में सर्वत्र प्रसिद्ध हो गई थी ॥ ९८ ॥

भीतः स्वामिवचोबाणैरङ्गदो नापतत्पुरम् ।
पत्रमात्रविनोदेन वञ्चयामास तान्नरान् ॥९९॥

स्वामी जी के भय से पीलीभीत वाले अङ्गद ने शाहजहाँपुर आना स्वीकार नहीं किया, केवल एक दो पत्र लिख कर भोले पौराणिकों को बहका लिया ॥ ९९ ॥

अनागमनतस्तस्य सत्वरं तत्पुरस्थया ।
समालिङ्गितएवाभूद्विजयोद्गतया श्रिया ॥१००॥

अङ्गद के न आने पर पौराणिक दल सर्वथा मलिन-मुख हो गया और श्रीस्वामीजी महाराज विजय-लक्ष्मी को प्राप्त हो कर प्रसन्न-वदन हो गये ॥ १०० ॥

समाजमन्दिरं तत्र निरीक्ष्य यतिसत्तमः ।
गमनाय मनश्चक्रे ततोपि नगरान्तरे ॥१०१॥

अन्त में समाज का मन्दिर, जोकि पहले ही से था, देख कर आप यहाँ से लखनौ पधारे, जोकि सिलसिले में लगा हुआ था और बड़ा शहर था ॥ १०१ ॥

अनिर्जितमतस्थानां मनुजानां पुरोदरे ।
कला वृद्धिमवाप्ताभून्निर्जितानान्तु मन्दताम् ॥१०२॥

जिनको स्वामीजी ने वैदिक धर्म का प्रेमी जान अनुगृहीत किया उनकी मुखशोभा बढ़ने लगी और जिनको अवैदिक जान अनुग्रह का पात्र नहीं बनाया वे मन्द हो गये ॥ १०२ ॥

सप्तकं तत्र विश्रम्य दिवसानां महात्मना ।
समाजस्थापनां कृत्वा गमने मतिरादृता ॥१०३॥

१८ सितम्बर सन् १८७९ ईसवी को आप लखनौ पहुँच गये और एक सप्ताह तक आपने यहाँ पर विश्राम किया । अन्त मे कानपुर होते हुए आप फ़र्रुख़ाबाद पधारे ॥ १०३ ॥

पुरान्तरमभिप्रेत्य मुनिना सा प्रकल्पिता ।
वक्तृता यामुपाकर्ण्य हर्षशोकावलंकृतौ ॥१०४॥

यहाँ आकर आपने लगातार इस प्रकार व्याख्यान देना आरम्भ किया जिससे मनुष्यों में एक साथ हर्ष और शोक प्रादुर्भूत हो गया ॥ १०४ ॥

मित्रकल्पेषु मुनिना हर्षसंहतिराहिता ।
शत्रुकल्पेषु विन्यस्ता दीप्तशोकव्यवस्थितिः ॥१०५॥

जो पुरुष वैदिक धर्म के प्रेमी थे उनके चित्त में तो आनन्द-समुद्र उमडने लगा और जो उसके विमुख थे उनमें शोक सा छाया हुआ था ॥ १०५ ॥

पौराणिकजनैस्तत्र कृतापि बहु धूर्तता ।
न चचाल मुनेरग्रे निरस्तकलिकर्मणः ॥१०६॥

पौराणिकों ने अबकी बार भी अपनी चाल चलने के लिए कोई कसर नहीं रक्खी, परन्तु उनकी कोई चाल न चल सकी ॥ १०६ ॥

प्रश्नानपि यथायोग्यं पौराणिकजनैः कृतान् ।
भञ्जयामास सहसा दूरीकृतमतक्रमः ॥१०७॥

बहुत से पौराणिकों ने अनेक प्रकार की शङ्कायें भी आप के समक्ष प्रस्तुत कीं जिनका उत्तर आपने खण्डनमण्डनपूर्वक ख़ूब दिया ॥ १०७ ॥

भिन्नपक्षाश्रयी कोपि धर्मसामाजिकं बलम् ।
दर्शयित्वापि पक्षस्य निर्बलत्वादधोऽभवत् ॥१०८॥

---

१ मनुजैरितिशेषः ।

यहां पर एक ब्राह्मण ने, जोकि बी० ए० था, स्वामीजी के विरुद्ध एक सभा स्थापित की। परन्तु पक्ष के निर्बल होने से वह आप भी निर्बल हो गया॥ १०८॥

निर्जितो विदुषां यूथैस्तर्जितो गृहमानवैः।
त्रिशङ्कुपदवीमेव भूषयामास मध्यगः॥१०६॥

इधर उस ब्राह्मण को विद्वानो ने लताडा, उधर घर के मनुष्यों ने विचारे को आडे हाथो लिया, अब वह त्रिशकु की तरह बीच में ही लटकता रह गया॥ १०९॥

बहिरार्य्यमताविष्टैर्गृहे धर्म्ममतानुगैः।
कृता का दुर्दशा तस्य न रोषावेशसङ्कुलैः॥११०॥

बाहर तो आर्यसामाजिकों ने कोई दुर्दशा बाकी न छोडी और घर में धर्मसमाजियो ने उसका निरादर किया। क्या ख़ूब॥ ११०॥

विधाय तत्र सहसा समाजं सकलेष्टदम्।
मुमुदे यमिनामीशः कृतकार्य्यतया वृतः॥१११॥

समस्त वाछित फलों के देने वाले वैदिक वृक्ष का आधार जो आर्य-समाज है उसको अपने समक्ष बढता देख कर स्वामीजी मन में अति प्रसन्न हुए॥ १११॥

गमने कृतसंवाञ्छस्ततोथ स यतीश्वरः।
प्रवक्तुं धर्म्मकृत्याणि पत्तनान्तरमासवान्॥११२॥

अत में यहां से रवाना हो कर कानपुर और इलाहाबाद होते हुए २३ अक्तूबर सन् १८७९ ई० को आप मिरज़ापुर पहुँच गये॥ ११२॥

शरीरास्वास्थ्यभावेपि निजकार्य्यपरो मुनिः।
प्रययौ कतिचिन्नीत्वा दिवसानि पुरान्तरम्॥११३॥

यद्यपि आपका शरीर अति परिश्रम के कारण खिन्न था तथापि आपने यहां आकर अपने कार्य में कुछ विलम्ब न किया॥ ११३॥

नियमानुस्मृतिं कृत्वा कृतसंवादकल्पनः ।
स महात्मा निजोद्देश्यैर्वैदिकं धर्म्ममातनोत् ॥११४॥

यहाँ से विदा हो कर आपने ३० अक्तूबर को दानापुर पहुँच कर नियमानुसार वैदिक धर्म का प्रचार करना आरम्भ कर दिया ॥ ११४ ॥

विपक्षधर्मवन्तोपि सत्यमार्गपरायणाः ।
समभूवन्निदं चित्रं विस्मितामकरोत्पुरीम् ॥११५॥

आपके यहाँ पर पधारने से विपक्षी जन भी वैदिक धर्म के अनुकूल बन गये । यह आश्चर्य समस्त नगर को अचम्भे में ले आया ॥ ११५ ॥

पौराणिकजनैस्तत्र चतुर्भुजपदाभिधः ।
समाहूतोपि वादाय पराभवमवाप्तवान् ॥११६॥

यहाँ के पौराणिकों ने आपसे शास्त्रार्थ करने के लिए बाहर से पण्डित चतुर्भुज को बुलाया परन्तु वे आपके समक्ष आने को उद्यत नहीं हुए ॥ ११६ ॥

योग्यताभावतस्तस्मिन्गते जाते च मन्दिरे ।
समाजस्य गतौ चक्रे मतिं मतिमतांवरः ॥११७॥

योग्यता न होने के कारण पण्डित के न आने और समाज स्थापना होने पर आप यहाँ से चलने को उद्यत हुए और लौट कर लखनौ पधारे ॥ ११७ ॥

पुरान्तरमुपागत्य कतिचिद्दिवसान्ययम् ।
विश्रम्यागतलोकानां संशयच्छेदमातनोत् ॥११८॥

५ मई सन् १८७९ ई० को आप लखनौ पहुँच गये और आगत महाशयों का स्वागत कर उनके संशयो की निवृत्ति करते रहे ॥ ११८ ॥

निवेश्य वचसामत्र प्रभावं भावपूरितम् ।
गमनाय कृतोत्साहो बभूवाथ ययावितः ॥११९॥

अंत में यहाँ पर अपने व्याख्यानों द्वारा वैदिक धर्म का गौरव बढ़ा कर यहाँ से सातवीं बार आप फ़र्रुख़ाबाद पधारे ॥ ११९ ॥

गत्वा तत्र महायोगी कल्पयित्वा तथासनम् ।
वाहिनीमध्यमागत्य वक्तृतामुत्तमामदात् ॥१२०॥

२० मई सन् १८८० ई० को फ़र्रुख़ाबाद पहुंच और विश्राम लेकर उपदेश देना आरम्भ किया और छावनी फ़तहगढ़ में भी आपने उपदेश दिया ॥ १२० ॥

विदेशगेन केनापि योगसाधननिश्चये ।
कृतवादः समाधानं निषेधमयमावदत् ॥१२१॥

आपका उपदेश सुनकर एक दिन ज्वाइन्ट मजिष्ट्रेट ने आपसे कुछ योगविषय में प्रश्न किये थे जिनका उत्तर आपने यथोचित दिया ॥ १२१ ॥

मद्यमांसपरा लोका योगमार्गव्यवस्थितौ ।
न शक्नुवन्ति संस्थातुमेतल्लोके प्रतिष्ठितम् ॥१२२॥

आपने कहा कि मद्य और मांस के सेवन करने वाले पुरुष योगाभ्यास में कदापि स्थिर नहीं हो सकते । यह बात संसार में प्रसिद्ध है ॥ १२२ ॥

इति वादिनि योगीन्द्रे तत्र याते च तत्परम् ।
समाजकल्पना साभूत्पत्तने विस्तृतिर्गिराम् ॥१२३॥

आपके इतना कहने पर प्रश्नकर्ता निरुत्तर हुए और समाज स्थापित हुआ । आप भी यहाँ से मैनपुरी पधारे और वहाँ जाते ही आपने व्याख्यान देना आरम्भ कर दिया ॥ १२३ ॥

उपदेशसमुद्देश्यात्तत्र गौराननना जनाः ।
यवनाश्चापि योगीन्द्रं परितः पर्य्यवेष्टयन् ॥१२४॥

आपका उपदेश सुनने के लिए कलक्टर साहब और सिविल सर्जन आदि कई अंग्रेज और प्रतिष्ठित मुसलमान लोग भी आया करते थे ॥ १२४ ॥

अहो मुनिरयं योगी न श्रुतो न च वीक्षितः ।
समोनेनेति सभ्याली तमलं सर्वतोवदत् ॥१२५॥

और व्याख्यानों के अंत में खडे हो कर आपको धन्यवाद दिया करते थे और कहा करते थे कि आप जैसे योगी हमने आज तक कहीं नहीं देखे ॥१२५॥

अन्तिमे दिवसे दत्वा वक्तृतां वीक्ष्य चादरात् ।
समाजमन्दिरं तस्मादाप तत्परपत्तनम् ॥१२६॥

अन्तिम दिवस में आप व्याख्यान देकर चलने को उद्यत हुए और ८ जुलाई को मेरठ पहुँच गये और शहर से बाहर एक कोठी में ठहरे ॥१२६॥

तत्र गत्वैव देवेन कृते व्याख्यानविस्तरे ।
समस्तापि पुरी तस्य मुखालोकनमातनोत् ॥१२७॥

आपने जाने के साथ ही अपना काम आरम्भ कर दिया और व्याख्यान देना आरम्भ किया जिसको सुनकर सब शहर के लोग मुहँ ताकते रह गये ॥ १२७ ॥

परमस्य भयावेगात्पौराणिकजनाधमाः ।
विपरीतकृतौ नैजं समयं निन्युरागतम् ॥१२८॥

पौराणिक पण्डितों को जब कुछ और न सूझा और जब वे स्वामीजी से डर गये तब उन्होंने एक कथक्कड़ को बहकाया और वह बहक गया ॥ १२८ ॥

व्याख्यानभवनाभ्यर्णगतकाथिकगायनैः ।
व्याख्यानश्रुतिभङ्गाय कल्पिता तैर्मुधा कृतिः ॥१२९॥

स्वामीजी के व्याख्यान-भवन के समीप ही वह प्रति दिन उपदेश के समय रामायण गाया करता था कि कोई आपका भाषण सुन न सके ॥१२९॥

परमत्रापि विषये लज्जिता एव तेऽधमाः ।
निजानि भवनान्येव गताः किं स्यादतःपरम् ॥१३०॥

परन्तु इस विषय में भी उनको लज्जित होना पड़ा। हार झक मार कर वे अपने अपने घर जा बैठे। स्वामीजी के कार्य में कोई विक्षेप न हुआ ॥१३०॥

एतस्मिन्नेव समये रमा या पूर्वसूचिता ।
पत्रालापैः समागत्य देवादध्ययनं व्यधात् ॥१३१॥

इन्हीं दिनों में पण्डिता रमाबाई (जिसका पत्रालाप आपसे पूर्व हो चुका था) यहाँ आई और आपसे संस्कृत पढ़ती रही ॥ १३१ ॥

व्याख्यानकल्पनां श्रुत्वा दत्वा चापि यथोचिताम् ।
पुस्तकादानमानाभ्यां योगी तां मुदितां व्यधात् ॥१३२॥

रमाबाई ने यहाँ पर चार पाँच व्याख्यान भी दिये और स्वामीजी के कई व्याख्यान सुने। विदा होते समय स्वामीजी ने स्वरचित पुस्तकें दीं और वह प्रसन्न हो चली गई। इसका विशेष वृत्तांत मेरे बनाये हुए "रमामहर्षिसंवाद" नामक काव्य में पढ़िए ॥ १३२ ॥

गतायां किल देशं स्वं रमायां मुनिराडसौ ।
थियोसोफीकलाख्यायाः सभायाः प्रेक्षणं व्यधात् १३३

रमा के चले जाने पर स्वामीजी ने थियोसोफ़िकल सोसाइटी के कार्यों की समालोचना की और उनको खूब विचारा ॥ १३३ ॥

पत्रालापादिकं कृत्वानल्पविज्ञानवानयम् ।
आमन्त्रणवशात्तस्मात्पुरान्तरमुपागमत् ॥१३४॥

इस सभा के साथ में आपका बहुत सा पत्रालाप भी होता रहा। अंत में कई प्रतिष्ठित जनों के बुलाने पर आप यहाँ से मुज़फ़्फ़रनगर गये ॥१३४॥

निहालचन्द्रदेवस्य भवने कृतसंस्थितिः ।
स कृतां मनुजैः श्राद्धे शङ्कनां समपूरयत् ॥१३५॥

१५ सितम्बर सन् १८८० ई० को पहुँच कर रायबहादुर निहालचन्द्र की कोठी में ठहरे। उन दिनों श्राद्ध के दिन थे इसलिए रायबहादुरजी ने आपसे उसी विषय में प्रश्न किये जिनका उत्तर इस प्रकार था—॥ १३५ ॥

न मृते मानवे दत्तं जीवद्भिः सलिलादिकम् ।
प्राप्नोति नितरां तस्माद् व्यर्था तद्दानकल्पना ॥१३६॥

इस शरीर से जीवात्मा के निकल जाने पर जो उसके नाम से जल आदि पदार्थ दिया जाता है वह सबका सब निष्फल हो जाता है ॥ १३६ ॥

शुभाशुभं निजं कर्म स्वात्मनैव सह स्थितम् ।
भवतीति विनिश्चित्य न श्राद्धं फलदं मृते ॥१३७॥

अपना किया हुआ कर्म अपने साथ ही रहता है और अपने कोही फल देता है इसलिए मरे हुए के नाम पर देना सर्वथा निष्फल है ॥ १३७ ॥

एवं वादिनि देवेशे सकला जनता तदा ।
मुदायुताऽभवत्किं न फलं सूते सदा गतिः ॥१३८॥

इस प्रकार आपके उत्तर देने पर सब लोग अत्यन्त प्रसन्न हुए । सज्जनों का समागम किस किस आनन्द का कारण नहीं होता ? ॥ १३८ ॥

नगरस्था वहिस्थाश्च बुधाः प्रश्नपरायणाः ।
समुत्तराणि सम्प्राप्य विशङ्काइव सम्बभुः ॥१३९॥

वहुत से जन नगर से और वाहर से आपके पास शंका करने के लिए आते थे परन्तु उत्तर सुन कर शकारहित हो जाते थे ॥ १३९ ॥

रुष्टमप्ययमात्मीयैर्जनमालापनैः स्वकैः ।
वोधयामास कान्येषां कथा तत्र शुभात्मनाम् १४०॥

आपके व्याख्यान में यदि कोई झगडा भी करता था तो उसको आप संतोष-जनक उत्तर देते थे और भड़के हुए को शांत कर दिया करते थे ॥ १४० ॥

प्रमाणपूर्वकाभाषविनोदैरस्य सन्निधौ ।
न संशयो मनुष्याणां समभूद्धृदयान्तरे ॥१४१॥

आपका उत्तर इस प्रकार प्रमाणों के साथ होता था कि उसमें कोई किसी प्रकार का संदेह ही वाकी नहीं रहता था ॥ १४१ ॥

---

१ आसमन्ताद्भाषणमाभाषः ।

निवृत्तिमागते तस्मिन्पुरे सम्भाषणादिभिः ।
पुरान्तरमुपागम्य विज्ञापनदलान्यदात् ॥१४२॥

जब इस नगर में मनुष्यों की सब शकायें संभाषणों द्वारा निवृत्त हो गईं तब आप ७ अक्तूबर सन् १८८० ई० को यहाँ से 'देहरादून पधारे और जाने के साथ ही आपने विज्ञापन बँटवा दिये ॥ १४२ ॥

तस्य प्रदानमात्रेण सज्जनाः सौख्यनिर्भराः ।
दुराग्रहपरा लोका मनस्येव लयं गताः ॥१४३॥

विज्ञापन देने से जिज्ञासु जन तो आनन्दित हुए और दुराग्रही अभिमानी मन में कुढ़ने लगे और विवश हुए ॥ १४३ ॥

पौराणिकजनास्तद्वद्यवनाश्च यथायथम् ।
कृत्वापि वादविस्तारं पराजयमवाप्नुवन् ॥१४४॥

यहाँ के पौराणिक और यवन लोग कुछ शास्त्रार्थ के लिए छेड़छाड़ करते रहे, परन्तु अन्त में उनकी वह सब छेडछाड निष्फल हो गई । कोई न बोला ॥ १४४ ॥

दूरदेशस्थितेनापि निजख्यातिवशादरम् ।
स्वामिना सह संवादं कृत्वापि न कृतं यशः ॥१४५॥

एक ईसाई ने भी यहाँ पर अपनी प्रशंसा के लिए स्वामीजी से कुछ प्रश्न किये परन्तु वे भी अन्त में ठहर न सके इसलिए वहाँ उनकी निन्दा हुई ॥ १४५ ॥

धावमानमिमं दृष्ट्वा सभामध्यान्महाशयाः ।
सहस्ततालमट्टाट्टहासमेवाशु चक्रिरे ॥१४६॥

जिस समय स्वामीजी ने उनके प्रश्नों का उत्तर देना आरम्भ किया उस समय आप सभा से उठ कर चल दिये, इस लिए मनुष्य हँस पड़े ॥ १४६ ॥

दिनानि कतिचित्तत्र विश्रम्य यमिनांवरः ।
पुरान्तरमुपागत्य वैदिकं धर्ममभ्यधात् ॥१४७॥

अंत में कुछ दिन स्वामीजी यहाँ पर ठहर कर फिर मेरठ पधारे और आते ही वैदिक धर्म का उपदेश देने लगे ॥ १४७ ॥

दिनत्रयमिहास्थाय यमिना तेन सत्वरम् ।
सर्वमेव पुरं धर्म्ममार्गे संवेशितं वलात् ॥१४८॥

तीन दिन लगातार मेरठ में उपदेश देकर नगर के समस्त सभ्यजनों को आपने वैदिक मार्ग में लगाया ॥ १४८ ॥

प्रसङ्गवशतो गत्वा पुरान्तरमयं यतिः ।
वेदसूर्य्यप्रकाशेन मतध्वान्तं न्यवारयत् ॥१४६॥

२५ नवम्बर सन् १८८० ई० को आप यहाँ से आगरे पधारे और वैदिक सूर्य के प्रकाश से मतरूप अन्धकार को मिटाने लगे ॥ १४९ ॥

पौराणिकजनास्तत्र दोषारोपणवाञ्छया ।
मुनेरुपरि दोषेण स्वयमेवावृता वभुः ॥१५०॥

पौराणिकों ने आपके विषय में अनेक प्रकार की गप्पें उड़ाईं परन्तु उन दोषों ने उलटा उन्हीं को घेर लिया ॥ १५० ॥

रवेरुपरि यो धूलिं निक्षिपत्यज्ञतावशात् ।
सएव रजसा तेन धूसरत्वं प्रयात्यलम् ॥१५१॥

यह दृष्टांत यहाँ पर ठीक घटता है कि सूर्य के ऊपर जो धूल गेरना चाहता है वह उस धूल से स्वय मलिन हो जाता है ॥ १५१ ॥

परोपकारिणां यद्वल्लोके भवति तद्यशः ।
परापकारिणां तद्वन्निराद्दतिरिति स्थितम् ॥१५२॥

जिस प्रकार इस जगत् में परोपकारी पुरुषों की कीर्ति होती है इसी प्रकार ठगों की निन्दा भी हुआ करती है ॥ १५२ ॥

देवेन वेदवाक्यैस्तैः सर्वेषां हृदयोदरात् ।
वहुकालजमालस्यं दूरमेव कृतं वलात् ॥१५३॥

यहाँ पर स्वामीजी ने अपने उपदेशों से मनुष्यों के हृदयों में जमे हुए आग्रह और आलस्य को दूर निकाल कर फेंक दिया ॥ १५३ ॥

दशामेतामलं वीक्ष्य पौराणिकजनव्रजे ।
या स्थिता सापि नष्टैव जीवनाशा भयोदयात् ॥१५४॥

स्वामीजी के उद्यम और उत्साह की दशा देख कर पौराणिकों की रही सही आशा भी टूट गई। जीविका बिना जीवन कहाँ ? ॥ १५४ ॥

रूमन्देशागतः कश्चिद्विपक्षी भिन्नधर्मवान् ।
यथायथं समागत्य धर्मचर्चामलं व्यधात् ॥१५५॥

एक दिन रोमन कैथलिक ईसाइयो के लाल पादरी से आप मिले और उन्होंने जो कुछ अपना मन्तव्य था स्वामीजी को सब सुना दिया ॥ १५५ ॥

योगिराडपि संवादकल्पने धृतविस्तरः ।
निग्रहस्थानमायातं प्रतिवादिनमभ्यधात् ॥१५६॥

स्वामीजी ने भी उनकी सब बात सुन कर उनका प्रतिवाद करना आरम्भ किया और निग्रह-स्थान में आये हुए उन पादरी साहब से कहा ॥ १५६ ॥

इटलीदेशजो यर्हि भूत्वा प्रतिनिधिः प्रभोः ।
पोपदेवो भवच्छङ्काश्छिनत्तीति मतं मया ॥१५७॥

यदि इटली के रहनेवाले पोप ईश्वर के प्रतिनिधि ( स्थानापन्न ) हैं यह आपका मत है तो उसमें यह दोष है ॥ १५७ ॥

परं तद्गतशङ्कानां मनुजत्वात्समुत्तरम् ।
को ददाति समाधत्तेऽनुमन्ता चास्ति को वद ॥१५८॥

पोप जी मनुष्य हैं, मनुष्य में भ्रांति होना संभव है । पोपजी की शंकाओं का उत्तर देनेवाला आपके यहाँ कौन है ? ॥ १५८ ॥

---

१ पोपशब्दोऽयमिटलीदेशवासिभिर्धर्माचार्यपदे निवेश्यते, भारतवर्षदेशे वञ्चकार्थपर्यायीय शब्दो मन्यते यथापि स्वदृष्टान्तानुसार [illegible] मत्वा वञ्चकार्थपर एवायं [illegible]- देशे तत्र नत्र निवेशित इति दिक् ।

इति प्रवदति प्राज्ञे लाटनामा स मानवः ।
वाचंयम इति प्रातिपदिकं सफलं व्यधात् ॥१५६॥

आपके इस कथन पर लाल पादरी जी चुप हो गये और "वाचंयम" शब्द को संसार में चरितार्थ कर दिखलाया ॥ १५९ ॥

देवानामुपदेशस्य प्रभावेनातिसत्वरम् ।
समाजमन्दिरं तत्र समभूदतिशोभनम् ॥१६०॥

आपके उपदेशों के प्रभाव से यहाँ पर २६ दिसम्बर सन् १८८० ई० को आर्यसमाज स्थापित हो गया और आनन्द होने लगा ॥ १६० ॥

पौराणिकजनैस्तत्र निर्बलत्वाच्चतुर्भुजः ।
विवादाय समाहूतोऽभवदत्यन्तमानवान् ॥१६१॥

पौराणिकों ने समाज स्थापित देखकर आपसे शास्त्रार्थ करने के लिए अत्यन्त अभिमानी पण्डित चतुर्भुज को बुलाया ॥ १६१ ॥

परमेष निजां वीक्ष्य दुर्दशां पूर्वतो मतेः ।
न जगाम यतीशस्य समक्षमपि लज्जितः ॥१६२॥

परन्तु पण्डित चतुर्भुज अपनी दुर्दशा होने के भय से आपके समक्ष ही नहीं आये, शास्त्रार्थ तो जहाँ तहाँ रहा ॥ १६२ ॥

गमने कृतसन्नाहो देवदेवस्ततोप्यलम् ।
जगाम भरताभिख्यं पुरं भूपनिमन्त्रणात् ॥१६३॥

यहाँ से आप १० मार्च सन् १८८० ई० को राजा के बुलाने पर रियासत भरतपुर ( जो कि आगरे के पास ही है ) पधारे ॥ १६३ ॥

जयध्वनिसमावद्धैर्मनुजैरयमात्मवान् ।
विशाले भवने तत्र रक्षितोभूदलङ्कृते ॥१६४॥

यहाँ के पुरुषों ने बड़े हर्ष के साथ आपका स्वागत किया और बड़ी कोठी में आपके ठहरने का प्रबंध किया गया ॥ १६४ ॥

राजा जनसहस्रेण सहितोऽस्य महामतेः ।
पूजामिह तथा चक्रे यथा देवस्य सञ्जयः ॥१६५॥

यहाँ के राजा ने सहस्रो नर-नारियों समेत आपका दर्शन एवं विभवोचित सामग्री से पूजन भी एक साथ किया ॥ १६५ ॥

असावपि शुभाशंसामयैर्वैदिककल्पनैः ।
राजानं तोषयासास धर्ममार्गपरायणैः ॥१६६॥

आपने भी वैदिक धर्म की दीक्षा देने वाले राजाओ के द्वारा संसार में होने वाले कार्य राजा को उपदेश द्वारा बतलाये ॥ १६६ ॥

एवं दिनत्रयं तत्र विश्रम्य यमिनांवरः ।
जयपत्तनमागत्य प्रारेभे धर्मवक्तृताम् ॥१६७॥

इस प्रकार उपदेश देते हुए स्वामीजी तीन दिन यहाँ ठहर कर यहाँ से जयपुर पधारे । वहाँ जाते ही आपने व्याख्यान देना आरम्भ किया ॥१६७॥

नानाकविवरैस्तत्र कृष्णभट्टादिभिर्मुनिः ।
नवैर्निजपदैर्भूयो भूयः स्तुतिपथीकृतः ॥१६८॥

यहाँ के कृष्ण भट्ट आदि कई कवियो ने नवीन श्लोक बना कर आपकी बड़ी प्रशंसा की और आपका मान किया ॥ १६८ ॥

बहुवादसमावेशभयात्पौराणिकव्रजे ।
नगरान्तरमायाते मुनिर्जयमवाप्तवान् ॥१६९॥

यहाँ के पौराणिको को यह भय हुआ कि कभी शास्त्रार्थ न छिड़ जाय। इसलिए वे पलायित होने लगे। आपका जय तो स्वय सिद्ध ही था ॥ १६९ ॥

ततोजतुन्दमागत्य सत्वरं यमिनांवरः ।
निजव्याख्यानसम्भारैर्दुर्जनानां चयं व्यधात् ॥१७०॥

अंत में यहाँ से आप ५ मई सन् १८८१ ई० को अजमेर पधारे और जाने के साथ ही आपने व्याख्यान देना आरम्भ किया जिससे दुर्भावों का नाश हो गया ॥ १७० ॥

गतेषु दिवसेष्वत्र विदुषां वेदपाठिनाम् ।
गृहाणि तृणबद्धानि भस्मसादभवन्क्षणात् ॥१७१॥

कुछ दिनों के बाद यहाँ के कुछ वेदपाठी पण्डितो के फूस के मकान अग्नि से जल गये थे और वह अत्यन्त दरिद्री थे ॥ १७१ ॥

दरिद्रत्वादयं तेषां निजैरेव धनव्ययैः ।
छादयामास गेहानि धर्मकार्यमिति ब्रुवन् ॥१७२॥

इस लिए आपने अपनी तरफ से उनके मकान बनवा दिये थे और कहा कि यह धर्म का कार्य है, सबको करना चाहिए ॥ १७२ ॥

पेशोरदेशजस्तत्र लेखरामाभिधः सुधीः ।
समागत्य स्वशङ्कानां विलये मोदमाप्तवान् ॥१७३॥

इन्हीं दिनों पण्डित लेखरामजी पेशावर से आये हुए थे और आपसे अपनी शकाओं का निवारण कर प्रसन्न हो चले गये ॥ १७३ ॥

बहुधा भागरामाख्यः कोपि राजपदाग्रणीः ।
देवराजस्य वक्तृत्वे प्रबन्धं पूर्णमादधात् ॥१७४॥

अजमेर के जज रायबहादुर पण्डित भागरामजी प्रायः आपके व्याख्यानो का पूर्ण रूप से प्रबंध किया करते थे ॥ १७४ ॥

प्रबन्धकल्पने तद्वच्छ्रवणे च निवेशितः ।
स महात्मोभयानन्दमापदत्यन्तहर्षवान् ॥१७५॥

और व्याख्यान के दिन प्रारम्भ से लेकर अत तक आपका व्याख्यान पूर्णरूप से सुन कर आनन्दित होते थे ॥ १७५ ॥

क्रियैका ह्यर्थसम्भूतिकारिकेति पतञ्जलेः ।
कथनं तेन कार्तार्थ्यं नीतमल न संशयः ॥१७६॥

एक क्रिया दो अर्थों की देने वाली होती है यह कहावत जज भागरामजी ने ससार में सफल करके सबको दिखादी ॥ १७६ ॥

एवं निवासमाकुर्वन्नजतुन्दपुरे मुनिः ।
निमन्त्रणागमे तस्मान्मसूदापत्तनं ययौ ॥१७७॥

स्वामीजी भी इस प्रकार यहाँ पर उपदेश देकर निमन्त्रण आने पर २३ जून सन् १८८१ ई० को मसूदा पधारे ॥ १७७ ॥

तत्र राज्ञा कृतातिथ्यः स मुनिर्वाटिकोदरे ।
यथाक्रमं स्थितो धर्मं बोधयामास मानवान् ॥१७८॥

जाने के साथही मसूदाधीश राजा बहादुरसिंहजी ने स्वयं आपका स्वागत कर एक रमणीय उद्यान ( बगीचे ) में आपको ठहराया। स्वामीजी ने भी लगातार व्याख्यान देना आरम्भ कर दिया ॥ १७८ ॥

मण्डले निखिले राज्ञस्तदागममहोत्सवः ।
समभूद्बुद्धिमद्वर्य्यमण्डले सोत्कतां दधत् ॥१७९॥

बुद्धिमानों के हृदय में उत्कण्ठा को बढाता हुआ आपके आने का समाचार समस्त राजधानी के अन्दर एक साथ फैल गया ॥ १७९ ॥

बुधवर्यास्तु देवस्य दर्शनादेव हर्षिताः ।
परं भिन्नमतज्ञास्तु विवादमपि चक्रिरे ॥१८०॥

इस रियासत में जितने बुद्धिमान् थे वे तो आपके दर्शन से ही आनन्दित हुए परन्तु अन्य मत के लोगों से विवाद भी हुआ ॥ १८० ॥

यदा वैदिकधर्मस्य प्रस्तुता मुनिना ततिः ।
तदा ते पुस्तकाभावाद्धावं धावं ययुर्दिशः ॥१८१॥

परन्तु जिस समय स्वामीजी ने वैदिक सिद्धान्तों द्वारा उनके सिद्धान्त का खण्डन किया तब उन्होंने कहा कि हमारे पास हमारे मत की पुस्तकें नहीं। इतना कह वे भाग गये ॥ १८१ ॥

दुराचारपरास्तत्र केपि पूर्वत आगताम् ।
रीतिमस्य मतारम्भात्तत्यजुर्निरयोन्मुखीम् ॥१८२॥

इस रियासत में कुछ पुरुष ऐसे थे जो मुसलमानों की बादशाही में जबरदस्ती मुसलमान बनाये हुए लोगों को अपनी कन्या देते थे परन्तु आपने उनको इस काम से हटाया ॥ १८२ ॥

[ साम्प्रत तामेव वर्णयति ]

शासने यावने पूर्वमत्र देशे प्रतिष्ठिते ।
बहवो मनुजास्तेषां बलाद्यवनतामयुः ॥१८३॥

अब उसी को दर्शाते हैं—जो हिन्दू भाई मुसलमानों की अमलदारी में मुसलमान बनाये गये उन से कुछ लोग सम्बन्ध रखते हैं ॥ १८३ ॥

ते गते समये तेषां पृथक्त्वाद्यवनात्मनाम् ।
पुत्रिकाऽऽदानमुत्सृज्य दानमन्वारभन्त तत् ॥१८४॥

वह सम्बन्ध यह था कि अपनी लड़की उन नये मुसलमानों को देते तो थे परन्तु उनकी लड़की आप नहीं लेते थे ॥ १८४ ॥

मुनिना ते यथायोग्यवचनैर्विनिवारिताः ।
न तेभ्यः पुनरात्मीयां पुत्रिकामदुरुन्नताः ॥१८५॥

स्वामीजी ने उनको समझा कर इस बुरे काम से हटाया और आर्य जाति का महत्त्व उनको दिखलाया ॥ १८५ ॥

लक्षशः पुत्रिकास्तेन योगिना रक्षिता बलात् ।
परमात्ममयं देवं तुष्टुवुर्मनसा स्मरन् ॥१८६॥

उस समय से आज तक लाखों लडकियां मुसलमान होने से बच गईं जो कि ईश्वर को ध्यान में लाकर धन्यवाद देती होंगी ॥ १८६ ॥

बहूनि यज्ञकर्म्माणि तन्वानः स महामनाः ।
फलमेषां यथायोग्यं वर्णयामास सर्वशः ॥१८७॥

इस रियासत में हवन का लाभ बताकर आपने कई बड़े बड़े यज्ञ कराये और धूमधाम से वैदिक धर्म का प्रचार किया ॥ १८७ ॥

समीपगतदेशेषु वक्तृताभिरयं तमः ।
निवार्य्य पुनरत्रैव सूर्यवद्युतिमान्बभौ ॥१८८॥

इस रियासत के आस पास बसे हुए नगरो में भी आप उपदेश देने जाते थे और फिर यहीं आकर विराजमान होते थे ॥ १८८ ॥

विशेषवक्तृतादानाभावेपि मुनिराडयम् ।
पक्षमेकमिह स्थित्वा धर्ममार्गमवर्धयत् ॥१८९॥

यद्यपि दुबारा २१ सितम्बर सन् १८८१ ई० को आकर १५ दिन आप यहाँ ठहरे थे परन्तु विशेष व्याख्यान न देकर सामान्य आप सदुपदेश ही देते रहे ॥ १८९ ॥

※ सर्वतोगमनबन्धः ※

न ते न ते ते न ते न ते न ते न न ते न ते ।
न ते न ये ये न ते न ते न ये न न ये न ते ॥१९०॥

[ अन्वयः ]

येन—येन—नतेन (जनेन) ते—ते—(अनिर्वचनीयाविषयाः) येन—येन—(प्रकारेण) [तस्य महर्षेरग्रे प्रश्नरूपेण विन्यस्ताः] तेन—तेन—नतेन—(जनेन) ते—ते—(प्रसिद्धा विषयाः) तेन—तेन—(प्रकारेण) [तदुत्तरद्वारा] न (प्राप्ता इति) न—किं त्ववश्य प्राप्ता इत्येकोर्थः ।

( अथवा )

येन—येन—नयेन (नीतिमार्गेण) तेन—(मुनिना) ते—ते—(प्रसिद्धाः पुरुषाः) न—(नीता इति) न—(किन्तु नीता इत्यर्थः) तेन—तेन—(प्रसिद्धेन) नयेन (नीतिमार्गेण) ये—(अधमाः) ते—न (अगुः)नते—नते—(नम्रतामापन्ने—)सरले इत्यर्थे —नये—(नीतिमार्गे—)ते—(अधमाः) न—( यांतीति शेषः) एवमप्यवर्था अन्येप्यूह्याः ।

स्वामीजी की प्रशंसा कहाँ तक करें जिस जिस नम्र पुरुष ने उन उन विषयो को जिस जिस प्रकार पूँछा उस नम्र पुरुष ने उन उन विषयों को उस उस प्रकार अवश्य प्राप्त किया (अथवा) जिस जिस नीति मार्ग के द्वारा उस मुनि ने वह वह प्रसिद्ध जन अच्छे मार्ग में लगा दिये उस उस प्रसिद्ध नीतिमार्ग से जो अधम थे वह न गये क्योंकि सरल नीति मार्ग में

वे अधम जन नहीं जाया करते हैं। ( इस श्लोक के ) केवल दो अर्थ यहाँ मैंने बतला दिये बाकी आठ प्रकार के और अर्थ पण्डित स्वयं निकालें। इस पद्य के दस अर्थ हैं ॥ १९० ॥

※ द्व्यर्थकः ※

यथायमं यथान्यायं यथाधर्मं यथागमम्।
सत्कृताऽसत्कृताचापि मतामतविपर्य्यये ॥१९१॥

आपने यहाँ की जनता को मतवाद के विषय मे शास्त्र, धर्म और न्याय के अनुकूल और यमो ( पाँच विधि ) के अनुकूल सत्कृत भी किया और असत्कृत भी किया। ( यह श्लोक द्व्यर्थक है ) ॥ १९१ ॥

करुणाकरुणावेशैरेवमत्र महामुनिः।
धर्मागममवस्थाप्य किं न चक्रेऽपरं परम् ॥१९२॥

करुणा और अकरुणा इन दोनों के आवेश से आपने यहाँ पर धर्म का स्थापन कर क्या क्या अच्छा काम नहीं किया अर्थात् समस्त धर्म-कार्यों का आपने यहाँ पर प्रचार किया ॥ १९२ ॥

तृतीयवारमागत्य मुनिना तेन सत्कृता।
सभा सभयमेनं तैर्नुनाव पदविस्तरैः ॥१९३॥

इधर उधर भ्रमण कर तीसरी वार फिर आपने यहाँ आकर व्याख्यानों द्वारा सभा को संतुष्ट किया। वह संतुष्ट हुई सभा आपकी इस प्रकार प्रशंसा करने लगी जो निम्न लिखित है—॥ १९३ ॥

[ युग्मम् ]

※ षोडशदलकमलबन्धः ※

कृतशातमतव्रात ! वृतश्रुत ! धृतव्रत ! ।
हृतध्वान्त ! यतस्वान्त ! नुतदान्त ! शतस्तुत ! ॥१९४॥

※ गोमूत्रिकाबन्धः ※

अव देव ! जनं लोके पापकर्म्मपरायणम्।
भवदावर्तनं[1] शङ्के पोपै[2]शर्म्मतुरायै[3]णम् ॥१९५॥

१ आसमन्ताद्वर्तनमवस्थानम्। २ पोपा वञ्चका। ३ तुरायणा यज्ञ विशेष।

मतों के समूह को कृश करने वाले, वेद के स्वीकार करने वाले, व्रत के धारण करने वाले, अंधकार का नाश करने वाले, मन के रोकने वाले, योगियो की प्रशसा करने वाले, अनेक जनो के स्तुति योग्य, हे स्वामीजी महाराज! पाप कर्म में लगे हुए पुरुषो की सदुपदेश से रक्षा कीजिए इस जगत् में आपका रहना अधर्मियो के आनन्द का विनाश करने वाला और संतों को सुख देने वाला है ॥ १९४ ॥ १९५ ॥

[ युग्मम् ]

❊ छत्रबन्धः ❊

धर्म्मकार्यकृते जात ! धनमानविभावित ! ।
धैर्य्यवीर्य्यविभावौ तौ धैर्यवीर्य्यविभावितौ ॥१९६॥
विधेहीति यथायोग्यं नुतवृत्तो यतीश्वरः ।
समाहूतो ययौ लोकैस्तत्परं पत्तनोत्तमम् ॥१९७॥

धर्मकार्य के लिए उत्पन्न हुए, धन और मान के द्वारा पूजित हुए, हे स्वामीजी महाराज, आप उस धैर्य और वीर्य के नाम मात्र प्रभाव को वास्तव में धैर्य और पराक्रम के साथ में लगा दीजिए। इस प्रकार प्रशसा को पहुँचाये हुए स्वामीजी महाराज रायपुराधीश ठाकुर हरिसिंहजी के कई बार बुलाने पर १९ अगस्त सन् १८८१ ई० को रायपुर पधारे ॥ १९६ ॥ १९७ ॥

मार्गे समागतान्पश्यन् वनभागानलङ्कृतान् ।
जगदीशेन स मुनिः प्रपेदे तत्पुरं द्रुतम् ॥१९८॥

मार्ग में आये हुए अनेक प्रकार के वनो को ( जिनको कि परमेश्वर ने सजाया था ) देखते देखते स्वामीजी उस नगर में पहुँच गये जिसके लिए मसूदा से चले थे ॥ १९८ ॥

तत्र नानाविधाचारैः कृतातिथ्यः पुरेश्वरः ।
दर्शनं देवदेवस्य कृतवानितरत्यजन् ॥१९९॥

वहां पर पहुँचते ही ठाकुर साहब ने सब काम छोड आपका स्वागत-पूर्वक दर्शन किया और सब प्रकार आपके ठहरने का अच्छा प्रबंध कर दिया जो कि उनको उचित था ॥ १९९ ॥

प्रसङ्गवशतस्तेन योगिना सचिवः स्वयम् ।
पर्य्यपृच्छत भूपोपि तदुत्तरमदादिदम् ॥२००॥

बातचीत करते करते प्रसंग वश स्वामीजी ने ठाकुर साहब से पूँछा कि आपकी रियासत के मन्त्री कौन है? स्वामीजी के प्रश्न के उत्तर में ठाकुर साहब ने निम्न लिखित उत्तर दिया ॥ २०० ॥

देव धीसचिवो यो मे मुख्यः स तु गतोधुना ।
पुरान्तरमयन्तस्य स्थानापन्नीकृतो मया ॥२०१॥

महाराज! हमारी रियासत के मुख्य मन्त्री तो आज कल जोधपुर गये हुए हैं जिनका कि नाम ( इलाहीबख्श ) है परन्तु आजकल उनकी जगह पर ( करीमबख्श ) हैं और वे आपके समक्ष ही है ॥ २०१ ॥

परमेतौमहाभाग यवनावेव जन्मना ।
वर्तेते गुणकर्मभ्यामपि तादृशवासनौ ॥२०२॥

परन्तु ये दोनों वैदिक धर्म के मानने वाले नहीं है । न इनका खानपान आदि व्यवहार आर्यसम्मत है ॥ २०२ ॥

समाकर्णितवाक्योथ योगी बुद्धिमतां वरम् ।
धर्मशास्त्रोचितं किञ्चिद्राजानमिदमब्रवीत् ॥२०३॥

स्वामीजी ने इतना सुन कर सामने बैठे हुए ठाकुर हरिसिंहजी से कुछ कहना आरम्भ किया ॥ २०३ ॥

मनुनानुमते धर्मशास्त्रे यादृग्व्यवस्थितिः ।
प्रतिष्टितास्ति भूपानां सैव कल्याणकारिणी ॥२०४॥

महाराजा मनु ने जो व्यवस्था राजाओं के लिए बतलाई है वही सर्वांश में कल्याणकारिणी है ॥ २०४ ॥

समेषु सचिवेष्वेव धर्मकार्यव्यवस्थितिः ।
सम्भवेदिति सर्वांशे मनुवाक्यं विचार्य्यताम् ॥२०५॥

समान धर्म, समान आचरण वाले अमात्य में ही धर्म का भार रखना चाहिए, यह मनु का वचन सर्वांश में मानने योग्य है ॥ २०५ ॥

असमाने समानत्वं यः करोति महीपतिः ।
स विनाशं समभ्येति धर्ममार्गविमर्दनात् ॥२०६॥

जो राजा असमान अमात्य के ऊपर भरोसा रखता है वह नाश को प्राप्त होता है क्योंकि वह धर्म का नाश करता है ॥ २०६ ॥

इति शास्त्रसमायुक्तं भाषमाणे यतीश्वरे ।
वचो निपीय सहसा कृतार्थोऽभून्महीपतिः ॥२०७॥

इस प्रकार शास्त्रानुकूल संमति देने पर राजा कृतार्थ हुआ और अत्यन्त प्रसन्न हो कर आपकी स्तुति करने लगा ॥ २०७ ॥

अनन्तरमसौ योगी कृतप्रश्नं महीपतिम् ।
राजधर्मान्मनुप्रोक्तान्बोधयामास तत्त्वतः ॥२०८॥

कुछ समय बीतने पर ठाकुर साहब ने आपसे राजधर्म के विषय में प्रश्न किया जिसका उत्तर निम्न लिखित दिया गया—॥ २०८ ॥

वेदवेदाङ्गशास्त्रेषु सर्वदा दत्तचेतसा ।
भूपेन भाव्यमखिलप्रजापालनकारिणा ॥२०९॥

राजा इस प्रकार का होना चाहिए जो कि वेद-वेदांग जानता हो, समस्त प्रजा का एकसा पालन करता हो ॥ २०९ ॥

यस्य राज्ये द्विजन्मानो वेदवेदाङ्गपारगाः ।
वसन्ति सर्वदा वृद्धिं तस्य राज्यं प्रयात्यलम् ॥२१०॥

जिस राजा के राज्य में वेद के जाननेवाले ब्राह्मण रहा करते हैं उस राजा का राज्य सर्वदा वृद्धि को प्राप्त होता है ॥ २१० ॥

यत्रापमानमेतेषां राज्ये भवति भूभृताम् ।
नाशं समेति तद्राज्यं स्वयमेवाम्लकुम्भवत् ॥२११॥

जिसके राज्य मे विद्वानों का अपमान होता है उसका राज्य इस प्रकार नष्ट होता है जिस प्रकार अचार का घडा ॥ २११ ॥

अतः सर्वप्रकारेण सम्मानं प्रापयन्द्विजान् ।
धर्मकार्य्ये रतो भूयाद् भूप एतत्सुखावहम् ॥२१२॥

इसलिए राजा को चाहिए कि विद्वानों का सर्वदा सम्मान करे और सर्वदा अपना मन धर्म के कार्यो मे लगावे ॥ २१२ ॥

निर्णयो दण्डनीतेर्यः समाम्नातो मनुस्मृतौ ।
स एव सर्वधर्मार्थकाममोक्षप्रदः स्मृतः ॥२१३॥

दण्डनीति के विषय में जो कुछ मनुस्मृति म बतलाया गया है वही राजाओं के लिए कल्याण करनेवाला है ॥ २१३ ॥

एनं निबोधयित्वैनं राजानं पार्श्ववर्तिनम् ।
धर्मकार्याणि मुदितो बभूव यमिनांवरः ॥२१४॥

इस प्रकार राजा के प्रश्न का उचित उत्तर देकर स्वामीजी अपने मन में अति प्रसन्न हुए और राजा भी कृतार्थ हो गया ॥ २१४ ॥

अत्रान्तरे बभूवात्र यवनैः सह योगिनाम् ।
संवादो यत्र सहसा यवना मूकतां गताः ॥२१५॥

इसी बीच में यहाँ के यवनो के साथ उनके उत्पत्ति-विषय में विचार हुआ जिसमें वे मूकता को प्राप्त हो गये ॥ २१५ ॥

अनन्तरं समायातैर्जनैः सत्रा यतीश्वरः ।
प्रकाममकरोत्तेषां शिवाय किल भाषणम् ॥२१६॥

अत में स्वामीजी भी अपने पास आये हुए पुरुषो के साथ धार्मिक बातचीत करते हुए समय बिताते रहे ॥ २१६ ॥

केषाञ्चिदीश्वरे नानाविधाः शङ्काः हृदि स्थिताः ।
वारयामास सहसा नानायुक्तिनिबन्धनैः ॥२१७॥

जो कोई पुरुष आपके पास आकर ईश्वर के विषय में प्रश्न करता था उसका उत्तर आप देकर उसे तुष्ट करते थे ॥ २१७ ॥

केनचिद्यज्ञविषये कृतां शङ्कां यथोचिताम् ।
दूरीचकार सम्बोध्य तत्प्रमाणं स वेदवित् ॥२१८॥

जो कोई पुरुष यज्ञ-विषय मे आकर प्रश्न करता था वह उसका उत्तर सुन कर स्वयं मूक हो जाता था ॥ २१८ ॥

एवं स नीतसमयो महात्मा योगिनांवरः ।
समागतेषु धर्मस्य मनुजेषु मतं व्यधात् ॥२१९॥

इस प्रकार यहाँ पर समय बिताते हुए आपने अनेक जनो के संशयों को निवृत्त कर वैदिक धर्म का स्थापन किया ॥ २१९ ॥

एतावतैव कालेन पौराणिकजनैः कृता ।
शास्त्रार्थकल्पना यस्यां पराजयमिताः स्वयम् ॥२२०॥

इसी बीच में पौराणिको ने आकर कुछ बात की जिसमें वे स्वयं प्रमाणाभाव से निरुत्तर हो गये ॥ २२० ॥

निरीक्ष्य योगिवर्यस्य प्रभावं योगसञ्चितम् ।
निरस्तकान्तयः सर्वे बभूवुर्मतवादिनः ॥२२१॥

आपके व्याख्यानों का प्रभाव देख कर बहुत से मतवादी नष्टकांति हो गये और इधर उधर जा छिपे ॥ २२१ ॥

पराजितेषु सहसा सर्वेषु मतवादिषु ।
दूरीकृतमतध्वान्तः शुशुभे यमिनां वरः ॥२२२॥

समस्त मतवादियो के परास्त होने पर वैदिक धर्म के प्रचारक श्रीस्वामीजी अत्यन्त शोभा को प्राप्त हुए ॥ २२२ ॥

जयश्रिया वृतं वीक्ष्य यतिवर्यं हतप्रभाः ।
सर्वेऽपि सहसाऽमूवँश्चकिताः सत्रपाश्च ते ॥२२३॥

जयलक्ष्मी से आपको अलङ्कृत देख कर यहाँ के समस्त मतानुयायी चकित एवं लज्जित हो गये ॥ २२३ ॥

गतेष्वनन्तरं तेषु यवनेषु यतीश्वरः ।
वक्तृताविभवैस्तस्य नगरं पर्य्यवेष्टयत् ॥२२४॥

अंत में उनके जाने पर स्वामीजी ने भी ऐसा प्रचार किया कि सारे शहर में एक साथ हलचल मच गई ॥ २२४ ॥

महोत्साहैर्महायोग्यं महामान्यैर्महाधनम् ।
कृतं मन्दिरमालोक्य समाजस्य मुदं ययौ ॥२२५॥

बड़े उत्साह के साथ यहाँ के लोगों ने आपके समक्ष ही में समाज स्थापित किया जिसे देख स्वामीजी अति प्रसन्न हुए ॥ २२५ ॥

पुरान्तरमितो गत्वा समाह्वानैरयं मुनिः ।
ततान वक्तृता भव्याः संशयानप्यनाशयत् ॥२२६॥

यहाँ से विदा हो कर स्वामीजी ९ सितम्बर सन् १८८१ ई० को ब्यावर पधारे और जाने के साथ व्याख्यान आरम्भ किया ॥ २२६ ॥

उपदेशवशादस्य तत्रापि परिकल्पितम् ।
समाजमन्दिरं विज्ञैरार्यधर्मपरायणैः ॥२२७॥

आपके उपदेश के प्रभाव से यहाँ पर भी समाज स्थापित हो गया। यहाँ स्वामीजी लगातार १५ दिन तक रहे ॥ २२७ ॥

सौहार्दाद्भिन्नमार्गस्थैः कृता वार्ता परं बुधैः ।
प्रकल्पिता न शास्त्रार्थकल्पनाऽनल्पविस्तरा ॥२२८॥

यहाँ के पादरी भी कुछ आपसे प्रीतिपूर्वक बातचीत करते थे परन्तु कुछ उन्होंने विवाद नहीं किया ॥ २२८ ॥

निवृत्ते जनसंवादे प्रवृत्ते च गतिक्रमे ।
मसूदानगरं प्राप पुराणं यमिनांवरः ॥२२९॥

मनुष्यों की शंका निवृत्त होने पर २४ सितम्बर सन् १८८१ ई० को आप यहाँ से मसूदा पधारे और १० दिन तक यहाँ पर रह कर आपने वैदिक धर्म का प्रचार किया ॥ २३९ ॥

कारणानुगमात्तस्माद्भिन्नस्थानेषु संवसन् ।
राजधानीमयस्प्राप राजकार्य्यैरलङ्कृताम् ॥२३०॥

मसूदा से बिदा होकर हुरड़े रूपाहेली और रापड़े होते हुए ६ अक्तूबर सन् १८८१ ई० को रियासत बनेड़ा पधारे ।। २३० ।।

तत्र राज्ञा यथायोग्यं कृतातिथ्यो यतीश्वरः ।
सिषेवे चरणौ तस्य स्वयमेव यथायथम् ॥२३१॥

पहुँचने के साथ यहाँ के राजा ने आपका बडा मान किया और आतिथ्य का अच्छा प्रबन्ध कर दिया। वे प्रति दिन आपके पास उपस्थित हुआ करते थे ॥ २३१ ॥

श्रावणाय कुमारौ तौ सामवेदस्य योगिनाम् ।
समीपे तेन विन्यस्तावौरसौ वहुशासनात् ॥२३२॥

राजा साहब के दो पुत्र थे जो सामवेद गाया करते थे। वे दोनों स्वामीजी को सामवेद सुनाया करते थे ॥ २३२ ॥

सामवेदलसद्गानचतुरौ तौ कुमारकौ ।
परीक्ष्य विषये भव्ये यतिस्तुष्टिमुपाययौ ॥२३३॥

आपने इन दोनों की परीक्षा ली। परीक्षा लेने के बाद अत्यन्त सन्तुष्ट हुए। राजा से भी इस बात को राज्य में बढवाया ।। २३३ ।।

पारितोषिकसद्भावे पुस्तके प्रवितीर्य सः ।
राज्यमात्रे समालोच्य विद्यामतिमुदं ययौ ॥२३४॥

राजा के दोनों पुत्रों को स्वामीजी ने अपनी बनाई पुस्तकें पारितोषिक (इनाम) में दीं। इस राज्य में विद्या का अधिक प्रचार देख कर स्वामीजी मन में अति प्रसन्न हुए ।। २३४ ।।

निघण्टुनामकं वेदकोषमत्रैव संस्थितात् ।
सरस्वतीगृहादेष यमिनांवर आददे ॥२३५॥

यहाँ के राजकीय पुस्तकालय 'सरस्वतीसदन' में एक वैदिक कोष निघण्टु का वडा प्राचीन पुस्तक था ॥ २३५ ॥

पर्य्यालोच्य यथौचित्यं मेलनं च विधाय सः ।
निजेन पुस्तकेनाथ प्रत्तं तत्पुस्तकं ददौ ॥२३६॥

स्वामीजी ने वहाँ से मगाकर अपने निघण्टु से मिलाया और दो तीन शब्दों का भेद मिलाकर पुस्तक वापस कर दिया ॥ २३६ ॥

चक्राङ्कितानलं वीक्ष्य तत्र योगीश्वरो जवात् ।
मतं वैष्णवतामात्तं भञ्जयामास सर्वशः ॥२३७॥

यहाँ पर चक्रांकित भी अपना अड्डा जमाये हुए थे इसलिए स्वामीजी ने इनकी ख़ूब ही खबर लेडाली ॥ २३७ ॥

दृष्ट्वा निजमतस्यात्र खण्डनं मुनिना कृतम् ।
रोषेण विकृताः सर्वे बभूवुर्वैष्णवा जनाः ॥२३८॥

अपने मत का खण्डन सुन कर वैष्णव अत्यन्त क्रुद्ध हुए और अनेक प्रकार का उपद्रव मचाने का इन्होंने उद्योग किया ॥ २३८ ॥

तानवेक्ष्य यतीन्द्रोपि रोषेण विकृताननान् ।
गुप्तं रहस्यमंतेषां पुनरप्युदघाटयत् ॥२३९॥

उन वैष्णवों के क्रोध से विकृत मुख देखकर स्वामीजी ने भी इनका रहस्य खोल दिया जो कि अत्यन्त गोपनीय एवं नितांत घृणित है ॥ २३९ ॥

अन्ते निजसदुद्योगैर्दूरीकृतमहत्तमाः ।
स महात्मा यथायोग्यं कल्पयामास शासनम् ॥२४०॥

इस प्रकार अनेक प्रकार की युक्तियो से चक्राकितों के चक्र का खण्डन कर स्वामीजी सज्जनो को और शिक्षाप्रद बातें बताने लगे ॥ २४० ॥

आर्य्यसन्दिरमत्युग्रमधिवेश्य यतीश्वरः ।
गतो निजं मनोभावं दत्वा नव्यमगात्पुरम् ॥२४१॥

यहाँ पर समक्ष ही समाज का मदिर स्थापित देख कर आप अत्यन्त सतुष्ट हुए और यहाँ से २६ अक्तूबर सन् १८८१ ई० को चित्तौरगढ़ गये ॥ २४१ ॥

तत्राथ कविराजेन कृतातिथ्यमहोत्सवः ।
स महात्मा निवासाय निजां चक्रे मतिं शुभाम् ॥२४२॥

यहाँ पर आपके आतिथ्य का जो कुछ सामान था कविराज श्यामलदास ने सब एकत्र किया और स्वामीजी का उचित सत्कार किया । विश्राम के लिए स्वामीजी कुछ दिन यहाँ पर ठहर गये ॥ २४२ ॥

निवसन्नल केनापि सत्रा तैलङ्गशास्त्रिणा ।
सुब्रह्मण्याभिधेयेन तर्के वादः प्रकल्पितः ॥२४३॥

यहाँ पर एक ब्रह्मण्य शास्त्री से, जो तैलग ब्राह्मण थे, न्याय विषय में कुछ विचार होना आरम्भ हुआ ॥ २४३ ॥

तमप्येष महायोगी सूत्तरादानविस्तरैः ।
विमूकतां निनायालं किमस्मादधिकं वलम् ॥२४४॥

स्वामीजी ने उनकी समस्त बाते सुन कर ऐसा खण्डन करना आरम्भ किया कि वे अपनी सब युक्तियाँ भूल गये ॥ २४४ ॥

राजानो वहवस्तत्र दर्शनाय समागताः ।
यतीशं पर्य्यसेवन्त कल्पद्रुममिवामराः ॥२४५॥

यहाँ पर आपका उपदेश सुनने के लिए आमेट के राजा अर्जुनसिंहजी, भीलवाडे के राजा फतहसिंहजी, शाहपुरा के राजा नाहरसिंहजी,

कानूड़ के राजा उम्मेदसिंहजी, शावडी के राजा राजसिंहजी, उदयपुर के राजा महाराणा सज्जनसिंह आदि अनेक नरेश आया करते थे और उपदेश सुन कर तृप्त होते थे ॥ २४५ ॥

समाहितमनस्कत्वात्पिबन्तो वक्तृतामृतम् ।
दोषाक्रान्तेपि हृदये निर्जरत्वमुपाययुः ॥२४६॥

यद्यपि इन राजाओं के हृदय सर्वथा सांसारिक बातों से रहित न थे तथापि एकाग्रचित्त होकर आपके उपदेशामृत पान करने से देवत्व को प्राप्त हो गये ॥ २४६ ॥

कृतामरफलप्राप्तीनेतान्वीक्ष्य मुनीश्वरः ।
निजामरफलप्राप्तिं सफलामन्वमन्यत ॥२४७॥

यहाँ पर अमर फल पाये हुए इन राजाओं को देख कर स्वामीजी ने अपनी अमर फल की प्राप्ति सफल करली । स्वामीजी का अमर फल की प्राप्ति के लिए यत्न करना और उस यत्न में सफल हो जाना तीसरे सर्ग में मैंने वर्णन किया है । दर्शक वहाँ पर देखें ॥ २४७ ॥

निमन्त्रितोपि तैर्भूपैर्मुनिराजः पृथक्पृथक् ।
मुम्बापुरीत आगत्यागमिष्यामीत्यवोचत ॥२४८॥

यहाँ से अपनी अपनी राजधानियों में आपके पधारने के लिए कई राजाओं ने भिन्न भिन्न रूप से आपके समक्ष निवेदन किया, परन्तु स्वामीजी ने उन से यही कहा कि मैं मुम्बई से लौटकर आऊँगा ॥ २४८ ॥

भूभुजा रहितां वीक्ष्य नगरीं मार्गसङ्गताम् ।
निवसन्मुनिराडस्यामल्पाह्नानि ततो ययौ ॥२४९॥

यहां से रवाना होकर स्वामीजी २१ दिसंबर सन् १८८१ ई० को इन्दौर पहुंचे जो कि मुम्बई के रास्ते में पडता था । परन्तु यहां के महाराजा, जो कि आपके अनन्य भक्त थे, यहां पर उपस्थित नहीं थे । इसलिए कुछ दिन ठहर कर आप मुम्बई के लिए प्रस्थित हो गये ॥ २४९ ॥

प्राप्तं दक्षिणभागस्य तिलकायितपत्तनम् ।
तडिन्मार्गेण राजापि सूचयामास योगिनम् ॥२५०॥

३० दिसंबर सन् १८८१ ई० को आप मुम्बई पहुँच गये और महाराजा इन्दौर का पश्चात्ताप सूचक तार भी साथ ही साथ पहुँच गया जिसमें अनुपस्थितिजन्य अपराध का क्षमापन और दुबारा पधारने का प्रार्थनापत्र भी साथसाथ था ॥ २५० ॥

प्रत्यावृत्तिप्रसङ्गाप्तसमागमविनोदनाम् ।
तडिन्मार्गेण देवोपि सूचयामास भूभुजम् ॥२५१॥

स्वामीजी ने भी उस तार के उत्तर मे तारही द्वारा महाराजा को सूचना दी जिसमें यह लिखा था कि लौटते समय मैं अवश्य आऊंगा ॥ २५१ ॥

परस्परपरिप्राप्ततडिन्मार्गशुभार्थनौ ।
द्वावप्यभूतां मुदितौ राजा योगी च सर्वशः ॥२५२॥

इस प्रकार दोनें तरफ से तार द्वारा समाचार विदित होने पर इन्दौर के राजा और श्रीमान् योगिराज स्वामीजी भी अत्यन्त संतुष्ट हुए ॥ २५२ ॥

चरणस्पर्शवाञ्छेन समुद्रेणावृते शुभे ।
भवने कृतसंवासो मुनिराप कृतार्थताम् ॥२५३॥

चरणस्पर्श के लिए समीप आये हुए समुद्र से परिवेष्टित एक रमणीय स्थान में ( जिस को कि मैंने भी स्वय देखा है ) स्वामीजी का निवास हुआ, यह स्थान वालकेश्वर के पास है ॥ २५३ ॥

वार्षिकोत्सवमुद्दिश्य मुनेरत्रागमः शिवः ।
सामाजिकमलंचक्रे जनं हर्षपरिप्लुतम् ॥२५४॥

स्वामीजी का अब की वार जो यहां पर पधारना हुआ वह समाज के वार्षिकोत्सव के उपलक्ष्य में हुआ । इसलिए बड़ा ही आनन्द हुआ ॥ २५४ ॥

दाक्षिणात्या जनास्तत्र चतुर्वेदपरायणाः ।
हवनं कारयामासुः समाजे समुपागताः ॥२५५॥

उत्सव में बहुत से दक्षिणी ब्राह्मण ( जो कि एक एक करके चारों वेद जानते थे ) समाज में आकर चारो वेदों के मन्त्रों से हवन करा रहे थे ॥ २५५ ॥

जनं तेष्ववलोक्यायं योगी वार्धक्यसङ्गतम् ।
पठन्तं चतुरो वेदानुवाच परमार्थवित् ॥२५६॥

उनमें एक वृद्ध ब्राह्मण जो कि स्वरसहित चारों वेद कण्ठस्थ रखता था उसको देखकर कई प्रतिष्ठित पुरुषो से स्वामीजी कहने लगे ॥ २५६ ॥

( युग्मम् )

विश्रुतं यदिदं लोके चतुराननकल्पनम् ।
तदेतद्दृश्यतामत्र द्विजे ब्रह्मत्वमद्भुतम् ॥२५७॥
भिन्नमस्माद्वदन्त्येते यदिदं ब्रह्मकल्पनम् ।
मृषैव तत्समालोच्यं परमेश्वरशासनात् ॥२५८॥

संसार में ब्रह्मा का जो चतुर्मुख विशेषण सुना करते हैं वह यही हो सकता है । इससे भिन्न कोई ब्रह्मा नहीं हो सकता ॥ २५७—२५८ ॥

सामगायनपूतेस्मिन्सामाजिकमहोत्सवे ।
हर्षेण महताविष्टो मुनिर्व्याख्यानमातनोत् ॥२५९॥

सामवेद के गान से अति रमणीय सामाजिक उत्सव में श्रीस्वामीजी ने भी अपने श्रीमुख से व्याख्यान दिया था ॥ २५९ ॥

वहवो वणिजस्तत्र धनाढ्याः स्वामिनामिनम् ।
अनुव्रजन्तो हृदये वाञ्छामेनामकल्पयन् ॥२६०॥

---

१ इन या नानम ।

यहाँ के बहुत से सेठ साहूकार आपके अनुयायी थे और उनके हृदय में अकस्मात् यह इच्छा उत्पन्न हुई—॥ २६० ॥

सूचनां यदि योगीशः कुर्य्याद्द्रव्यपरिग्रहे ।
तदावयमलं दद्मो धनमस्मै यथायथम् ॥२६१॥

यदि स्वामीजी हम से कुछ इशारा ( सकेत ) करें तो समाज के लिए हम बहुत सा द्रव्य दें देवें ॥ २६१ ॥

परमेतानयं योगी सूचयामास नो तदा ।
तस्य सार्वजनीनत्वात्समाजस्य हितैषिणः ॥२६२॥

परन्तु स्वामीजी ने उनके लिए कुछ नहीं कहा, इसका कारण यह था कि समस्त देशों के लिए हित करनेवाला यह समाज स्वयं ही समस्तजनों से सहायता का अभिलाषी हो सकता है ॥ २६२ ॥

सार्वदेशिककार्य्येस्मिन्यथारुचि यथाधनम् ।
सर्वएव यथायोग्यं साहाय्यं कर्तुमर्हथ ॥२६३॥

इस समाजरूप सार्व-दैशिक कार्य में अपनी अपनी रुचि के अनुसार समस्त पुरुष सहायता दे सकते हैं ॥ २६३ ॥

विदितं सर्वथा लोके वृत्तमेतदवस्थितम् ।
मनुजैर्न समाजोयमेकमानवकल्पितः ॥२६४॥

संसार में यह बात प्रसिद्ध है और समस्त भद्रजन इस बात को जानते भी हैं कि समाज किसी एक पुरुष का नाम नहीं है ॥ २६४ ॥

शब्दस्यार्थवशादेव यत्र कार्य्यव्यवस्थितिः ।
न तत्र कथनं साधु साधूनामतिविस्तरम् ॥२६५॥

जहाँ पर शब्दार्थ के विचार से ही कार्य सिद्ध हो सकता हो वहाँ पर मुख से संकेत कहना अच्छा मालूम नहीं होता ॥ २६५ ॥

भवेद्यदि ममैवान्यत्कार्यं किमपि तत्कृते ।
कथनाप्यतिशोभेत मुखेन न तदस्ति मे ॥२६६॥

हाँ, यदि कोई खास मेरा काम होता तो कहना भी ठीक था। इस समय वह भी नहीं है। फिर कहने से क्या प्रयोजन ॥ २६६ ॥

सतां विभूतयो यद्यप्यलं परहिते रताः।
तथापि नैव साधूनां कथनं शोभते मुखात् ॥२६७॥

यद्यपि सज्जनों की विभूति परोपकार के लिए होती है, तथापि संन्यासियों को अपने मुख से कहना ठीक नहीं ॥ २६७ ॥

इति वादिनि योगीन्द्रे तदाशयमुपेयुषी।
सभा सम्पूरयामास मण्डपं धनविस्तरैः ॥२६८॥

इस प्रकार आपके कहने पर आपका आशय जान कर समस्त सभा धनवृष्टि से सभा को पूर्णरूप से पूर्ण करने लगी ॥ २६८ ॥

( युग्मम् )

कश्चिद्वैदूर्यरत्नानां प्रभाभिः समपूरयत्।
मण्डपं कोपि नितरां विद्रुमैः कोपि मौक्तिकैः ॥२६९॥
सुवर्णरजतादीनां तत्र साकल्पनाभवत्।
या न वर्णनमापेदे मनसा वचसाप्यलम् ॥२७०॥

जिस सभा में बैठा हुआ कोई पुरुष समस्त सभा को वैदूर्यरत्न की चमक से, कोई विद्रुम की झलक से, कोई मोतियों की दमक से शोभित करता था; उस सभा में सोना, चाँदी आदि धातुओं की कौन गिनती है? इसलिए यहाँ पर बहुत सा धन आ गया ॥ २६९ ॥ २७० ॥

एवं यथायथं जाते नितान्तं द्रव्यसंग्रहे।
कोपवानपि कोपत्वं प्राप सामाजिको महः ॥२७१॥

वार्षिकोत्सव में इस प्रकार सर्वतः धन आने पर पहले से भी कोप-युक्त उत्सव अत्यन्त कोपवान बन गया ॥ २७१ ॥

महामहोत्सवे तत्र विदुषामपि कल्पना।
विकल्पनां समायाता वीक्ष्य योगेश्वरप्रभाम् ॥२७२॥

स्वामीजी का इस उत्सव पर व्याख्यान सुन कर वहाँ के पौराणिक विद्वानों की रही सही बुद्धि भी चक्कर में पड़ गई। सब हत-कान्ति हो गये ॥ २७२ ॥

निवृत्तिमागते तस्मिन्वार्षिकोत्सवविस्तरे ।
वणिजामुत्तमः कोपि समाभाषत योगिनम् ॥२७३॥

जब समाज का उत्सव समाप्त हो गया तब एक सेठजी ने अपने पुत्र को कुछ उपदेश देने के लिए स्वामीजी से प्रार्थना की ॥ २७३ ॥

योगिराजोपि संवीक्ष्य भक्तिं तस्य तनूभवम् ।
शिक्षयामास बालानामुपयोगीनि कानिचित् ॥२७४॥

स्वामीजी ने भी सेठजी की उत्कट भक्ति देख कर उसके पुत्र के लिए कुछ उपयोगी बातें बतला दीं जो निम्न लिखित हैं ॥ २७४ ॥

[ तान्येव कार्याण्याह ]

प्रातरुत्थाय तोयेन प्रक्षाल्यवदनं स्वकम् ।
ईश्वरोपासना कार्य्या सर्वतः पूर्वमादरात् ॥२७५॥

सबसे प्रथम ब्राह्म मुहूर्त में उठ कर अपना मुँह धो, उस ईश्वर की प्रार्थना और उपासना प्रति दिन करनी चाहिए ॥ २७५ ॥

पश्चात्पितरमुद्दिश्य मातरं च यथाक्रमम् ।
वन्दना प्रत्यहं कार्य्या नम्रभावेन पादयोः ॥२७६॥

तदनन्तर अत्यन्त भक्ति-पूर्वक माता और पिता का प्रति दिन चरण छूते हुए वन्दना करनी चाहिए ॥ २७६ ॥

अनन्तरं यथाधीतं पर्य्यालोच्य क्रमागतम् ।
भोजनादिकमाश्वेवं गन्तव्यं गुरुसन्निधौ ॥२७७॥

---

१ कार्याणीति शेषः । २ कृत्वेति शेषः ।

फिर पिछला पढ़ा हुआ पाठ विचार कर क्रमानुसार स्नान, सन्ध्यादि करके भोजन से निवृत्त हो कर पढ़ने के लिए गुरु के समीप जाना चाहिए ॥ २७७ ॥

गमनावसरे नैजं पुस्तकं स्वयमादरात् ।
ग्रहीतव्यं न भृत्यादि द्वारा नेयं मदागमात् ॥२७८॥

जाते समय अपना पुस्तक स्वयं ले जाना चाहिए, किसी नौकर के द्वारा पुस्तक नहीं ले जाना चाहिए ॥ २७८ ॥

गत्वा कुलगुरोः पार्श्वे प्रणत्य च यथायथम् ।
विधातव्यमलं मत्वाऽध्ययनं परमं कृतम् ॥२७९॥

अपने कुलगुरु के समीप जाकर उनको अभिवादन करके पढ़ने को अपना सर्वोपरि कर्तव्य समझ कर पढ़ना चाहिए ॥ २७९ ॥

सर्वदा स्वासनादुच्चैः स्थापनीयं स्वपुस्तकम् ।
यतस्तत्रास्ति सम्बद्धं वैदिकं साम्परायिकम् ॥२८०॥

हर समय अपने से पुस्तक ऊँचा रखना चाहिए, चूँकि उसमें इस लोक एव परलोक दोनों लोकों में कल्याण करनेवाली शिक्षायें सम्बद्ध हैं। यहाँ पर ( साम्पराय शब्द ) उपनिषद् में लिया गया है जिसका अर्थ परलोक-विचार के हैं ( कठ ६। ३५ देखिए ) ॥ २८० ॥

यथाध्येता दधात्युच्चैः पुस्तकं श्रद्धया युतः ।
अध्येतारं तथा विद्या करोति सकलोन्नतम् ॥२८१॥

जिस प्रकार पढ़ने वाला अपने पुस्तकों को श्रद्धा से ऊँचे पर रखता है इसी प्रकार विद्या भी उसको सबसे ऊँचा बना देती है ॥ २८१ ॥

इति वैदिकमार्गोत्थं बालक्रममुदाहरन् ।
योगी कृत्यान्तरासक्तोऽभवदाशु प्रसङ्गतः ॥२८२॥

---

१ औपनिषदीय शब्द ।

इस प्रकार उसको बालकोपयोगी उपदेश देकर प्रसङ्ग वश स्वामीजी दूसरे कार्य की तरफ़ ध्यान देने लगे ॥ २८२ ॥

कृताँल्लवपुरे नव्यान्नियमान्दश योगिराट् ।
सार्वभौमजनस्यार्थे नियम्य मुदितोभवत् ॥२८३॥

लाहौर में बनाये हुए समाज के दश नियमों को यहाँ भी नियत कर स्वामीजी अपने मन में अत्यन्त ही प्रसन्न हुए ॥ २८३ ॥

( युग्मम् )

अस्मिन्नेव शुभे काले तत्रत्येन यथायथम् ।
वणिजा सूचना दत्ता केनचित्सर्वजन्तुषु ॥२८४॥
यो मूर्तिपूजनं वेदे दर्शयेत्कोपि मानवः ।
पञ्चसाहस्रिका मुद्राः स लभेत यथायथम् ॥२८५॥

इसी अवसर में मुम्बई के एक सेठ ने, जिनका कि नाम मथुरादास था, एक विज्ञापन इस प्रकार का छपवा कर बटवा दिया था कि जो कोई वेदों से मूर्तिपूजा सिद्ध कर दे तो उसको मैं पाँच सहस्र रुपये पारितोषिक ( इनाम ) देने को तैयार हूँ ॥ ३८४ ॥ २८५ ॥

परं कस्याभवत्तत्र शक्तिरेतादृशी यया ।
पारितोषिकलाभोभूदस्मिन्नवसरे भयात् ॥२८६॥

परन्तु स्वामीजी के समक्ष किसी का भी साहस नहीं हुआ कि इस इनाम को ले कर अपने घर में रख ले ॥ २८६ ॥

इत्थमत्र कृतोद्योतो महात्मा मनुजैरितः ।
निमन्त्रितो ययौ यानैः खाण्डवं पुरमादरात् ॥२८७॥

इस प्रकार यहाँ पर पूर्ण रूप से आनन्द की वर्षा कर, निमन्त्रित हुए आप २४ जून सन् १८८२ ईसवी को यहाँ से खँडुआ पधारे, जहाँ कि पहले किसी समय खाण्डव वन था, जिसको अर्जुन ने जलाया था ॥ २८७ ॥

तत्र नानाबुधैरेपः कृतातिथ्यो यतीश्वरः ।
वाञ्छितानि यथायोग्यं पूरयामास देहिनाम् ॥२८८॥

अनेक सज्जनों ने यहाँ पर आपका स्वागत किया, और आतिथ्य किया। आपने भी आने के साथ ही वैदिकधर्म का प्रचार करना आरम्भ कर दिया ॥ २८८ ॥

निवारितमहाशब्दबद्धमेघदलो यतिः ।
शारदीनचमच्चन्द्रचन्द्रिकामातनोदरम् ॥२८६॥

अनेक प्रकार की गर्जना करनेवाले, अज्ञानरूप घनघोर घटाओं को हटा कर आपने यहाँ शरदऋतु के चन्द्रमा का प्रकाश सर्वत्र कर दिया, अर्थात् अज्ञान हटा कर ज्ञान का प्रकाश किया ॥ २८९ ॥

प्रसङ्गाद्गमनस्यायं विधानाच्च सदागतेः ।
इन्दौरनगरं भेजे धर्षयन्धूर्तमण्डलीः ॥२६०॥

अन्त में निमन्त्रण आने पर की हुई अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण करने के लिए ४ जूलाई सन् १८८२ ईसवी को आप यहाँ से मूर्खों की मण्डली में भय उत्पन्न करते हुए, इन्दौर पधारे ॥ २९० ॥

अनवेक्ष्यात्र राजानं मुनिना बहुनादृता ।
समावसितिरात्मीया गमनेऽतः कृता रुचिः ॥२६१॥

परन्तु महाराजा इन्दौर के इस समय भी उपस्थित न होने के कारण स्वामीजी ने यहाँ पर रहना उचित न समझा। इसलिए दूसरे ही दिन आपने जाने की इच्छा प्रकट की ॥ २९१ ॥

यद्यप्ययं तदामात्यैरादृतोपि यथायथम् ।
तथापि तत्र नो भेजे वसतिं कार्यविस्तरात् ॥२६२॥

यद्यपि महाराजा इन्दौर के दीवान साहब ने आपसे ठहरने के लिए बहुत कुछ आग्रह किया, परन्तु कार्य के वश श्रीस्वामीजी यहाँ पर अधिक दिन निवास करने को उद्यत नहीं हुए ॥ २९२ ॥

पत्तनान्तरतः प्राप्ते समाह्वानाय मानवे ।
ययौ परमकाम्यायान्मुनिनायकशासकः ॥२६३॥

इतने ही में आपके लिए रतलाम से निमन्त्रण-पत्र लेकर एक पुरुष उपस्थित हुआ। इसलिए आप यहाँ से ५ जुलाई सन् १८८८ ईसवी को इन्दौर से रतलाम पधारे ॥ २९३ ॥

अवाप्य तत्पुरं हर्षादागतैः सज्जनैः सह ।
नियते भवने वासं कल्पयामास देवराट् ॥२९४॥

रतलाम पहुँच कर स्वागत के लिए आये हुए पुरुषों के साथ साथ राजा के एक अति रमणीय बँगले में आप निवास के लिए पधारे ॥ २९४ ॥

नाना व्याख्यानविस्तारैर्दूरीकृतमदागमः ।
सदागमपदं तेने वेदरीत्यनुशासनात् ॥२९५॥

वहाँ जाते ही व्याख्यानों का आरम्भ भी हो गया, जिससे मनुष्यों में विद्यमान अज्ञान नष्ट हुआ और ज्ञान का उदय हुआ ॥ २९५ ॥

प्रतिगेहं प्रतिजनं प्रतिरथ्यं प्रतिस्थलम् ।
व्याख्यानविस्तृतिः साभूत्तदागमनसम्भवा ॥२९६॥

हर एक के घर पर, हर एक पुरुष के पास, हर एक मार्ग पर, समस्त स्थलों में, आपके व्याख्यान का विज्ञापन लगा हुआ था ॥ २९६ ॥

सामाजिकमतन्यासे कल्पिते तत्र मानवैः ।
मुदा परमया युक्तो वभूवार्यं महामुनिः ॥२९७॥

कुछ पुरुषों में, यहाँ पर वैदिक धर्म की रुचि देख कर स्वामीजी अपने मन में अत्यन्त ही प्रसन्न हुए ॥ २९७ ॥

गमने दत्तचित्तत्वाद्गच्छन्मार्गेऽथ संवसन् ।
पुरेषु वहुषु प्रायो वैदिकं धर्म्ममातनोत् ॥२९८॥

यहाँ से आप आगे जाने के लिए उद्यत थे। इसलिए मार्ग में आये हुए जावरा आदि नगरों में विश्राम करते हुए वैदिक धर्म का सर्वत्र प्रचार करते गये ॥ २९८ ॥

---

१ स्वागतायेति शेषः ।

महोद्योगे कृतारम्भा महान्तः कुत्र तन्वते ।
विश्रामं यावदारब्धं न याति परिपूर्णताम् ॥२९९॥

एक महान् कार्य के लिए उद्यत हुए महा पुरुष तब तक विश्राम नहीं लेते जब तक कि उसकी पूर्ति न हो जाय ॥ २९९ ॥

इति निश्चित्य यद्रम्यं समुद्दिश्य पुरं मुनिः ।
प्रस्थितोभूत्तदालोच्यमग्रे विश्रामकल्पनात् ॥३००॥

अपने मन में ऐसा निश्चय कर, जिस उत्तम राजधानी को आप जाने के लिए उत्सुक थे उसका वर्णन अग्रिम सर्ग में किया जायगा। दर्शक महाशय वहीं पर देखें ॥ ३०० ॥

### ❊ हारबन्धः ❊

इत्थं सुखेन सुमहाः स भवे समस्ते
विस्तार्य विश्रममवाप मनुष्यभावात् ।
वेदोदितानि दिनदीप्तिसमाप्तिकाले
को नाम कोमलतया न तनोत्यवस्थाम् ॥३०१॥

वे अत्यन्त प्रकाशवान् स्वामीजी समस्त संसार में इस प्रकार वैदिक कर्मों का उपदेश देते हुए, मनुष्य-भाव से कुछ विश्राम लेने की इच्छा प्रकट करने लगे। क्योंकि दिन के अवसान समय में, कोमलता को प्राप्त हुआ कौनसा पुरुष थकावट अनुभव नहीं करता। अर्थात् सूर्यास्त के समय कार्य करनेवाले सभी पुरुष थक जाते हैं और विश्राम लेना चाहते हैं। इसलिए कविरत्न भी सायङ्काल के समय इस सर्ग को समाप्त कर, रात भर के लिए, अब विश्राम करते हैं ॥ ३०१ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सवितके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये

कलिकत्तासमाजपर्यालोचनं नाम चतुर्दशः सर्गः ।



## पञ्चदशः सर्गः

अथोत्सुकः सज्जनसिंहवर्म्मा
दयानिधेरस्य समीपदेशम् ।
समस्तसम्भारयुतं पुमांसं
विसर्जयामास निमन्त्रणाय ॥१॥

ऋषि दयानन्द के प्रताप को सूर्य के प्रताप से भी बढ़ा हुआ देख कर मन में आनन्दित हुए महाराणा सज्जनसिंहजी ने आपके दर्शनों की अभिलाषा से आपके पास निमन्त्रण देने के लिए अपने एक पुरुष को भेजा ॥ १ ॥

दयामयत्वादयमप्यनेकै-
रलङ्कृतन्तन्नगरं महीपैः ।
जगाम वेदोदितधर्मवृद्ध्यै
तडित्पथेनार्पितसर्ववृत्तः ॥२॥

उदयपुराधीश महाराणा सज्जनसिंहजी के बुलाने पर आप भी तार के द्वारा अपने आने की सूचना देकर अनेक राजाओं द्वारा सुशोभित उदयपुर को वैदिकधर्म के प्रचारार्थ ११ अगस्त सन् १८८२ ई० को पधारे ॥ २ ॥

अशेषवृत्तोदयमञ्जुलं तत्
सस्वर्गवत्पत्तनमप्यवाप्य ।
मनोरमे सज्जनसिंहभूप-
स्योद्यानमध्ये विरराम रागात् ॥३॥

अनेक प्रकार के चरित्रों से विचित्रता को प्राप्त हुए उस उदयपुर को ईश्वरीय-सृष्टि के समान रमणीय देख कर महाराणाजी के अत्यन्त मनोहर सज्जननिवास नाम के बाग़ में आप ठहरे ॥ ३ ॥

प्रकाशमन्दीकृतसूर्य्यभासं
दयामयं वीक्ष्य समागतं ते ।
पुराणभाजो नितरां दिनेपि
न किञ्चिदालोकयितुं प्रशेकुः ॥४॥

अपने तेज से मन्द किया है सूर्य का प्रकाश जिन्होंने ऐसे ऋषि दयानन्द के प्रकाश को देख कर, यहाँ के पौराणिक पण्डित चकाचौंध में पड़ गये और दिन में भी उनको कम दीखने लगा ॥ ४ ॥

कुतः समायात इहायमुग्रः
क्व विश्रमं यास्यति चायमेव ।
मुहुः प्रतोलीषु बभूव कोपि
मुखामुखि प्राथमिको विवादः ॥५॥

ये स्वामीजी यहाँ पर कहाँ से आये हुए हैं? कहाँ पर इनके रहने का प्रबन्ध किया गया है? कुछ दिनों तक उदयपुर के सब रास्तों पर यही चर्चा हुआ करती थी ॥ ५ ॥

तपोनिधेरागमनेन सद्यः
पुरे पुरे कीर्तिकथाप्रचाराः ।
तथा विचेलुर्गगने निरभ्रे
यथा शरच्चन्द्रमरीचिधाराः ॥६॥

उदयपुर में आपके आने पर आस पास के समस्त नगरों में आपकी कीर्ति के समाचार इस प्रकार फैलने लगे जिस प्रकार निर्मल आकाश में शरदऋतु के चन्द्रकिरण दौड़ते हैं ॥ ६ ॥

दयामयस्यागमनात्पुरस्ता-
द्यथायथं राजनि तत्पुरस्थे ।

रजोगुणः पूर्णतयावतस्थे
निसर्गतो यः समुपैति भूपान् ॥७॥

आपके आने से पहले ही महाराणा सज्जनसिंह के अन्दर सर्वांश में रजोगुण के भाव रहा करते थे, जोकि स्वभाव ही से किसी किसी राजा में हुआ करते हैं ॥ ७ ॥

दिवा सुषुप्तिर्विषयप्रसक्तिः
स्वधर्मकार्यप्रथने विरक्तिः ।
प्रवृत्तिरेकान्ततयारसेषु
तदा समासीदतिनीरसेषु ॥८॥

दिन में सोना, शृङ्गार में अधिकतर आसक्त रहना, अपने धर्म के कार्यों से अलग रहना, सर्वदा खेल तमाशे में, जोकि सर्वांश में व्यर्थ है, तत्पर होना आदि आदि बातें महाराज में थीं ॥ ८ ॥

न पूजनं वैदिककर्मभाजां
न माननं पूर्णविरागभाजाम् ।
अमंस्त भूपः सहसा तदानीं
स्वशर्ममूलं किमतोधिकं स्यात् ॥९॥

वैदिक-मार्ग में तत्पर पुरुषों का, तथा साधु और महात्माओं का सत्कार करना आप तब तक अपने कल्याण का एक मात्र मार्ग नहीं मानते थे, इससे अधिक क्या होता ॥ ९ ॥

परं मुनीन्द्रस्य निरीक्षणेन
तदीयसम्भाषणतश्च सर्वे ।
विनाशमापुर्लघु दुर्गुणौघा
दिनोदये ध्वान्तपरम्परावत् ॥१०॥

अनेक प्रकार के चरित्रों से विचित्रता को प्राप्त हुए उस उदयपुर को ईश्वरीय-सृष्टि के समान रमणीय देख कर महाराणाजी के अत्यन्त मनोहर सज्जननिवास नाम के बाग़ में आप ठहरे ॥ ३ ॥

प्रकाशमन्दीकृतसूर्य्यभासं
दयामयं वीक्ष्य समागतं ते ।
पुराणभाजो नितरां दिनेपि
न किञ्चिदालोकयितुं प्रशेकुः ॥४॥

अपने तेज़ से मन्द किया है सूर्य का प्रकाश जिन्होंने ऐसे ऋषि दयानन्द के प्रकाश को देख कर, वहाँ के पौराणिक पण्डित चकाचौंध में पड़ गये और दिन में भी उनको कम दीखने लगा ॥ ४ ॥

कुतः समायात इहायमुग्रः
क्व विश्रमं यास्यति चायमेव ।
मुहुः प्रतोलीषु बभूव कोपि
मुखामुखि प्राथमिको विवादः ॥५॥

ये स्वामीजी यहाँ पर कहाँ से आये हुए हैं ? कहाँ पर इनके रहने का प्रबन्ध किया गया है ? कुछ दिनों तक उदयपुर के सब रास्तों पर यही चर्चा हुआ करती थी ॥ ५ ॥

तपोनिधेरागमनेन सद्यः
पुरे पुरे कीर्तिकथाप्रचाराः ।
तथा विचेलुर्गमने निरभ्रे
यथा शरच्चन्द्रमरीचिधाराः ॥६॥

उदयपुर में आपके आने पर आस पास के समस्त नगरों में आपकी कीर्ति के समाचार इस प्रकार फैलने लगे जिस प्रकार निर्मल आकाश में शरदऋतु के चन्द्रकिरण दौड़ते हों ॥ ६ ॥

दयामयस्यागमनात्पुरस्ता-
द्यथायथं राजनि तत्पुरस्थे ।

रजोगुणः पूर्णतयावतस्थे
निसर्गतो यः समुपैति भूपान् ॥७॥

आपके आने से पहले ही महाराणा सज्जनसिंह के अन्दर सर्वांश में रजोगुण के भाव रहा करते थे, जोकि स्वभाव ही से किसी किसी राजा में हुआ करते हैं ॥ ७ ॥

दिवा सुषुप्तिर्विषयप्रसक्तिः
स्वधर्मकार्यप्रथने विरक्तिः ।
प्रवृत्तिरेकान्ततयारसेषु
तदा समासीदतिनीरसेषु ॥८॥

दिन में सोना, श्रृङ्गार में अधिकतर आसक्त रहना, अपने धर्म के कार्यों से अलग रहना, सर्वदा खेल तमाशे में, जोकि सर्वांश में व्यर्थ है, तत्पर होना आदि आदि बातें महाराज में थीं ॥ ८ ॥

न पूजनं वैदिककर्मभाजां
न माननं पूर्णविरागभाजाम् ।
अमंस्त भूपः सहसा तदानीं
स्वशर्ममूलं किमतोधिकं स्यात् ॥९॥

वैदिक-मार्ग में तत्पर पुरुषों का, तथा साधु और महात्माओं का सत्कार करना आप तब तक अपने कल्याण का एक मात्र मार्ग नहीं मानते थे, इससे अधिक क्या होता ॥ ९ ॥

परं मुनीन्द्रस्य निरीक्षणेन
तदीयसम्भाषणतश्च सर्वे ।
विनाशमापुर्लघु दुर्गुणौघा
दिनोदये ध्वान्तपरम्परावत् ॥१०॥

परन्तु स्वामीजी के आने पर, आपके व्यवहारों के दर्शन से और आपके साथ सम्भाषण करने से आपके सब दुर्गुण इस प्रकार नष्ट हुए जिस प्रकार सूर्य के उदय होने पर अन्धकार नष्ट होता है ॥ १० ॥

वदाम्यतः किं नु परं निशादौ
निशान्तकाले च स भूमिपालः ।
समागमस्योत्कतया विसृज्य
समस्तकार्य्याणि तमेव भेजे ॥११॥

इससे अधिक मैं क्या कहूँ । स्वामीजी के आने पर महाराणा सज्जनसिंहजी दोनों समय अर्थात् सायङ्काल और प्रातःकाल अपने समस्त कार्यों को छोड़ कर आपकी सेवा में उपस्थित होते थे ॥ ११ ॥

मुहुर्विलोक्याथ मुनीश्वरस्य
समस्तभावेन स राजवर्यः ।
समाधियोगं परमात्मदृष्टेः
प्रसन्नतामाप तथैव चक्रे ॥१२॥

अनेक प्रकार से आपके कार्यों को देख कर महाराणाजी अपने मन में अत्यन्त संतुष्ट हुए और उनके आचरणों का ही स्वयं अनुकरण करने लगे। सायं प्रातः सन्ध्या, हवन आदि कार्यों को करके वे प्राणायाम भी किया करते थे ॥ १२ ॥

प्रसक्ततः सोध्ययनस्य तत्र
मुदैव वैशेषिकसूत्रभाष्यम् ।
पतञ्जलेर्योगपदानुवादं
समध्यगीष्टाथ मुनेः प्रसादात् ॥१३॥

स्वामीजी से प्रति दिन चार चार पाँच पाँच घण्टे तक आपने संस्कृत पढ़ना आरम्भ कर दिया, भाष्यसहित वैशेषिकदर्शन, वृत्तिसहित योगदर्शन आपने स्वामीजी के प्रसादरूप में प्राप्त किया, अर्थात् पढ़ लिया ॥ १३ ॥

मनुप्रदिष्टां नियमस्य रीतिं
क्रियामपि प्राणनिरोधभूताम् ।
स योगमार्गस्य ऋषिप्रभावा-
दवाप सर्वामपि शर्ममूलाम् ॥१४॥

मनुस्मृति में बतलाई हुई नियमों के पालन करने की रीति, प्राणायाम करने की क्रिया, योगमार्ग की समस्त कथा आपने स्वामीजी से सीखीं, जोकि समस्त कल्याणों की देनेवाली हैं ॥ १४ ॥

मुनीश्वरस्तं नियमानुबन्धा-
द्दिनस्य चर्य्यां परिबोध्य लेखैः ।
प्रसन्नतामाप यथा तथैव
निरीक्ष्य भावं मनुजाधिपस्य ॥१५॥

स्वामीजी ने महाराणाजी को नियमपूर्वक काम करते देख कर दिन-चर्या का समस्त प्रकार उनको लिख कर दिया और उसके पालन में उनको लगा हुआ देख कर अपने मन में स्वामीजी बड़े प्रसन्न हुए ॥ १५ ॥

सुपात्रविन्यासवशेन रम्या
नवोदयानन्दितसर्वलोका ।
गुरूननन्तातिशयेन लोके
प्रसन्नतामापयतीह विद्या ॥१६॥

अच्छे पात्र में, अच्छे समय अच्छी तरह से धरी हुई, फिर अच्छे ही अच्छे फलों की देनेवाली अच्छी विद्या, संसार में गुरुओं के गौरव को बढ़ाया करती है इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ॥ १६ ॥

नियम्य भागं समयस्य हर्षा-
द्वशेन कृत्यस्य स भूमिपालः ।
स्वयं प्रचक्रे समयेवशिष्टे
विशेषकार्यप्रतिबन्धमच्छम् ॥१७॥

महाराणा सज्जनसिंहजी प्रत्येक कार्य को नियत समय पर करने लगे, अर्थात् उन्होंने अपने प्रत्येक कार्य का समय नियत कर दिया था। वे अपने अपने समय पर ही सब काम किया करते थे। वे समय पर नहीं ॥ १७ ॥

निरीक्ष्य धर्मेनुमतिं नृपस्य
निसर्गतः सज्जनसिंहनाम्नः।
स योमिवर्यो मनसि स्वकीये
विचार्य किञ्चित्स्वगतं चकार ॥१८॥

स्वामीजी ने महाराणा सज्जनसिंहजी की धर्म में प्रवृत्ति देख कर मन में एक विचार उठाया और वे उसका परिणाम अच्छे प्रकार विचार कर महाराणाजी से कहने को उद्यत हुए ॥ १८ ॥

निजानुमत्या वहु बोधयित्वा
तदीयराज्यस्थितमानवानाम्।
कृते नितान्तं नवपाठशालाः
स कारयामास मुनिर्महीशम् ॥१९॥

उनको अपनी सम्मति अच्छे प्रकार बतला कर रियासत के समस्त श्रीमानों के लड़कों के पढ़ने के लिए नवीन पाठशालायें बनवाने का उद्यम किया था जो उनके लिए उचित ही था ॥ १९ ॥

अधीत्य यस्यां बहवो मनुष्याः
समस्तशास्त्राणि तथास्त्रविद्याम्।
निजं निजं वैदिकधर्ममार्गं
प्रपेदिरे सत्पुरुषार्थयोगात् ॥२०॥

जिसमें बहुत से श्रीमानों के नव युवक अनेक शास्त्र एवं अस्त्र शस्त्रों का विधान भी सीख कर अपने वैदिक धर्म का अच्छे प्रकार प्रचार करने के लिए उद्यत हुए और उस पर चलने लगे ॥ २० ॥

मुनीश्वराज्ञावशतः स सर्वं
विधाय तत्तत्कथनानुरूपम् ।
पदे पदे वैदिकधर्मवृद्धिं
चकार धर्मोचितकार्य्यसक्तः ॥२१॥

महाराणा सज्जनसिंहजी स्वामीजी के कथनानुसार समस्त कार्यों को करते हुए पद पद में वैदिक धर्म की वृद्धि के लिए उद्यत हुए और अनेक प्रकार से उसकी पुष्टि करने लगे ॥ २१ ॥

बलेन राज्यानुगतप्रबन्धे
नियम्य भाषां निजदेशभूषाम् ।
निवारयामास समस्तभाषाः
स योगिराजप्रतिलब्धविद्यः ॥२२॥

स्वामीजी से विद्या पढ़ कर महाराणा सज्जनसिंहजी ने रियासत के समस्त न्यायविभागों में देवनागरी का प्रचार किया और बहुत से अरबी के शब्दों का स्वामीजी से संस्कृत में अनुवाद कराया ॥ २२ ॥

मुनिप्रदिष्टां मनुदण्डनीतिं
समस्तराज्येपि निवेशयित्वा ।
स भूपवर्यो निजराज्यभाजां
कृते तु कल्पद्रुरिवाभवत्किम् ॥२३॥

स्वामीजी से महाराणा ने मनुस्मृति के दण्ड-प्रकरण को अच्छे प्रकार देख कर और विचार कर उसी के अनुसार रियासत में दण्ड देना आरम्भ किया। इसी से महाराणाजी अपनी रियासत के लिए एक प्रकार के कल्पवृक्ष बन गये ॥ २३ ॥

प्रसङ्गतश्चारणपाठशालां
निरीक्ष्य विद्यार्थिगणान्परीक्ष्य ।

मुदा दयानन्दयतीश्वरस्तां
दद‍ौ स मूर्त्तां करुणामिवाज्ञाम् ॥२४॥

यहाँ पर एक चारण-पाठशाला थी जिसमें पचास विद्यार्थी पढ़ते थे। स्वामीजी ने एक दिन उनकी परीक्षा ली और कई आवश्यक बातें बता कर संस्कृत पढ़ने की आज्ञा दी और उनकी योग्यता से प्रसन्न होकर एक दिन उनको भोजन भी कराया ॥ २४ ॥

विविच्य विश्वव्यवसायविद्यां
मनोनुकूलान्यपि चेष्टितानि ।
मुनिः प्रकामं स्वगतं समस्तं
विचार्य्य पश्चादवदन्महीपम् ॥२५॥

संसार भर में आनन्द देनेवाली अनेक प्रकार की विद्याओं का विवेचन करके महाराणा सज्जनसिंह के उद्यमों को अपने अनुकूल देख कर स्वामीजी ने पहले कुछ विचारा और फिर महाराणाजी से कहा ॥ २५ ॥

यदुच्यते सज्जनसिंह राजन्
मया पुरस्तात्तव देशवृद्ध्यै ।
विनीतभावेन तदेकमत्या
निपीयतामद्य विधेर्निदेशात् ॥२६॥

हे राजन! आपके देश की उन्नति के लिए जिस प्रस्ताव को आपके समक्ष में प्रस्तुत करता हूँ उसको विनीत-भाव से एकाग्र-चित्त होकर सुनिए। ऐसी बातें न सर्वदा कही जा सकती हैं और न सुनी ही जा सकती हैं ॥ २६ ॥

अभावतः सन्निपजा भवन्ति
मनुष्यमात्रेपि नवीनरोगाः ।
तएव वृद्धिं प्रगता नयन्ति
यशोवशेषं मनुजाननन्तान् ॥२७॥

सच्चे वैद्यों के अभाव से भारतवर्ष में अनेक प्रकार के रोग नवीन नवीन रूप से मनुष्यों में प्रादुर्भूत होते है और वही रोग वृद्धि को प्राप्त होकर अनेक भद्र-जनों को ससार में नामावशिष्ट कर देते हैं ॥ २७ ॥

विदेशवैद्यादरणान्न रोगाः
प्रयान्ति नाशं शतशोपि दृष्टाः ।
स्वदेशभाजां मनुजेश्वराणां
निवासपानाशनवातभेदैः ॥२८॥

विदेश में पैदा हुए वैद्यो के आदर से वे रोग सैकडों बार शान्ति रूप में आकर भी, इस देश में पैदा होने वाले महाराजों के स्थान, भोजन, जल, वायु के भिन्न होने से शान्ति ( नाश ) को प्राप्त नहीं होते ॥ २८ ॥

निसर्गतो भिन्नगुणस्वभाव-
कर्मानुबन्धव्यसनानुविद्धा ।
न भाति सा देशविशेषवास-
व्ययोपयुक्तौषधदानचर्चा ॥२९॥

स्वभाव ही से भिन्न भिन्न गुण कर्म स्वभाव वाली, अपने अपने देश के अनुकूल फल देनेवाली जो अनेक ओषधियो की व्यवस्था है वह इतर देश में पैदा हुए वैद्य कदापि समस्त देशो के लिए उपयोगी नहीं बना सकते ॥ २९ ॥

रसावलेहासवचूर्णपाक-
प्रयोगशून्याः किल ते कदापि ।
महर्षिनिर्दिष्टविधानतस्त-
च्छिदन्ति नो योजनमौषधानाम् ॥३०॥

इस देश के लिए उत्तम फल देने वाले रस, अवलेह, आसव, चूर्ण, पाक, आदि औषधो के बनाने में वे इसलिए असमर्थ होते हैं कि वे ऋषियो के बनाये हुए प्रकार से औषधो का प्रयोग करना ही नहीं जानते ॥ ३० ॥

परीक्षणं सद्धमनीगतीनां
न पाचनं रक्तरसादिभेदैः ।
विशोधनं तन्मलवीर्ययोश्च
न विद्यते तत्कृतपुस्तकेषु ॥३१॥

नाड़ियो की गति किस समय किस प्रकार की होती है, रक्त कितने दिनो में असली हालत पर आता है, रस कितने दिनों मे बनता है, वीर्य के गुण दोष कितने प्रकार के होते हैं, मल का शोधन किस प्रकार करना होता है यह सब बात उनके ग्रन्थो में नहीं है ॥ ३१ ॥

न कालविज्ञानमतिप्रशस्तं
न रोगनिर्णायकदेशसाम्यम् ।
न रोमकूपान्तरभावएव
समेति तेषां हृदये निसर्गात् ॥३२॥

न अच्छे प्रकार उनको काल का ज्ञान होता है, न रोग की परीक्षा के लिए देश काल का उनको ज्ञान होता है । रोमो के अंदर किस किस प्रकार के सकोच विकाश होते हैं ये बातें उनके हृदयो मे अच्छी तरह उत्पन्न नहीं होती ॥ ३२ ॥

अतो विधेयो भिषजां प्रसादः
स्वदेशभाजां मनुजैः सदैव ।
भवन्ति ये सच्चरकप्रवीणा-
स्तथा जगद्विश्रुतसुश्रुतज्ञाः ॥३३॥

इसलिए जहाँ तक होसके रोग होने पर अपने देश के वैद्यो से चिकित्सा करानी चाहिए जो भले प्रकार वेद का उपवेद आयुर्वेद जानते हो, और चरक तथा सुश्रुत मे प्रवीण हों ॥ ३३ ॥

भवेदभावो भिषजां यदात्र
विधाय तद्याशु सुपाठशालाः ।

नियोजनीया भिषजांवरिष्ठाः
समस्तलोकाध्ययनाय तासु ॥३४॥

यदि योग्य वैद्यो का यहाँ पर अभाव हो तो एक वैद्यविश्वविद्यालय बनवाया जाय। उसमें अनुभवी वैद्यो को पढाने के लिए रख कर नवीन नवीन कलाओं के जाननेवाले वैद्य तैयार करने चाहिएँ ॥ ३४ ॥

इति प्रसादोदयमञ्जुलाङ्गीं
गिरं वदत्यानतभूपमध्ये।
धनोदयोपि प्रबभूव तत्र
तदीयसम्प्रोक्तविधानहेतोः ॥३५॥

इस प्रकार अपने देश की भलाई के लिए प्रस्ताव प्रस्तुत करने पर समस्त सरदारों ने आपकी बात का अनुमोदन किया और उसके लिए द्रव्य इकट्ठा करने का उपाय भी सोचा गया ॥ ३५ ॥

यदीह जीवेत्स महानुभावो-
दशाब्दमात्रं पुनरप्युदारः।
समस्तभावेन भवेदवश्यं
तदेतदारात्परमेष मन्त्रे ॥३६॥

यदि इस भारतवर्ष में महाराणा सज्जनसिंहजी और योगिराज स्वामीजी कुछ दिन और जीते रहते तो यह काम अच्छे प्रकार सिद्ध हो जाता, परन्तु देश के दुर्भाग्य से ये दोनो परोपकारी अधिक न जी सके ॥ ३६ ॥

मनोभिलापो मनसि प्रलीनो-
महामुनेरत्र विचारितेर्थे।
न सिद्धिमाप्नोति कदाप्यभीष्टं
महेश्वरेच्छाविपरीतमेपाम् ॥३७॥

ऋषिदयानन्द की यह आन्तरिक अभिलाषा मन में उठ कर मन ही में समाप्त हो गई। ठीक भी है, जिस कार्य में ईश्वर की कृपादृष्टि नहीं होती, वह कार्य कदापि पूर्णता को प्राप्त नहीं होता ॥ ३७ ॥

मनस्यभूदस्य मुनेः प्रशस्ते
भवेद्विशाला किल वैद्यशाला।
समस्तसामन्तधनव्ययेन
भुवस्तलालङ्करणप्रधाना ॥३८॥

स्वामीजी के मन में यह उत्कट इच्छा थी कि इस आर्यावर्त में समस्त राजा महाराजाओं की ओर से एक वैद्यविश्वविद्यालय ( युनीवर्सिटी ) बने, जो इस देश के लिए भूषण के समान हो ॥ ३८ ॥

समस्तलोकेऽपि तदेकशाला
विनिःसृताः सद्भिषजांवरिष्ठाः।
महौषधैर्व्याधिविनाशनेन
गतामयङ्कुर्युरिमं स्वदेशम् ॥३९॥

उस विश्वविद्यालय में पढ़े हुए वैद्यराज इस देश के अनेक प्रान्तों में भ्रमण करें और अपने अमृतरूपी औषधों से मनुष्यों का इलाज करके देश मात्र को नीरोग बनावें ॥ ३९ ॥

न कर्हिचित्सिद्धिमुपैति साध्यं
जनैरनेकैरपि यत्प्रदिष्टम्।
सुखेन सिद्धिं समुपैति लोके
यदीप्सितं तस्य जगद्विधातुः ॥४०॥

अनेक पुरुषों द्वारा निश्चय किया हुआ भी कार्य परमात्मा की इच्छा न होने पर सिद्ध नहीं होता, और जो कार्य परमेश्वर को अभीष्ट होता है वह विना किसी के सहारे भी सिद्ध हो जाता है ॥ ४० ॥

मृतेः परं यानि भवन्ति लोके
बहूनि चिह्नानि जनैर्मतानि ।
न तानि साधूनि जनोत्तमाना-
मिति प्रशस्तं स मुनिर्जगाद ॥४१॥

इस प्रकार स्वामीजी महाराज महाराणाजी से बात चीत करते रहे। प्रसङ्ग आने पर स्वामीजी ने यह भी कहा कि मरने के पश्चात् समाधि या और कोई चिह्न बनवाना मनुष्यों की बड़ी भूल है ॥ ४१ ॥

प्रसङ्गतः श्रीकविराजनामा
बभाण योगीन्द्रमिमं तदर्थे ।
परं न देवः प्रददौ प्रशस्तां
स्वसस्मातिं तत्र ततो न साभूत् ॥४२॥

इसी अवसर में कविराज श्यामलदासजी मरने के बाद अपनी समाधि बनवा देने को आपसे पूछने आये। आपने उनसे कहा कि देखना, कविराज जी! ऐसा काम कभी भूल कर भी मत करना ॥ ४२ ॥

समावदत्तं करुणापयोधि-
र्भुवस्तले कृत्यमिदं करोति ।
जडप्रतिष्ठां मनुजेषु तस्मात्
कदापि नेदं भवता विधेयम् ॥४३॥

इसी प्रकार का काम संसार में जड पूजा की प्रथा चलानेवाला होता है इसलिए बुद्धिमानो को चाहिए कि कभी किसी को ऐसे काम करने की आज्ञा न दें और न स्वय करे ॥ ४३ ॥

ममापि नाशात्परतो भवद्भि-
र्निपातनीयानि कृपिप्रधाने ।
ममास्थिखण्डानि वनप्रदेशे
यतो न नामापि ममात्र भूयात् ॥४४॥

ऋषिदयानन्द की यह आन्तरिक अभिलाषा मन में उठ कर मन ही में समाप्त हो गई। ठीक भी है, जिस कार्य में ईश्वर की कृपादृष्टि नहीं होती, वह कार्य कदापि पूर्णता को प्राप्त नहीं होता ॥ ३७ ॥

मनस्यभूदस्य मुनेः प्रशस्ते
भवेद्विशाला किल वैद्यशाला ।
समस्तसामन्तधनव्ययेन
भुवस्तलालङ्करणप्रधाना ॥३८॥

स्वामीजी के मन में यह उत्कट इच्छा थी कि इस आर्यावर्त में समस्त राजा महाराजाओं की ओर से एक वैद्यविश्वविद्यालय ( युनीवर्सिटी ) बने, जो इस देश के लिए भूषण के समान हो ॥ ३८ ॥

समस्तलोकेऽपि तदेकशाला
विनिःसृताः सद्भिषजांवरिष्ठाः ।
महौषधैर्व्याधिविनाशनेन
गतामयङ्कुर्युरिमं स्वदेशम् ॥३९॥

उस विश्वविद्यालय में पढ़े हुए वैद्यराज इस देश के अनेक प्रान्तों में भ्रमण करें और अपने अमृतरूपी औषधों से मनुष्यों का इलाज करके देश मात्र को नीरोग बनावें ॥ ३९ ॥

न कर्हिचित्सिद्धिमुपैति साध्यं
जनैरनेकैरपि यत्प्रदिष्टम् ।
सुखेन सिद्धिं समुपैति लोके
यदीप्सितं तस्य जगद्विधातुः ॥४०॥

अनेक पुरुषों द्वारा निश्चय किया हुआ भी कार्य परमात्मा की इच्छा न होने पर सिद्ध नहीं होता, और जो कार्य परमेश्वर को अभीष्ट होता है वह विना किसी के सहारे भी सिद्ध हो जाता है ॥ ४० ॥

मृतेः परं यानि भवन्ति लोके
बहूनि चिह्नानि जनैर्मतानि ।
न तानि साधूनि जनोत्तमाना-
मिति प्रशस्तं स मुनिर्जगाद ॥४१॥

इस प्रकार स्वामीजी महाराज महाराणाजी से बात चीत करते रहे। प्रसङ्ग आने पर स्वामीजी ने यह भी कहा कि मरने के पश्चात् समाधि या और कोई चिह्न बनवाना मनुष्यों की बड़ी भूल है ॥ ४१ ॥

प्रसङ्गतः श्रीकविराजनामा
बभाण योगीन्द्रमिमं तदर्थे ।
परं न देवः प्रददौ प्रशस्तां
स्वसस्मतिं तत्र ततो न साभूत् ॥४२॥

इसी अवसर में कविराज श्यामलदासजी मरने के बाद अपनी समाधि बनवा देने को आपसे पूछने आये। आपने उनसे कहा कि देखना, कविराज जी! ऐसा काम कभी भूल कर भी मत करना ॥ ४२ ॥

समावदत्तं करुणापयोधि-
र्भुवस्तले कृत्यमिदं करोति ।
जडप्रतिष्ठां मनुजेषु तस्मात्
कदापि नेदं भवता विधेयम् ॥४३॥

इसी प्रकार का काम संसार में जड पूजा की प्रथा चलानेवाला होता है इसलिए बुद्धिमानों को चाहिए कि कभी किसी को ऐसे काम करने की आज्ञा न दें और न स्वयं करें ॥ ४३ ॥

ममापि नाशात्परतो भवद्भि-
र्निपातनीयानि क्वापिप्रधाने ।
ममास्थिखण्डानि वनप्रदेशे
यतो न नामापि ममात्र भूयात् ॥४४॥

मेरे मरने के पश्चात् मेरी अस्थियों को किसी खेत में डाल देना जिससे जगत् में मेरा नाम और पन्थायियों के सा न रह जावे। मेरी समाधि या मेरे नाम का और कोई चिह्न कदापि न बनवाना ॥ ४४ ॥

कदापि नेदं करणीयमार्य्यैः
कृपां विधायोपरि मे विशालाम्।
भवेयमेवं करणेन लोके
जडानुरागप्रथनापरोहम् ॥४५॥

मेरे ऊपर अपनी महती कृपा रख कर मेरे मरने के बाद इन बातों का स्मरण तक न करना, नहीं तो मैं भी इस संसार में जड-पूजा का चलानेवाला समझा जाऊँगा ॥ ४५ ॥

भवत्यनेनैव जनेषु लोके
स मूर्तिपूजाप्रसरः क्रमेण।
परम्पराभावमयं प्रयाति
मतानुवादः किल मूढबुद्धौ ॥४६॥

इस प्रकार किये हुए काम ही धीरे धीरे मूर्ति-पूजा के चलानेवाले बन जाते हैं और परम्परा से मूर्ख पुरुषों की बुद्धि में मत के निमित्त हो जाते हैं। इन्हीं को फिर मूढ पुरुष कल्याण का मार्ग समझने लगते हैं ॥ ४६ ॥

विनाशनार्थं जगतीतलेहं
जनिं गतो यस्य पथस्य दैवात्।
स एव चैवङ्करणेन लोके
प्रतिष्ठितः स्थास्यति मन्निमित्तात् ॥४७॥

जिस जड पूजा की जड उखाडने के लिए मैं संसार में उत्पन्न हुआ हूँ, उसी जड़-पूजा का किसी प्रकार के चिह्न छोडने पर प्रवर्तक बन जाऊँगा और मेरे निमित्त से यह मार्ग और भी पुष्ट हो जायगा ॥ ४७ ॥

---

१ पथ —पु० शब्दस्तोमे द्रष्टव्य ।

यएव तन्मार्गविभञ्जकः स्यात्
प्रवर्तकस्तस्य कथं स भूयात् ।
स्वभावतो विश्वतले विरुद्ध-
प्रवर्तकत्वं न कदापि सिद्धम् ॥४८॥

जो पुरुष जिस मार्ग का विनाश करनेवाला समझा जाता है वह पुरुष उस मार्ग के बढाने का कारण नहीं बन सकता । यह बात ससार में प्रसिद्ध है कि दो विरुद्ध बाते एक पुरुष में नहीं रहती ॥ ४८ ॥

न मे मतिर्वाञ्छति मन्निमित्ते
यशोविशेषादपरं क्रियेत ।
किमप्यभावान्मम नामभूतं
विरुद्धमेतन्मम सर्वथैव ॥४९॥

इतना कह कर आपने फिर भी बडे जोर के साथ कहा कि मै नहीं चाहता हूँ कि मेरे मरने के बाद मेरा कोई भी स्मारक ससार मे स्थिर किया जावे । मेरे मन्तव्य से यह बात सर्वथा विरुद्ध है ॥ ४९ ॥

इति ब्रुवत्येव यतीश्वरे ते
समागता भूपतयः प्रसिद्धाः ।
निरीक्ष्य यानेष महानुभावो-
जगाद तेषां पुरतो यथार्हम् ॥५०॥

इतना कहते ही आपके पास महाराजा जोधपुर, महाराजा शाहपुरा, महाराजा भीलवाडा आदि कई राजा लोग उपस्थित हुए, जिनको देख कर आपने इस प्रकार कहना आरम्भ किया ॥ ५० ॥

मनुस्मृतावित्थमिदं प्रशस्तं
निरीक्ष्यते चेदधिपो जगत्याः ।
परोप्यथो न्यायपरो जनो वा
निवोधयेत्तत्सकलं विधेयम् ॥५१॥

मनुस्मृति मे यह स्पष्ट रीति से लिखा हुआ है कि यदि कोई राजा अथवा अन्य कोई अधिकारी पुरुष धर्मानुसार कुछ आज्ञा करे तो उस आज्ञा का सबको पालन करना चाहिए ॥ ५१ ॥

यदि ब्रुवीताधिपएव दुष्टं
तथापरो वा न कदापि तस्य ।
वचो विधेयं मनुजैरितीदं
मनुस्मृतावेव निरीक्ष्यणीयम् ॥५२॥

यदि कोई स्वामी किसी कारणवश अपने आदमियों से अधर्म का काम कराना चाहे तो उसे कदापि नहीं करना चाहिए । यह भी आज्ञा मनुस्मृति में ही दी हुई है ॥ ५२ ॥

इति ब्रुवाणं यमिनामधीशं
जगाद कश्चिद्यदि देव कश्चित् ।
महीश्वरो भिन्नमतानुवादे-
र्विवासयेत्तर्हि किमत्र कार्य्यम् ॥५३॥

आपके इतना कहने पर ठाकुर मनोहरसिहजी रईस सरदारगढ ने कहा कि यदि कोई राजा किसी को अपने से विरुद्ध जान कर देश से निकाल दे, तो क्या करना उचित है ॥ ५३ ॥

स्वयं प्रदत्तां धरणीं स्वयं यो-
मतस्य वैरुध्यवशान्नरेशः ।
पुनर्यदीच्छेद्बलवान्ग्रहीतुं
तदापि किं कार्यमितीह वाच्यम् ॥५४॥

और भी सुनिए, जो राजा स्वय दी हुई जागीर को अपनी आज्ञा का पालन न करता देख कर प्रजा से फिर वापिस ले ले तब क्या करना चाहिए ? ये महाराणा साहब हमारे प्रभु हैं । यदि हम इनकी आज्ञा न मानें तो जागीर न रहे ॥ ५४ ॥

यतीश्वरोऽदः श्रवणीयमेवं
निपीय तं प्राह यदि स्वधर्मे ।
स्थितस्य भिक्षोपगमेन वृत्ति-
र्भवे भवेत्सापि भवेत्प्रशस्ता ॥५५॥

इस प्रकार सङ्केत ( इशारे ) से कही हुई ठाकुर साहब की बात को अच्छे प्रकार सुन कर स्वामीजी बोले—अपने धर्म में आरूढ होकर, भिक्षा से भी मनुष्य निर्वाह कर ले तो बहुत उत्तम है ॥ ५५ ॥

अधर्ममार्गोपगतौ समन्ता-
द्यदीन्द्रभोगोपि जनानुपेयात् ।
तदापि तस्मिन्न पदं निधेयं
स्वधर्मरक्षाकृतपक्षपातैः ॥५६॥

अधर्म मार्ग में चलने से यदि मनुष्य को इन्द्र-भोग की भी प्राप्ति हो जाय तो उसे कदापि स्वीकार नहीं करना चाहिए । धर्म ही ससार में एक जीवन है । उसका बिगडना मरने का द्वार है ॥ ५६ ॥

वरं विदेशेषु विशेषवासो-
वरं धनाभाववशेन भिक्षा ।
परं स्वधर्माचरणादधर्म्मे
वरं न पादार्पणमार्यजातेः ॥५७॥

अपने स्थान से निकल कर परदेश में निवास करना अच्छा, धन के पास न रहने पर भिक्षा माँग कर निर्वाह करना अच्छा, परन्तु धर्म से हट कर अधर्म पर कदम रखना आर्यजाति के लिए अच्छा नहीं ॥ ५७ ॥

इति प्रशस्तं निगदत्यधीशे
मुनौ समस्तापि महर्षिगोष्ठी ।
चकार तेनैव सहानुभूतिं
महर्षिणा साकमथो जगाम ॥५८॥

इस प्रकार आपके कहने पर समस्त महाराजे आपके साथ सहानुभूति प्रकट करते हुए, आपके विश्वास की प्रशंसा करने लगे और अन्त में चरण छू कर अपने अपने नगरों को चले गये ॥ ५८ ॥

यतीश्वरोऽप्यध्ययनाय पार्श्वे
समागतान्मोहनलालमुख्यान् ।
निबोधयामास निजानुमत्या
समस्तमङ्गादिकमल्पकालम् ॥५९॥

उनके जाने पर स्वामीजी भी मोहनलाल, जगन्नाथसिंह, व्रजनाथ, रामप्रसाद, कर्माश्रय आदि कई शिष्यों को अपनी इच्छानुसार कुछ वेदाङ्ग पढाते रहे और सदुपदेश भी दिया करते थे ॥ ५९ ॥

जगाद चैतन्यदिगानवाञ्छा
भवेत्तदा सामपदप्रगीतिः ।
सुखं विधेया परमात्मलब्धा
न कर्हिचिद्वारवधूभिरुक्ता ॥६०॥

एक दिन आपने उपदेश देते समय अपने शिष्य वर्गों से कहा कि जब कभी गाना सुनने या गाने की रुचि हो तो, स्वर-पूर्वक वेदों का गाना सुनना चाहिए। विषय-वर्धक गान कदापि न सुनना न गाना चाहिए ॥ ६० ॥

शुनीसमानाः किल वारयोषाः
कदापि सेव्या न महीपवर्यैः ।
यतः प्रसङ्गाद्भवतीहलोके
विनिन्दना व्यर्थधनव्ययश्च ॥६१॥

राजाओं को चाहिए कि आप सिंह-समान होकर कुतियों के समान वेश्याओं से कदापि न मिलें। अपने अनुरूप ( योग्य ) वीराङ्गनाओं से सम्बन्ध करें, जिससे न लोक में निन्दा हो, न द्रव्य का व्यर्थ व्यय हो ॥ ६१ ॥

इति स्वधर्मानुमतिं ददाने
मुनौ जनाः केपि समागतास्तम् ।
महर्षिपूज्यं परितो निविष्टा
ययाचिरे किञ्चिददो वदन्तः ॥६२॥

इस प्रकार धार्मिक शिक्षा देते हुए आपके पास आकर कुछ रियासत के जमीन्दारों ने आपसे निवेदन किया और गद्गद होकर इस प्रकार कहने लगे ॥ ६२ ॥

परोपकारव्रतराजयोगे
नियन्त्रितानां यदि नो विमुक्तिम् ।
भवान्विदध्यात्कथनेन तर्हि
महत्फलं स्यादिदमेव वाच्यम् ॥६३॥

हे महाराज ! हमारा एक अभियोग ( मुकद्दमा ) महाराणाजी के यहाँ लगा हुआ है उसमें आप महाराणाजी से कह कर न्याय करा दीजिए । हम लोग आपके बहुत ही कृतज्ञ ( अहसानमन्द ) होंगे ॥ ६३ ॥

इति ब्रुवाणानधमान्नयज्ञो-
विचार्य तेषां कपटप्रयोगम् ।
स्वराजदन्तद्युतिभिः समन्ता-
त्कृतप्रकाशो मुनिरेवमाह ॥६४॥

इस प्रकार उन जमींदारो की कपट कूट बात सुन कर माने अपने राज-दन्तों की प्रभा से उनके हृदयगत अन्धकार को मिटाते हुए आप सबके समक्ष इस प्रकार कहने लगे—॥ ६४ ॥

न धर्म एषः किल मद्विधानां
भवानुविद्धेषु मतेषु बन्धः ।

अतो यथेच्छं धरणीप एव
करोतु वा मा कुरुतात्प्रसादम् ॥६५॥

मुझ जैसे सन्यासियों का सांसारिक वातों में हस्तक्षेप करना सर्वथा पाप है। इसलिए आपके कार्यों में महाराजा साहब अनुग्रह करें या आप लोगों का निग्रह करे मुझे कुछ प्रयोजन नहीं ॥ ६५ ॥

न मध्यमेत्याहमिदं कुकृत्यं
भवन्नियोगानुगतं विरुद्धम् ।
स्ववेषवासाश्रमधर्मकार्यैः
कदापि कर्तुं प्रयतो भविष्ये ॥६६॥

मेरा आप लोगों के बीच में पड कर महाराणा सज्जनसिंहजी से कुछ कहना अपने वेष ( लिवास ) और आश्रम तथा धर्म से विरुद्ध है। इसलिए आप लोगो का कहना मैं कदापि न मानूँगा ॥ ६६ ॥

इतीदमाकर्ण्य गतेषु लोके-
ष्वनन्तरं सज्जनसिंहनामा ।
मुनीश्वरं नम्रतया रहस्ये
परीक्षणेच्छावशतो वभाषे ॥६७॥

आपका इतना कथन सुन कर उनके चले जाने पर महाराणा सज्जनसिंहजी आपके समीप आये और आपकी मशा लेने के लिए नम्र होकर एकान्त में इस प्रकार कहने लगे ॥ ६७ ॥

महामुने खण्डनमत्र लोके
विहाय धीमान्यदि सर्वथैव ।
पुराणपक्षस्य महोपदेशै-
र्भवान्विदध्यात्सकलं वरं स्यात् ॥६८॥

हे महर्षे ! यदि आप देशकालोचित मूर्तिपूजा का खण्डन सर्वथा छोड़ कर ससार में काम करें तो आपके साथ सबकी सहानुभूति हो जावे और आपका कार्य भी अच्छे प्रकार चलने लगे ॥ ६८ ॥

इदन्तु जानन्ति भवन्तएव
स्वयं मदीया बहुराज्यभूमिः ।
सदैकलिङ्गेश्वरदत्तचित्तैः
कृता तदर्थे ममपूर्वजाग्र्यैः ॥६९॥

यह तो आप स्वय ही जानते हैं कि यह मेरी रियासत पहले ही से एकलिङ्गेश्वर महादेव के अधीन चली आती है और मेरे पूर्वजों ने उसी के अर्पण कर दी है ॥ ६९ ॥

समस्तमेतन्मम राज्यमद्य
मनीषितश्चेत्क्रियतां भवद्भिः ।
प्रधानभावेन वयन्तु सर्वे
तवैव सेवार्थमुपस्थिताः स्मः ॥७०॥

यदि आप चाहें तो मेरा समस्त राज्य, जोकि एकलिङ्गेश्वर महादेव के अधीन है, ले लीजिए और उसके राजा बनिए । हम तो केवल आपके चरण-सेवक हैं । आपकी सेवा करते रहेंगे ॥ ७० ॥

भविष्यति प्राप्तिरपि प्रकामं
महाधिपत्यस्य तदन्वयेन ।
बहूनि राजोचितसाधनानि
समागमिष्यन्ति भवत्समीपे ॥७१॥

यदि आप चाहें तो केवल इस मन्दिर के ही महन्त बन सकते हैं और लाखो रुपयों की सम्पत्ति पर आपका अधिकार भी हो सकता है । जो आपकी रुचि हो वह लीजिए और खण्डन करना छोड दीजिए ॥ ७१ ॥

इति श्रुताभाषणतारतम्यः
स योगिराजोपि कृपा समेतः ।

जगाद राजानमिदं प्रकाशं
शृणुष्व भो सज्जनसिंहवर्म्मन्! ॥७२॥

इस प्रकार महाराणा सज्जनसिंहजी की बातें सुन कर आप अत्यन्त क्रोध में भर गये। आपको फटकार कर स्वामीजी बड़े जोर से यों कहने लगे जो निम्न लिखित रूप में वर्णन किया गया है ॥ ७२ ॥

प्रलोभनैस्त्वं मम भोगवाञ्छां
निवेश्य चित्ते परमेश्वरस्य ।
विधेरवज्ञाकरणे किमर्थं
प्रवर्तसे मा वद वाक्यमीदृक् ॥७३॥

महाराणाजी! आप मुझे लालच देकर उस सर्वशक्तिमान् जगदीश्वर की अवज्ञा करने पर उद्यत करना चाहते हैं ॥ ७३ ॥

इमानि ते सुन्दरमन्दिराणि
तथातिलघ्वी किल राज्यभूमिः ।
कदापि नो मे परमेश्वराज्ञा-
विलङ्घने दास्यति साहसानि ॥७४॥

ये आपके मन्दिर और यह छोटीसी रियासत मुझे किसी दशा मे उस परमेश्वर की आज्ञा के विरुद्ध नहीं कर सकते ॥ ७४ ॥

जवेन चेद्धावनमद्य कुर्यां
तवात्र भूमौ सकलं तदैव ।
निवृत्तिमेष्यत्यधुनैव राज्यं
यदर्थमेवं वदसि क्षितीश ॥७५॥

यदि मैं इस समय जोर से भागना आरम्भ करूँ तो एक ही दौड में आपके राज्य के बाहर निकल सकता हूँ, जिसका मुझे आप लोभ देते हैं ॥७५॥

निसर्गतः कोपि कदापि यस्य
न गन्तुमीष्टे परमेश्वरस्य ।
कथं तदुद्देश्यमहं विहाय
व्रजामि राज्याद्धद दूरदेशम् ॥७६॥

जिस परमेश्वर के राज्य से कोई भी पुरुष बाहर नहीं जा सकता उसकी आज्ञा को छोड़ कर मैं किस प्रकार आपका कहना मानूँ ॥ ७६ ॥

कदापि नाहं परमेश्वरं तं
विहाय वेदानुगतिश्च लोके ।
नवीनमार्गानुगतौ यतिष्ये
विनिश्चयोयं परमो मदीयः ॥७७॥

आप निश्चय रखिए, मैं कभी परमात्मा और वेदो की आज्ञा के विरुद्ध कोई काम नहीं कर सकता । यह मेरा परम निश्चय है ॥ ७७ ॥

इति प्रकामं मुनिनायकेन
निपीय सम्भाषितमादरेण ।
वचः सलज्जश्चकितोतिनम्रः
क्षमाभिकाङ्क्षी समभून्महीपः ॥७८॥

इस प्रकार आपका वचन सुनकर महाराणा सज्जनसिंहजी अपने मन में चकित और लज्जित हुए और नम्र होकर क्षमा माँगने लगे ॥ ७८ ॥

अनन्तरं तत्र परोपकारिणी
निवेशिता कापि सभा यतीश्वरैः ।
वभूव यस्यां कविराजउत्तमः
सुखेन मन्त्रित्वपदे निवेशितः ॥७९॥

अन्त में यहाँ पर एक स्वामीजी ने परोपकारिणी नामक सभा स्थापित की जिसमें महाराणा उदयपुर प्रधान और कविराज श्यामलदासजी मन्त्री हुए । इसका विवरण अग्रिम सर्ग में विस्तर से किया गया है ॥ ७९ ॥

इति प्रसन्नताङ्कितो मुनीश्वरः प्रकामतो-
निवेश्य तत्र मानसे बभूव हर्षनिर्भरः ।
परोपकारिणीं सभां भवन्ति के न भूतले
परोपकारकारिणो जनाः प्रसादपूरिताः ॥८०॥

इस प्रकार स्वामीजी अनेक राजा महाराजाओं के मध्य में इस सभा का स्थापन कर मन में अति प्रसन्न हुए । ठीक भी है, परोपकारी जन परोपकारिणी सभा के स्थापन होने से क्योंकर आनन्दित न हो ॥ ८० ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
परोपकारिणीपरिषद्विन्यसन नाम पञ्चदश सर्ग ।



# षोडशः सर्गः



श्रीमानिहान्तिमदलं नियमप्रबन्धै-
रावद्धमेकमभिलिख्य तदैव काले ।
राजाधिराजकृतशासनरीतियोगैः
पूर्णं विधाय समभूद्गतभार एव ॥१॥

ऋषि दयानन्द ने इसी उदयपुर में अपना अन्तिम शिक्षा-पत्र ( वसीयतनामा ) लिख कर ग्रौर उसी समय उसकी रजिष्टरी करा कर अपने अवशिष्ट जीवन को हलका वना लिया ॥ १ ॥

यस्यानुवाद इह सर्वनिरीक्षणाय
देशोन्नतिप्रणिहितान्तरवासनेन ।
प्रत्यक्षरं समभिलिख्यत इत्यवेक्ष्य
सर्वे जनास्तदनुकूलमिहापि कुर्युः ॥२॥

सर्व साधारण के अवलोकनार्थ उस शिक्षा-पत्र का अविकल अनुवाद आज मैं यहां पर वर्णन करता हूँ ताकि इसी की देखा देखी ग्रौर सज्जन गण भी अपने जीवन में करें ॥ २ ॥

लोकप्रसिद्धमिदमस्ति जनाः पुरस्ता-
द्गच्छन्तमेव नितरामनुयान्ति तस्मात् ।
सर्वोपकारकरणे कृतनिश्चयस्य
सन्दर्श्यतेन्तिमदलं मयका महर्षेः ॥३॥

संसार में बहुत से पुरुष इस प्रकार के हुआ करते हैं कि वह देखादेखी एक पुरुष को आगे जाता देख कर उसके पीछे ही चले जाते हैं इसलिए सर्वोपकारी ऋषि दयानन्द का आज मैं शिक्षा-पत्र दिखाना चाहता हूँ ॥३॥

नीचैः प्रदिष्टमहनीयतमाभिधेया-
न्नीचैः स्थितेन नियमेन निबन्धयित्वा ।
वस्त्रादिकं निजपरिश्रमलब्धमद्य
सर्वं परोपकृतये मनसा ददामि ॥४॥

मैं स्वामी दयानन्द सरस्वती निम्न लिखित तेईस सज्जनों को निम्न लिखित नियमों के अनुसार नियन्त्रित करके वस्त्र, पुस्तक, धन और यन्त्रालय आदि अपने सर्वस्व का अधिकार देता हूँ ॥ ४ ॥

अध्यक्षतामुपगताः किल ते मदीयं
सर्वस्वमप्युपकृतिप्रवणाः सदैव ।
वेदोदितेषु सकलेष्वपि साधनेषु
संयोजयन्तु मयि जीवति वा मृते वा ॥५॥

अध्यक्षता ( मालिकपन ) को प्राप्त हुए वे तेईस आर्य पुरुष परोपकार और सुकार्य में मेरे सर्वस्व को लगा दें। यह अधिकार उनको मेरे मरने तथा जीने पर भी रहेगा ॥ ५ ॥

एवं विलिख्य किल शीर्षकलेखमादौ
पश्चाद्विधाय च शिवामभिधां सभायाः ।
ये ये महाशयवरा नियमे नियुक्ता-
स्तानेव सम्प्रति रसादिह वर्णयामि ॥६॥

इस प्रकार सबसे प्रथम आरम्भिक शीर्षक लेख लिख कर पत्र में सभा का नाम परोपकारिणी रख के जिन तेईस महाशयों को अधिकारी बनाया, अब मैं उनका वर्णन करता हूँ ॥ ६ ॥

संसारमात्रसरसीगतनव्यभव्य-
नानाशुभार्यजनपद्मविकासहेतुः ।

यस्यां सभापतिपदेनुमतो मुनीन्द्रै-
रग्रेसराभ इव सज्जनसिंहवर्म्मा ॥७॥

संसार रूप समुद्र में उत्पन्न हुए जितने आर्यकुल-कमल हैं उनके खिलाने के लिए सूर्य्य समान श्रीमन्महाराजाधिराज महीमहेन्द्र महाराणा "सज्जन-सिंहजी" उदयपुराधीश जी. सी. एस. आई. राज मेवाड़ इस सभा के सभापति हुए ॥ ७ ॥

दैवात्प्रधानपदवीमधिगत्य येन
पुर्य्यां लवस्य पुनरत्र महर्षिपत्रे ।
भाग्योदयादुपसभापतितापि लब्धा
वेविद्यते स किल सम्प्रति मूलराजः ॥८॥

जिन्होंने पहले लाहौर के आर्यसमाज में प्रधान पद प्राप्त किया था वह लाला "मूलराज" असिस्टेन्ट कमिश्नर इस सभा के उपसभापति नियत हुए ॥ ८ ॥

किं वर्णयामि किल तस्य दलस्य वृत्तं
यस्मिन्नहो महति मन्त्रिपदे नियुक्ताः ।
"श्रीश्यामदासकविराज"वराः प्रकामं
भाग्योदयादुदयपत्तनएव जाताः ॥९॥

इस शिक्षा-पत्र का मैं कहाँ तक सौभाग्य वर्णन करूँ जिसमें उदयपुर के ही खास कर रहनेवाले श्रीयुत कविराज "श्यामलदासजी" ही उत्तम मन्त्री के पद पर नियत किये गये ॥ ९ ॥

लब्ध्वापि येन मयराष्ट्रपुरे नवीनां
भाग्येन भव्यपदवीमुपसर्गशून्या ।

---

१ [illegible] नाम्नि [illegible] प्रथमपुन्यो [illegible] ।

संसार मे बहुत से पुरुष इस प्रकार के हुआ करते हैं कि वह देखादेखी एक पुरुष को आगे जाता देख कर उसके पीछे ही चले जाते हैं इसलिए सर्वोपकारी ऋषि दयानन्द का आज मै शिक्षा-पत्र दिखाना चाहता हूँ ॥३॥

नीचैः प्रदिष्टमहनीयतमाभिधेया-
न्नीचैः स्थितेन नियमेन निबन्धयित्वा ।
वस्त्रादिकं निजपरिश्रमलब्धमद्य
सर्वं परोपकृतये मनसा ददामि ॥४॥

मै स्वामी दयानन्द सरस्वती निम्न लिखित तेईस सज्जनों को निम्न लिखित नियमों के अनुसार नियन्त्रित करके वस्त्र, पुस्तक, धन और यन्त्रालय आदि अपने सर्वस्व का अधिकार देता हूँ ॥ ४ ॥

अध्यक्षतामुपगताः किल ते मदीयं
सर्वस्वमप्युपकृतिप्रवणाः सदैव ।
वेदोदितेषु सकलेष्वपि साधनेषु
संयोजयन्तु मयि जीवति वा मृते वा ॥५॥

अध्यक्षता ( मालिकपन ) को प्राप्त हुए वे तेईस आर्य पुरुष परोपकार और सुकार्य में मेरे सर्वस्व को लगा दें । यह अधिकार उनको मेरे मरने तथा जीने पर भी रहेगा ॥ ५ ॥

एवं विलिख्य किल शीर्षकलेखमादौ
पश्चाद्विधाय च शिवामभिधां सभायाः ।
ये ये महाशयवरा नियमे नियुक्ता-
स्तानेव सम्प्रति रसादिह वर्णयामि ॥६॥

इस प्रकार सबसे प्रथम आरम्भिक शीर्षक लेख लिख कर पत्र में सभा का नाम परोपकारिणी रख के जिन तेईस महाशयो को अधिकारी बनाया, अब मैं उनका वर्णन करता हूँ ॥ ६ ॥

संसारमात्रसरसीगतनव्यभव्य-
नानाशुभार्यजनपद्मविकासहेतुः ।

यस्यां सभापतिपदेनुमतो मुनीन्द्रै-
रग्रेसराभ इव सज्जनसिंहवर्म्मा ॥७॥

संसार रूप समुद्र में उत्पन्न हुए जितने आर्यकुल-कमल हैं उनके खिलाने के लिए सूर्य्य समान श्रीमन्महाराजाधिराज महीमहेन्द्र महाराणा "सज्जन-सिंहजी" उदयपुराधीश जी. सी. एस. आई. राज मेवाड़ इस सभा के सभापति हुए ॥ ७ ॥

दैवात्प्रधानपदवीमधिगत्य येन
पुर्य्यां लवस्य पुनरत्र महर्षिपत्रे ।
भाग्योदयादुपसभापतितापि [१]लब्धा
वेविद्यते स किल सम्प्रति मूलराजः ॥८॥

जिन्होंने पहले लाहौर के आर्यसमाज में प्रधान-पद प्राप्त किया था वह लाला "मूलराज" असिस्टेन्ट कमिश्नर इस सभा के उपसभापति नियत हुए ॥ ८ ॥

किं वर्णयामि किल तस्य दलस्य वृत्तं
यस्मिन्नहो महति मन्त्रिपदे नियुक्ताः ।
"श्रीश्यामदासकविराज"वराः प्रकामं
भाग्योदयादुदयपत्तनएव जाताः ॥९॥

इस शिक्षा-पत्र का मैं कहाँ तक सौभाग्य वर्णन करूँ जिसमें उदयपुर के ही खास कर रहनेवाले श्रीयुत कविराज "श्यामलदासजी" ही उत्तम मन्त्री के पद पर नियत किये गये ॥ ९ ॥

लब्ध्वापि येन मयराष्ट्रपुरे नवीनां
भाग्येन भव्यपदवीमुपसर्गशून्या ।

---

१ यत्रान्यनिपातद नास्ति तत्रास्निर्भरनर्नीयर प्रथमपुष्पो उन्यतःनिभान्तम् ।

मन्त्रीत्यलम्भि पदवी विदुषांप्रसादा-
दस्मिन्स रामशरणोदिवमारुरोह ॥१०॥

जिन्होंने मेरठ के आर्यसमाज में पहले उपप्रधान पदवी को प्राप्त किया, वे लाला "रामशरणदासजी" रईस इस सभा में दूसरे मन्त्री नियत किये गये ॥ १० ॥

आपज्जनिं दिनमणेः शमनस्य यासी-
देकोदरी भगवती यमुनामुनापि ।
तत्तीरजेन किल मोहनलालनाम्ना
दिव्योपमन्त्रिपदवी रभसादलम्भि ॥११॥

जिनका जन्मस्थान यमुना के तट पर बसे हुए मथुरा नगर में था, और आज कल जो उदयपुर में आकर रहने लगे हैं वे पण्ड्या "मोहनलालजी" इस सभा के उपमन्त्री बनाये गये ॥ ११ ॥

यत्सभ्यमण्डलमलङ्कुरुते नितान्तं
मूर्धाभिषिक्तकुलमौक्तिकतामुपेतः ।
शौर्येण धैर्यपरिधारणतश्च लोके
राजाधिराजइव नाहरसिंहवर्म्मा ॥१२॥

क्षत्रिय वंश के भूषण, राजोचित अनेक गुणों के अद्वितीय आधार, सिंह के समान शूरवीर, श्रीमन्महाराजाधिराज "नाहरसिंहजी" शाहपुराधीश सबसे प्रथम सभासदों में नियत किये गये ॥ १२ ॥

सर्वाधिपत्यमधिगत्य बलेन येन
पट्टाभिषेकसमये समलम्भि सत्यम् ।
तत्पट्टवर्धनपदं गुणपारवश्या-
दस्मिन्स सभ्यपदमाप विचित्रपत्रे ॥१३॥

राजसिंहासन पर पदार्पण करते समय जिन्होंने वास्तव में अपने नाम को सफल बनाया वह "तखतसिंहजी" वेदले राजमेवाड इस सभा के सभासदों में दूसरे अङ्क पर नियत किये गये ॥ १३ ॥

यन्नामवर्णगणएव जयं ब्रवीति
यश्चाधिपत्यमपि दर्शयते मनुष्यान् ।
येनादरादिव कृतार्य्यमते मनीषा
भूमण्डले विजयते स महोदयोपि ॥१४॥

शत्रुओं के बीच में जिन्होने अपने बल से विजय ( फ़तह ) प्राप्त कर उन पर अपना अधिकार जमाया, तथा आर्यसमाज में भी जिन्होंने अधिक यश प्राप्त किया वे "फ़तहसिंहजी" भीलवाडा तीसरे सभासद् बने ॥ १४ ॥

येनार्जुनोपि यशसा वपुषा वलेन
मन्दीकृतः सकलवैरिजनप्रहर्ता ।
नेत्राम्बुभिः स्नपितवैरिवधूकपोलः
सोयं गुणेन महितोऽर्जुनसिंहवर्म्मा ॥१५॥

समस्त शत्रुओं का जीतनेवाला, वैरियों के वधूजनों का रुलानेवाला, अर्जुन भी जिन्होंने अपने यश, बल और रूप से नीचे कर दिया वे आसीन्द के राजा "अर्जुनसिंहजी" इस सभा में चौथे सभासद् बने ॥ १५ ॥

येनादृता गजगतिर्वपुषोगुरुत्वा-
दत्यन्तमञ्जुलपदार्पणतश्च लोके ।
दानी दमी विनयनीतिपरः स किं नो-
लोकान्तरे विजयते गजसिंहवर्म्मा ॥१६॥

शरीर की गुरुता ( भारीपन ) एव मन्दगति से जिन्होंने गज की गर्दन का अनुकरण कर लिया वे दानी, जितेन्द्रिय, विनीत उदयपुर के "गजसिंहजी वर्म्मा" इस सभा के पांचवें सभासद् बने ॥ १६ ॥

सन्दर्शिता सकलविश्वतलेपि येन
वीरत्वभावमहती घटना प्रकामम् ।
रम्याजतुन्दपुरगौरवरत्तणार्थं
सोयं महोदयबहादुरसिंहवर्म्मा ॥१७॥

जिन्होंने अपने नाम के अनुसार सारे देश में अपनी बहादुरी दिखादी वे मसूदा जिला अजमेर के "बहादुरसिंह" इसके छठे सभासद् बने ॥१७॥

सौन्दर्य्यसञ्चयमलं प्रविधाय वेधा
यद्रूपनिर्मितिपरिश्रममाततान ।
विश्वाभिरामगुणगौरवगर्वखर्वः
सभ्येष्वभूदहह, "सुन्दरलालशर्म्मा" ॥१८॥

संसार भर की सुन्दरता को एकत्र करके विधाता ने जिनके बनाने का परिश्रम उठाया वह अत्यन्त सुन्दर गुण वाले राय बहादुर "पण्डित सुन्दरलाल जी" सुप्रेण्टेण्डेन्ट वर्कशाप अलीगढ इसके सातवें सभासद बने ॥ १८ ॥

येन स्वकर्मवशतो भुवनेतिलोला
लक्ष्मीः प्रबन्धविधिना भवने स्वकीये ।
दासीकृता चलति मन्थरभावतोद्य
लोकोत्तरः स "जयकृष्ण" पदाभिधानः ॥१९॥

जिन्होंने अपने प्रताप से अत्यन्त चञ्चल लक्ष्मी को भी अपने घर में बन्द कर दिया वे सी एस आई राजा जयकृष्णदास डिप्टीकलेक्टर बिजनौर वा मुरादाबाद इसके आठवें सभासद् बने ॥ १९ ॥

येन प्रतापवशतः प्रधने रिपूणा-
मस्त्राणि सुन्दरतया मदनोत्सवेषु ।
वस्त्राणि चापि न हठेन पृथक्कृतानि
"दुर्गाप्रसाद" इह सोपि समागतोभूत् ॥२०॥

जिन्होंने अपने प्रताप से शत्रुओ के शस्त्र और अङ्गनाओं के वस्त्र बिना किसी परिश्रम के ही नीचे गिरा दिये वे सेठ " दुर्गाप्रसादजी " कोषाध्यक्ष आर्यसमाज फ़रुँख़ाबाद इसके नवे सभासद् बने ॥ २० ॥

सर्वस्वदानपरतावशतोत्र येन
कीर्तिः समस्तमनुजेषु निवेशिताऽऽस्ते ।
लोकं पृणाधिकगुणो महनीयकर्मा
"नाथः स कोपि जगतां" विततान लक्ष्मीम् २१

अनेक बार आर्यसमाज के लिए अपना सर्वस्व देकर जिन्होंने अपनी कीर्ति समस्त भद्रजनों के हृदयों में स्थापित की वे लोकोत्तर गुणशाली सेठ "जगन्नाथजी" रईस फ़रुख़ाबाद इसके दशवें सभासद् बने ॥ २१ ॥

येनार्जितापि पदवी महती समाज-
स्थानान्तरे निखिलगौरवधारणेन ।
नानाविधप्रतिनिधिप्रकटीकृतार्थः
"श्रेष्ठी स निर्भय"पदेन ततान शोभाम् २२

जिन्होंने अपनी उदारता से फ़रुख़ाबाद के आर्यसमाज में प्रधान पदवी को प्राप्त किया वे सेठ "निर्भयरामजी" विसाऊ, राजपूताना इस सभा में ग्यारहवें सभासद् बने ॥ २२ ॥

आविर्भवन्नवनवोदयकीर्तिवेगात्
प्रागल्भ्यमाप्तवति यत्र गुणेन जाता ।
कालीपदेन घटना शुभनाम्नि पूर्वा-
पाश्चात्यभागघटना त्वरणेति वर्णैः ॥२३॥

नवीन कीर्ति के प्रताप से सुन्दरता को प्राप्त हुए जिन्होंने फ़रुख़ाबाद के समाज में मन्त्री पद को प्राप्त किया वे "लाला कालीचरणजी" इस सभा के सभ्यवृन्द में बारहवीं संख्या को प्राप्त हुए ॥ २३ ॥

विच्छेदयन्भवसमुद्रसमुद्भवानि
जालानि मन्दमनुजैरनुसङ्गतानि ।

येनार्धनामघटना सफलीकृताभू-
दर्धानपश्यत जना इह तं पुमांसम् ॥२४॥

संसार के अनेक जालों के छेदन से जिन्होंने अपने नाम का अर्धभाग सफल किया वे बाबू "छेदीलालजी" गुमास्ते कमसरियट, छावनी मुरार (ग्वालियर); इस सभा के तेरहवे सभासद् बने ॥ २४ ॥

लब्धं सुखेन किल येन पुरे लवस्य
मन्त्रित्वमार्य्यमनुजेषु गुणोत्तरेण ।
भाग्योदयाधिगतसुन्दरवर्णनाम्ना
सोप्यत्र सभ्यगणनां बलवानुपागात् ॥२५॥

जिन्होंने लाहौर के आर्यसमाज मे पहले अपने भाग्य के वश मन्त्री पद प्राप्त किया वह लाला "साँईदासजी" इस सभा के चौदहवें सभ्य नियत हुए ॥ २५ ॥

किं क्षीरसागरगतेन मदीयमेव
नामाधिगत्य किल येन विडम्बितानि ।
मिथ्यैव सर्वभुवनानि धिगीदृशं त-
मित्थं प्रहासकुशलोऽत्र बभूव सभ्यः ॥२६॥

जिन्होंने क्षीरसागर में सर्वदा रहनेवाले विष्णुभगवान को झूँठा जान कर हँस दिया, वह दानापुर के समाज में मन्त्री के पद पर आरूढ़ हुए बाबू "माधवदासजी" इस सभा के पन्द्रहवें सभासद् बने ॥ २६ ॥

नीतानि येन यदुवंशभवेन मन्ये
गोपेषु नन्दपरिवर्धितबालकेन ।
गोमण्डले बहुदिनानि सएव मन्ये
तारुण्यमाप्य परिपद्यभवत्समेतः ॥२७॥

जिन्होंने बचपन के कुछ दिन गोपाल बन कर व्रज में व्यतीत किये वे रायबहादुर "गोपालरावजी" मेम्बर कौन्सिल गवर्नर बम्बई तथा प्रधान आर्यसमाज मुम्बई पूना इसके सोलहवें सभासद् बने ॥ २७ ॥

यन्नाम सर्वभुवनेषु तनोति शोभां
तन्नामवर्णनमलं न भवेदितीव ।
मत्वा मयापि मनुजस्य सभां गतस्य
कस्यापि नाम न निवेशितमत्र पद्ये ॥२८॥

जिनका नाम सर्वत्र ही विख्यात हो चुका उनके अधिक वर्णन से कुछ फल नहीं मिलेगा। इसलिए प्रशंसनीय रावबहादुर "महादेव गोविन्द रानाडे" जज पूना इस सभा के सत्रहवें सभासद् बने ॥ २८ ॥

यः श्यामजीति भुवने विदितोस्ति यश्च
देशान्तरेपि शिवमार्य्यमतं ततान ।
वेदोपवेदपरिशीलनदत्तचेताः
सर्वातिमं पदमवाप स चात्र गोष्ठ्याम् ॥२९॥

अपने निज बल से देशान्तरों में भी जाकर जिन्होंने वैदिक धर्म का प्रचार किया वे पण्डित "श्यामजीकृष्णवर्म्मा" प्रोफ़ेसर, संस्कृत यूनीवर्सिटी आक्सफ़ोर्ड, लन्दन, इस सभा के अठारहवें सभासद् बने ॥ २९ ॥

एवं समस्तपरिषत्पतिनामधेया-
न्यावेश्य तत्र नियमानपि यानकार्षीत् ।
पत्रे निजे मुनिमहार्षिनुताङ्घ्रियुग्म-
स्तानत्र सादरमहं विनिवेदयामि ॥३०॥

इस प्रकार समस्त २३ मेंबरो के नाम लिख कर जिस प्रकार शिक्षा-पत्र में स्वामीजी ने नियमो का उल्लेख किया है वह सब इस सर्ग के अवशिष्ट भाग में मैं दिखलाता हूँ ॥ ३० ॥

आद्ये यदस्ति नियमे लिखितं तदेतद्
द्रव्यं मदीयमनिशं व्ययमेषु यायात् ।
वेदोपवेदऋषिदर्शनसत्प्रचार-
तन्मुद्रणाध्ययनलेखनपाठनादौ ॥३१॥

पहले नियम में ऋषि ने यह लिखा कि "जितना मेरा द्रव्य है वह सर्वदा वेद-वेदाङ्गादि शास्त्रों के प्रचार में अर्थात् उनकी व्याख्या करने कराने, पढ़ने पढ़ाने, सुनने सुनाने, छापने छपवाने, आदि में व्यय हो ॥ ३१ ॥

वेदोक्तधर्मकथनाय विभिन्नदेशे-
ष्वार्य्यान्नियोज्य विदुषो भृतिदानमानैः ।
यन्मे मतं विदितमस्ति शिवं प्रचाराद्
द्वीपान्तरेष्वपि भवद्भिरलं निवेश्यम् ॥३२॥

वेदोक्त धर्म के उपदेश और शिक्षा अर्थात् उपदेशक-मण्डली नियत करके देश-देशान्तर और द्वीप द्वीपान्तरों में भेज कर सत्य के ग्रहण करने और असत्य के त्याग आदि में व्यय हो ॥ ३२ ॥

अत्रापि ये मृतिवियोजितबन्धुवर्गा-
दीना भवेयुरधनाः शिशवो यथावत् ।
तेषां धनेन परिपालनसाधनान्तं
कार्य्यं सहोदयवरैर्मम सर्वभावैः ॥३३॥

इस आर्यावर्त में भी जो कोई अनाथ और दीनजन हों अर्थात् जिनकी रक्षा कोई न कर सकता हो, उनके पालन-पोषण और शिक्षा आदि में मेरा धन व्यय हो ॥ ३३ ॥

एवन्निवेश्य नियमान्मुनिराद्यपङ्क्तौ
यादृग्द्वितीयनियमोदयमाततान ।

सोपि प्रसाद इव तस्य मुनेः स्वचित्ते
संस्थापनीय इह सर्वजनैर्यथावत् ॥३४॥

इस प्रकार पहले नियम में तीन बातों का उल्लेख करके जो जो बातें दूसरे नियम के अन्दर नियमित की हैं वे सब निम्न लिखित पद्यों में देख लीजिएगा ॥ ३४ ॥

यद्वन्महोदयवरैर्मयि विद्यमाने
कार्याणि साधयितुमाद्रियते प्रयत्नः ।
तद्वन्मृतेपि मयि तादृशकल्पनाभिः
कार्यो यथोचिततया सकलोपि यत्नः ॥३५॥

इस सभा के सभ्यगण जिस प्रकार मेरी उपस्थिति में अनेक उचित कार्यों के लिए प्रबन्ध करते हैं इसी प्रकार मेरे मर जाने पर भी समस्त कार्यों का ठीक ठीक प्रबन्ध करें ॥ ३५ ॥

आयव्ययोपगमसङ्कलनं तृतीये
षष्ठेऽथवा नियमितैर्मनुजैर्विधेयम् ।
मासे सुखेन कमपि द्विजमत्र कृत्ये
संयोज्य पुस्तकविमुद्रणयन्त्रकस्य ॥३६॥

इस सभा में नियुक्त महोदय तीसरे या छठे महीने में किसी पुरुष को वैदिक यन्त्रालय का हिसाब किताब समझने और पड़तालने के लिए भेजें, जिससे हिसाब में गड़बड़ न हो ॥ ३६ ॥

दृष्ट्वा समस्तघटनां धनसञ्चयस्य
हस्ताक्षराङ्कितमरं दलमेकमेकम् ।
सर्वेधिकारिमनुजा विदितेतिवृत्ताः
सम्प्रेष्य तन्नियमितेन जनेन कार्याः ॥३७॥

वह सभासद् वहाँ जाकर कुल आमदनी और खर्च की जाँच पड़ताल करके उस वही के नीचे अपने हस्ताक्षर करे और इस पड़ताल की एक एक प्रति प्रत्येक सभासद् के पास भेज दे ॥ ३७ ॥

तेपि त्रुटिं समवलोक्य दले निजाङ्कैः
पत्रैर्निवेद्य नियमानुगतान्मनुष्यान् ।
भव्यां स्वसम्मतिमपि प्रतियोज्य तत्र
सन्देहमात्मविषयं विलयं नयन्तु ॥३८॥

यदि वह भी यन्त्रालय के प्रवन्ध में कुछ त्रुटि देखें तो उसके सुधारने के लिए अपनी सम्मति लिख कर प्रत्येक सभासद् के पास भेजें और प्रत्येक सभासद् को उचित है कि अपनी सम्मति सभापति के पास लिख भेजें ॥ ३८ ॥

लोकान्तरागतदलानि समीक्ष्य योगा-
र्यां सम्मतिं प्रतिदिशेत्परिषत्प्रधानः ।
सैवादरादहरहः परिसेवनीया
सर्वैरपि द्विजवरैर्नियमानुसारात् ॥३९॥

उन पत्रों को देख कर सभापति जो सर्वसम्मत यथोचित प्रवन्ध करे उसका सबको पालन करना चाहिए और इस कार्य में किसी सभासद् को भी आलस्य नहीं करना चाहिए ॥ ३९ ॥

एवं द्वितीयमपि तं नियमं विधाय
यद्यत्तृतीयनियमे मुनिराबभाषे ।
सर्वैर्महाशयवरैस्तदलं निपीय
साफल्यमस्य वपुषः क्रियतां प्रसादात् ॥४०॥

इस प्रकार दूसरे नियम में इतनी बातों का नियमन करके ऋषि ने तीसरे नियम में जो लिखा है उसको भी देख कर समस्त महाशय अपने जीवन को सफल करें ॥ ४० ॥

स्थाने यथेदमतिधर्म्मपरोपकार-
कार्य्यं तथैव सभया क्रियतां सदैव।
उत्साहपौरुषसमुन्नतधर्मभावै-
रेषस्तृतीयनियमो मुनिना प्रदिष्टः ॥४१॥

इस सभा को उचित है कि जैसा यह परम धर्म और परमार्थ का काम है वैसाही उसको उत्साह, पुरुषार्थ, गम्भीरता और उदारता से करे। किसी प्रकार का सकोच या आलस्य न करे ॥ ४१ ॥

यद्वर्णितं मुनिवरैर्नियमे तृतीये
सन्दर्शितन्तदखिलं मयकापि हर्षात्।
यद्यन्निवेशितमतः परतश्चतुर्थे
तद्वीक्ष्यतां सहृदयैरतिगूढभावम् ॥४२॥

इस प्रकार ऋषि दयानन्द ने जो कुछ तीसरे नियम के अन्दर बतलाया वह मैंने भी आप लोगों को बतला दिया। जो कुछ चौथे नियम के अन्दर वर्णन किया जायगा उसको भी सज्जन देखे ॥ ४२ ॥

ये ये मया नियमिताः परिकल्प्य गोष्ठीं
ते नाशमाप्तवति मय्यधिकारमीयुः।
यश्चाधिपत्यविषयो मम वस्तुमध्ये
वेविद्यते स भवतात्किल तेषु सर्वः ॥४३॥

जिन प्रागुक्त तेईस आर्यसज्जनो को मैंने परोपकारिणी में नियुक्त किया है वह मेरे मरने के पश्चात् सब प्रकार से मेरे स्थानापन्न समझे जावें अर्थात् जो कुछ मुझे अपने सर्वस्व पर अधिकार है वही अधिकार उनका भी है और भविष्यत् में होगा ॥ ४३ ॥

यः कोपि तेषु परमार्थमतिं विहाय
स्वार्थेषु दत्तहृदयो नियमाद्विरुद्धम्।

कुर्यात्तमन्यपरिषत्पतयो विविच्य
मिथ्येति चित्तपुटकेषु विभावयन्तु ॥४४॥

यदि उक्त सभासदों में से कोई सभासद् स्वार्थ ( लालच ) में पड़ कर इन नियमों के विरुद्ध ( जिनको कि मैं बतला रहा हूं ) काम करे या कोई इनसे भिन्न पुरुष मेरे कार्य में हस्तक्षेप ( दस्तन्दाजी ) करे तो वह सर्वथा मिथ्यावादी समझा जावे ॥ ४४ ॥

एवं विधाय नियमं स यतिश्चतुर्थं
यत्पञ्चमे गदितवान्नियमे तदेतत् ।
सर्वैः प्रसन्नहृदयैरधुना समीक्ष्यं
भव्यां वसन्ततिलकामुपयातमेवम् ॥४५॥

इस प्रकार चौथे नियम के अन्दर आवश्यक बातों को बता कर जो कुछ ऋषि ने पाँचवें नियम में बतलाया उसको सबके अवलोकनार्थ मैं यहाँ पर लिखता हूं ॥ ४५ ॥

यद्वत्सभेयमधुना मयि वर्तमाने
सर्वस्य वस्तुनिचयस्य तथा ममापि ।
रक्षामहोन्नतिपदे यतते तथैव
दाहादिकर्मविषये नियता यतेत ॥४६॥

जिस प्रकार इस सभा को मेरी विद्यमानता ( मौजूदगी ) में मेरी तथा मेरे सब पदार्थों की यथाशक्ति रक्षा और उन्नति करने का अधिकार है, उसी प्रकार मेरे मृतक-शरीर के संस्कार का भी उसे पूर्ण अधिकार है ॥४६॥

जीवो यदा मम सुखं परलोकमेयात्
तस्मिन्गते मम वपुर्न जले न भूमौ ।
नारण्यभागविषयेषु निवेश्यमग्नौ
तद्दाहकर्म्मविधिनैव विधेयमेवम् ॥४७॥

मेरा जीवात्मा जब इस पञ्चभौतिक ( पञ्चभूतों से बने हुए ) शरीर को छोड़ कर लोकान्तर को चला जावे, उस समय मेरा मृतक-शरीर न जल में बहावें न पृथ्वी में गाडें, न जङ्गल में फेंकें, किन्तु जिस प्रकार मैं आगे बतलाता हूँ उसी विधान से दाह-कर्म के साथ उसका संस्कार करदें ॥४७॥

दिव्यां विधाय महतीं नवचन्दनौघै-
वेदीं निवेश्य किल तत्र वपुर्मदीयम् ।
वेदोदितेन विधिना परमाणुमार्गे
सम्प्रापणीयमिति मे प्रथमं विधानम् ॥४८॥

सबसे प्रथम सुन्दर और बड़ी वेदी बना कर उसमें केवल चन्दन की चिता बना कर उसके बीच में मृतक-शरीर को रख कर वैदिक रीति से मेरा दाह करना ॥ ४८ ॥

नैवं भवेद्यदि तदा युगलन्तु खार्यां-
स्तच्चन्दनं किल चतुष्टयमाज्यभारः ।
सार्धं क्रमेण नुतयोस्तगरागराणां
युग्मं तदाऽऽर्य्यपुरुषैरुपचेयमेव ॥४९॥

यदि ऐसा सम्भव न हो सके तो दो मन चन्दन, चार मन घृत, ढाई मन तगर और ढाई मन अगर अच्छे प्रकार लेकर एकत्र करके पहले रखना ॥ ४९ ॥

तस्मात्परं भवतु दिङ्मितपूर्वमानं
शुद्धं पलाशमधुपिप्पलकाष्टकूटम् ।
ग्राह्यं ततः परमरं कथनान्ममैव
कर्पूरमप्यतिसुगन्धिमदार्यवर्य्यैः ॥५०॥

फिर उसके पीछे शुद्ध और वेघुना पलाश अथवा शमीवृक्ष या पीपल का दश मन काष्ट ( जोकि यज्ञ कर्म के योग्य हो ) पवित्रता से एकत्र करके यथायोग्य रखना ॥ ५० ॥

---

१ दशप्रस्थमितोद्रोण खारीद्रोणचतुष्टयम्।

प्रस्थानि पञ्च च तदर्धमितं सुगन्धि-
द्रव्यं ततोर्धमथ केसरमुत्तमं स्यात् ।
कस्तूरिका युगलरूप्यमिता परस्ता-
द्यद्यत्सुगन्धिकरणं सकलं तदस्तु ॥५१॥

उसके अनन्तर पाँच सेर कपूर, ढाई सेर और सुगन्धित द्रव्य, इलायची जावित्री आदि, डेढ सेर उत्तम केसर, दो तोले कस्तूरी और भी इसके अलावा जो जो सुगन्धित वालछड, कपूरकचरी, बुरादा आदि उत्तम पदार्थ हों, एकत्र करना ॥ ५१ ॥

संस्कारविध्यनुमतेन यथोचितेन
वेदोदितेन विधिना मम देहभस्म ।
सर्वैर्जनैर्निगमसन्मार्गगतैः स्मशाने
कर्तव्यमेतदपरं न समास्ति कृत्यम् ॥५२॥

तदनन्तर वेदोक्त रीति से, जोकि 'संस्कारविधि' नामक पुस्तक में लिखी हुई है, वेदी बना कर उन मन्त्रों से, जोकि अन्त्येष्टि प्रकरण में लिखे हुए हैं, मेरे मृतक-शरीर को भस्म करें । इसके सिवा वेद के विरुद्ध और कुछ न करें ॥ ५२ ॥

नोपस्थिता यदि भवेन्निखिला जनाली
तस्मिन्समान्तसमये निजकार्यवश्यात् ।
तर्ह्यादरेण समुपस्थितमित्रवर्यै-
रेतद्विधेयमखिलं मम देहकृत्यम् ॥५३॥

यदि उस समय इस सभा के समस्त सभासद् उपस्थित न हों तो जो कोई उस समय उपस्थित हो वही इस मेरे अन्तिम कार्य को विधिवत् करे, किसी प्रकार की त्रुटि न रक्खे ॥ ५३ ॥

यावान् व्ययः किल भवेदिह कार्यमध्ये
देयः स सत्वरमलं सभया तदैव ।

ग्राह्यश्च तैर्जनवरैर्विहितं मभेदं
यैः कार्यमुत्तमतया निगमानुकूलम् ॥५४॥

और जितना व्यय ( खरचा ) मेरे इस अन्तिम कार्य में लगे उतना उस कार्य के उपरान्त वह जन सभा से ले लेवे। सभा को भी उचित होगा कि वह तुरन्त दे देवे ॥ ५४ ॥

एवं समस्तमपि देहविनाशकाल-
योग्यं वचो यतिवरो नियमेत्र दैवात् ।
निर्दिश्य यद्वदितवानपरं तदेत-
च्छष्ठे निरीक्ष्यमधुना नियमे भवद्भिः ॥५५॥

इस प्रकार अन्तिम समय के लिए जितना कुछ वक्तव्य था उसको पाँचवें नियम में कह कर जो जो आगे कहेंगे उसे छठे नियम में देखिए ॥५५॥

ये ये मया नियमिता मनुजाः प्रबन्धे
ते ते सुखेन मयि जीवति वा मृते वा ।
सभ्यानसभ्यमनुजात्तपदे विधातुं
शक्ताः पृथक् च करणेऽधममानवानाम् ५६

इस सभा में जिन महोदय महानुभावों को मैं प्रबन्ध करने के लिए नियत कर चुका वे मेरे जीवित रहने पर और मरने के उपरान्त इस बात का अधिकार रखते हैं कि चाहे जिस सभासद् को पृथक करके उसके स्थानापन्न किसी और योग्य सामाजिक आर्य्य-पुरुष को नियत करदें ॥ ५६ ॥

एतत्परं किल विचार्यमिह प्रधाने-
र्यावन्न कोपि खलु दुष्टगुणो मनुष्ये ।
लभ्येत नो तदवधेर्मम पारिषद्यः
केनापि कारणवशेन विवासनीयः ॥५७॥

परन्तु इस बात का सब सभासदों को ध्यान रखना चाहिए कि कोई सभासद् उस समय तक सभा से अलग न किया जावे जब तक कि उसमें

कोई दुर्गुण न पाया जावे तथा उसके कार्य में किसी प्रकार की अनुचित (बेजा) कार्यवाही न पाई जावे ॥ ५७ ॥

निर्दिश्य षष्ठनियमं विधिनासमेतं
योगी यदन्तिकजनान्कथयाम्बभूव ।
तत्सादरं निजमनोरमकर्णयुग्म-
सत्कुण्डलोपममिहापि विलोकनीयम् ॥५८॥

इस प्रकार छठे नियम में जिन जिन बातों को ऋषि दयानन्द ने नियमित किया उनका वर्णन हो चुका । अब सातवे नियम मे जिन जिन बातों का नियमन करेंगे उनका वर्णन निम्न लिखित प्रकार से होगा ॥ ५८ ॥

मद्वत्सभेयमपि शिक्षणपत्रमेतद्
व्याख्यातुमर्हति तथा नियमस्य सेवाम् ।
आधानमुद्धरणमप्यथ कर्तुमीष्टे
कस्यापि दुर्गुणयुतस्य तथा शुभस्य ॥५९॥

मेरे समान इस सभा को इस बात का पूर्ण रूप से अधिकार होगा कि वह सर्वदा स्वीकार-पत्र (वसीयतनामे) की व्याख्या अथवा उसमे लिखे हुए नियमों का पालन अथवा किसी सभासद् को अलग करके उसके स्थान में अन्य सभासद् को नियत करे ॥ ५९ ॥

दुःखे ममोपरि समागतवत्यनिष्टे
तद्वारणाय बहु सत्वरमेव दैवात् ।
सर्वैः सभापतिभिरेकमतं विधाय
कार्यं विधेयमचिरेण यथा सुखी स्याम् ॥६०॥

मेरे ऊपर दैववश से आपत्ति के आने पर उसके अति शीघ्र निवारण करने के लिए उपाय सोचे और यथासम्भव यत्न करे । परन्तु वह उपाय तथा प्रयत्न सर्व सभासदों की सम्मति से निश्चय अथवा निर्णीत हो । किसी एक सभासद् का न हो ॥ ६० ॥

---

१ मयातुल्यम्मद्वत् ।

वैरूध्यमासवति सभ्यगणे नियुक्ते
या सम्मतिर्बहुजनैरनुमोदिता स्यात् ।
सैवादरादहरहः परिपालनीया
मान्या तथा द्विगुणिता परिषत्पतेर्वाक् ॥६१॥

यदि सभासदों की सम्मति में परस्पर विरोध पाया जावे तो बहुपक्ष के अनुसार अर्थात् जिसमें अनेक सभासद् सहमत हो कार्य किया जावे और प्रत्येक समय में तथा प्रत्येक कार्य में सभापति की दी हुई सम्मति औरों की दी हुई सम्मति की अपेक्षा द्विगुण ( दूनी ) मानी जावे ॥ ६१ ॥

एवं विविच्य नियमं करुणापरोयं
योगीश्वरो यदपरं वचनं बभाषे ।
तत्सावधानमनसा सकलैर्मनुष्यै-
रालोकनीयमधुना पुरतः समेतम् ॥६२॥

इस प्रकार सातवें नियम में जो कुछ ऋषि ने बतलाया उसका वर्णन हो चुका। जो कुछ आगे कहेंगे वह आठवें नियम में वर्णित होगा ॥ ६२ ॥

यावन्न तत्पदगतो मनुजोपरः स्यात्
तावत्सभेयमधिकारिजनत्रयाणाम् ।
सिद्धेऽपराधविषयेपि बलाद्विदध्यान्
निर्वासनं न नियमानुगता दशायाम् ॥६३॥

किसी दशा में भी यह सभा तीन से अधिक सभासदों को अपराधों के सिद्ध ( साबित ) होने पर भी अलग न कर सकेगी जब तक कि उनकी जगह और योग्य सभासदों को नियत न कर ले ॥ ६३ ॥

एवं समस्तमुनिपूजितपादपद्मः
स्वामी विधाय नियमं वसुतामुपेतम् ।

---

१ कस्याञ्चिदपीतिशेषः ।

कोई दुर्गुण न पाया जावे तथा उसके कार्य में किसी प्रकार की अनुचित (बेजा) कार्यवाही न पाई जावे ॥ ५७ ॥

निर्दिश्य षष्ठनियमं विधिनास्मेतं
योगी यदन्तिकजनान्कथयाम्बभूव ।
तत्सादरं निजमनोरमकर्णयुग्म-
सत्कुण्डलोपममिहापि विलोकनीयम् ॥५८॥

इस प्रकार छठे नियम में जिन जिन बातों को ऋषि दयानन्द ने नियमित किया उनका वर्णन हो चुका । अब सातवें नियम में जिन जिन बातों का नियमन करेंगे उनका वर्णन निम्न लिखित प्रकार से होगा ॥ ५८ ॥

मद्वत्सभेयमपि शिक्षणपत्रमेतद्
व्याख्यातुमर्हति तथा नियमस्य सेवाम् ।
आधानमुद्धरणमप्यथ कर्तुमीष्टे
कस्यापि दुर्गुणयुतस्य तथा शुभस्य ॥५९॥

मेरे समान इस सभा को इस बात का पूर्ण रूप से अधिकार होगा कि वह सर्वदा स्वीकार-पत्र (वसीयतनामे) की व्याख्या अथवा उसमें लिखे हुए नियमों का पालन अथवा किसी सभासद् को अलग करके उसके स्थान में अन्य सभासद् को नियत करे ॥ ५९ ॥

दुःखे ममोपरि समागतवत्यनिष्टे
तद्वारणाय बहु सत्वरमेव दैवात् ।
सर्वैः सभापतिभिरेकमतं विधाय
कार्यं विधेयमचिरेण यथा सुखी स्याम् ॥६०॥

मेरे ऊपर दैववश से आपत्ति के आने पर उसके अति शीघ्र निवारण करने के लिए उपाय सोचें और यथासम्भव यत्न करें । परन्तु वह उपाय तथा प्रयत्न सर्व सभासदों की सम्मति से निश्चय अथवा निर्णीत हो । किसी एक सभासद् का न हो ॥ ६० ॥

---

१ मयातुल्यम्मद्वत् ।

वैरुध्यमासवति सभ्यगणे नियुक्ते
या सम्मतिर्बहुजनैरनुमोदिता स्यात् ।
सैवादरादहरहः परिपालनीया
मान्या तथा द्विगुणिता परिषत्पतेर्वाक् ॥६१॥

यदि सभासदों की सम्मति में परस्पर विरोध पाया जावे तो बहुपक्ष के अनुसार अर्थात् जिसमे अनेक सभासद् सहमत हों कार्य किया जावे और प्रत्येक समय में तथा प्रत्येक कार्य में सभापति की दी हुई सम्मति औरों की दी हुई सम्मति की अपेक्षा द्विगुण ( दूनी ) मानी जावे ॥ ६१ ॥

एवं विविच्य नियमं करुणापरोयं
योगीश्वरो यदपरं वचनं बभाषे ।
तत्सावधानमनसा सकलैर्मनुष्यै-
रालोकनीयमधुना पुरतः समेतम् ॥६२॥

इस प्रकार सातवें नियम में जो कुछ ऋषि ने बतलाया उसका वर्णन हो चुका। जो कुछ आगे कहेंगे वह आठवें नियम में वर्णित होगा ॥ ६२ ॥

यावन्न तत्पदगतो मनुजोपरः स्यात्
तावत्सभेयमधिकारिजनत्रयाणाम् ।
सिद्धेऽपराधविषयेपि बलाद्विदध्यान्
निर्वासनं न नियमानुगता दशायाम् ॥६३॥

किसी दशा में भी यह सभा तीन से अधिक सभासदों को अपराधों के सिद्ध ( साबित ) होने पर भी अलग न कर सकेगी जब तक कि उनकी जगह और योग्य सभासदों को नियत न कर ले ॥ ६३ ॥

एवं समस्तमुनिपूजितपादपद्मः
स्वामी विधाय नियमं वसुतामुपेतम् ।

---

१ कस्माच्चिदपीतिशेषः ।

यद्यज्जगाद नवमे नियमे यमस्थ-
स्तत्सादरं शृणुत मानवमात्रवर्य्याः ॥६४॥

अनेक मुनियों ने पूजित किया है चरण युगल जिनका ऐसे ऋषि दयानन्द आठवें नियम में जो कुछ कह चुके वह आप लोगो ने देख लिया। अब जो कुछ आगे कहेंगे उसका वर्णन निम्न लिखित है ॥ ६४ ॥

यायान्मृतिं यदि च कोपि स पारिषद्यो-
यद्वा विरुद्धकरणे निरतः स्वयं स्यात्।
तं सत्वरं मम सभा सकलानुमत्या
निर्वास्य तस्य विषयेऽपरमादधीत ॥६५॥

यदि किसी सभासद् का देहान्त हो जावे अथवा वैदिक धर्म को छोड़ कर उक्त नियमो के विरुद्ध कार्य करने को उद्यत हो जावे तो सभापति को उचित होगा कि समस्त सभासदों की सम्मति से उसको अलग करे तथा उसकी जगह किसी और योग्य आर्य पुरुष को, जोकि वेदोक्त-धर्म युक्त कार्य करता हो, नियत करे ॥ ६५ ॥

एतद्विचारकरणं पुनरत्र कार्यं
यावन्नवीनमनुजोपगमो न भूयात्।
तत्तत्पदेषु न कदापि ततः कथञ्चित्
पूर्वं नवीनकृतिरादरतो विधेया ॥६६॥

परन्तु सभापति को इस बात का अवश्य ध्यान रखना चाहिए कि जब तक अपने पद से निर्वासित सभासदो का स्थान आये हुए सभासदों से पूर्ण न हो तब तक किसी भी नवीन कार्य का, जोकि अब तक प्रस्तुत न हुआ हो, प्रस्ताव नहीं उठाना चाहिए। तब तक साधारण प्रस्तावों पर ही निर्णय होना चाहिए ॥ ६६ ॥

एवं विधाय नियमं नवमं यतीन्द्रो-
यत्सर्वभावमहितं पुनरप्युवाच।

तत्के न कर्णपथमादरतोत्र लोके
नेष्यन्ति वैदिकपथानुगता मनुष्याः ॥६७॥

इस प्रकार आनन्दकन्द जगदानन्द ऋषि दयानन्द अपने मुखकमल से नवें नियम को कह कर जिस प्रकार दशम नियम को कहने के लिए उद्यत हुए वह सबका सब निम्न लिखित प्रकार से वर्णित है ॥ ६७ ॥

अस्याः समस्तविषयेष्वधिकार आस्ते
गोष्ठ्या नवीनबहुकृत्यविधानमार्गे ।
नव्योपचारकरणे निखिलेषु तेषू-
पायेषु चापि भवतादनिशं स्वतन्त्रा ॥६८॥

इस सभा को इस बात का पूर्ण रूप से अधिकार होगा कि वह समय पर सब प्रकार का उचित प्रबन्ध करे तथा मेरी और मेरे कार्य की उन्नति किस किस प्रकार से होगी इस बात पर भी ध्यान दे ॥ ६८ ॥

स्वीये सभामुपगतस्य नवे विचारे
पूर्णो जनस्य यदि नो भवतात्तदातु ।
नूनं समाजगतसम्मतिरूपलेखै-
र्विश्वास आशु नियते समये विधेयः ॥६९॥

यदि सभा को अपने किये हुए परामर्श अथवा विचार पर पूर्ण रूप से निश्चय न हो या विश्वास न हो तो किसी नियत समय का निर्धारण करके अपने किये हुए निश्चय पर विश्वास होने के लिए लेख द्वारा समस्त आर्य-समाजो के सभासदो से उचित सम्मति ले लेवे ॥ ६९ ॥

भिन्नेषु भिन्नविषयानुगते विचारे
प्रायः समस्तपरिपत्पातिषु प्रकामम् ।
सारांशमेकदिवसे परिपद्विविच्य
कुर्यात्समस्तमपि तद्बहुपत्त्तसिद्धम् ॥७०॥

यदि आर्य-समाजों के सभासदों के भिन्न भिन्न विषयों पर अपने अपने विचार भिन्न होवें तो उन सबके आये हुए विचारों को कए दिन नियत करके विचारा जावे और बहुपक्षानुसार उचित प्रबन्ध किया जावे ॥ ७० ॥

इत्थं विविच्य दशमं नियमं मुनीशो-
विन्यस्य चापि नियते समये परस्तात् ।
एकादशं नियममाशु ततान सोयं
सर्वैरपीश्वरमतानुगतैः समीक्ष्यः ॥७१॥

इस प्रकार ऋषि दयानन्द ने दशवें नियम में जिन जिन बातों का उल्लेख किया उनका वर्णन हो गया । वे जो कुछ आगे कहने को उद्यत थे उन बातों का वर्णन निम्न लिखित प्रकार से है ॥ ७१ ॥

न्यूनाधिकत्वमथ मन्नियतप्रबन्धे
तत्स्वीकृतिर्विनिमयादथवा विपक्षे ।
अस्वीकृतिर्नियतवाग्विषयस्य सर्वै-
र्गोष्ठीपतेः पुरतएव निवेदनीया ॥७२॥

जिस कार्य का जिस प्रकार मैंने प्रबन्ध किया है, यदि उसमें कुछ घटाना हो अथवा बढ़ाना हो, सर्व सम्मत होने पर उसका स्वीकार करना हो अथवा उसमें कुछ अस्वीकार हो तो सभा को चाहिए कि सभापति के पास भेजे ॥ ७२ ॥

कस्यापि सभ्यमनुजस्य विवासनं वा
भिन्नस्य तत्र विषये विनियोजनं वा ।
आयव्ययावपि धनस्य तथोपयोगं
दृष्ट्वा सभा परिषदः पतये ब्रुवीत ॥७३॥

अयोग्य मालूम होने पर किसी सभासद् को सभा से अलग कर देना अथवा उचित समझने पर किसी अन्य सभासद् को सभा में नियत करना अथवा आमदनी और खर्च की जाँच पडताल करनी हो तो भी सभा सभापति को लिखे ॥ ७३ ॥

सर्वेषु तेषु धनहानिसमागमेषु
योग्यानुयोज्यकरणापटुरादरेण ।
वर्षे तदर्धदिवसेष्वथवा विविच्य
गोष्ठीपतिः सकलमेव शिवं विदध्यात् ॥७४॥

इन बातों के अतिरिक्त ( अलावा ) यदि धन-सम्बन्धी बातों में जाँच पड़ताल करने पर कोई हानि प्रतीत हो अथवा किसी प्रकार का लाभ प्रतीत हो तो सभापति को उचित होगा कि वह वर्ष भर में अथवा छः महीने में उसका निरीक्षण करे ॥ ७४ ॥

संमुद्र्य यन्त्रनिलयेऽखिलसभ्यवर्या-
नावेदयन्नियमितान्विषयान्क्रमेण ।
सर्वैक्यसम्मतिवशान्नवकार्य्यबन्धे
दद्यात्स्वसम्मतिमनेकजनानुकूलाम् ॥७५॥

स्वय निरीक्षण करने के अनन्तर जो कुछ सभापति उस निरीक्षण किये हुए का परिणाम ( नतीजा ) निकाले उसको यन्त्रालय मे छपवा कर चिट्ठी के द्वारा समस्त सभा के सभासदों के पास भेज दे और सर्व सम्मति के अनुसार किसी भी नवीन कार्य के लिए अपनी उचित सम्मति दे देवे ॥ ७५ ॥

एकादशं नियमसेवमयं समाप्य
सर्वोपकारकरणाय कृतप्रयत्नः
यं द्वादशं नियमसादरतो जगाद
सोप्येष कर्णपुटके क्रियतां मनुष्यैः ॥७६॥

इस प्रकार ग्यारहवें नियम मे आवश्यक कतिपय बातो का नियमन करके जिन जिन बातो का स्वामीजी ने फिर प्रस्ताव उठाया उन सब बातों का वर्णन बारहवें नियम में होगा ॥ ७६ ॥

अस्मिन्मदीयनियमे यदि कोपि वादो-
जायेत तस्य शमनं स्वयमेव कार्य्यम् ।

नैवं भवेद्यदि तदा किल राजगेहे
तस्यार्पणेन शमनं विधिवद्विधेयम् ॥७७॥

यदि इस स्वीकार-पत्र के विषय मे कोई झगडा उठे तो उसे राजगृह में न ले जाना चाहिए किन्तु जहाँ तक हो सके यह सभा अपने आप उसका निर्णय करले। यदि आपस मे किसी प्रकार निर्णय न हो सके तो फिर न्यायालय से निर्णय होना चाहिए ॥ ७७ ॥

एवं विलिख्य यमिनांवर आदरेण
तं द्वादशं नियममादरतो यमारात् ।
नव्यं त्रयोदशमहो नियमं जगाद
सोयं न किं समभिवीक्ष्यत आदरेण ॥७८॥

इस प्रकार संन्यासियों के आचार्य ऋषि दयानन्द बारहवे नियम का भली भाँति वर्णन करके जिस तेरहवें नियम का वर्णन करने के लिए तैयार थे क्या आप लोग उसको नहीं देखेंगे ? अवश्य ही देखना होगा ॥ ७८ ॥

जीवन्नहं यदि किमप्युपकारबुद्ध्या
कस्मैचिदार्यपुरुषाय धनादिजातम् ।
सत्पारितोषिकमिषेण ददामि चेत्त-
न्न ग्राह्यमार्य्यमनुजैर्मयि मृत्युमाप्ते ॥७९॥

यदि मै अपने जीते जी किसी योग्य आर्य-पुरुष को पारितोषिक (इनाम) देना चाहूँ और उसकी लिखत पढत कराकर रजिस्ट्री करा दूँ तो सभा को चाहिए कि उसको माने और दे ॥ ७९ ॥

एवं यथोचितमलं प्रविधाय योगी
दैवात्त्रयोदशमिमं नियमं क्रमेण ।
मोदाच्चतुर्दशमपि प्रजगाद सोयं
सर्वैः स्वनेत्रविषयीक्रियतां मनुष्यैः ॥८०॥

इस प्रकार ऋषि दयानन्द को जो कुछ तेरहवें नियम में बतलाना था वह पूर्ण रूप से बतला दिया। अब जो कुछ चौदहवें नियम में बतलावेंगे उसे भी सज्जन अवलोकन करे ॥ ८० ॥

कालादतः परमलं मयि जीविते वा
लोकान्तरभ्रमणवासनया गते वा ।
उक्तान्मदीयनियमान्भुवनप्रमाणान्
केनापि कारणवशेन समस्तसभ्याः ॥८१॥

इस सभा को इस बात का पूर्ण रूप से अधिकार होगा कि वह मेरे अवशिष्ट जीवन में अथवा मेरे शरीरान्त होने पर उक्त नियमों को जोकि अब तक तेरहवीं संख्या तक पहुँचे हुए हैं किसी विशेष कारण से न्यूनाधिक करे परन्तु निम्न लिखित बातों ही के लिए करे ॥ ८१ ॥

देशोपकारकरणाय विशेषलाभ-
स्यार्थेऽथवा परहितोपगमाय सर्वे ।
न्यूनाधिकत्वपदवीमपि यापयेयु-
र्यस्मात्परोपकरणं मम मुख्यकृत्यम् ॥८२॥

यदि न्यूनाधिक करने पर कोई किसी प्रकार का मेरे अथवा मेरी सभा के लिए विशेष लाभ हो सके अथवा कोई परोपकार हो सके, चूँकि मेरा प्रधान कर्तव्य केवल परोपकार ही करना है ॥ ८२ ॥

एवं चतुर्दशमिमं प्रविधाय योगी
सर्वस्वमप्युपकृतौ विनियोजयित्वा ।
नीचैर्नियन्त्रितदलस्य चकार हर्षा-
द्धस्ताक्षराणि निजनामनिबोधकानि ॥८३॥

इस प्रकार चौदहवे नियम को समाप्त कर जो कुछ अपने पास था परोपकार के लिए सब कुछ सभा के अधिकार में करके शिक्षा-पत्र के नीचे भाग में अपने नाम के बतलानेवाले हस्ताक्षर किये, जो ( हस्ताक्षर दयानन्दसरस्वती ) इस प्रकार से उस पर विद्यमान हैं ॥ ८३ ॥

इत्थं समस्तमपि यल्लिखितं मुनीशै-
रन्त्ये दले करुणया मयका तथैव ।
श्रीपिङ्गलोक्तमधुमाधववृत्तबन्धे
निर्माय दर्शितमनेकजनोपकारि ॥८४॥

शिक्षा-पत्र ( वसीयतनामे ) में जो भी कुछ ऋषि दयानन्द ने संसार के उपकारार्थ लिखा वह सबका सब महर्षि पिङ्गलाचार्य-प्रोक्त मधुमाधवी नामक वृत्त में मैंने भी लिख कर बतला दिया ॥ ८४ ॥

नेदृग्विधं जलधिवेष्टितभूमिभागे
केनाप्यकारि मनुजेन यथा महर्षिः ।
सर्वोपकारकरणाय चकार शिक्षा-
पत्रोदयं नियमनिर्मितगूढभावम् ॥८५॥

जैसा शिक्षा-पत्र इस संसार में ऋषि दयानन्द ने दिग्विजय के बाद बना कर दिया, इस प्रकार का आज तक किसी भी दिग्विजयी पुरुष ने नहीं दिया । इसलिए आपके समान परोपकारी न कोई हुआ और न होगा ॥ ८५ ॥

किं शङ्करेण कृतदिग्विजयेन लोके
येनोदरंभरयएव समस्तभावैः ।
काषायवस्त्रकृतभोजनभाजनाङ्काः
संवर्धितानपरमित्यनिशं वदन्तः ॥८६॥

स्वामी शङ्कराचार्य ने जो बौद्धों के समय में दिग्विजय किया उससे क्या अधिक फल हुआ ? काषायवस्त्र की झोली बना कर भिक्षा माँगनेवाले 'अहं-ब्रह्मास्मि' के कहनेवाले उदरम्भरी ही संसार में बढ गये, कुछ धार्मिक कार्य की वृद्धि न हुई ॥ ८६ ॥

नादेयमम्बु न नदीपरिपालनाय
यद्वत्प्रदीपकलिका परदर्शनाय ।

तद्वत्सतामखिलमप्युपकारएव

भूमण्डले भवति नात्मकृतेर्थजातम् ॥८७॥

जिस प्रकार नदी का जल नदी के उपकार के लिए नहीं होता, जिस प्रकार प्रदीप का प्रकाश प्रदीप के उपकार के लिए नहीं होता, इसी प्रकार सज्जनो का पदार्थ केवल अपने ही उपकार के लिए नहीं होता, किन्तु औरों के लिए होता है ॥ ८७ ॥

आविर्भवन्नवनवोदितनव्यपर्णः

पार्श्वे समागतजनोपकृतौ सुकर्णः ।

आरण्यकोदितचतुष्पथपान्थवर्णः

कोप्यत्र भूमिवलये भवति प्रपर्णः ॥८८॥

पुराने पत्तों के गिर जाने पर नवीन नवीन पत्तो वाला, अपने पास आये हुए जनों के लिए राजा कर्ण के समान, जङ्गल के चौराहे पर चलनेवालों के लिए ( वर्ण ) वट-वृक्ष के समान, इस ससार में विरले ही होते है ॥ ८८ ॥

वातावधूननवशात्कचिदुद्गिरद्भि-

स्तोयं क्वचिन्न विषयेऽचलतामुपेतैः ।

धैर्येण सज्जनवरैः सकलोपकार-

सम्पादने कृतपदैर्जलदैर्न तुल्याः ॥८९॥

परोपकारी पुरुष के लिए मेघ की उपमा देना उचित नहीं । क्योंकि मेघ वायु के वेग से चञ्चल हो जाता है, कहीं वरसता है, कहीं नहीं वरसता । पर परोपकारी पुरुष ऐसे धीर होते हैं कि वे कभी चञ्चल नहीं होते। चञ्चलता उनसे कोसो दूर रहती है। वे विश्वमात्र के लिए उपकार करने हैं, सबका हित चाहते हैं ॥ ८९ ॥

धन्यः स कोपि जगतीतलचक्रवर्ती

येनेदृशं जगति कर्म कृतं परार्थे ।

कल्पद्रुमोपमितिसात्वता किमन्य-

द्वक्तव्यमस्ति विबुधैरपि कार्यमेवम् ॥९०॥

इस लिए उस ऋषि दयानन्द को कोटिशः धन्यवाद देने चाहिएँ कि जिसने केवल परोपकार के लिए कल्प-वृक्ष हो कर अपना सर्वस्व दे दिया। इससे अधिक मैं भी क्या कहूँ। केवल इतनाही वक्तव्य है कि आप के अनुसार और भी सज्जन महाशय परोपकार के लिए कटिबद्ध हों ॥ ९० ॥

नवमिदमितिवृत्तं सर्वलोकेषु वेगात्
कथयितुमिव याते देवदेवेऽपि भानौ।
कविरवहितचित्तः सर्वकृत्यं विहाय
प्रमुदितमतिरेकं लोकनाथं नुनाव ॥९१॥

इस प्रकार इस सर्ग में वर्णन किये हुए नवीन चरित्र को लोकान्तरों में कहने के लिए जाते हुए भुवनभास्कर सूर्य को देख कर, एकाग्रचित्त कविरत्न भी अन्य कार्यों को छोड़ कर, प्रसन्नमन हो, उस अजर, अमर, अभय, अविनाशी, अनन्त, अनुपम, ईश्वर की स्तुति करने लगे ॥ ९१ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
महर्षिनिर्मित शिक्षापत्रवर्णन नाम षोडश सर्गः।



# सप्तदशः सर्गः

अथ लोकदर्शितपथः स मुनि-
र्मतजालखण्डनमनुक्रमितुम् ।
समदान्मतिं मतिमतां पुरतो-
निजगाद चेदमितिवृत्तमरम् ॥१॥

श्रीमती परोपकारिणी सभा और उसके नियम बन जाने पर, संसार-गत मनुष्यों को मार्ग बतलाने वाले श्री १०८ ऋषि दयानन्द, अनेक मतों के खण्डन के लिए प्रवृत्त हुए और उपस्थित सभ्यों के समक्ष इस प्रकार कहने लगेः—॥ १ ॥

यदिदं जनेषु जगति प्रथितं
निगमेतरानुगतशैवमतम् ।
तदिदं कथञ्चिदपि नाद्रियतां
विबुधैरनन्तनरकानुगतम् ॥२॥

यह जो आज कल संसार में वैदिक मार्ग से सर्वथा विरुद्ध और इसी लिए अशिव शैवमत प्रचलित हो रहा है इसका कोई आदर न करे, क्योंकि यह मत अनेक प्रकार की यातनायें भुगवाता है ॥ २ ॥

न मतानि वेदनिचये गदिता-
न्यलमत्र यानि बहुधा जगति ।
प्रथितानि तत्तदुपकल्पनया-
ऽधमसानवैरनुक्तानि वृथा ॥३॥

जितने मत मतान्तर आज कल ससार मे प्रचलित हो रहे हैं, वह वेद
लेश मात्र भी सम्बन्ध नहीं रखते । इन मनमाने मतो को, मनमाने मनु
के नाम से, मतिमन्द मनुष्यो ने ही चला रक्खा है ॥ ३ ॥

न शिवः कदापि जनिमेति परः
प्रथितं चकास्ति भुवने तदिदम् ।
परमेष योऽस्ति शिवनामपरः
स नटो न नेति हृदये ध्रियताम् ॥४॥

शिव, जिसमें कि सारा जगत् शयन करता हो, कदापि जन्म नहीं लेत
इसी लिए वह अजन्मा कहाता है । यह सर्वत्र प्रसिद्ध है । परन्तु आज क
जो शिव माना जाता है, वह एक नटराज था । कोई योग्य पुरुष नहीं था ॥

मृगचर्मधारणमिदं तनुते
वनभूमिवासकरणं परतः ।
बहुनर्तनं च डमरोरनुगं
[1]नटतां न किं वदत दर्शयति ॥५॥

मृगचर्म आदि का धारण करना, जङ्गल में रहना, डमरू बजा बजा क
अनेक स्थलो में नाचना, यह इनकी अनुच्चकुलता का प्रत्यक्ष प्रमाण है औ
सर्वसम्मत है । देखिए, कविराज क्या कहते हैं—"अविरतं नृत्यतु हरः
ग० ल० ॥ ५ ॥

गलबाहुदेशविषयेषु कृतं
भुजगानुबन्धनमिदन्तनुते ।
जगतीतलेषु कणयाचकतां
चरवृत्तितामपि तथास्यबलात् ॥६॥

---

१ प्रमाणमप्यस्य नटत्वे लभ्यते यथा "नृत्यावसाने नटराजराजः" इतिनान्दिकेश्वर
काशिकायाम् ।

गले में और बाँहो मे साँपो का लपेटना इस बात का प्रत्यक्ष प्रमाण है कि यह कोई भिक्षुक और गारुडिक ( सँपेरा ) साँपो का पकडनेवाला था, जैसा कि मुद्राराक्षस में, चररूप से, उसका वर्णन आया करता है ॥ ६ ॥

नरमुण्डमण्डलकृता यदि चे-
न्निहिता गले स्रगपि तेन ततः ।
किमयं प्रयाति परमेश्वरतां
बहवो भ्रमन्ति भुवनेऽस्य समाः ॥७॥

मरघट में पड़े हुए नरमुण्डों की माला पहरना, कोई परमेश्वर होने में प्रमाण नहीं है। इस प्रकार के बहुत से पुरुष घूमा करते हैं। स्मशान में रहना, पिशाचों ( राक्षस ) से मिलना, आदि अनुचित बातें देख कर ही पुष्पदन्त ने लिखा है कि—"अमङ्गल्यं शीलम्" म० स्तो० ॥ ७ ॥

कथयन्ति मूढमतयो बहुधा
निहिता जटासु गिरिशेन नदी ।
क्व निरन्तरप्रसरणा भुवने
सरितो भवन्ति मनुजस्य वशे ॥८॥

बहुत से अनपढ कहा करते हैं कि नटराज ने गङ्गा जटाओं में रक्खी, परन्तु यह नहीं विचारते कि हर समय सिलसिलेवार बहनेवाली गङ्गा इतने दिन रुकी कैसे रही जो कई बन्ध लगाने पर भी नहीं रुकती ॥ ८ ॥

हिमपर्वतात्समुदयः सुतरां
स्वयमेव दर्शयति किं न बलात् ।
प्रकृतां जनैरधमवादकथां
धिगिमां समस्तनरकानुगताम् ॥९॥

गङ्गा का हिमालय पर्वत ( गङ्गोत्तरी ) से प्रकट होना क्या मनुष्यों की कल्पना को व्यर्थ नहीं बनाता, जोकि मनुष्यों ने जटाओं से कल्पित माना है ?

---

१ समकक्षा जना इत्यर्थः ।

वास्तव में उनकी यह बात शोचनीय है। देखिए ( भुवः प्रभवः ) इस सूत्र के भाष्य में साफ़ लिखा है कि—"हिमवतो गङ्गा प्रभवति" ॥ ९ ॥

डमरोर्निबन्धनमिदं प्रथमं
मृगतर्णकानुगमनं परतः ।
बहुभिल्लरूपपरिधानमदः
सकलां निबोधयति तस्य कथाम् ॥१०॥

डमरू का बजाना, हिरनो के बच्चो को पालना, भील ( एक प्रकार की जङ्गली जाति ) का सा भेष बनाना, उसकी बाते जतला रहा है। इन्हीं बातों को देख कर भारतचम्पूकार ने आपके लिए "शबरत्वजुपः" पद का प्रयोग किया है ॥ १० ॥

वृषभोपसङ्क्रमनतोऽवगतं
बहुधा स्मशानगमनादपि च ।
नटएव नायमितरो जगतां
परिवञ्चनाय भुवने समभूत् ॥११॥

बैल के ऊपर चढ कर जाना, प्रायः मरघट में रहना, चिता मे अधिकतर लोटना प्रत्यक्ष में हमको जतला रहा है कि यह कोई बना हुआ नट था, और अपना नाम जगत् में शिव बतलाता था ॥ ११ ॥

शशिलेखया गगनसङ्गतया
कथमस्य मूर्ध्नि विहिता वसतिः ।
कथना मृषैव शशिधारणजा
न विलोक्यते जगति पुंसु तथा ॥१२॥

चन्द्रमा के साथ सम्बन्ध रखनेवाली चन्द्रकला, भूतलचारी मनुष्य में क्यों कर आ गई ? यह भी एक बनावटी और जगत् में असम्भव बात है। परन्तु चन्द्रकला नाम का एक भूषण, भील जाति की स्त्रियाँ पहना करती है। शायद यह वही हो ॥ १२ ॥

अतिमादकद्रविणसेवनतः
स्वयमेव तस्य विषमास्ति मतिः ।
परतश्च बिल्वदलचर्वणया
वनमानुषत्वमुपयाति शिवम् ॥१३॥

भङ्ग, धतूरा आदि मादक द्रव्यो के सर्वदा सेवन से आप शिव की बुद्धि का पता तो स्वयं लगा सकते हैं कि—वह कहाँ तक ठीक थी और उनकी रही सही योग्यता बेलपत्रों के खाने से हो गई। कहिए, अब भी कुछ कसर रही? ॥ १३ ॥

यदि भोजपत्रपरिवेष्टनतो-
धिकतां प्रयाति कदलीवसनम् ।
तदिदं न दृश्यतइहापि परं
तदभावएव मयकात्रमतः ॥१४॥

भोजपत्र से केले की छाल अधिक गरम और मजबूत नहीं होती. परन्तु आपके लिए उन भोजपत्रों का भी अभाव ही रहा। वह भी पूरे तौर पर शरीर ढाँकने को न मिले। देखिए, यह बात शिवपुराण आदि ग्रन्थों में लिखी हुई है॥ १४ ॥

इति यस्य लोकपरिवञ्चकता
प्रथितास्ति तेन रचितं भुवने ।
मतमेतदद्भुतमतो न बुधैः
श्रवणीयमस्य चरितं विकृतम् ॥१५॥

जिस पुरुष की यह दशा थी, यह रईसी और यह रङ्ग ढङ्ग था, उस पुरुष ने इस जगत् में भोले भाले लोगो को अपनी मुट्ठी में करने के लिए यह जाल फैलाया। अब भी यदि आप लोगो को विश्वास (इतमीनान) न हुआ हो तो और सुनिए॥ १५ ॥

नयनत्रयन्तु बहुधा जगति
प्रतिवीक्ष्यते किल गवां विकृतौ ।

किमनेन तस्य जड़ता परमा
न मता भवद्भिरधुनापि रसात् ॥१६॥

प्रायः देखा गया है कि—छोटी गायों में कसाई लोग तीसरी आँख लगा कर कहा करते हैं कि—यह महादेव का नादिया है और नटराज के लिए भी त्रिनेत्र शब्द आया करता है जैसा कि—"पञ्चवक्त्रं त्रिनेत्रं" इससे विकृताङ्गता तो प्रत्यक्ष ही सिद्ध है। देखिए यास्काचार्य क्या कहते हैं (हानिवदाधिक्यमप्यङ्गानांविकारः) इसका उदाहरण वामन देता है कि—यथा "अक्ष्णा काणः, तथैव मुखेन त्रिलोचनः" इति ॥ १६ ॥

बहुधा हिमालयतले जगति
प्रथितोस्ति रुद्रनयनो विटपः।
फलमस्य वर्तुलमिहस्थजनै-
र्बहुवीक्ष्यते पशुगले निहितम् ॥१७॥

हिमालय पर्वत की तराई में रुद्राक्ष नाम एक वृक्ष प्रायः हुआ करता है, जिसका सच्छिद्रफल वहाँ के पुरुष पशुओं के गलों में बाँधा करते हैं। रुद्र की आँख से इसका पैदा होना, जटाओं से गङ्गा की तरह प्रत्यक्ष विरुद्ध है ॥ १७ ॥

किमनेन तस्य परमेश्वरता
वदतागता जनवरा यदिदम्।
मतमस्ति मन्दमतिभिर्विहिता
बहुकल्पनेति मयकानुमतम् ॥१८॥

यदि उस वृक्ष के फल कोई पुरुष कण्ठ आदि देशों में बाँध लेवे तो क्या परमेश्वर बन जायगा। मालूम होता है कि यह पन्थ मन्दबुद्धियों ने ही चलाया, नहीं तो इसमें इतनी असम्भव बातें न होतीं। इतने से "सस्वयं नीलकण्ठः" का निराकरण हो गया ॥ १८ ॥

अनुयायिभिः किल नटस्य नटै-
स्तदभिन्नरूपभरणाज्जगति।

मतमत्र शैवसमभिख्यमिदं
मनुजान्तरेषु कृतमादरतः ॥१६॥

उस नटराज के अनुयायी ( पीछे चलनेवाले ) लोगो ने उसके समान वेश धारण कर इस शैव मत को मन्दमतियों के हृदय में स्थापित किया है अर्थात् जैसे सेवक वैसे ही सेव्य। भद्रता किसी में भी नहीं ॥ १९ ॥

निधनं गते नटवरे परतो-
जडमूर्तिरत्र रचिता मनुजैः ।
प्रथिताधुनापि किल यत्करणा
निरयोन्मुखेषु मनुजेषु भुवि ॥२०॥

उस नटराज के मर जाने पर उसके पन्थाइयो ने उसके नाम की अनेक प्रकार की मूर्तियाँ बनवा कर उसके मत को चलाया जोकि अब तक चल रहा है और भङ्ग पिलवा रहा है ॥ २० ॥

अभवत्पुरा रजतशैलतटे
शिवनामवान्स तु महीपवरः ।
नृपवंशजो जगति यस्य कथा
कविभिः स्वकीयरचनासु धृता ॥२१॥

कैलाशपर्वत का राजा अर्थात् उस पर अधिकार रखनेवाला, जो शङ्कर-सिंह हुआ वह तो चन्द्रवशी एक राजा था, जिसकी कथा ( जीवनचरित्र ) बहुत से कवियो ने बनाई है और वह प्रचलित है ॥ २१ ॥

हिमवन्महीपसुतया गिरिजा-
समभिख्यया जगति यस्य कृते ।
विहितं तपोन्यमनुजैरसहं
बहुधार्मिकः समभवत्स नृपः ॥२२॥

हिमगौर नामक राजा की आर्या नामक कन्या ने, जोकि मेनका से उत्पन्न हुई, जिसके लिए बड़ा दुश्चर तप किया, वह राजा शङ्करसिंह अति प्रतापी और वैदिक धर्म का अनुगामी हुआ था ॥ २२ ॥

परमेतदस्ति किल यत्प्रथितं
मतमस्य तेन न कृता जगति ।
रचना यतः स परमात्मपरो-
न शिवं क्षमो बहु विडम्बयितुम् ॥२३॥

यह जो आज कल शैव मत फैल रहा है वह उसका चलाया हुआ नहीं है क्योंकि वह ईश्वर का परम भक्त था। वह उसकी नक़ल नहीं कर सकता था। यह बात कालिदास ने निज ग्रन्थ में "आत्मानमात्मन्यवलोकयन्त" इस पद्य के द्वारा बतलाई है ॥ २३ ॥

मनुजः कथं भुजचतुष्टयवा-
न्यदि चेदिदं कथमयं मनुजः ।
विपरीतमेतदितरेतरता
स्वयमेव याति पशुमानवताम् ॥२४॥

इस प्रकार शैवमत की समालोचना करके अब वैष्णवमत की आलोचना करते हैं। देखिए सृष्टि क्रम के विपरीत मनुष्य चार हाथ वाला नहीं बन सकता। यदि है तो मनुष्यत्व से भिन्न है। ये दोनों बातें परस्पर विरुद्ध हैं। यह भी कोई विचित्र जीव विशेष है जो कुछ मनुष्य के समान और कुछ और जीवों के समान है ॥ २४ ॥

जलधौ कथं निवसनं प्रथितं
मनुजस्य सर्पमयविष्टरके ।
अयमप्यलं शिवपदानुगतः
प्रतिभाति कोपि नटएव नवः ॥२५॥

साँपों की बनी हुई शय्या पर समुद्र के अन्दर रहना मनुष्य धर्म से कहीं बहुत दूर है। इस प्रकार की गप्पें चलानेवाला यह भी कोई अजीब बाजीगर

मालूम होता है। इस मत का चलानेवाला कौलिक नामक बढ़ई था। पंच-तन्त्र में इसकी कथा पढ़िए ॥ २५ ॥

बहवो भवन्ति जलधौ मनुजा-
जलमानवेत्यभिधया प्रथिताः ।
किमुतेष्वयं किमथवा जलग-
स्तिमिरेष राघवसमानवपुः ॥२६॥

समुद्र के भीतर अनेक प्रकार के जल-जन्तु होते हैं। हो न हो यह भी कोई जल-मानुष है। या यह कोई राघव मत्स्य जैसा अन्य ही जल-जन्तु होगा। जल में अधिकतर रहना इस प्रकार के प्राणियों का ही काम है। मनुष्य का नहीं ॥ २६ ॥

युगलन्तु तत्र नृपचिह्नमहो-
परिवीक्ष्यते जगति सर्वजनैः ।
परमस्ति चिह्नयुगलन्तु तथा
वनमानवेषु बहुधास्ति यथा ॥२७॥

दो चिह्न तो इसमें राजाओं के से दीखते हैं। एक गदा और दूसरा चक्र का धारण, परन्तु दो चिह्न ऐसे हैं जो मनुष्यों में नहीं होते। एक शङ्ख दूसरा कमल। भला गदा के साथ में कमल और चक्र के साथ में शङ्ख किस काम के लिए उपयोगी बनेगा ॥ २७ ॥

यदि विष्णुरेष नगराधिपति-
र्जलधिप्रधाननृपकन्यकया ।
उररीकृतस्तदपि सेश्वरता
न कथञ्चिदत्र मयकानुमता ॥२८॥

यदि यह विष्णुकाची नामक नगर का राजा, कौलिक ( बढ़ई ) माना जावे और साथ में ही सामुद्रिक राजा की लक्ष्मी नामक पुत्री से इसका विवाह भी माना जावे तब भी यह परमेश्वर तो नहीं बन सकता ॥ २८ ॥

यदि विष्णुरेष परमात्मसमः
कथमस्य जन्मचरितं प्रथितम् ।
वसतिः कथं जलनिधौ शयनं
पवनाशनेषु वनिता च कथम् ॥२६॥

यदि इसको परमेश्वर माना जावे तो बन नहीं सकता । क्योंकि वह अजन्मा है । इसका जन्म हुआ है । वह सर्वव्यापी है । यह समुद्रवासी है । वह हृदय-शायी है । यह सर्प-विष्टरशायी है । वह असङ्ग है । इसके साथ इसकी स्त्री लक्ष्मी भी है ॥ २९ ॥

अनुमीयते मतमिदं मयका
मनुजैः कुतश्चिदधिगत्य कृतम् ।
प्रथितं तदेव मनुजेष्वपि किं
न हि चेदहो कुतइदं समभूत् ॥३०॥

मालूम होता है यह पन्थ लोगों ने किसी की देखा देखी चलाया और जगत् में फैला दिया है । यदि ऐसा नहीं तो यह आया कहाँ से ? गरुड रूप विमान बना कर कौलिक बढ़ई ने दो लकडी के हाथ बना यह नाटक खेला है । यह कथा पंचतन्त्र आदि में मिलती है ॥ ३० ॥

तिलकाङ्कनं जगति यत्प्रथितं
बहुतमयाथ किल मुद्रिकया ।
परतः स्वदेहदहनं च तथा
मनुजावरेषु तदिदं प्रकटम् ॥३१॥

और तिलक छाप आदि का लगाना जो मनुष्यो ने आरम्भ किया वह भी उत्तम कोटि के मनुष्यों में नहीं देखा जाता ॥ ३१ ॥

न विलोक्यते क्वचिदिदं चरितं
परमेश्वरस्तिलकवानिति यत् ।

न च मुद्रयापि दहनं मयका
परमेश्वरे जगति दृष्टमदः ॥३२॥

यह बात आज तक कहीं भी नहीं देखी गई कि निराकार परमेश्वर के भी तिलक लगे हुए हो या वह तप्त मुद्राओं से दग्ध किया गया हो। यह समस्त मनमानी कपोल कल्पित बाते मूढ़ो ने चलाई है कि जिससे मनुष्य चकित होजावें। जब तक मनुष्य अजीब नकल नहीं करता, तब तक मन्दो का उसमें अनुराग नहीं होता ॥ ३२ ॥

निजकल्पनापरतया मनुजै-
र्विरचय्य वैष्णवमतन्तदिदम्।
परिवञ्चितं सकलविश्वमहो
बहुधा पुराणघटनापि कृता ॥३३॥

मतिमन्दों ने अपनी कल्पनाओं द्वारा पूर्वोक्त मत से निराला यह वैष्णव मत चलाया है और इसके द्वारा मनुष्यों का बहकाया है। उसके साथ ही विष्णु के नाम का एक पुराण भी गढ डाला, जिससे सब साधारण में इस का प्रचार हो ॥ ३३ ॥

अतिचित्रमेतदपरं यदिदं
चतुराननोद्गमनमाचरितम्।
उदरोद्गताब्जदलखण्डतले
नहि दृश्यतेत्र भुवने तदिदम् ॥३४॥

इस प्रकार वैष्णव मत की समालोचना होने के बाद ब्रह्मा की आलोचना करते हैं। देखिए, पेट ( उदर ) में से पैदा हुए कमल पुष्प के अन्दर से चारो तरफ जिसके मुख हो ऐसी व्यक्ति का पैदा होना कितना असम्भव है! ज़रा विचार तो कीजिए ॥ ३४ ॥

सलिलाशये भवति पद्मलता
मनुजोदरे न किल सा प्रथिता।

नियमेतरच्चरितमेतदलं
परिहासमात्रकरणाय मतम् ॥३५॥

जो कमल तालावों के बीच मे पैदा होता है और ख़ास कर कीचड से, उस कमल की पहले तो मनुष्य के उदर से उत्पत्ति ही कपोल-कल्पित है। ऐसी नियम विरुद्ध बात का गढना केवल विद्वानो मे कल्पान्त तक हँसी कराना है ॥ ३५ ॥

यदि पद्मकोषवसतिर्भ्रमर-
श्चतुराननः स कथमेतदपि ।
नियमाद्विरुद्धमुदियायमते
न कथञ्चिदेति मम तच्चरितम् ॥३६॥

यदि कमल के अन्दर बन्द हुए भ्रमर ( भौरे ) को हम चतुरानन माने, तब भी ठीक नहीं, क्योंकि नियम विरुद्ध है। वहाँ पर पद्मकोष में वन्द हुआ भ्रमर चतुरानन नहीं किन्तु कुण्ठितानन हो जाता है। देखिए " निष्क्रियो-भवति पङ्कज मध्ये " ॥ ३६ ॥

परितो मुखानि यदि तस्य कथ
शयनक्रिया भवति सा यदि वा ।
परिमर्दनं न कथमस्य भवे-
न्मुखनासिकाद्यवयवानुगतम् ॥३७॥

यदि सर्वतोमुख होने से उसको एक विकृताङ्ग पुरुष माने तो भी उसकी व्यवहार-कल्पना किसप्रकार की मानें। एक मुख से भोक्ता मानें, या चारो से, और सोने के लिए किस कम्पनी का पलँग मगवायें, जिससे सर्वतोभव मुखो का परिमर्दन न हो ॥ ३७ ॥

मनुजैः श्रुतं क्वचिदिदं चरितं
मनुजो विहङ्गमधिरुह्य खगः ।

१ चतुर चञ्चल प्रवीण वा आनन मुख यस्येति विग्रह' ।

विचरत्यहो विहगवज्जगतीं
धिगियं मनुष्यरचना जगति ॥३८॥

और भी देखिए, चार मुख, आठ हाथ वाला अथवा एक मुख चार हाथ वाला पहले तो मनुष्य ही बनाना सृष्टि-क्रम के विरुद्ध कल्पित है, तथापि उनके लिए पक्षिरूप सवारी का होना और भी कल्पित है। कहाँ तक निर्वाह करें॥ ३८ ॥

किमिदं वदासि चरितं विकृतं
मनुजैरिहापि बहुधाऽऽचरितम्।
जडमूर्तिमश्मरचितां परतः
परिकल्प्य पूजनमदो विततम् ॥३९॥

लोगों ने जिस मूर्तिपूजा का इस भारत में प्रचार किया है उसका मैं कहाँ तक वर्णन करूँ। निराकार ईश्वर की मनमानी प्रतिमा बना कर उसे बदनाम कर उसके द्वारा खाने कमाने का भी ढंग निराला ही बनाया है॥ ३९ ॥

निखिलेपि येन भुवने सुतरां
परमात्मना रचितमन्नजलम्।
पुरतोस्य सत्करणमश्ममये
विनिवेद्य हास्यमिदमाचरितम् ॥४०॥

जिस ईश्वर ने समस्त भुवनो में प्राणियो का निर्वाह-साधन, अन्न और जल आदि बनाया, उसको एक जड पत्थर की मूर्ति में, जोकि कारीगरो ने बनाई है, बिठला कर रोटी, पानी आदि से उसका आदर किया है॥ ४० ॥

रविचन्द्रतारकसमूहकरं
परमेश्वरं जडमयप्रकृतौ।
विनिधाय दीपशिखया विहिता
बहु हास्यमेतदनलप्रतिभा ॥४१॥

---

१ धिग्योगे प्रथमापि दृश्यते यथा [ धिगियं मनुष्यरचना ] इति

सूर्य, चन्द्र, तारा आदि अनेक प्रकार के प्रकाशक पदार्थों को जिस ईश्वर ने प्रकाशित किया उसको अप्रकाश (प्रकाशरहित) एक मूर्ति में बिठला कर दो बत्तियों की रोशनी दिखाना आरम्भ किया। यह उसका कितना अपमान है ॥ ४१ ॥

भुवनेश्वरं नियतदेशपतिं
यदि कल्पयेदहह तस्य कथम्।
न भवेदनन्तनवदुर्द्दशया
नरकेष्वलं नियतमेव गमः ॥४२॥

जो पुरुष समस्त विश्वपति को एक जड़ पदार्थ का पति मान कर उसका अपमान करना आरम्भ करे, उस पुरुष का, यदि अनेक प्रकार की यातनाओं में गिर कर दुःख भोगना न हो, तो और क्या हो? यही उसके लिए दण्ड है ॥ ४२ ॥

मदमांसभक्षणपरैर्मनुजै-
रिदमत्त शाक्तमतमप्यपरम्।
प्रथितं यदस्ति सकले जगति
प्रतिवीक्ष्यतामहरहो निहितम् ॥४३॥

इस प्रकार कल्पित ब्रह्मदेव की समालोचना कर, शाक्तमत की आलोचना करते हैं। देखिए, आज कल जो जगत् में शाक्तमत प्रतीत होता है, इसको मद्य और मास खानेवालो ने चलाया है। चूँकि इसका यही "महाप्रसाद" है ॥ ४३ ॥

क्व पराऽऽत्मशक्तिरनिरीक्ष्यकला
क्व जडाऽश्मशक्तिरतिमांसपरा।
न कथञ्चिदत्र मनुजैः क्रियता-
मितिभावना जडमयप्रकृतौ ॥४४॥

निराकार ईश्वर के साथ रखनेवाली कहाँ निराकार शक्ति! कहाँ फिर जड़मूर्ति में कल्पना की हुई मद्य, मास, रक्त खानेवाली शक्ति! इस मत में

किसी भी बुद्धिमान् पुरुष को पडकर अपना पवित्र जन्म नष्ट नहीं करना चाहिए ॥ ४४ ॥

यदि शक्तिरेकपरमेश्वरगा
दशधाऽथवा च नवधापि च सा ।
कथमागता सकलशक्तिमयं
परमेश्वरं प्रतिविहाय भुवम् ॥४५॥

यदि इस शक्ति को ईश्वरीय शक्ति माना जाय तो सर्वशक्तिमान् उस ईश्वर को छोड़ कर अकेली यह शक्ति यहाँ आई क्यो, और निराकार शक्ति में, अष्टभुजा, दशभुजा, चतुर्भुजा आदि भेद क्यो कर हो सकते हैं ? ॥ ४५ ॥

समवायतः परतरे सततं
निहितापि सा यदि ततः प्रचलेत् ।
गतशक्तिरेव तदहो जगतां
प्रभवेत्पतिः[१] कथमिदं प्रभवेत् ॥४६॥

समवाय सम्बन्ध से, सर्वदा ईश्वर में रहनेवाली शक्ति, यदि ईश्वर को छोड कर अन्यत्र चली जावे, तो उतनी देर तक वह परमात्मा अशक्त माना जायगा। यदि ऐसा माना जायगा तो जगत् का पालन-पोषण नहीं बन सकता ॥ ४६ ॥

यदि पार्वती पतिरता स्वपतिं
परिहाय सत्कुलभवा विचरेत् ।
जगतीतले कथमतिप्रथिता
क्व सती क्व चाथ कुलटा विकटा ॥४७॥

यदि कहा जावे कि यह शक्ति पार्वती का ही रूपान्तर है तो एक रूप से उसके ऊपर व्यभिचार का दोष लगाना है। पतिव्रता पार्वती अपने पति को छोड क्यो कर संसार में विचरेगी ? यदि विचरेगी तो पतिव्रता क्यों कर रहेगी ? ॥ ४७ ॥

---

१ भवेदितिशेष ।

नरकोन्मुखैरिह कृता मनुजै-
र्नवतन्त्रमन्त्ररचना जगति ।
न कदापि सा मनुजधर्मपरा
पशुतानुरूपघटनानुगमात् ॥४८॥

इसलिए जगत् में जितनी शाक्तमत फैलानेवाली तन्त्र मन्त्र आदि की रचना है, उसको मूर्ख जनों ने अपने निर्वाहार्थ चलाया है। काली, तारा, त्रिपुर-सुन्दरी, बगलामुखी, छिन्नमस्ता, मातङ्गी, कमलात्मिका आदि कल्पित नाम एवं रूप बना कर लोगो ने मनुष्यो को इस पन्थ में प्रवृत्त किया है ॥ ४८ ॥

महदद्भुतं मनुजवत्सकलं
पशुवद्विधाय वदनाऽऽरचनम् ।
गणपेति तस्य कथनाकरणं
खनकात्मकेथ शकटे गमनम् ॥४९॥

इस प्रकार शाक्त मत की आलोचना कर गणपत्य की आलोचना आरम्भ करते हैं। बड़े आश्चर्य की बात है कि एक जन्तु को आधा पशु और आधा मनुष्य बना कर उस का नाम गणेश धरदिया है और उसकी सवारी में चूहा लगा दिया है ॥ ४९ ॥

क्रमुकात्मके गणपतौ मनुजै-
र्नवतन्तुजालमभिवेष्ट्य मुधा ।
भुवनेषु येषु रचना विहिता
यदरं भवेत्तदधिकं न पुनः ॥५०॥

जिस जगत् में ( क्रमुक ) सुपारी को गणेश मान उस पर तागा लपेट मनुष्यों को बहकाया उसमें जो कुछ हो सब थोड़ा है। सुपारी के गणेश का पूजन करना मनुष्यों की अद्वितीय मन्दता में सर्वोच्च प्रमाण ( सबूत ) है ॥५०॥

---

१ तोष्वितिशेष. ।

अभवत्पुरा गणधरात्मतया
मनुजाधिपः स किल नाशमगात्।
अवनीतले मिथुनभावगतः
स च हूणदेशवसनोप्यभवत् ॥५१॥

पहले एक किन्नर देश में गणधर नाम का राजा हुआ था जो अपने बल से हूण देश का राज्यकारी बन अपना जीवन वहीं व्यतीत कर गया था ॥५१॥

तदनुव्रजैर्गणपतेरधुना
मतमेतदत्र रचितं जगति।
कथमत्र कोपि मनुजो भवता-
द्विदुषां मते यदि भवेत्स जडः ॥५२॥

उस राजा के अनुचरों ने वहीं पर उसके मर जाने के बाद इस मत को चलाया जो अब तक जगत् में प्रख्यात है। आप जैसे विद्वानो के मत में यह मत ऐसा ही होना चाहिए जैसा कि मूर्ख पुरुषो के लिए होना चाहिए (या उचित हो) ॥ ५२ ॥

न निरीक्ष्यते क्वचिदिदं चरितं
वनिता मलाज्जनिसितो मनुजः।
यदि वा भवेत्स न करोति महत्
प्रधनं स्वभावतइदं प्रथितम् ॥५३॥

जो इस गणेश का इस प्रकार कथानक बनाया गया है कि वह पार्वती के मैल से पैदा हुआ है, वह असङ्गत है। मनुष्य और पशुओ के सृष्टि क्रम से विरुद्ध है। यदि हुआ होगा तो जू[१] की योनि में हो सकता है परन्तु वह युद्ध नहीं कर सकता ॥ ५३ ॥

अभवद्गणेशइति कोपि बुधो-
भुवि भारतं समलिखद्वहु यः।

---

१ यूकात्मक ।

स ममार पूर्वमुदितो मयका
नरएव सोपि न पशुर्विकृतः ॥५४॥

गणपति नामक एक विद्वान् भी व्यास के समय में उत्पन्न हुआ था जिसने महाभारत लिखा और बढ़ाया है। परन्तु वह विद्वान् इस मत का चलानेवाला नहीं हुआ। क्योंकि वह नास्तिक और चार्वाक मत का माननेवाला था ॥ ५४ ॥

यदि नानकेतिमनुजेन कृतं
मतमादरान्नयति नारकिताम्।
गमनोन्मुखैः किमिति नाद्रियते
सुलभोयमस्ति किल तस्य पथः ॥५५॥

इस प्रकार परिकल्पित गणपति मत की आलोचना कर और मतो की आलोचना आरम्भ करते हैं। यदि संसार में नानक का चलाया हुआ मत उच्छृङ्खलमार्ग में जाने के लिए सबसे सीधा मार्ग है तो उसके लिए मार्गान्तर की क्या अपेक्षा है ॥ ५५ ॥

परमात्मवादपरकैरितर-
थ्यदिदं मतं विरचितं तदपि।
यदि सत्यमस्ति मरणं न पुनः
प्रभवेत्तथाविधमतेषु नृणाम् ॥५६॥

"अहं ब्रह्मास्मि" के माननेवालों का यदि मत सच्चा है तो उस पर चलनेवाले मरण धर्म को क्यो प्राप्त होने हैं? ब्रह्म कदापि न मरता, न जीता और न पैदा होता है ॥ ५६ ॥

अहमेव तत्त्वमिति सेति कथा
नवसुण्डिभिर्विरचिता जगति।
मनुजान्करोति बहुनास्तिकता-
निरतानतो न विबुधानुमता ॥५७॥

"अहं ब्रह्मास्मि, तत्त्वमसि" आदि महावाक्यों की कथा नवीन मुण्डियों ने बना कर खड़ी की है। यह मनुष्यो को नास्तिक बना देती है इसलिए यह अवैदिक है ॥ ५७ ॥

अयमस्ति चेति वचनं यदि तं
परमेश्वरं कथयति प्रथितम् ।
न निरूपणं विगतरूपमयं
पुनरत्र तिष्ठति कथञ्चिदपि ॥५८॥

यदि "अयमात्मा ब्रह्म" यह वचन परमेश्वर को निर्दिष्ट करता है तो उस का स्वरूप अनिर्देश्य नहीं रहता। 'अयमात्मा' यह निर्देश साकार में बनता है, न कि निराकार में। परमात्मा तो वाणी का भी विषय नहीं है। "यन्नेति नेति वचनैर्निगमा अवोचुः" ॥ ५८ ॥

यदि जीवएव परमेश्वरता-
मुपयाति तर्हि कथमत्र मता ।
बहुलक्षणा प्रकृतिवादपरा
निरुपद्रवं भवतु सर्वजगत् ॥५९॥

यदि कहो कि जीव ही ईश्वर बन जाता है। ईश्वर कोई भिन्न पदार्थ नहीं, तो फिर उसमें तटस्थ लक्षण या स्वरूप लक्षण ( जन्माद्यस्य यतः ) त० ( अकायमव्रणम् ) स्व० आदि आदि प्रकृति से भिन्न क्यों लगाते हो ? ब्रह्म में तो कोई प्रकार का उपद्रव ही नहीं रहता ॥ ५९ ॥

प्रकृतेर्विकार इह कं श्रयतात्
परिहाय जीवघटनां त्रिगुणाम् ।
परमेश्वरोपगममिच्छति चे-
न्न पुनः कथञ्चिदपि सोऽस्य गुणः ॥६०॥

जितना यह प्रकृति का विस्तार जीवों के सम्बन्ध से अनेक रूप होकर प्रतीत होता है यह भी नहीं रह सकता। क्योंकि जीव ईश्वर बन गया।

यदि परमात्मा मे ही उस प्रकृति का सम्बन्ध मानें तो वह बनता नहीं। ईश्वर केवल साक्षी है और स्वय निर्गुण है ॥ ६० ॥

अभवत्स कोपि मतमूलधरो-
बुधनामवानधमभूतकथः ।
निगमेतराऽधुनिकवादपरो-
विहितं नु येन भुवि बौद्धमतम् ॥६१॥

इस प्रकार मायावादियो की समालोचना कर आगे चलते हैं। मतो की प्रथा जगत् में चलानेवाला सबसे प्रथम एक बुद्ध हुआ, जिसने वैदिक सिद्धान्तो को न मान कर एक नया बौद्धमत अपने नाम से प्रचलित किया ॥ ६१ ॥

दिवमासवत्यथ कथञ्चिदितो-
जगतीतलात्तदनुगैर्मनुजैः ।
तदभावतः प्रतिकृतिर्विहिता
रचितापि चास्य बुधदेवकथा ॥६२॥

उस बुद्ध के पश्चात् उनके मत के चलानेवाले लोगो ने सबसे प्रथम एक उसकी प्रतिकृति—मूर्ति—बनाई और उसके नाम की कथा बना कर जगत् में उसको विख्यात किया। कथा और पुराणो का प्रसंग भी यहीं से आरम्भ हुआ ॥ ६२ ॥

परतो बभूव जिनदेवकथा
जगतीतलेऽवरपथानुगता ।
वहवः समेत्य किल यां मनुजा
विमतिं गता इति मयानुमितम् ॥६३॥

इसके अनन्तर ससार में जिन देव की कथा प्रकट हुई और इस मत के अनेक भेद बने। इसने भी ससार में मूर्तिपूजा का सिलसिला जारी किया और बहुत से लोगों में यह मत फैल गया ॥ ६३ ॥

तदनुव्रजैर्नवपुराणधरै-
मतभेदकल्पनधिया रचिता ।
लघुकालतो भुवि सनातनतां
प्रगताधुना तु जड़मूर्तिकथा ॥६४॥

जैनों के साथ भोले हिन्दुओ ने भी उनकी देखा देखी कुछ मनमानी मूर्तियाँ बनाईं और उनके नाम के नये ग्रन्थ बना कर उनका नाम पुराण रक्खा । उनमें यह प्रसिद्ध किया कि ईश्वर अवतार धारण करता है और मत्स्य, कूर्म, वराह आदि योनियो में आता है ॥ ६४ ॥

अनलङ्कृता नरमयी रहिता
वसनैर्जिनस्य रचिता प्रतिमा ।
मतमादरादनुगतैर्मनुजै-
रचनापि सा जिन पुराणमयी ॥६५॥

सिलसिला भी देखिए । जैनो ने अपने मन्दिरों में भूषणरहित दिगम्बर ( नग्न ) और एक मूर्ति बना कर उसका पूजन आरम्भ किया । इसी लिए सबसे अधिक अजायबघरों में जैन-मत की नग्न मूर्तियाँ ही मिलती हैं और वह सब औरङ्गजेब के द्वारा तुडवाई हुई मिलती हैं ॥ ६५ ॥

अतिभूषणा युगलभावगता
वसनैर्वृता तदितरैर्मनुजैः ।
परिकल्पिता निरयमार्गमयी
प्रतिमा नृणां तदनुगा च कथा ॥६६॥

हिन्दुओ ने उनके स्थान में उनके विरुद्ध अच्छे प्रकार अनेक प्रकार के भूषण और वस्त्र पहना कर युगल जोडा अर्थात् एक स्त्री और एक पुरुष की मूर्ति स्थापन की और युगलरूप की ही कथा भी लिख डाली ॥ ६६ ॥

उभयेपि ते निगमभिन्नमते
निरता नयन्ति जनतां कुपथम् ।

परिदृश्यते तदिदमत्र जनै-
रितरेतरोदितमताश्रयणात् ॥६७॥

यह दोनों मूर्तिपूजा के प्रचारक अर्थात् जैन और हिन्दू वैदिक सिद्धान्तो से विमुख होकर मनुष्यों को बहकाने के लिए आपस मे मिले हुए से काम करते हैं और सामान्य पुरुषों को भ्रम में डालते हैं ॥ ६७ ॥

तदिदं जनैर्जिनमतादुदितं
परिपूजनं जडशिलानुगतम् ।
परिहाय सेव्यमनुरागवशा-
दधुना विधिप्रणिहितं सकलम् ॥६८॥

इसलिए जैनों से चली हुई मूर्तिपूजा को छोड़ कर अब मनुष्यों को चाहिए कि सच्चे वैदिक मार्ग का भक्तिपूर्वक अवलम्बन करें और वेद में कहे हुए आचरणों का ही वर्ताव कर समस्त आनन्द के भागी बनें ॥ ६८ ॥

करणं न यस्य मुनिभिर्गदितं
न च रूपमप्यथ च नो जननम् ।
सकलेष्टदश्च किल यो जगतां
परिपालने च निरतः सततम् ॥६९॥

जिस ईश्वर का कोई कारण नहीं है और जो नीरूप होकर जगत् का साक्षी और कर्मों का फल देनेवाला है तथा समस्त जगत् का जो पालन-पोषण करनेवाला है उस एक सच्चिदानन्द रूप ईश्वर को मानो और कुछ नहीं ॥ ६९ ॥

इति सर्वथा जडमतप्रथनां
क्रमशो निवार्य्य मुनिराडवरम् ।
सकलं पुराणरचनञ्च ततः
परतो बभूव मुदमेव गतः ॥७०॥

इस प्रकार उपस्थित महाराजाओं के समक्ष महर्षि दयानन्द सरस्वती क्रमशः मूर्तिपूजा का निषेध, मतों की आलोचना और पुराणों का ढकोसला बतला कर मन मे अति प्रसन्न हुए और अद्वितीय यश के भागी बने ॥ ७० ॥

मनुजाधिपोपि सकलं यमिनां
परिपीय वाक्यनिचयं मुदितः ।
निगमेतरां प्रकृतिपूजनगां
मतिमुद्धरन्यमपरः समभूत् ॥७१॥

महाराणा सज्जनसिंहजी भी आपका यह अमृतातिशायी ( अमृत से भी अधिक ) मीठा उपदेश सुन प्रसन्न हुए और तन, मन, धन से वैदिक-धर्म का पालन कर नगर में अवैदिक मत का उच्छेद करते रहे ॥ ७१ ॥

जनतोत्सवे सुतसमुद्भवने
मुनये मुदाधनमदाज्जनपः ।
मुनिरप्यनाथजनतोषकृते
नगरान्तरं तदभिनोदितवान् ॥७२॥

महाराणाजी के जब पुत्र उत्पन्न हुआ तब उन्होंने आठ सौ रुपये आपके अर्पण किये । आपने भी उस द्रव्य को अग्राह्य समझ कर अनाथालय फ़ीरोजपुर के लिए भिजवा दिया । वास्तव में "राजान्नन्तेजआदत्ते" यह ठीक है ॥ ७२ ॥

गमनोत्कतामनुगते परमां
मुनिनायके स शिविकादिमयम् ।
सकलं विधाय करणं जगदे
यमिनांवरं परमनम्रतया ॥७३॥

स्वामीजी ने जब यहाँ से जाने की इच्छा प्रकट की तब महाराणाजी ने सब पालकी आदि का प्रबन्ध किया और दो सहस्र मुद्रा आपकी भेट की, जिसको आपने तुरन्त परोपकारिणी के भेट किया । अन्त में महाराणाजी अति गद्गद होकर कहने लगे—॥ ७३ ॥

भगवन्भवान्स्वरचितां यदि तां
विवृतिं विमुद्रयितुमेष्यति माम् ।
ऋतुदर्शनेषु तदहं द्रविणं
सकलं तदर्थमरमेव पुनः ॥७४॥

यदि आप स्वय किया हुआ षड्दर्शनों का भाष्य छपवावें तो बीस हजार उसके छपने के लिए मैं दूँ...... इतना कह कर आपसे कुछ बोला न गया। वास्तव में वियोग समय का दृश्य बडा अद्भुत होता है। मनुष्य का गला स्वयं गद्गद हो जाता है ॥ ७४ ॥

इतिवादिनं तमधिकं पुरतो-
नृपतिं तथास्त्वितिवदन्मुनिराट् ।
प्रजगाम तत्परतरं नगरं
मनुजाधिवाह्यमधिरुह्य सुखम् ॥७५॥

उस समय महाराणा साहब हाथ जोड़ कर अधोमुख खडे थे। उनकी आँखों में जल भर रहा था और वाणी गद्गद हो रही थी। उनकी यह दशा देख कर महर्षि ने "तथास्तु" कह कर उनकी इच्छा का अनुमोदन किया। इस प्रकार १ मार्च सन् १८८३ ईसवी को आप उदयपुर से शाहपुरा पधारे ॥ ७५ ॥

प्रगते मुनौ सकलहर्षकरे
तदनुव्रजैर्जनवरैर्विहिता ।
महती समाजघटनात्र पुरे
महतां महत्त्वमिदमेव परम् ॥७६॥

आनन्दकन्द जगदानन्द ऋषि दयानन्द के प्रस्थित होने के पश्चात् उदयपुर में भी नियमानुसार समाज का कार्य आरम्भ होने लगा। कई प्रतिष्ठित महोदय इस समाज के सभासद् बने और उत्साह से काम करने लगे ॥७६॥

---

१ ऋतुशब्देन लक्षणाया तदुपलक्षिता षट्सख्या समवगन्तव्या। २ दास्यामीतिशेष ।

नगरेषु वर्त्मनि गतेषु मुनि-
र्बहुसंवसन्नरवरार्थनया ।
बहुधाऽऽर्य्यमन्दिरकृतोद्यमनः
प्रययौ महत्पुरमपि क्रमशः ॥७७॥

शाहपुरे के लिए प्रस्थित होकर ये स्वामीजी मार्ग में नीमाहेड, चित्तौड आदि नगरो में कामदारो के विशेष अनुरोध से ठहरते हुए वैदिक धर्म का उपदेश देते थे और आर्य-मन्दिरों के लिए प्रेरणा करते जाते थे ॥ ७७ ॥

दिनएव तत्पुरमवाप्य यति-
र्नववाटिकोदरगतोच्चशिले ।
सिकतान्धुसन्निधिमितेन्यवस-
त्कृतसर्वलोकनमनो भवने ॥७८॥

इस प्रकार स्वामीजी क्रमशः ठहरते हुए ९ मार्च सन् १८८३ ईसवी को चार वजे दिन के शाहपुरा पहुँच गये और रेतिया कुए के पास नाहरनिवास नामक वाग में, जहाँ कि आपके ठहरने का पहले ही से प्रवन्ध हो चुका था, उतरे ॥ ७८ ॥

नगराधिपोपि सकलं करणं
स्वयमेव देवसविधे नितराम् ।
मुदमाप देवकथनाधिगतं
स विधाय सर्वमनमच्च मुदा ॥७९॥

महाराजा शाहपुरा ने जो कुछ आपके लिए उपयुक्त आवश्यक पदार्थ थे सवको एकत्र कर दिया, जिससे किसी प्रकार का दुवारा कष्ट न उठाना पड़े और आपके चारों तरफ पहरा विठला दिया, जिससे विना आपकी आज्ञा के कोई अन्दर न आ सके ॥ ७९ ॥

---

१ ग्रामेषु । २ सिकतानुपगत अन्धु कूप । ३ साधकतम वस्तु ।

विहितासनो मुनिवरः परतः
प्रथयाम्बभूव निजमागमनम् ।
मतवादभञ्जनपरां च कथां
सकलेपि राज्यपरिषत्पटले ॥८०॥

आपने भी यहाँ आने के साथ ही वैदिक धर्म का प्रचार करना आरम्भ कर दिया और साथ ही अनेक प्रकार के मतो का खण्डन भी आरम्भ कर दिया। इससे समस्त रियासत में आपके आने का यश फैल गया॥ ८०॥

मनुजाधिपं प्रतिदिनं नियतं
घटिकात्रयं मनुकृतां रचनाम् ।
मुनिराडनुग्रहतएवपरं
समबोधयत्स च मुदाभ्यपठत् ॥८१॥

महाराजा को प्रतिदिन नियमपूर्वक सायङ्काल के समय तीन घण्टा आप मनुस्मृति को, जो राजाओं के लिए अवश्य पढनी चाहिए, पढाया करते थे। महाराजा भी उस समय विनयपूर्वक जी लगा कर पढ़ा करते थे॥ ८१॥

मनुनिर्मिते[२] मुनिवरः सकलं
समबोधयन्मिलितपद्यचयम्[१] ।
मनुजेश्वरं प्रकरणान्वयतो-
न मिलन्ति धूर्तकृतयः सुकृते ॥८२॥

मनुप्रणीत धर्मशास्त्र में जितने श्लोक प्रक्षिप्त थे आपने महाराजा को प्रकरणशः सब बतला दिये और उनसे कह दिया कि आज से आप इन श्लोकों को प्रामाणिक न मानें। ठीक भी है, विद्वानों के लेख में अविद्वानों का लेख छिपा नहीं रहता॥ ८२॥

---

१ समूहे। २ धर्मशास्त्रे।

अथ योगशास्त्रमपि तं नृपतिं
परिपाठयन्विधिविधानयुतम् ।
कणभुग्विनिर्मितमपि क्रमशः
समबोधयत्सकलमात्मगतिः ॥८३॥

मनुस्मृति पढने के बाद आपने महाराजा को योगदर्शन पढाया। उसके साथ साथ प्राणायाम की रीति भी बतलाई। अन्त में कणाद ऋषि-प्रोक्त वैशेषिकदर्शन भी आपने राजा को पढाया जिससे महाराजा शाहपुरा निपुण हो गये॥ ८३॥

परतः प्रसङ्गवशतो मुनिराड्
द्विजमेकमानतमुदारगुणम् ।
पदयोर्निवेदनत आत्मबला-
दकरोद्विधानवशतः स्वसमम् ॥८४॥

प्रसंग से यहाँ पर आपने एक ब्राह्मण को, जोकि आपसे कई बार प्रार्थना कर चुका था, सन्यास-दीक्षा को ग्रहण कराया और उसको दण्ड देकर उसका नाम ईश्वरानन्द सरस्वती रक्खा। उसको असद्गति से सद्गति का मार्ग बतला दिया॥ ८४॥

कृतकृत्यतामुपगतः स जनो-
बहुधा विदन्नपि[1] पुनः पठने।
कृतनिश्चयो यतिवरैः क्रमशो-
विनियोजितः प्रतिजगाम ततः ॥८५॥

यद्यपि वह कृतकृत्य होकर पहले भी कुछ लिखा पढा था, परन्तु पढने में उसकी अधिक रुचि देख कर आपने उसको विद्योपार्जन ही में फिर प्रवृत्त किया और यहां से उसको इलाहाबाद (प्रयाग) भेज दिया॥ ८५॥

---

१ विद्वानपि।

मुनिना निजानुवशतो नियत-
प्रतिवन्धवन्धनविधानवशात् ।
निजनिर्मिते निगमयन्त्रगृहे
विनियुक्तएव किमतोप्यधिकम् ॥८६॥

उस समय प्रयाग में आपका वैदिक यन्त्रालय उपस्थित था। आपने उस ईश्वरानन्द के ठहरने और पढने आदि का सुभीता देख उसी में रहने के लिए कह दिया। वह ईश्वरानन्द यहाँ आकर रहने लगा ॥ ८६ ॥

प्रतिमासमाप्य किल सोपि मुदा
"कलदार" पञ्चकमतिकृपया ।
मुनिनायकस्य परमेश्वरतो
नितरामवाप च विबोधकलाम् ॥८७॥

निर्वाह के लिए एक पत्र वैदिक यन्त्रालय के प्रवन्धकर्ता को लिख दिया कि ५) रुपये मासिक ईश्वरानन्द को दिया जावे। तदनुकूल पाँच रुपये उनको मिलते रहे और आपकी कृपा से वे पढने में कृतकार्य हुए ॥ ८७ ॥

इह चापि केचिदविनीततराः
सवलेन तेन मुनिना प्रसभम् ।
कृतशङ्कनाः परमगर्वरताः
प्रमदारताः प्रतिदिनं प्रहताः ॥८८॥

यहाँ पर रामसनेहियो के सवसे वडे एक महन्त रहते थे। वे प्रतिदिन आपसे कुछ न कुछ शङ्का किया करते थे। परन्तु जव आपने शास्त्रार्थ के लिए उनसे कहा तो वे हट गये, इसलिए आपने भी ख़ूव फटकारा ॥ ८८ ॥

अथ कोपि तत्र नवमार्गगतः
कृतवेदवाह्यवहुधाचरणः ।

---

१ मतान्तरे ऋकारो न स्वर ।

मुनिनायकस्य भवनं न ययौ
निजकर्मगोपनभयादिव किम् ॥८९॥

एक दादूपन्थी भी यहाँ पर रहता था, जो कुछ कुछ संस्कृत में भी टाँग अड़ाता था। अपने मत की पोल खुल जाने के भय से, जब तक स्वामीजी यहाँ रहे तब तक वह कभी उनके आश्रम पर नहीं आया॥ ८९॥

परमेषमूर्खतरएत्य सदा
पथि बाटिकोपगमनाय कृते।
प्रतिवादमारभत नित्यमलं
प्रसमीक्ष्य यान्तमऽतिगर्ववशात् ॥९०॥

परन्तु वह मूर्ख जब स्वामीजी शौच आदि के लिए जङ्गल जाया करते थे उस समय मौका देख कर रास्ते में आ बैठता था और जो कुछ अण्ड बण्ड मन में आता था बका करता था॥ ९०॥

दिवसान्तरे स मुनिनातिशठः
प्रतिभर्त्सितो निगदितश्च हठात्।
न तवेव मेऽपि समयो नितरां
विफलस्तदेहि मम वासगृहम् ॥९१॥

जब स्वामीजी ने इसको रोज रास्ते में अटकता देखा तब एक दिन उससे कहा कि उदासीनपुङ्गवजी! जैसा आप अपना समय व्यर्थ खोते हैं इस प्रकार मैं नहीं खोना चाहता। यह मेरा समय अमूल्य और अप्राप्य है॥ ९१॥

यदि ते रुचिर्मम वचःसु तदा
हृदये धृतापि गतविघ्नतया।
परिशङ्कना मम समुत्तरतो-
नितरां त्वया गतमदा क्रियताम् ॥९२॥

---

१ स्वामिनमितिशेष।

यदि आपको कुछ पूँछना हो, या किसी विषय में वार्तालाप करना हो, तो आप मेरे आश्रम पर, जहाँ मैं ठहरा हुआ हूँ, आइए। आपके जो कुछ प्रश्न होंगे मैं सबका उचित उत्तर दूँगा। यहाँ अवसर नहीं है ॥ ९२ ॥

इति वादिनं मुनिवरं स शठः
कथयाम्बभूव न मते मम तु ।
जगदस्ति कालकलनापि न सा
कुतएव वादकलना भवताम् ॥९३॥

इस प्रकार स्वामीजी के कहने पर वह बोला कि मेरे मत में तो काल कुछ चीज़ ही नहीं है। न मेरे मत में यह जगत् है। जब जगत् और काल ही कुछ चीज नहीं तब आपसे वार्तालाप करना कहाँ रहा ॥ ९३ ॥

मुनिनायकोपि तमभाषत रे !
यदि नास्ति सज्जगदिदं क्व भवान् ।
समयोपि नास्ति यदि तत्सकलं
कथमेतदस्ति निजकर्मपरम् ॥९४॥

उसको इस प्रकार बोलते हुए देख कर स्वामीजी ने उससे कहा कि यदि तुम्हारे मत में जगत् ही नहीं तो तुम भी कहाँ हो ? कहीं नहीं। काल के न होने से यह जो कुछ तुम कह रहे हो यह भी कुछ नहीं है ॥९४॥

इति वादिनं यतिवरं न पुनः
प्रजगाद मूर्खजनराड्भयतः ।
मुनिनायकोपि निजकर्मरतः
प्रबभूव तत्र नगरे परतः ॥९५॥

इस प्रकार फटकार लगने पर वह मूर्ख दुम दबा कर चलता बना। स्वामीजी भी उसके जाने पर अपने कार्य में प्रवृत्त हुए। वास्तव में ऐसे पुरुषों के लिए जब तक उचित उत्तर नहीं मिलता तब तक वे चुप नहीं होते ॥ ९५ ॥

दिवसैककेत्र नगरे पतितं
भवनस्य कस्यचिदसच्छदनम् ।
यदधोगताः किल जना मरणं
ययुरेव यर्हि न भवेत्स मुनिः ॥९६॥

एक दिन वहाँ पर अचानक एक कोठी की छत, जोकि नई बन रही थी, टूट पडी। उसके नीचे कई पुरुष दब गये। यदि उस समय स्वामीजी वहाँ उपस्थित न होते तो उनका जीवन किसी दशा में भी न रहता ॥ ९६ ॥

प्रसमीक्ष्य तत्र मुनिराडभय-
स्तदधोगतौ विगतचित्तमरम् ।
मनुजौघमस्य नगरस्य हठात्
स्वयमेव किन्न स चकार बलम् ॥९७॥

आपने जब उनको दबा हुआ देखा तब विना किसी के कहे सुनेही आप जिस दशा में बैठे हुए थे उसी हालत में जाकर उनके बचाने के लिए स्वयं लग पड़े। उन्होंने अपने अमूल्य वस्त्रों की कुछ परवा न की ॥ ९७ ॥

शिलयावृतान्मुनिरयं मनुजान्
विनिवार्य तां बृहदुपान्तशिलाम् ।
समजीवयत्स्वबलतो नितरां
परजीवनाय समदात्स्ववपुः ॥९८॥

जिस शिला के नीचे कई पुरुष दब गये थे उसको अकेले ही हटा कर शीघ्र उनको उसके नीचे से निकाल दिया और उनको जीवनदान दिया। कहाँ तक कहें। न केवल उनके किन्तु भारत के बचाने में उन्होंने अपना प्राण तक दे दिया ॥ ९८ ॥

अथ कोपि रामगढपत्तनतो-
विबुधोयतेरुपगतः सविधम् ।

नयने निजे सफलतामनयत्
मुनिदर्शनादथ च भाषणतः ॥९९॥

कुछ दिनों के अनन्तर आपके दर्शन के लिए रामगढ़ से पण्डित कालूरामजी आये थे। आपने स्वामीजी के अनुपम दर्शन से अपने नेत्र कृतार्थ किये और अमृतमय वाणी सुन कर्णकुहर भी पुनीत किये ॥ ९९ ॥

परिपीय देवकथनं परमं
स बुधो गतान्तरमदः परतः।
निजदेशमाप्य लघु देवगिरा
कथयाम्बभूव किल धर्मकथाम् ॥१००॥

कुछ दिन तक पण्डितजी आप से धर्मोपदेश लेते रहे। अन्त में उन्होंने पूछा कि मेरे योग्य कुछ कार्य बताइए। स्वामीजी ने कहा, आप अपने देश में जाकर वैदिक धर्म का प्रचार करें। पण्डितजी ने भी जाकर ऐसा ही किया ॥ १०० ॥

इतरोपि कोपि हरदत्तबुधः
समुपेत्य देवचरणौ प्रणमन्।
कृतभाषणः परमतुष्टमनाः
प्रययौ गृहं निजमनन्यमनाः ॥१०१॥

यहाँ के प्रतिष्ठित पण्डित हरदत्तजी भी आपके दर्शनार्थ आये थे और कुछ समय तक वार्तालाप करके अत्यन्त प्रसन्न हुए। अन्त में आपसे आज्ञा पाकर अपने घर को चले गये ॥ १०१ ॥

उपदेशमस्य यमिनोजनपः
परिपीय कर्णयुगलेन तदा।
भवने निजे समकरोन्महतीं
नववेदिकामखिलमङ्गलदाम् ॥१०२॥

श्री १०८ स्वामीजी के लगातार उपदेश सुनते हुए महाराजा शाहपुरा ने अपने अन्तःपुर (राजमहल) में एक बड़ी यज्ञशाला बनवाई जिसमें वे बडे बड़े नैमित्तिक हवन मास और वर्ष के अन्त मे करते रहे ॥ १०२ ॥

नियमाद्धविः स मनुजैकपति-
र्जुहवाञ्चकार जनशर्मकृते ।
बहुशालमेकमकरोद्धवनं
शुभयज्ञकर्म्मकरणाय बहिः ॥१०३॥

नियमपूर्वक प्रतिदिन महाराजाजी अग्निहोत्र करने लगे और अनेक मनुष्यों के बैठने योग्य आपने एक यज्ञमन्दिर बाहर भी बनवाया ॥ १०३ ॥

हवनस्थलेऽथ विहिते जनपो
महदार्य्यमन्दिरमपि प्रथितम् ।
यदनुव्रजाः समभवन्बहुधा
विबुधास्तदायमकरोन्मुदितः ॥१०४॥

भीतर और बाहर यज्ञमन्दिर बनवाने के बाद महाराजा ने आर्यमन्दिर भी बनवाना आरम्भ कर दिया, जिसके बनने पर कई पुरुष आर्यसमाज के अनुयायी और कल्याणभागी बने ॥ १०४ ॥

मुनिनायकं समभिवीक्ष्य गतौ
कृतनिश्चयं परत एष नृपः ।
नववेदभाष्यपरिमुद्रणसद्-
द्रविणे निजांशमपि योजितवान् ॥१०५॥

इतने ही में स्वामीजी ने यहाँ से जाने की इच्छा प्रकट की, जिसको सुन महाराजा बडे दुःखित हुए और २५०) वेदभाष्य के लिए देने लगे ॥ १०५ ॥

उपदेशकानिह निजव्ययतो-
विनियोज्य भूपवर एष महान् ।

शिवमार्य्यधर्म्ममनुवर्धयितुं
परमं चकार पुरि यत्नमलम् ॥१०६॥

और ३०) मासिक पर एक पण्डित को रख कर महाराजा ने वैदिक धर्म के प्रचार में सहायता देना स्वीकार किया, जोकि श्रीस्वामीजी का परम उद्देश्य था। इस बात से स्वामीजी अति प्रसन्न हुए ॥ १०६ ॥

न बभूव यावदिह सर्वमिदं
मनुजः सयोधपुरजो यमिनम्।
समवेत्य सर्वमितिवृत्तमलं
निजगाद दूतवरवेषमितः ॥१०७॥

इस प्रकार आपस में बातें हो ही रहीं थीं कि जोधपुराधीश महाराजा यशवन्तसिंह की तरफ़ से उमरदानजी निमन्त्रण-पत्र लेकर स्वामीजी की सेवा में उपस्थित हुए और महाराजा का समाचार सुनाने लगे ॥ १०७ ॥

अवगत्य तस्य कथनं मुनिराड्
गमनोत्सुकः समभवत्स यदा।
मनुजाधिपः परमनम्रतया
निजगाद मित्रइव सोपि तदा ॥१०८॥

जब महाराजा जोधपुर का निमन्त्रण आपने स्वीकार किया और जाने का उत्साह प्रकट किया, उस समय महाराजा शाहपुरा ने शिष्य होने पर भी मित्रवत् होकर आपकी सेवा में इस प्रकार निवेदन किया—॥ १०८ ॥

गमनन्तु देव भवता क्रियते
परमेतदाशु हृदये ध्रियताम्।
पुरमाप्य तत्र गणिकाविषये
किमपि प्रवाच्यमितिनास्त्यपरम् ॥१०६॥

हे महाराज! यदि आपने जोधपुर का जाना स्वीकार कर लिया तो वहाँ पर जाकर कुछ वेश्याओं का खण्डन न कीजिएगा। यदि आप ऐसा करेंगे तो आपके लिए परिणाम में कष्ट होगा ॥ १०९ ॥

इति वादिनं नरपमेष मुनि-
र्निजगाद नाऽघविटपाँल्लघुना ।
निशितेन किन्तु महता महतो-
विनिपातयोमिरभसादसिना ॥११०॥

राजा का इस प्रकार कहना सुन आपने उत्तर दिया कि राजन्! मै बढ़े हुए पापों के वृक्षों को नख-शस्त्र से काटने को उद्यत न हूँगा, किन्तु मैं उनको अत्यत पैनी तलवार से काटूँगा। आशय इसका आप स्वयं समझें ॥११०॥

इति तं निबोध्य जनपं स मुनि-
र्गमनाय निश्चितमतिस्त्वरितम् ।
अजतुन्दनामकमवाप पुरं
यदगात्प्रसङ्गवशतः स्वपथम् ॥१११॥

आपसे इतना कह कर ज्यष्ठ कृष्ण चतुर्थी शनिवार संवत् १९४० को दिन के चार बजे शाहपुरे से आप अजमेर के लिए प्रस्थित हुए, जोकि जोधपुर के रास्ते मे ही पड़ता है ॥ १११ ॥

कृतकार्यतामुपगतो नितरां
गमनेथ योधपुरजे सुमनाः ।
परिवीक्षितः सहृदयैः स यदा
प्रतिबोधितोपि बहुधैव तदा ॥११२॥

बहुत ही शीघ्र अजमेर पहुँच कर स्वामीजी ने कुछ विश्राम लिया। इतने ही में जोधपुर जाने की खबर सर्वत्र फैल गई। आप भी जब सर्वथा जाने को ही तैयार हुए, तब कुछ आपके मित्रों ने आपसे निवेदन किया ॥ ११२ ॥

भगवन्गतिस्तु भवतानुमता
मरुदेशजेषु नगरेषु परम् ।

---

१ वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा।

मनुजास्तु तत्र जननं प्रगताः
पशवो भवन्ति किमिदं क्रियते ॥११३॥

भगवन्! आपने मरुदेश के नगरों में जाना तो स्वीकार किया, परन्तु उस देश के मनुष्य तो सर्वथा मूर्ख होते हैं। आपने विना सोचे समझे ऐसे देशों में जाना केवल दुःख भोगने के लिए ही स्वीकार किया है॥ ११३॥

इति मानसे वहु विविच्य यते
गमनं न तत्र भवता क्रियताम्।
यदि सम्मतिः किल भवेद्भवतां
न परन्तदास्ति वचनं सहताम् ॥११४॥

यदि आप हमारी प्रार्थना स्वीकार करें तो जोधपुर कदापि न जायँ। यदि आपको जानाही स्वीकृत है तो आपकी इच्छा को कौन रोक सकता है। हमारा तो केवल निवेदन करना ही परम कर्तव्य है॥ ११४॥

इति वादिनः स्वपुरुषान्स यति-
र्नयनाश्रुपातवहुसिक्तभुवः।
यदुवाच योग्यमथ शोककरं
शृणुतादरात्तदिदमद्य जनाः ॥११५॥

इस प्रकार अश्रुपातपूर्वक निवेदन करते हुए अपने प्राणप्रिय मित्रों से आपने वृत्तान्त सुन कर उत्तर दिया। वह एक तरफ से योग्य और दूसरी तरफ से शोक वढानेवाला भी है। वह इस प्रकार का है—॥ ११५॥

यदि तद्भवा मम कराङ्गुलिभिः
करदीपिकानुगतकार्यमपि।
भुवनोदयाय लघु कुर्युरलं
न तदापि सौख्यमनुयास्यति माम् ॥११६॥

प्रियवरो ! यदि उस देश के मनुष्य वैदिक धर्म और देशोपकार के लिए मेरी अँगुलियों में कपडे लगा और उनको जला कर मशाल का भी काम लेंगे तब भी धर्म के प्रचार से मैं कदापि न हटूँगा ॥ ११६ ॥

क्रियतां प्रबन्ध इति योगिवरे
कथनाय चित्तमनुधावयति ।
परमादरादिव परो मनुजो-
निजगाद मान्यवरमादरतः ॥११७॥

मेरे जाने का तुम शीघ्र प्रबन्ध करो। इस प्रकार दृढ निश्चयपूर्वक अपने मित्रो से कहते हुए आपको देख कर एक आपका परम मित्र फिर भी आपके चरणों में गिर कर यह कहने लगा ॥ ११७ ॥

यदि गन्तुमेव नितरां भवता-
मधिकं मनोभवति तर्हि वयम् ।
न कथञ्चिदप्यनुशयादपरं
निगदामहे चरणदर्शनतः ॥११८॥

हे कृपालो ! यदि आपको जोधपुर जाना सर्वथा ही स्वीकृत है, तो हम आपके समक्ष कुछ नहीं कहते। केवल श्रीमानों के चरणों में ही हमारा अनुराग रहे। यह ईश्वर से प्रार्थना करते हैं और आपकी कृपा चाहते हैं ॥ ११८ ॥

इयदादरात्प्रतिविधेयमहो
मुनिवर्य तत्रभवता भवता ।
निजभाषणेषु मधुवाक्प्रथनं
न कठोरवागनुगतं किमपि ॥११९॥

परन्तु इतना वक्तव्य और भी है। आप वहाँ जाकर किसी प्रकार का किसी के ऊपर आक्षेप न करे और कोमल वाणी से समस्त व्याख्यान आदि का काम ले। कठोर वाणी का प्रयोग न करें ॥ ११९ ॥

इति वादिनीं परमभक्तिमतीं
हितवद्वचः प्रकथनानुगताम् ।
परिवीक्ष्य मित्रपरिषज्जनतां
पुनरप्युवाच निजधर्म्मरतः ॥१२०॥

इस प्रकार परम भक्ति से निवेदन करती हुई अपनी मित्र-मण्डली को देख कर आप अपने उद्देश्य पर ध्यान रखते हुए, फिर भी जो कहने लगे, वह तीसरी बार का उत्तर भी ध्यान देकर सुन लीजिए ॥ १२० ॥

न कदाप्यधर्मकुटपङ्क्तिमहं
नखकृन्तनेन विनिपात्य पुनः ।
परिवर्धितामहह कर्तुमहो-
प्रयतिष्य एवमधुना वृयताम् ॥१२१॥

आपने कहा कि मैं पापों की वृक्ष-पंक्तियों को तुहरने से, अथवा कैंची से कलम कर उनको बढ़ाऊँगा नहीं। कैंची से उनको कलम करना, उनके लिए वृद्धि का कारण बन जाता है। मैं ऐसा कभी न करूँगा ॥ १२१ ॥

परशुप्रहारकरणेन ततां
बहुमूलसन्ततिमिह प्रथिताम् ।
अघशाखिनां निजपरिश्रमतो-
विनिपातयेयमिति मे मननम् ॥१२२॥

मैं उनकी जड पैने कुठारों से काट कर, उनका भारतवर्ष से मूलोच्छेदन करूँगा ताकि वह फिर न बढ़ें। मेरा यही कर्तव्य है, यही मन्तव्य है, यही जगत् का मुख्य उपकार है और कुछ नहीं ॥ १२२ ॥

इति वादिनि प्रतिभया विनता
न जगाद मित्रपरिपत्किमपि ।
मुनिनायके किमपरं परतः
परमेश्वरं स्वमनसाऽऽश्वऽनमत् ॥१२३॥

निज प्रतिभानुकूल आपके इस प्रकार के कहने पर मित्र-मण्डली और आपसे कुछ कहने को उद्यत न हुई, किन्तु आपके कल्याण के लिए उस जगदीश्वर, जगदाधार, जगदन्तर्यामी का स्मरण करने लगी ॥ १२३ ॥

यतिराडपि स्वकरुणावशतो-
मरुदेशराजकथनात्परतः ।
प्रतिगन्तुमेव नितरां स्वमनः
समयोजयज्झटिति योधपुरम् ॥१२४॥

स्वामीजी भी निमन्त्रण-पत्र के ऊपर अधिक ध्यान देकर, कृपा करके मई सन् १८८३ ई० को, अजमेर से जोधपुर के लिए प्रस्थित हुए ॥ १२४ ॥

कालो यदा मनुजमादरतः स्वगेहं
वेगादिवाह्वयति तस्य तदा समक्षे ।
मित्रोक्तिरप्यरिवचः समतां प्रयुंक्ते
वैरानुविद्धमनसान्तु गिरां कथा का ॥१२५॥

जिस समय मनुष्यों के लिए काल अपना निमन्त्रण भेज देता है, उस समय उनके समक्ष मित्रों की भी बातें शत्रुओं के समान प्रतीत होती हैं। शत्रुओं की बातों का तो कहना ही क्या ॥ १२५ ॥

नो तं कथञ्चिदपि बोधयितुं समर्थः
पुत्रो न बान्धवगणो न मनोरमापि ।
नो मित्रतामुपगतः सुजनो न चास्वा
यं कालकूटरचना समुपैति जन्तुम् ॥१२६॥

जिस पुरुष के समीप काल की कूट रचना उपस्थित होती है, उस पुरुष को न पुत्र समझा सकता है, न भाई, न स्त्री, न मित्र, न माता, न पिता ॥ १२६ ॥

न लोको नाऽऽलोको न शिवमशिवं नापि हितकृन्
न मित्रं नामित्रन्न हितमहितं वा न मननम् ।

---

१ कालेन समयेन कृता कूटरचना ।

न वेद्यं नावेद्यं भवति वहुधाऽऽसन्नमरणे
मनुष्ये सर्वस्मिन्नपि विरलमेतद्गत पदम् ॥१२७॥

आसन्नकाल मनुष्य के लिए लोक, आलोक, शिव, अशिव, हितकारी मित्र और शत्रु, हित, अहित, विचार, अविचार, वेद्य, अवेद्य, कुछ भी प्रतीत नहीं होता। यह अवस्था वास्तव मे अनिवचनीय होती है॥ १२७ ॥

इति वहुविधभावे कालचक्रस्य वन्धे
पतितमसमयेपि स्वान्तमुद्धर्तुकामः।
कविरविरलतारं यामिनीशेषभागं
समवासितिमनैषीदाप्य सर्गं प्रभातम् ॥१२८॥

इस प्रकार काल के विषय में अनेक प्रकार के संकल्प विकल्पों के मध्य में असमय निमग्न हुए, अपने मन को शीघ्र निकालने के लिए, जब तक कविरल ने उत्कण्ठा की तभी तक उषा का सामने दर्शन हुआ, रात्रि के साथ साथ यह सर्ग भी समाप्ति को प्राप्त हो गया॥ १२८ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
कल्पितमतसमालोचन नाम सप्तदश सर्गः।

---

१ ईषदर्थे नञ्।



# अष्टादशः सर्गः

प्रस्थितं लघु निशम्य योगिनं
सर्वएव बहुशोकसङ्कुलाः ।
तत्पुरस्थमनुजाः सभाभव-
न्वास्तवे सकलविश्वमण्डनम् ॥१॥

भारतवर्ष के अद्वितीय रत्न, भारत-जननी के एक मात्र सुपुत्र, आनन्द-कन्द, जगदानन्द, ऋषि दयानन्द को प्रस्थित सुन अजमेर के सज्जन वास्तव में दुःखसागर में गोते खाने लगे ॥ १ ॥

एकतः किल विधाय तां क्षपा-
मन्यतः प्रतिविधाय तद्दिनम् ।
शोकहर्षविषयेण भानुता-
माप योगिजन एष किन्न ताम् ॥२॥

एक ओर अपने वियोग से रात्रि का दृश्य दिखा कर, दूसरी ओर अपने समागम से दिन का दृश्य दिखा कर, क्या स्वामीजी सूर्य के पद को प्राप्त नहीं हुए ? सूर्य भी अपने गमन से एकत्र रात्रि अन्यत्र दिन करही देता है ॥ २ ॥

गच्छता मरुभुवं तपस्विना
यत्प्रदर्शितमनन्यसाहसम् ।

तस्य कः किल करोतु तुल्यतां
तोयराशिवलयाङ्कितस्थले ॥३॥

मरुदेश जाने के आरम्भ में जिस अनन्य साहस को ऋषि दयानन्द ने दिखाया उसकी समता इस भूमडल में कौन और किसके साथ कर सकता है ? कोई भी नहीं कर सकता ॥ ३ ॥

राजभिः पथि रथाश्वसश्वकै-
र्धीवरोपवहनैर्नगैस्तथा ।
सर्वएव किल कारणोच्चयः
साधितो यतिपतेरनुग्रहात् ॥४॥

मार्ग के सुख के लिए स्थल स्थल पर रथ, घोडे, हाथी, गाड़ी और आपके लिए पालकियों का मार्ग में इतना प्रबन्ध किया गया था कि किसी प्रकार का कष्ट न उठाना पड़े और कई योग्य पुरुष इस कार्य के लिए निमन्त्रित थे ॥ ४ ॥

आगतं यतिवरं निशम्य ते
वाष्पयानमधिरुह्य वेगवत् ।
सत्प्रबन्धकरणाय सर्वतः
स्वागताय च नृपाः समभ्ययुः ॥५॥

जोधपुर के लिए आपको अजमेर से प्रस्थित सुनकर समस्त राजाओं ने आपके ठहरने के लिए प्रबन्ध करना आरम्भ कर दिया और उचित प्रबन्ध के अनन्तर आपके स्वागत के लिए सब उपस्थित हुए ॥ ५ ॥

ते यथोचितविधानसाधनाः
स्वागतादपरकालएव तत् ।
पत्तनं समनयन्त योगिनं
यत्र सर्वमितिवृत्तमाभवत् ॥६॥

उन्होने नगर से बाहर ही बडे समारोह के साथ आपका स्वागताचार किया । तदनन्तर स्वामीजी को राजमहलो से सुशोभित जोधपुर शहर के भीतर अपने साथ लाये ॥ ६ ॥

कस्यचिद्यवनकस्य मञ्जुले
रम्यरम्यनवपादपाकुले ।
योगिवर्य्यमिममाश्रमे तदा
ते नृपाः समनयन्यथोचिते ॥७॥

जहां पर एक सुन्दर उपवन में आपके उतारने का प्रबन्ध किया गया था वहीं पर आपका सामान लगवा दिया और आपभी उस दिन (२९ मई को ) वहीं पर आकर अपने उचित कार्यो में प्रवृत्त हुए ॥ ७ ॥

किञ्चिदेव समयान्तरे नृपौ
योगिदर्शनकृते तमाश्रमम् ।
प्रापतुः सकलतापनाशनं
दर्शनं च सममेव दैवतः ॥८॥

कुछ ही देर के बाद महाराजा प्रतापसिहजी और राजा तेजसिहजी स्वयं उस आश्रम में श्री १०८ स्वामीजी के दर्शनार्थ उपस्थित हुए जहां कि आपका विश्रामालय बनाया गया था ॥ ८ ॥

लब्धयोगिवरदर्शनौ च तौ
चारणादिपुरुषान्यथायथम् ।
द्वारपालगृहपालकर्मणि
प्रत्यवेक्ष्य निरतान्गृहङ्गतौ ॥९॥

आश्रम के भीतर आकर राजोचित रीति से दोनो महाशयों ने स्वामीजी का दर्शन किया । उसके अनन्तर चारण मूलदान को स्वामीजी के कार्य प्रबन्ध में लगाया और दरवाजे पर पहरा बिठला कर आप अपने घर चले गये ॥ ९ ॥

तस्य कः किल करोतु तुल्यतां
तोयराशिवलयाङ्कितस्थले ॥३॥

मरुदेश जाने के आरम्भ में जिस अनन्य साहस को ऋषि दयानन्द ने दिखाया उसकी समता इस भूमण्डल में कौन और किसके साथ कर सकता है ? कोई भी नहीं कर सकता ॥ ३ ॥

राजभिः पथि रथाश्वमश्वकै-
र्धीवरोपवहनैर्नगैस्तथा ।
सर्वएव किल कारणोच्चयः
साधितो यतिपतेरनुग्रहात् ॥४॥

मार्ग के सुख के लिए स्थल स्थल पर रथ, घोडे, हाथी, गाड़ी और आपके लिए पालकियों का मार्ग में इतना प्रबन्ध किया गया था कि किसी प्रकार का कष्ट न उठाना पडे और कई योग्य पुरुष इस कार्य के लिए निमन्त्रित थे ॥ ४ ॥

आगतं यतिवरं निशम्य ते
बाष्पयानमधिरुह्य वेगवत् ।
सत्प्रबन्धकरणाय सर्वतः
स्वागताय च नृपाः समभ्ययुः ॥५॥

जोधपुर के लिए आपको अजमेर से प्रस्थित सुनकर समस्त राजाओं ने आपके ठहरने के लिए प्रबन्ध करना आरम्भ कर दिया और उचित प्रबन्ध के अनन्तर आपके स्वागत के लिए सब उपस्थित हुए ॥ ५ ॥

ते यथोचितविधानसाधनाः
स्वागतादपरकालएव तत् ।
पत्तनं समनयन्त योगिनं
यत्र सर्वमितिवृत्तमाभवत् ॥६॥

उन्होंने नगर से बाहर ही बड़े समारोह के साथ आपका स्वागताचार किया। तदनन्तर स्वामीजी को राजमहलों से सुशोभित जोधपुर शहर के भीतर अपने साथ लाये ॥ ६ ॥

कस्यचिद्यवनकस्य मञ्जुले
रम्यरम्यनवपादपाकुले ।
योगिवर्य्यमिममाश्रमे तदा
ते नृपाः समनयन्यथोचिते ॥७॥

जहाँ पर एक सुन्दर उपवन में आपके उतारने का प्रबन्ध किया गया था वहीं पर आपका सामान लगवा दिया और आपभी उस दिन (२९ मई को) वहीं पर आकर अपने उचित कार्यों में प्रवृत्त हुए ॥ ७ ॥

किञ्चिदेव समयान्तरे नृपौ
योगिदर्शनकृते तमाश्रमम् ।
प्रापतुः सकलतापनाशनं
दर्शनं च सममेव दैवतः ॥८॥

कुछ ही देर के बाद महाराजा प्रतापसिंहजी और राजा तेजसिंहजी स्वयं उस आश्रम में श्री १०८ स्वामीजी के दर्शनार्थ उपस्थित हुए जहाँ कि आपका विश्रामालय बनाया गया था ॥ ८ ॥

लब्धयोगिवरदर्शनौ च तौ
चारणादिपुरुषान्यथायथम् ।
द्वारपालगृहपालकर्मणि
प्रत्यवेक्ष्य निरतान्गृहङ्गतौ ॥९॥

आश्रम के भीतर आकर राजोचित रीति से दोनो महाशयो ने स्वामीजी का दर्शन किया। उसके अनन्तर चारण मूलदान को स्वामीजी के कार्य प्रबन्ध में लगाया और दरवाजे पर पहरा बिठला कर आप अपने घर चले गये ॥ ९ ॥

पञ्चविंशति निवेद्य राजतीः
पञ्चता अपि सुवर्णमुद्रिकाः ।
किंनताविह नरोत्तमौ तदा
किन्न चक्रतुरनुक्तसत्क्रियाम् ॥१०॥

मिलने के समय २५) रुपये तेजसिंहजी ने और ५ अशर्फ़ी महाराजा प्रतापसिंहजी ने आपकी भेंट की और मार्ग में आने से जो कष्ट हुआ उसकी क्षमा माँगी, साथही और भी समयोचित वृत्तान्त आपसे पूछा ॥ १० ॥

पक्षमात्रसमयादनन्तरं
तत्पुराधिप उपेत्य योगिनम् ।
पूर्वमादरतया धनं पुनः
स्वं शरीरमपि भूतले न्यधात् ॥११॥

आपके जोधपुर में आने के पन्द्रह दिन बाद जोधपुराधीश जशवन्तसिंहजी आपसे मिलने आये । मिलने के समय महाराजा ने पहले धन पश्चात् शरीर भूमि पर झुकाया और आप नीचे ही बैठ गये ॥ ११ ॥

स्वामिनापि विनयादधः स्थितं
भूपतिं समभिवीक्ष्य मानसे ।
हर्षितेन निजपार्श्वविष्टरे
तस्य संवसितिरादृता जवात् ॥१२॥

स्वामीजी ने भी अत्यन्त भक्ति से महाराजा को जमीन पर ही बैठा देख अपने बराबर पडी हुई कुर्सी पर बैठने के लिए इशारा किया । अपने में राजा साहब की अधिक भक्ति देख कर स्वामीजी मन से बडे प्रसन्न हुए ॥ १२ ॥

यद्यपि प्रतिजगाद भूपति-
र्नैव योग्यमिदमस्ति मत्कृते ।

---

१ किनतौ-कुत्सितप्रकारेण नतौ ।

सेव्यसेवकविधानमीदृशं
नो नियोजयति मामिह स्थितौ ॥१३॥

जिस समय स्वामीजी ने महाराजा के लिए कुर्सी पर बैठने की इजाजत दी उस समय हाथ जोड कर महाराजा ने कहा कि मेरे लिए आपके बराबर बैठना सर्वथा अनुचित है। सेव्य-सेवक-भाव इसके लिए इजाजत नहीं देता ॥ १३ ॥

तं तथापि यतिराडनुग्रहा-
त्पार्श्ववर्तिनि निवेश्य विष्टरे ।
भूपतिं भुवनवन्दितोप्ययमू-
द्धर्ममार्गमुपदेष्टुमुद्यतः ॥१४॥

इस प्रकार कहते हुए महाराजा को स्वामीजी ने हाथ पकड कर कुर्सी पर बैठने का अनुरोध किया। महाराजाजी इतने कहने पर कुर्सी पर बैठ गये। स्वामीजी ने भी आपके लिए धर्मोपदेश करना आरम्भ किया ॥१४॥

वादनत्रयमितं मुनेः पुरः
कालमेष जनपोऽनयन्नतः ।
वक्तृतावसितिरप्यतःपरा
सम्बभूव वहुविस्तरोदयात् ॥१५॥

तीन घंटे तक बराबर महाराजा आपका अमृतमय उपदेश सुनते रहे। अंत में समय अधिक हो जाने के कारण उन्होंने विश्राम के लिए आपसे प्रार्थना की। इसलिए उपदेश समाप्त हुआ ॥ १५ ॥

अन्त एष नरपः समब्रवीद्
भाग्यतोत्र भवतां समागमः ।
प्राप्तकालइव भाति तद्विभो
प्रत्यहं भवतु वक्तृतामहः ॥१६॥

---

१ उत्सव ।

उपदेश के अंत में महाराजा आपसे कहने लगे कि आपका यहाँ पर पधारना हमारे अदृश्य सौभाग्य का कारण है। इसलिए जब तक आप इस स्थल को सुशोभित करें तब तक प्रति दिन मेरे लिए उपदेश देते रहें ॥१६॥

एवमेकदिवसक्रियोत्तरं
भानुना सह गते महीपतौ।
सा निशापि शशिना समं नभः
प्रावृणोद्यतिवरोपि चासनम् ॥१७॥

इस प्रकार महाराजा का पहले दिन का समागम सूर्य के साथ साथ समाप्ति को प्राप्त हुआ। इसके अनन्तर चन्द्रमा के साथ साथ रात्रि बढने लगी। साथ ही स्वामीजी का आसन पर बैठ कर योगाभ्यास भी बढने लगा ॥ १७ ॥

तत्परेथ दिवसे यतीश्वरो-
राजके समयतः प्रभासितः।
वेदवादनमितात्सुविस्तृते
वक्तृतामचकथद् भुवस्तले ॥१८॥

दूसरे दिन से स्वामीजी ने यह नियम किया कि दिन के चार बजे से छः बजे तक तो मैदान में, जहाँ कि सब महाराजा आदि माननीय जन एकत्र होते थे, व्याख्यान दिया करेंगे। निदान उन्होंने ऐसा ही किया भी ॥ १८ ॥

तत्परं नियमिते मुनीश्वरः
प्रत्यहं स्वसमये विलक्षणैः।
सूक्तैर्जनसमस्तशङ्कनाः
सत्वरं गतमदा इवाकरोत् ॥१९॥

छः बजे तक मैदान में व्याख्यान देकर अपनी कोठी में आगये। यहाँ पर भी नियमानुसार आठ बजे तक आपने मनुष्यों की शंकाओं का निवारण किया। फिर अपने कार्य में तत्पर हुए ॥ १९ ॥

---

१ राजा समूहे।

तत्समीपगतपण्डितावली
नो विवादमकरोदविद्यया ।
स्वात्मशङ्कनमलं निवार्य सा
मार्गमस्य सहसा समागमत् ॥२०॥

आस पास के बडे बडे प्रसिद्ध पण्डित भी आपसे शास्त्रार्थ करने के लिए उद्यत नहीं हुए किन्तु जिन जिन विषयों में उनको शंकायें थीं आपके पास आकर निवृत्त करते थे और आपके पक्ष ही का अनुमोदन करते रहे ॥ २० ॥

चक्रदग्धवपुषामिह स्थले
खण्डनेन मुनिना निरादृता ।
मण्डली दिनमणेरिवोदये
कौशिकायितमुपाचरद्भयात् ॥२१॥

जब कि यहाँ पर आपने चक्रांकितों का, जिनका कि यहाँ पर जोर भी अधिक था, खण्डन करना आरम्भ किया तब तो समस्त चक्रांकित इस प्रकार छिप गये जिस प्रकार सूर्य के उदय होने पर दिवाध छिप जाते हैं ॥ २१ ॥

तत्पुरोदरगता जनव्रजा-
स्तं यतीश्वरमवाप्य दैवतः ।
मानसोदरगता विशङ्कना-
दूरमेव लघु कर्तुमभ्ययुः ॥२२॥

यहाँ के प्रायः समस्त प्रतिष्ठित श्रीमान्जन आपको दैव से यहाँ पर आया हुआ जान अपनी अपनी अनेक प्रकार की शकायें निवृत्त करते थे। यहाँ पर एक प्रकार का मेला सा लगा रहता था ॥ २२ ॥

यावनं मतमुपागता अपि
स्वामिनः सदुपदेशविस्तरैः ।

मानवा इह विहाय किस्मतं
तन्मते निजमतिं समादधुः ॥२३॥

स्वामीजी के व्याख्यान में अधिकतर मुहंमदअली वगैरः मुसलमान भी आया करते थे परन्तु वह बहस का नाम तक नहीं लेते थे। जो कुछ स्वामी जी उनके मत का खण्डन करते थे चुपचाप सुनकर चले जाते थे ॥ २३ ॥

कोपि तत्र यवनेषु बुद्धिमान्
देवदेवमवलोक्य सत्वरम् ।
नो भवादृशजनैर्विकल्पनां
कर्तुमेति मतिरेवमब्रवीत् ॥२४॥

एक यहाँ पर मुसलमानों में मुहमदअली थे जो कि सर्वोत्तम माने जाते थे। उन्होंने जब कभी बात आपडी तब स्वामीजी से कह दिया कि आपसे बहस करना फिजूल है। आपतो पहुँचे हुए साधु हैं। हमारा और आपका क्या मुकाबिला ॥ २४ ॥

केपि तत्र यवनाः स्वशङ्कनां
कर्तुमिच्छवइवातिजल्पनाः ।
स्वामिनं समभिगम्य निर्भया
दुस्तराण्यपि समुत्तराण्यगुः ॥२५॥

कोई कोई मुसलमान अपने को बहस मे चलता पुरजा मान कर आपसे अपनी शंकायें मिटाने को आया करते थे, परन्तु जब स्वामीजी उनके मत की आलोचना प्रारंभ करते थे तब सबके सब दाँतों के बीच अंगुली दबा कर चले जाते थे ॥ २५ ॥

अब्रवीद्यवन एक ईदृशं
वक्तृतावसितिमाप्य पामरः ।

१ कुत्सित स्वमतम् । २ सममितिशेषः । ३ प्रापाः ।

नो भवेत्तव तु वक्तृता यदि
स्यादहो यवनराज्यमत्र तत् ॥२६॥

एक मुसलमान ने जिसका नाम [फैजुल्लाखा] था एक दिन आपके व्याख्यान के अंत में क्रोध में आकर कहा कि यदि आज मुसलमानों का राज्य होता तो इस प्रकार के व्याख्यान आप कदापि नहीं दे सकते ॥ २६ ॥

एवमुक्तवति तत्र किञ्जने
स्वाम्यपि प्रतिजगाद चेद्भवेत् ।
यावनं सकलमत्र शासनं
क्षत्रियद्वयबलं तदाप्यलम् ॥२७॥

स्वामीजी ने भी उसका उत्तर तुरन्तही दिया और कहा कि कुछ बात नहीं थी। यदि यहाँ पर ऐसे मुसलमानो का राज्य होता तो उनके लिए दो क्षत्रिय-राजपूतो का बल पर्याप्त होता ॥ २७ ॥

एवमावदति योगिनाम्वरे
तत्र केपि बहुशास्त्रमानिनः ।
क्षत्रियाः स्वयमुपेत्य योगिनं
प्रावदन्वद विभो समुत्तरम् ॥२८॥

इतना कहते ही आपके पास राजा शिवनाथसिंहजी और उनके भाई मोहनसिंहजी उपस्थित हुए जो कि संस्कृत के भी विद्वान् थे। उचित प्रणामादि कार्य्य होने पर वे कुछ निम्न लिखित शंकायें प्रस्तुत करने लगे ॥ २८ ॥

शाक्तशैवमतवादकल्पना
कीदृशी च नवमुण्डिमण्डना ।
सुष्ठु वा न वद योग्यमुत्तरं
पक्षपातकरणं न शान्तिकृत् ॥२९॥

---

१ अस्माक कृते भविष्यतीति शेष ।

उन्होंने पूँछा कि आप पक्षपात छोड़कर इस विषय में स्वतन्त्र संमति दें कि नवीन वेदान्तियों का एवं शाक्त और शैवों का जो मत है किस प्रकार का है। आप इन मतों को अच्छा मानते हैं या बुरा ? ॥ २९ ॥

एवमुद्धुरतरं निशम्य तद्
भाषणं यतिवरः समब्रवीत् ।
सर्वथैव नरकोन्मुखी मता
मे मते मतविवादकल्पना ॥३०॥

इस प्रकार आपका साकून प्रश्न सुन स्वामीजी कहने लगे कि मेरे मत ( सिद्धांत ) में जितना कुछ वेदों से विपरीत मतों का जाल है सबका सब बुरा है। शैव हो या शाक्त हो या नवीन वेदांत हो ॥ ३० ॥

एवमुद्गिरमिमं यतीश्वरं
ते समेत्य किल बाहुजाः परम् ।
साधुसाध्विति निगद्य माननां
कर्तुमस्य जयवादमब्रुवन् ॥३१॥

इस प्रकार आपका पक्षपातरहित उत्तर सुन कर वे दोनों अति प्रसन्न हुए और आपका पक्ष मान गये। अंत में स्वामीजी से इन दोनों का अधिक स्नेह हो गया। कुछ देर के बाद आपकी प्रशंसा करते हुए वे दोनों चले गये॥३१॥

कोपि तत्र बुधराड् यतीश्वरं
भारतैकनवरत्नमादरात् ।
संवदन्नतिविनम्रभाषणः
सर्वमस्य हितकृत्यमाकरोत् ॥३२॥

यहाँ पर एक पण्डित शिवनारायण जी थे वे महाराजा जोधपुर के प्राइवेट सेक्रेटरी थे। उनका स्वामीजी से अति स्नेह होगया। वे प्रति दिन आकर आपका दर्शन करते थे और आपका सब इंतजाम देख जाते थे ॥ ३२ ॥

---

१ उत्कृष्टां वाचम् ।

एकदा यतिवरो महीभुजां
दुर्दशोपरि ददौ स्ववक्तृताम् ।
यद्गिरामतिगभीरकल्पना
पूर्वराजचरितान्यलम्भयत् ॥३३॥

एक दिन आपने क्षत्रियों की दुर्दशा पर एक व्याख्यान दिया जिसमें एक एक शब्द अत्यन्त गम्भीर भाव को लिये हुए था और प्राचीन धार्मिक राजाओं का स्मारक एवं आदर्श दिखलानेवाला था ॥ ३३ ॥

आप्य चावसरमित्थमब्रवीत्
येत्र केपि परिणीतकामिनीम् ।
वेश्यया सह विहाय कुर्वते
सङ्गमं पशवएव ते मताः ॥३४॥

प्रसग से आपने इसी व्याख्यान में यह भी कहा था कि जो लोग अपनी एक विवाहिता रानी को छोडकर और स्त्रियों के साथ अनुचित बर्ताव करते हैं वे महा पाप के भागी होते हैं ॥ ३४ ॥

शोचनीयदशया समन्विता
वास्तवे पशुसमानधर्मिणः ।
सम्भवन्ति किल ये निजस्त्रियं
तोषयन्ति न समस्तसाधनैः ॥३५॥

उनकी दशा वास्तव में शोचनीय होती है। उनसे पशु अच्छे होते हैं जो पुरुष अपनी स्त्री को प्रसन्न नहीं रखते और उसके विना यथेच्छ काम करते हैं। उनका यह कार्य सर्वथा शोचनीय और निन्दनीय होता है ॥ ३५ ॥

एवमाप्य समयं यतीश्वरः
खण्डनस्य रभसादुवाच तान् ।

ये जडाश्मपरिपूजने रता-
स्ते जना न परमेश्वरानुगाः ॥३६॥

इस प्रकार एक पक्ष का समर्थन कर स्वामीजी ने दूसरे दिन मूर्ति-पूजकों के प्रति कहा कि जो पुरुष जड़ पाषाण की पूजा में अपना समय बिताते रहते हैं वे कदापि परमेश्वर के कृपापात्र नहीं बनते ॥ ३६ ॥

सर्वशक्तिसहितं महेश्वरं
ये विहाय जडमूर्तितत्पराः ।
ते विनिन्दनपराः प्रभोरहो
किं न सर्वमयताऽपहारिणः ॥३७॥

जो मनुष्य सर्वशक्तिमान, जगदाधार, जगदीश्वर, जगदन्तर्यामी का आश्रय छोड़ कर उसको एक मूर्ति मे मानते हे वे उसकी व्यापकता को हटाकर एक प्रकार से उसकी निन्दा करते हैं ॥ ३७ ॥

मण्डलेश्वरमिवैकदेशपं
सर्वशक्तिपमऽनन्यशक्तिपम् ।
सर्वदेवगतमेकदेवगं
सर्वविश्वनिलयं गृहैकगम् ॥३८॥

जो पुरुष विश्व के पति को एक देश का पति मानते हैं, सर्वशक्तिमान् को एक शक्तिवाला मानते हैं समस्त देवतो के अंदर प्रकाश देने वाले को, एक देवता में मानते हैं, समस्त विश्व में व्याप्त को एक गृह मे बैठा हुआ मानते हैं ॥ ३८ ॥

ये जनाः स्वहृदये विचारय-
न्त्युत्क्रमादिव मदान्धमानसाः ।
ते न कास्विह नियन्त्रणाश्चला-
यान्ति कर्मफलसङ्गमादिव ॥३९॥

वे मूर्ख पुरुष इस जगत् में कौन से दुःख को नहीं भोगते ? जो जो दुर्दशा वे उस जगन्नियता की करते हैं उससे कई गुनी अधिक उनको प्राप्त हो जाती है। उलटे कामों का तो फल ऐसा होना ही चाहिए ॥ ३९ ॥

शोकमोहभयतापपीडना-
न्यत्र यानि विलसन्ति भूतले ।
तानि दण्डवदलंसमीक्षया
विश्वपः प्रतिददाति निश्चितम् ॥४०॥

इस ससार में जो कुछ शोक, मोह, भय, ताप आदि अनेक प्रकार के कष्ट भोगने पडते हैं वे सब अपने ही कर्मों के फल रूप होते हैं और ईश्वर उनका फल देने वाला होता है। इसीलिए उसको साक्षी माना गया है ॥ ४० ॥

एवमावदति योगिनां वरे
सान्ध्यविध्यनुगमादिवातुरा ।
सा सभा[1] निजगृहोचितैः पथै-
स्तानि तानि भवनान्यरं ययौ ॥४१॥

इस प्रकार व्याख्यान देते हुए सायङ्काल हो गया। छः बजने के साथ ही स्वामीजी अपने बंगले को पधारे और श्रोता लोग भी आपका गुणगान करते हुए अपने अपने घर चलने लगे ॥ ४१ ॥

देवएष समयानुबन्धने
पूर्णदृष्टिरभवद्यथायथम् ।
तेन तस्य सकलानि साधना-
न्युत्तमानि नितरां समाभवन् ॥४२॥

स्वामीजी अपने समय का पूर्ण रूप से ध्यान रखते थे। इसलिए उनका कोई भी कार्य बिगडने नहीं पाता था। उनके सब काम समय पर तैयार रहते थे और वे स्वय समय पर ही करते थे ॥ ४२ ॥

---

१ लग गया सभा गजनावर्त्ती ।

एकदा दशनिनादनात्परं
शेषकार्यमितरेह्नीत्यलम् ।
तत्पुरस्थनरपोपि किं न सः
प्रेषितो निगदता निजं गृहम् ॥४३॥

एक दिन महाराजा जशवंतसिंहजी आपसे कुछ बातचीत करते रहे। इतने ही में दस बज गये। स्वामीजी ने राजा साहब से निःशंक कह दिया कि शेष वार्तालाप कल के लिए रखिए। जाइए। आराम कीजिए ॥४३॥

सर्वमस्य समयानुयन्त्रणा-
द्भोजनं गमनमागमस्तथा ।
वक्तृता लिखनपाठनादिकं
स्वस्वकालगतमेव चाभवत् ॥४४॥

जो कुछ भी स्वामीजी का भोजन, गमन, आगमन ( जाना आना ) भाषण, लिखना, पढना, पढ़ाना, था सब अपने अपने समय पर हुआ करता था। समय पर स्वामीजी और काम छोड़कर उस नियत कार्य को ही करते थे ॥ ४४ ॥

एकदात्र चरतः प्रतिश्रुतं
यत्किमप्यतिनिकृष्टभाववत् ।
तन्न वर्णयितुमिच्छतीव मे
मानसं यतिवरस्य वर्णने ॥४५॥

एक दिन आपने यहाँ के एकचर ( गुप्त दूत ) से यहाँ के राजा जशवंतसिंह की कुछ अप्रकट ( प्राइवेट ) बातें सुनली जिनका वर्णन हिंदी-जीवनचरितो में विस्तारपूर्वक लिखा हुआ है। इस पवित्र काव्य में हम उन बातों का उल्लेख करना उचित नहीं समझते ॥ ४५ ॥

कर्णशूलमिदमस्य योगिनो-
मानसं न सकलेन्द्रियव्रजम् ।

मूर्च्छितं प्रतिचकार वेगव-
द्दारुणेन गरलेन सम्मितम् ॥४६॥

कर्णशूल से भी अधिक पीड़ा देने वाला यह पाप वृत्तांत न केवल ऋषि के मन को बल्कि समस्त इन्द्रियगण को भी मूर्छित कर गया। क्योंकि दारुण विष से भी यह अधिक विषधर था ॥ ४६ ॥

सत्यमेव निगदन्ति कोविदा
नो विषं खलवचः समं यतः ।
भक्षणाद्गरलमत्र दुःखदं
तत्तु कर्णपुटकश्रवादपि ॥४७॥

यह जो विद्वानों का कथन है कि खल का वचन विषधर से भी अत्यन्त विषधर होता है वह ठीक है। विष तो खाने पर असर दिखाता है परन्तु खल का वचन श्रवण मात्र से असर कर देता है ॥ ४७ ॥

खेदएष इति योगिनांवरः
स्वे मनोमयपुटे यदभ्यधात् ।
वेगतः स्वगतमेव तद्वच-
स्तस्य हानिकरमाभवद्ध्रुवम् ॥४८॥

इस प्रकार गुप्त दूत की गुप्त बातें सुनकर जो ऋषि ने अपने मन में पश्चात्ताप किया, वही पश्चात्ताप आपके लिए हानिकारक हुआ और भारतवर्ष को शोकसागर में डुबो गया ॥ ४८ ॥

केयमस्य भुवनस्य दुर्दशा
सङ्गतास्ति परमेश्वर ! प्रभो ! ।
या न याति विलयं कुबुद्धिभि-
र्वर्द्धिता प्रतिदिनं विवर्धते ॥४९॥

आप अपने मन में विचार करने लगे कि हे परमात्मन्! इस भारतवर्ष के लिए यह क्या दुर्दशा उपस्थित हुई जो किसी प्रकार भी शान्ति को प्राप्त नहीं होती और प्रति दिन बढ़ती ही चली जा रही है ॥ ४९ ॥

केन केन किल कर्मणा जनाः
पापपुण्यवशगेन भूतले ।
यान्ति जन्म विलयं च नेमिव-
न्न प्रवृत्तिमनुयुञ्जते सुखे ॥५०॥

न मालूम किन पापों से और किन पुण्यों से मनुष्य यहाँ पर जन्म ले लेते हैं और उन उन कर्मों का फल भोग भोग कर विनाश को प्राप्त हो जाते हैं। रथ-चक्र के समान इन्हीं धंधों में लगे रहते हैं। मुक्ति को कोई नहीं चाहता ॥ ५० ॥

का भविष्यति दशास्य नो मया
बुध्यतेऽधमचरित्रतत्परैः ।
यत्र सर्वमनुजैरलङ्कृता
गर्हणैव तव हे दयामय! ॥५१॥

न मालूम इस संसार की अब क्या दशा होगी। कुछ समझ में नहीं आता। जहाँ पर पाप कर्मों में प्रवृत्त हुए पुरुष कुछ भी आपका भय नहीं मानते बल्कि आपकी निन्दा ( अवज्ञा ) किया करते हैं ॥ ५१ ॥

कश्च पापमखिलं भुवस्तलाद्
भूतिमाप्य भुवने विनाशयेत् ।
कश्च सज्जनचकोरचन्द्रिका-
चातुरीपदमदेदलङ्कृतम् ॥५२॥

वह कौन सा मनुष्य होगा जो इस भारतवर्ष में जन्म लेकर जितना कुछ पाप कर्म फैल रहा है सबको एक साथ हटावेगा और सज्जनरूपी चकोरों के लिए अपनी प्रभाव रूपी चन्द्रिका का अद्वितीय पात्र होगा ॥५२॥

एवमात्मनि विचारवानसौ
योगिराडनुशयादिवान्वहम् ।
तत्पुरोपवनविभ्रमागमै-
स्तान्यहानि कथमप्ययापयत् ॥५३॥

इस प्रकार अपनी आत्मा में विचार करते करते ऋषि दयानन्द पश्चात्ताप के साथ आप भी खिन्न हुए और बगीचों में भ्रमण करते करते कुछ दिन व्यतीत करने लगे। कारण इसका कुछ और ही था ॥ ५३ ॥

केषुचित्प्रतिगतेषु यत्नतः
सद्दिनेषु मनुजाधिपः स्वयम् ।
योगिनं निजनिवासमन्दिरे
वक्तृतार्थमवरः समाह्वयत् ॥५४॥

कुछ दिनो के बाद महाराजा जशवतसिंहजी ने आपको अपने महलों मे आने को निमन्त्रित किया। इसका कारण यह था कि वे महलो में भी आपका व्याख्यान कराना चाहते थे ॥ ५४ ॥

योगिराडपि नितान्तहर्षितः
स्वीचकार गमनं महद्गृहे ।
यस्य कारणमिदं विशेषतः
सूपदेशकरणं समाभवत् ॥५५॥

महाराजा का निमन्त्रण पत्र आने पर स्वामीजी ने जाना स्वीकार किया, परन्तु कारण इसका भी अत्यन्त दुरूह था । इस अवसर पर आप एक विशेष उपदेश देना चाहते थे जो कि कई दिन से उनके चित्त मे आविर्भूत हुआ था ॥ ५५ ॥

वीक्ष्य तत्र चरितं विचित्रितं
रोषपूरितमना यतीश्वरः ।

मानसे सकलविश्वदुर्दशा-
साश्वपश्यदयमात्ममानसः ॥५६॥

यहाँ का कुछ हाल सुन कर स्वामीजी मन मे रुष्ट हुए। वे मन में भावी दुर्दशा का अनुमान कर अपने उपदेश में वर्तमान राजाओं की जो प्रवृत्त दशा है उसका अच्छे प्रकार चित्र खींचने लगे ॥ ५६ ॥

यद्वदुत्तमविशालदर्पणे
सत्वरं पतति वस्तुनः प्रभा।
तद्वदेव मुनिचित्तसम्पुटे
तच्चरित्रमभवद्विचित्रितम् ॥५७॥

जिस प्रकार निर्मल विशाल दर्पण में सामने आये हुए पदार्थ का चित्र (प्रतिबिंब) बहुत शीघ्र पड जाता है इसी प्रकार स्वामीजी के विशुद्ध और विशाल हृदय मे जगत् की भावी दशा का चित्र खिंच गया ॥ ५७ ॥

स्पष्टमेव किल वक्तृतोदये
योगिराडगददुत्तरोत्तरम्।
सिंहयूथमधुना शुनीव्रजं
याति वैषयिकभोगवाञ्छया ॥५८॥

उपदेश देते समय स्वामीजी ने स्पष्ट रीति से कह दिया कि मालूम होता है और वह समय अब बहुत शीघ्र आने वाला है कि जब विषय की लालसा से सिंहों के समूह कुतियों के पीछे पीछे दौडा करेंगे ॥ ५८ ॥

नैजदेशगतभूपदुर्दशा-
नाटकाङ्कितहृदन्तरप्रभः।
विस्तरेण निजगाद भूभुजां
मध्यएव स यथोचितां गिरम् ॥५९॥

मैं आज कल के राजपूत राजाओं की दुर्दशा देख कर अनुमान करता हूं कि क्षत्रियों के वश इस कलिकाल में सर्वथा अधोगति को प्राप्त होंगे। नहीं तो इस प्रकार के कुकर्म क्यों उपस्थित होने लगे ॥ ५९ ॥

पापकर्मनिरताः किल स्त्रियः
सास्यमुद्धरतया शुनीव्रजैः ।
यान्ति तद्गमनकर्मतत्पराः
किं न तत्पतयएव वास्तवे ॥६०॥

इस संसार में जितनी नीच और व्यभिचारिणी स्त्रियाँ हैं वे कुतियों के समान हैं । जो पुरुष उनके साथ व्यभिचार करने में तत्पर रहते हैं वे क्यों कर कुत्तो के समान न हों ॥ ६० ॥

रूपहानिबलहानिकारकं
बुद्धिनाशधननाशकार्य्यपि ।
कीर्तिसन्ततिसुखादिसाधनं
नाशमेव किल यापयत्यदः ॥६१॥

वास्तव में व्यभिचार रूप को नष्ट कर देता है, धर्म को भ्रष्ट कर देता है, बल को क्षीण कर देता है वुद्धि और धन का सत्यानाश कर देता है, वंश का विध्वंस, कीर्ति का प्रध्वस और सुख-सम्पत्ति का विनाश कर देता है ॥ ६१ ॥

इत्युदीरयति योगिनां वरे
तत्पुरस्थनृपचित्तमञ्जसा ।
सत्वरं समभवद्धृतप्रभं
धर्ममार्गगमने धृतव्रतम् ॥६२॥

आपके इतना कहने पर महाराजा के चित्त पर ऐसा प्रभाव पड़ा कि वे सचेत हो गये और धर्म मार्ग पर चलने के लिए उद्यत हुए ॥ ६२ ॥

मानवा अपि तदा महामुने-
स्तद्वचो वहुनिपीय हर्षिताः ।

तत्र पापकरणादराः परं
शोकमापुरितरेतरेक्षणाः ॥६३॥

इस सभा में बैठे हुए मनुष्य भी आपके भाषण से आज बहुत कुछ आनन्द को प्राप्त हुए परन्तु जो मनुष्य पापी, दुराचारी और अधर्मात्मा थे वे आपस में देखने लगे और घबराने लगे कि अब क्या करें ॥ ६३ ॥

योगिनाप्यनुगतं महीभुजं
वीक्ष्य नैजकथनाफलोदयः ।
स्पष्टएव किल दर्शितोजने
सत्यवागनुभवश्च तादृशः ॥६४॥

ऋषि दयानन्द ने भी महाराजा को अपने कथनानुकूल चलता देख कर अपने कथन का परिश्रम सफल माना और साथ में यह भी मनुष्यों को दिखा दिया कि सत्य का और सत्यवादी का सर्वत्र जय होता है ॥ ६४ ॥

येष्वहःसु मुनिना निजेच्छया
वर्णिता सकलभूपदुर्दशा ।
तेष्वहःसु भुवनस्य सा दशा[1]
या न वक्तुमुचिता महाधमा ॥६५॥

जिन दिनों आपने अपनी इच्छानुसार वर्तमान राजाओं का दुर्दशा-पूर्ण चित्र खींचा उन्हीं दिनों में संसार की भी आपने वर्तमान दशा अच्छे प्रकार दिखला दी जो कि वास्तव में अनिर्वचनीय थी ॥ ६५ ॥

वर्णनावसरएव पार्वती-
जानकी-द्रुपद-भीम-पुत्रिका ।
सच्चरित्रमपि तेन योगिना
वर्णितं मुदमितेन तद्यथा ॥६६॥

---

१ किं न वर्णितार्सीत् ।

व्याख्यान के अवसर में पातिव्रत का पक्ष आने पर स्वामीजी ने महारानी सीता, महारानी दमयन्ती, महारानी द्रौपदी आदि अनेक पतिव्रताओं का दृश्य दिखलाया और साथ ही आधुनिक स्त्रियों का दोष भी बतलाया ॥६६॥

येयमस्ति भुवनस्य सद्दशा
साद्य किं नृपविधानतः स्थिरा ।
किं तु धर्मरतयोषितामियं
वर्तते प्रबलभाग्यकल्पना ॥६७॥

आपने एक आर्य्य पुरुष से बातचीत में कहा कि जो कुछ छोटी छोटी रियासतों की अब भी कुछ अच्छी अवस्था है वह रानियो के पातिव्रत धर्म के कारण से है। ये विचारी अपने धर्म का पालन किया करती हैं ॥ ६७ ॥

यादृशी भुवि मनुष्यवर्तना
तादृशी यदि भवेत्सुयोषिताम् ।
सर्वथैव विलयस्तदा भवे-
न्नात्र शङ्कनमवास्थितं लघु ॥६८॥

आज कल जैसे पुरुषों के कर्म हैं यदि ऐसे ही स्त्रियों के होते तो कभी का वेड़ा डूब गया होता। यहाँ पर क्षत्रियों का नाम भी न रहता। इन धार्मिक रानियो का यह प्रभाव है कि वे आज तक स्थिर हैं ॥ ६८ ॥

इत्युदीरयति कोविदोत्तमे
सा सभा किल विसर्जिताऽभवत् ।
कष्टमित्यपि नितान्तदुःखितो-
भानुराप वरुणाङ्कितां दिशम् ॥६९॥

इस प्रकार स्वामीजी के कहने पर सभा विसर्जित हुई। स्वामीजी अपने स्थान को पधारे। सब लोग अपने अपने स्थलों को सिधारे। भुवन-भास्कर सूर्य भी आज की बातों से, जो कि महाराजा ने कीं, अप्रसन्न हो वरुण की दिशा को चले गये ॥ ६९ ॥

क्षालनाय जलधिं गते रवौ
कल्मषस्य भुवनावलोकनात् ।
सङ्गतस्य हिमदीधितिर्जवात्
किंकिमित्यनुवदन्समापतत् ॥७०॥

पापी जगत् के देखने से उत्पन्न हुए पाप के धोने के लिए समुद्र के पास सूर्य को जाता देख कर क्या हुआ क्या हुआ, कहता हुआ चन्द्रमा शीघ्र ही निकलने को उद्यत हुआ ॥ ७० ॥

गच्छतो दिनकरस्य वारुणी[1]-
मागतस्य च ततो निशाम्पतेः ।
पीतिमा समवदन्न वारुणी-
पानजं किमु फलं भुवस्तले ॥७१॥

वारुणी को जाते हुए और वारुणी के सङ्ग से लौट कर आते हुए सूर्य और चन्द्रमा की जो पीतिमा है क्या वह वारुणी के ( मदिरा के ) संगम का फल नहीं बतलाती ? ॥ ७१ ॥

तुल्यमार्गगमनादहर्दिवं
तुल्यकार्यकरणादपि ध्रुवम् ।
मित्रशोकसमये निशापतिः
सख्यसात्मकिरणैरदर्शयत् ॥७२॥

एक मार्ग में जाने आने से और एक सा काम करने से सूर्य का मित्र चन्द्रमा और चन्द्रमा का मित्र सूर्य माना गया है इसलिए सूर्य के अस्त मे चन्द्रमा उपस्थित हुआ ॥ ७२ ॥

अस्तपर्वतगतार्द्धमेकतो-
भानुबिम्बमुदयाचलोद्गतम् ।

---

१ दिशमितिशेषः ।

चन्द्रबिम्बमपि तादृगन्यतः
काञ्चिदाप कमनीयतां दिवि ॥७३॥

एक ओर से छिपा हुआ सूर्य का अर्द्ध भाग और दूसरी तरफ से निकला हुआ चन्द्रमा का अर्धभाग आकाश में एक अनिर्वचनीय शोभा का कारण बन गया ॥ ७३ ॥

संमदादुभयतः करे दधद्-
भाजनं विधृतभिक्षुकव्रतः ।
कालभिक्षुरभवत्समन्ततो-
दत्तदृष्टिरुडुमोदकव्रजे ॥७४॥

समयरूप संन्यासी प्रसन्न हो दोनो हाथो में भिक्षा-कपाल लेकर जो इधर उधर देखने लगा तो तारागण रूप मोदक एकत्र देख मानों मन में फूला नहीं समाया ॥ ७४ ॥

योजनार्थमुभयोरुपस्थितो-
यावदेव विधिरेकतोगतम् ।
बिम्बमेकमपरं च पूर्णता-
माप विस्मयमतो ययौ कविः ॥७५॥

दोनों सूर्य और चन्द्रमा के आधे आधे टुकडों को जोड़ने के लिए जब तक विधाता आया तब तक एक सर्वथा छिप गया दूसरा निकल आया इस-लिए कवि ( शुक्र ) हँस पडे ॥ ७५ ॥

नो विरुद्धगुणयोर्भुवस्तले
सङ्गमो भवति योजनादिति ।
ख्यापयन्रविरगादधस्तलं
शीतगुश्च रभसान्नभस्तलम् ॥७६॥

विरुद्ध गुण वाले दो पदार्थों का कदापि संगम नहीं हुआ करता। जोड़ने वाला कितना ही चतुर हो यह दिखलाने के लिए सूर्य जोड़ने से पहले पाताल चला गया और चन्द्रमा आकाश को ॥ ७६ ॥

तेन रात्रिसमये समुद्गतं
यत्कलङ्ककमदर्शि भूतले ।
तस्य विम्बमधुनापि दृश्यते
निर्मलेस्य हृदये व्यवस्थितम् ॥७७॥

रात्रि को प्राप्त होकर किरणों द्वारा जगत् में फैला हुआ पाप जो चन्द्रमा ने देखा उसका चिह्न उसके अन्दर आज तक विद्यमान है और कोई बात उसके अन्दर नहीं है ॥ ७७ ॥

प्रातरेत्य भुवनं पुनारविः
सादरं किरणपङ्क्तिमस्तृणोत् ।
योगिराडपि निजोचितां कृतिं
हर्षवेगवशतः समातनोत् ॥७८॥

प्रातःकाल होते ही सूर्य ने भुवन में आकर फिर अपना किरण-समूह फैलाया। स्वामीजी ने भी अपने कर्तव्य आरम्भ किये। दोनों ने अपना अपना काम आनन्दपूर्वक आरम्भ किया ॥ ७८ ॥

मोहतोयधिपरिप्लुतं जनं
वेद नौ समवलम्ब्वनोदयात् ।
वीक्ष्य भारततले समुद्धरन्
कानि कानि चरितानि नाकरोत् ॥७६॥

मोहसागर के अन्दर डूबे हुए इस जगत् को वेदरूपी नौका का सहारा देकर स्वामीजी ने निकाला। वह कौन सा उपकार बाकी रहा जो जगत् के उद्धारार्थ स्वामीजी ने नहीं किया ? ॥ ७९ ॥

एवमेव समये गते यतिः
पत्रमेकमभिलिख्य सादरम् ।

सत्वरं मरुभुवांपतेः कृते
ऽप्रेषयत्सकलभावगर्भितम् ॥८०॥

इस प्रकार कुछ समय बीतने पर स्वामीजी ने महाराजा प्रतापसिंहजी के लिए एक पत्र लिखा और वह मनुष्य के द्वारा शीघ्र ही उनके पास पहुंचवा दिया ताकि उत्तर में विलम्ब न हो जावे ॥ ८० ॥

यत्र सर्वमितिवृत्तमाहितं
तत्तदीयनगरस्य योगिना ।
मन्त्रवत्पुरपतिर्विलोकयन्
मूकएव समतिष्ठतानतः ॥८१॥

उस पत्र में आपने जितनी जोधपुर रियासत की खराबी की बातें थीं महाराजा को लिख दीं ताकि वह इसका शीघ्र उचित प्रबन्ध कर अपने राज्य को निर्दोष बनावें ॥ ८१ ॥

आत्मनोपि विषये सुशिक्षणां
वीक्ष्य तद्दलगतां महीपतिः ।
शिष्यवद्गुरुजनोचितप्रथां
स्वीचकार समदर्शयच्च ताम् ॥८२॥

उस पत्र को पढ कर महाराजा ने स्वामीजी को अपना गुरु माना और आप शिष्य बनकर जो जो आपने बतलाया सब उसी रीति से किया और स्वामीजी को भी तदनुकूल दिखला दिया ॥ ८२ ॥

यानि यानि करणानि योगिना
सुप्रबन्धविषयोचितान्यलम् ।
दर्शितानि जनपाय दैवत-
स्तानि तानि सकलान्यकारयत् ॥८३॥

१ स्थापितम् ।

उस पत्र में आपने यह भी लिख दिया कि अमुक अमुक बातों के सुधारने से आप इस कार्य मे सिद्धहस्त हो जावेंगे। आप ध्यान दें। आपके ऊपर रियासत का बड़ा भारी भार है ॥ ८३ ॥

एवमत्र भुवने कृतोद्यमो-
यावदेष न समाप्तिमाययौ ।
तावदेव परमेश्वराज्ञया
कोपि दूतइव पादयोरगात् ॥८४॥

इस प्रकार जब तक स्वामीजी अपना काम जगत् में पूरा न करने पाये तभी तक एक ईश्वरिय निर्देश आपके चरणो में आकर अचानक उपस्थित हो गया ॥ ८४ ॥

वाचिकं स विनिवेद्य सादरं
स्वागताय विनियोज्य चेतरत् ।
गन्तुमिच्छुरिव नायकाङ्गणं
व्यत्यतिष्ठत समुत्तरेच्छया ॥८५॥

वह मुक्त पुरुषों का भेजा हुआ कुछ इशारा आपको समझा कर जाने के लिए तैयार हो, आपसे जवाब मांगने की प्रतीक्षा करता रहा अर्थात् काल उपस्थित होकर कहने लगा कि चलिए आपके साथी मुक्त पुरुष आपको याद करते हैं, बहुत दिन हो गये ॥ ८५ ॥

आदरात्प्रतिगतेऽनुलभ्यतां-
वाचमस्य विदुषोपि दूतके ।
तन्नियोजितजनाः समन्तत-
श्चक्रिरे गमनसर्वसाधनम् ॥८६॥

आपने भी उससे इशारे में कह दिया कि चलो आते हैं। बहुत देर नहीं है। इतना सुन कर वह चला गया। इधर उस दूत के लगाये हुए जन चारों ओर से आपके जाने की तैयारियाँ करने लगे ॥ ८६ ॥

सर्वतः प्रथममेष पाचको-
धौडमिश्रइह दुष्टमानवैः ।
सत्कृतो गरलदानकर्मणि-
प्रेरितश्च धनदानलोभनैः ॥८७॥

सबसे पहले आपका रसोई बनाने वाला रसोइया जिसका नाम धौड़मिश्र था काल दूतों ने पट्टी पर चढ़ाया और उससे कहा कि जो तुम स्वामीजी को विष दे दो तो तुमको हम इतना द्रव्य देंगे ॥ ८७ ॥

धीवरस्तदपरं महाधमै-
र्नोदितो धनमिहाहरत्पुनः ।
दूरदेशमगमन्मुनेर्द्रुतं
सप्त तानि शतकानि यन्मितिः ॥८८॥

फिर आपका पानी भरने वाला कहार जो था उसको कालदूतों ने सिखाया और वह भी ७०० रुपये लेकर भाग गया। उसका कुछ पता न लगा। भला सकेत में काम करने वालों का पता कैसे लगता ? ॥ ८८ ॥

एवमेष बहु दूतचेष्टितं
वीक्ष्य सत्वरगतौ कृतोद्यमः ।
कारणान्तरवशाद्दिनैककं
वस्तुमत्र पुनरादृतोऽभवत् ॥८९॥

इस प्रकार के अनेक उपद्रव देख कर आप यहाँ से चलने को उद्यत हुए परन्तु विशेष कारण से आज २७ दिसम्बर को न चल सके। कारण और कुछ नहीं, वही काल की कूट रचना है ॥ ८९ ॥

प्रातरत्र कृतपूर्ववत्क्रियः
सौरभाणि पयसा समं मुदा ।

सायमेष समभक्षयत्पुनः
स्वीचकार शयनं क्रमागतम् ॥९०॥

२९ दिसम्बर को जो कुछ आप प्रति दिन अपना काम करते थे प्रातःकाल से लेकर सायंकाल पर्यन्त करते रहे। सायकाल को आपने आम खाकर गौड़मिश्र से दूध लेकर पिया। फिर आप सो गये ॥ ९० ॥

एवमेष मुनिरुत्तरोत्तर-
ध्वस्तसर्वमतवादकल्पनः।
भारतोदरगतेषु पत्तने-
ष्वादरेण निगमोक्तमातनोत् ॥९१॥

इस प्रकार के समस्त कल्पित मतो के विध्वंस में दक्ष ऋषि दयानन्द भारतवर्ष के भीतर बसे हुए प्रसिद्ध प्रसिद्ध नगरो में एकतः वैदिक धर्म प्रचार कर चुके और सबसे पहले विद्याध्ययन के मिष से उत्तर, फिर क्रमशः पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उनका मध्य विजय कर भुवर और स्वर लोक में वैदिक धर्म का प्रचार करने को उद्यत हुए। निमंत्रण भी आ ही गया। अब केवल पोशाक बदलनी बाकी रही थी ॥ ९१ ॥

यत्कृतं मुनिवरेण भारते
भारतोदयकृते शिवं कृतम्।
भारतोन्नतिनिविष्टचेतसा
भारते भवतु तन्मुदे सताम् ॥९२॥

जो कुछ ऋषि ने भारत के अन्दर भारत की उन्नति के लिए भारत की उन्नति में दत्तचित्त होकर शुभ कार्य किया वह सज्जनों के लिए सुख देने वाला हो। यही वक्तव्य बाकी रहा और कुछ नहीं ॥ ९२ ॥

यत्परं समभवत्तदग्रिमे
वर्णितं न रसभङ्गकारणात्।
अत्र सज्जनवरैर्विलोक्यतां
योगिराजचरितं मनोरमम् ॥९३॥

अब जो कुछ वृत्तांत बाकी रहा उसका वर्णन अगले १९ में सर्ग में किया जायगा। रसविच्छेद के कारण यहाँ पर नहीं कर सकते । सज्जन गण वहीं पर देखने की कृपा करें ॥ ९३ ॥

## ❁ चक्रबन्धः ❁

तत्त्वं सर्वसुखात्मकं समकलं सानन्दमेकं परं
लब्ध्वा येन गुणाकरेण महता संबोधितं तन्मुदा ।
मुक्तेर्वर्त्म दयामयेन महतां मान्येन हर्षात्तदा
दाम्यन्तं तमलं लयान्तमुदितं रम्यं सदानं सदा ॥९४॥

समस्त आनन्द का भंडार एक रस जो ईश्वर का अनिर्वचनीय स्वरूप है, उसको योग बल से जानने वाले ऋषि ने सबके लिए मुक्ति का मार्ग बतला दिया। दानी दमन करनेवाले यशरूप से जगत् में सर्वदा स्थिर, उस ऋषि दयानन्द को हृदय में धन्यवाद दीजिए और स्मरण रखिए ॥ ९४ ॥

इति निरवधिसौख्यावाप्तिकामः स योगी
यदनुदिनमकार्षीद्विश्वमध्ये चरित्रम् ।
तदखिलमिह भक्त्या वर्णितं सज्जनानां
विलसतु परिशुद्धे मानसे सर्वभावैः ॥९५॥

अनन्त सुख की कामना करनेवाले ऋषि ने जो जो प्रति दिन इस जगत् में कार्य किया सबका सब इस महाकाव्य में मैंने अन्यय भक्ति से वर्णन किया सज्जनों के विमल अतः करण में वह सर्वदा समस्त भावों से विद्यमान रहे और विजय को प्राप्त हो ॥ ९५ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
सदुपदेशावसान नामाष्टादश सर्ग. ।

---

१ नमतइतिपद्यशेष ।



# एकोनविंशः सर्गः



इससे पहले सर्ग में दूध पीकर स्वामीजी का शयनांत वर्णन किया गया है। अब उसके बाद के वृत्तांत सुनाने के लिए यह सर्ग आरम्भ किया जाता है:—

अथाल्पसमयादेव चित्ते विष्टरशायिनाम्।
स्वामिनामभवत्कोपि महोद्वेगो भयावहः ॥१॥

पलंग पर लेटे हुए स्वामीजी का थोड़ी ही देर मे जी मचलाया और उनके चित्त में भयङ्कर उद्वेग आरम्भ हुआ, जिसका कारण आगे बतलावेंगे ॥ १ ॥

अल्पकालात्परं दैवावेगादिव रुजाकरम्।
शूलमौदरिकं चित्तं व्यथयामास वेगवत् ॥२॥

जी मचलाने के बाद कुछ देर में अत्यन्त कष्टदायक उदरशूल हुआ जिसके होने पर आपका चित्त और भी खिन्न हो गया और कष्ट बढ गया ॥ २ ॥

सत्रा दुग्धेन मिष्टान्तर्गतकाचकणाणुगा।
निदानमभवत्तस्य सपीतिरुपजीविका ॥३॥

पीछे से निश्चित रीति पर मालूम हुआ कि दूध में चीनी के साथ काँच पीस कर दिया गया था। वही इस रोग का कारण हुआ। वह शरीर में प्रविष्ट हो कर निकल न सका ॥ ३ ॥

---

१ कण्ठाभरणमने भिन्नलिङ्गता गुण. अतएव न परिचयो मालिनान्मना प्रधानम् इति भाव.।

आदिनोदयमेतेन न कोप्युत्थापितो जनः ।
समदर्शितया तत्र निद्राविच्छेदकारणात् ॥४॥

अपने समान सबका सुख दुःख समझ कर प्रातःकाल होने तक आपने निद्रा से किसी भी पुरुष को नहीं जगाया । इसलिए उपाय न होने पर कष्ट बढ़ता गया ॥ ४ ॥

वमने सत्यपि श्रीमान्स्वयमेव जलादिकम् ।
समानीयाऽऽस्यसंशुद्धिमकार्षीच्छुद्धकल्पनः ॥५॥

वमन होने पर भी आप स्वय उठ कर जल ले लेते थे और उससे हाथ मुहँ धोकर फिर लेट जाते थे, फिर उठते थे, फिर लेट जाया करते थे ॥५॥

विरुद्धनियमाधानाद्दिनानन्तमुरत्थितिः ।
नैर्बल्यतो न सञ्चारकल्पना च तदाभवत् ॥६॥

आज प्रातःकाल आप ब्राह्म मुहूर्त के बदले दिन चढ़े उठे । इसका कारण शरीर की निर्बलता और बेचैनी थी । इसीलिए भ्रमण करने को भी कहीं नहीं गये ॥ ६ ॥

जनानाज्ञापयत्स्वीयान्हवनाय तदा यतिः ।
मातरिश्वा न तत्रत्यः समीचीनो यतोऽभवत् ॥७॥

उठने के साथ ही आपने अपने नौकरों को आज्ञा दी कि हवन करो ! जिससे रात्रि भर का दुर्गंधित वायु मकान से निकल जाय और शुद्ध वायु आ जाय ॥ ७ ॥

अत्रान्तरे महावेगादभूद्दैवोदयादिव ।
शूलमौदरिकं पश्चादतीसारश्च वेगवान् ॥८॥

इतने ही में बडे जोर के साथ उदरशूल उठा और साथ ही अतीसार का भी होना आरम्भ हुआ, जिससे और भी बेचैनी और निर्बलता बढ़ती ही चली गई ॥ ८ ॥

अस्यामपि दशायां स यतिराडतिधैर्य्यवान् ।
नागमत्क्लैव्यमेकान्तं सत्यमेवावदज्जनान् ॥९॥

इस दशा में भी श्री १०८ स्वामीजी महाराज अत्यन्त धैर्य से काम लेते थे और पूछने पर अपनी वास्तविक दशा सबको बतला दिया करते थे ॥ ९ ॥

पूर्वं भिषग्वरः कोपि नाम्ना सूर्य्यमलो मुनेः ।
चिकित्सां कर्तुमारेभे दिनानां दशकं यतः ॥१०॥

सबसे पहले डाकृर सूर्यमलजी की चिकित्सा आरम्भ हुई । आपने अत्यन्त श्रद्धा के साथ दस दिन तक आपका इलाज किया ॥ १० ॥

तदनन्तरमारेभे चिकित्सां यवनो भिषक् ।
यस्योपचारतो रोगो वृद्धिमेवाप नित्यशः ॥११॥

उसके वाद राज की ओर से डाकृर अलीमर्दानखां का इलाज आरम्भ हुआ जिसके होने से दिन दिन बीमारी बढती ही चली गई ॥ ११ ॥

उपचारादलं तस्य प्रत्यहं यमिनां वपुः ।
क्षयमेवाप दौर्वल्यात्कृष्णपक्षे यथा शशी ॥१२॥

इसीलिए इसकी चिकित्सा से स्वामीजी का दिव्य शरीर कृष्णपक्ष में चन्द्रमा की तरह दिन दिन क्षीण ही होता चला गया । कुछ भी आराम न हुआ ॥ १२ ॥

चत्वारिंशदतीसारा मूर्च्छनाश्च सहस्रशः ।
दिनैकके ऽभवन्वेगाद्दत्तकाचप्रकोपनात् ॥१३॥

अब दूध में दिया हुआ काँच शरीर की संधि संधि में प्रविष्ट हो गया इसलिए एक ही दिन में चालीस चालीस दस्त और वार वार मूर्छा का आना आरम्भ हुआ ॥ १३ ॥

पर्य्यङ्काङ्कगतस्यास्य भागव्यत्ययकर्मणि ।
वहुदुःखमभूच्छोपो मुखताल्वादिषु स्फुटः ॥१४॥

पलंग पर लेटे हुए स्वामीजी को करवट बदलना भी कठिन हो गया। करवट लेने की भी शक्ति नहीं रही और मुख सूखने लगा॥ १४॥

मस्तकोपरि चिह्नानि हिक्काऽऽगमनमुद्धुरम्।
भाषणे कष्टता चापि समाभवदतः परम् ॥१५॥

गरमी के कारण तालु चटकने लगा, जीभ पर छाले पड गये, माथे पर छोटी छोटी फुंसियाँ निकल आईं, हिचकियों का तार बँध गया॥ १५॥

एतावत्यपि संवेगे रोगस्य गरलागमात्।
कान्तिरस्य तथैवासीद्यथा पूर्वमवस्थिता ॥१६॥

इतने पर भी आपके मुख की चमक दमक वैसी ही बनी रही जैसी की पहले थी। मुख की कांति के ऊपर किसी प्रकार का अन्तर न आया॥१६॥

यमिनोस्य दशां दुष्टा गोपयन्तो न भूपतेः।
पुरतोन्यवदन्यस्माद्गदतः पर्यवर्धत ॥१७॥

दुष्ट जन स्वामीजी की दशा को छिपा कर महाराजा जोधपुर के सामने कुछ का कुछ कह दिया करते थे। इसलिए उनकी चिकित्सा ठीक ठीक न हुई॥ १७॥

चिकित्सामस्य भिषजः समीक्ष्य हृदये स्वके।
सूर्यप्रसादो भिषजांवरिष्ठः पर्यतप्यत ॥१८॥

डाक्टर अलीमर्दानखाँ का इलाज देखकर स्वामीजी के भक्त डाक्टर सूर्यप्रसादजी अपने मन ही मन कुढते थे और दुखी होते थे॥ १८॥

समस्तमागतान्भव्यानवेक्ष्य मनुजानयम्।
कथयामास देवाय नौषधं साधु दीयते ॥१९॥

किसी किसी समय अपने पास आये हुए पुरुषों से कह भी दिया करते थे कि स्वामीजी की चिकित्सा अच्छी तरह नहीं होती। यह बात अच्छी नहीं है॥ १९॥

अस्यामपि दशायां स यतिराडतिधैर्य्यवान् ।
नागमत्क्लैव्यमेकान्तं सत्यमेवावदज्जनान् ॥९॥

इस दशा मे भी श्री १०८ स्वामीजी महाराज अत्यन्त धैर्य से काम लेते थे और पूछने पर अपनी वास्तविक दशा सबको बतला दिया करते थे ॥ ९ ॥

पूर्वं भिषग्वरः कोपि नाम्ना सूर्य्यमलो मुनेः ।
चिकित्सां कर्तुमारेभे दिनानां दशकं यतः ॥१०॥

सबसे पहले डाकृर सूर्यमलजी की चिकित्सा आरम्भ हुई । आपने अत्यन्त श्रद्धा के साथ दस दिन तक आपका इलाज किया ॥ १० ॥

तदनन्तरमारेभे चिकित्सां यवनो भिषक् ।
यस्योपचारतो रोगो वृद्धिमेवाप नित्यशः ॥११॥

उसके बाद राज की ओर से डाकृर अलीमर्दानखां का इलाज आरम्भ हुआ जिसके होने से दिन दिन बीमारी बढती ही चली गई ॥ ११ ॥

उपचारादलं तस्य प्रत्यहं यमिनां वपुः ।
क्षयमेवाप दौर्बल्यात्कृष्णपक्षे यथा शशी ॥१२॥

इसीलिए इसकी चिकित्सा से स्वामीजी का दिव्य शरीर कृष्णपक्ष में चन्द्रमा की तरह दिन दिन क्षीण ही होता चला गया । कुछ भी आराम न हुआ ॥ १२ ॥

चत्वारिंशदतीसारा मूर्च्छनाश्च सहस्रशः ।
दिनैकके ऽभवन्वेगाद्दत्तकाचप्रकोपनात् ॥१३॥

अब दूध में दिया हुआ कांच शरीर की संधि संधि में प्रविष्ट हो गया इसलिए एक ही दिन में चालीस चालीस दस्त और बार बार मूर्छा का आना आरम्भ हुआ ॥ १३ ॥

पर्यङ्काङ्कगतस्यास्य भागव्यत्ययकर्मणि ।
बहुदुःखमभूच्छोपो मुखताल्वादिषु स्फुटः ॥१४॥

पलंग पर लेटे हुए स्वामीजी को करवट बदलना भी कठिन हो गया। करवट लेने की भी शक्ति नहीं रही और मुख सूखने लगा ॥ १४ ॥

मस्तकोपरि चिह्नानि हिक्काऽऽगमनमुद्‌धुरम्।
भाषणे कष्टता चापि समाभवदतः परम् ॥१५॥

गरमी के कारण तालु चटकने लगा, जीभ पर छाले पड गये, माथे पर छोटी छोटी फुंसियाँ निकल आईं, हिचकियों का तार बँध गया ॥ १५ ॥

एतावत्यपि संवेगे रोगस्य गरलागमात्।
कान्तिरस्य तथैवासीद्यथा पूर्वमवस्थिता ॥१६॥

इतने पर भी आपके मुख की चमक दमक वैसी ही बनी रही जैसी की पहले थी। मुख की कांति के ऊपर किसी प्रकार का अन्तर न आया ॥१६॥

यस्मिनोस्य दशां दुष्टा गोपयन्तो न भूपतेः।
पुरतोन्ववदन्यस्माद्रुगतः पर्यवर्धत ॥१७॥

दुष्ट जन स्वामीजी की दशा को छिपा कर महाराजा जोधपुर के सामने कुछ का कुछ कह दिया करते थे। इसलिए उनकी चिकित्सा ठीक ठीक न हुई ॥ १७ ॥

चिकित्सामस्य भिषजः समीक्ष्य हृदये स्वके।
सूर्यप्रसादो भिषजांवरिष्ठः पर्यतप्यत ॥१८॥

डाकृर अलीमर्दानखाँ का इलाज देखकर स्वामीजी के भक्त डाकृर सूर्यप्रसादजी अपने मन ही मन कुढते थे और दुखी होते थे ॥ १८ ॥

समक्षमागतान्भव्यानवेक्ष्य मनुजानयम्।
कथयामास देवाय नौषधं साधु दीयते ॥१९॥

किसी किसी समय अपने पास आये हुए पुरुषों से कह भी दिया करते थे कि स्वामीजी की चिकित्सा अच्छी तरह नहीं होती। यह बात अच्छी नहीं है ॥ १९ ॥

चपलं क्रियतां दूरमतएवायमुद्धतः ।
पदे निवेश्यतामन्यो वैद्यराडस्य दुर्मतेः ॥२०॥

इसलिए इनको यहाँ से अलग कर दिया जाय और इनकी जगह कोई अच्छा वैद्य बुलाया जाय तो स्वामीजी को आराम हो ॥ २० ॥

एवमाभाषमाणेस्मिन्भिषजामुत्तमे तदा ।
अभवन्विस्मिताः सर्वे बभूवुश्च शुचाऽऽकुलाः ॥२१॥

ठाकुर सूर्यमल की बात सुनकर समस्त पुरुष अचम्भे में आ गये और स्वामीजी की हालत देखकर मन में बड़े दुखी हुए ॥ २१ ॥

अकस्मादजतुन्दस्थमनुजेन निरीक्षिता ।
देवरोगसमाचारकल्पना मुद्रिते दले ॥२२॥

इतने ही में एक अजमेर समाज के सभासद ने अचानक ११ अक्टूबर सन् १८८३ ई० को राजपूताना गजट में यह समाचार पढा कि स्वामीजी जोधपुर में बीमार हैं ॥ २२ ॥

तां समस्तार्यमनुजे दर्शयित्वा स मानवः ।
समस्तमेव नगरं शोकाकुलमिवाकरोत् ॥२३॥

इस खबर को समस्त अजमेर के पुरुषों के पास लेजाकर सर्वत्र विदित किया कि स्वामीजी बीमार हैं। खबर सुनते ही समस्त जन शोकाकुल हो गये ॥ २३ ॥

पूर्वं तु तैर्न विश्वासः कृतोस्मिन्मुद्रिते दले ।
शत्रुकार्यमिति ज्ञात्वा परमप्रीतिवर्धनात् ॥२४॥

पहले तो अजमेर के पुरुष राजपूताना गजट पर विश्वास नहीं लाते थे वह इसलिए कि शायद किसी विरोधी पुरुष ने यह झूठी खबर छाप दी हो ॥ २४ ॥

---

१ जातावेकवचनं मनुजत्राते इत्यर्थः ।

परस्मेकदिने कश्चिद्वणिग्योधपुरं गतः ।
निरीक्ष्य यमिनां लीलां मूर्छितोऽभूदधः पतन् ॥२५॥

परन्तु एक दिन अजमेर-समाज की ओर से सेठ जेठमलजी स्वामीजी का हाल देखने के लिए जोधपुर पहुँचे । वे स्वामीजी की हालत देखकर मूर्छित हो गये ॥ २५ ॥

समाश्वास्य समाभाष्य योगिना सह सत्वरम् ।
अजतुन्दमुपागत्य सर्वं वृत्तमुदाहरत् ॥२६॥

सचेत होने पर स्वामीजी से बात कर जेठमलजी बहुत ही शीघ्र अजमेर आ गये और स्वामीजी की वास्तविक दशा सबको सुना दी । तब सबको विश्वास हुआ ॥ २६ ॥

एतावतैव कालेन तडिन्मार्गमुपेयुषी ।
स्वामिरोगदशा सर्वं भारतं व्याकुलं व्यधात् ॥२७॥

विश्वस्त रीति पर मालूम होते ही चारो ओर तार से ख़बर फैल गई, जिसमें समस्त आर्यावर्त में कोलाहल मच गया और खेद हुआ ॥ २७ ॥

बहवः सज्जनाः सर्वां विहायावश्यकां कृतिम् ।
गतास्तद्दर्शनोत्कण्ठा व्याकुलाः पुण्यशालिनः २८

बहुत से सज्जन महाशय ( जो कि स्वामीजी को इष्ट देव मानते थे ) तुरन्त ही ख़बर पाकर आपका दर्शन करने के लिए जोधपुर पहुँच गये ॥ २८ ॥

दृष्ट्वैव यमिनामीशं रुदन्तः साश्रुलोचनाः ।
समब्रुवन्महाभाग ! कथं नादायि सूचना ॥२९॥

जाने के साथ ही आपकी यह हालत देखकर आँखों में आँसू भर कर रोने लगे और कहने लगे—महाराज, आपने हमको ख़बर क्यों नहीं की ॥२९॥

वदतो वीक्ष्य मुनिराडेतानेवं शुचाकुलान् ।
समब्रवीच्छरच्चन्द्रचन्द्रिकानिर्मलां गिरम् ॥३०॥

स्वामीजी भी अपने भक्तों को इस प्रकार शोकाकुल देख कर शरद ऋतु के चन्द्रमा की चमक को भी मात करने वाली निर्मल वाणी से कहने लगे ॥ ३० ॥

मा भवन्तु शुचाऽऽविष्टा भवन्तो न किमप्यदः ।
भवत्येव शरीरेऽत्र कष्टं नाश्चर्यमीदृशम् ॥३१॥

आप लोग शोक से व्याकुल न हो, कोई बात नहीं है। शरीर को कष्ट हुआ ही करता है। इसमें आश्चर्य ही क्या है। कुछ बात होती तो लिख भी देता ॥ ३१ ॥

भवन्तो दुःखमाप्स्यन्ति श्रुत्वा मत्कष्टमण्वपि ।
पारवश्यान्स्मस प्रीतेरतोनादायि सूचना ॥३२॥

मेरे कष्ट का हाल सुनते ही सब लोग घबरा जाते इसलिए मैंने आप लोगों को सूचना नहीं दी। यही कारण है और कुछ नहीं ॥ ३२ ॥

एवं कथितवत्यस्मिन् मुनौ बाष्पविलोचनाः ।
सर्वे जनाः समावेष्ट्य योगिनं ददृशुः शिवम् ॥३३॥

इस प्रकार आपके कहने पर बाहर से आये हुए सब आपके मित्र आँसूभरी आँखों से आपको चारों ओर घेर कर टकटकी लगाये देखने लगे ॥ ३३ ॥

पुनरेकोवदद्देवं त्यज्यतामत्र संस्थितिः ।
सत्वरं गम्यतामस्माद्भिन्नदेशे सुखावहे ॥३४॥

साथ ही एक मित्र ने आपसे निवेदन किया कि महाराज आप यहाँ से वायुपरिवर्तनार्थ यदि अन्यत्र पधारें तो बहुत अच्छा हो ॥ ३४ ॥

एवं गदितवन्तं तं तथास्त्वितिवदन्मुनिः ।
समाह्वयत राजानमुवाच च निजां मतिम् ॥३५॥

स्वामीजी ने भी यह अच्छा समझ कर प्रातः काल होते ही महाराजा जोधपुर को बुलवाया और अर्बुदगिरि जाने को उनसे अपनी इच्छा प्रकट की ॥ ३५ ॥

निषिद्धोपि महीपेन निन्दाव्याकुलितात्मना ।
न मुनिः स्वमनोवाञ्छां गोपयामास वेगवान् ॥३६॥

महाराजा ने कहा कि ऐसे समय मे मैं कैसे आपसे जाने को कहूँ । इस समय आपके जाने से मेरी बड़ी बदनामी होगी, परन्तु स्वामीजी का मन देख कर वह भी लाचार हो गये ॥ ३६ ॥

अत्यन्तशोचनीयां तां यदागमदयं दशाम् ।
तदा वैद्यवरानुज्ञाप्यभूद्देशविपर्य्यये ॥३७॥

अंत में १५ अक्तूबर को जब आपकी हालत बहुत शोचनीय हो गई तब सिविलसर्जन एडम साहब की भी यह राय हुई कि आपका आबू पर जाना बहुत अच्छा है ॥ ३७ ॥

अर्बुदं गिरिमेष्यामीत्युक्ते नियमितं दिनम् ।
समभूद्यमिना तूर्णं प्रबन्धश्च समाभवत् ॥३८॥

१६ अक्तूबर को आपका यहाँ से प्रस्थान नियत हुआ । उसके लिए सब सामान तैयार किये गये, ताकि मार्ग में किसी प्रकार का उनको कष्ट न हो ॥ ३८ ॥

मुख्याधिकारपुरुषैः समं राजापि सत्वरम् ।
विनयावनतो भूमौ निविश्य मुनिमब्रवीत् ॥३९॥

१५ अक्तूबर की शाम को महाराजा जोधपुर मुख्य मुख्य कर्मचारियों को लेकर आपके समीप आये और लज्जित हो नीचा सिर करके कहने लगे ॥ ३९ ॥

अहो दौर्भाग्यमस्माकमीदृशी भवतां दशा ।
दूरदेशं नयत्यद्य श्रीमन्तं मम पत्तनात् ॥४०॥

मैं बड़ा मन्दभागी हूँ जो आप ऐसी दशा में मेरी रियासत से बाहर जाते हैं । मेरे लिए यह बड़ा अमंगल है और सर्वदा के लिए कलंक है, परन्तु क्या करूँ ॥ ४० ॥

एवमाभाष्य विनयात्सार्द्धे द्वे हेमभाजने ।
सहस्रे हैममुद्राणामर्पयद्दीनभावतः ॥४१॥

इतना कह कर एक बड़े भारी सुवर्ण के थाल में महाराजा जोधपुर ने स्वय रोते रोते अढ़ाई हजार अशरफियां निकाल कर रख दीं ॥ ४१ ॥

काश्मीरवस्त्रयुगलं तथान्यदपि सादरम् ।
निवेद्य पादयुगलं पस्पर्श नतमौलिना ॥४२॥

दो और बढ़िया दुशाला उसी थाल पर रखकर और भी बहुत सा सामान आपके लिए भेट किया और आपके चरणों पर अपना शिर रक्खा ॥ ४२ ॥

निषिद्धेनापि बहुधा यमिना यन्महीभुजा ।
समदायि बहु द्रव्यं तदा स्वीकृतिमागमत् ॥४३॥

स्वामीजी ने यह सब सामान लेने से इनकार किया परन्तु जब महाराजा ने न माना तब स्वीकार कर लिया और रखने की आज्ञा दी ॥ ४३ ॥

नियते दिवसे तस्य परार्द्धे समुपागतौ ।
नृपावन्यौ मुनिं द्रष्टुं सहस्रैः सज्जनैर्वृतौ ॥४४॥

१६ अक्तूबर को दुपहर के बाद महाराजा प्रतापसिंहजी और महाराजा जशवतसिंहजी अनेक मनुष्यों समेत आपको विदा करने के लिए आये ॥४४॥

[ युग्मम् ]

सुखासीनमिमं दैवात्पर्य्यंकाङ्के निरीक्ष्य तौ ।
विष्टरे वेत्रसम्बद्धे निविश्य शनकैः परम् ॥४५॥
निद्राविनिर्गमे देवमाभाष्य बहुमाननात् ।
कर्मचारिजनानाज्ञापयामासतुरुत्वरम् ॥४६॥

स्वामीजी इस समय पलंग पर सो रहे थे इसलिए चुपचाप जशवंतसिंहजी कुर्सी पर बैठ गये और प्रतापसिंहजी पलग के पास फर्श पर बैठ गये जब स्वामीजी की आंखें खुलीं तब दोनो ने सामने आकर

शिर झुका कर प्रणाम किया और जाने का प्रबंध करने के लिए स्वयं उद्यत हुए ॥ ४५ । ४६ ॥

मनुष्यवाह्यमद्यैव सिंहासनमनुत्तमम् ।
समानयंतु वेगेन भवन्तो धीवराँश्च तान् ॥४७॥

कामदारो को आज्ञा दी गई कि तुम बहुत ही शीघ्र सोलह कहारो की पालकी ( तामजाम ) तैयार करा कर यहाँ पर उपस्थित हो ॥ ४७ ॥

इति सम्भाष्य मनुजान्व्यजनावहनास्थिरान् ।
मनुजान्नियताँस्तूर्णं चक्रतुः शोकसङ्कुलौ ॥४८॥

इस प्रकार कामदारो को आज्ञा देकर पालकी के साथ साथ चलने वाले पंखाकुलियो को महाराजाओं ने स्वयं बुलाकर नियत किया ॥ ४८ ॥

नानाशीतलसम्भारान्यथायंथमिमौ नृपौ ।
विधाय राजपुरुषप्रबन्धाय बभूवतुः ॥४९॥

इसके अतिरिक्त और भी सामान तैयार कराया गया । दो खस की टट्टियाँ और कई सिपाही एव सेवक ख़ास तौर पर नियत किये गये जिससे बीच में कष्ट न हो ॥ ४९ ॥

अर्वुदं गिरिमुद्दिश्य तडिन्मार्गानुमोदनात् ।
प्रेषिता सकला ताभ्यां प्रबन्धानुविधायिता ॥५०॥

चलने के समय आबू को तार दिया गया कि स्वामीजी आते हैं। महाराजा जोधपुर की कोठी में ठहरे गे । सब सामान तैयार रहे । महाराजा की आज्ञा है ॥ ५० ॥

सायङ्कालमुपागम्य शिविकायां यतीश्वरम् ।
संनिवेश्याधिपः पुर्य्याः पद्भ्यामेव तमन्वगात् ॥५१

तार देने के बाद सायकाल के समय स्वामीजी को पालकी पर बिठलाया गया और बगीचे तक महाराजा जोधपुर पैदल ही आपके पीछे पीछे चले ॥ ५१ ॥

आवाटिकमयं गत्वा सत्वरं मनुजाधिपः ।
रोधयामास शिविकां दर्शनाय महामतेः ॥५२॥

बगीचे के दरवाजे पर पालकी को रुकवाया और पीछे से शीघ्र आकर आपका दर्शन किया। यही कारण पालकी रुकवाने का था ॥ ५२ ॥

निजामूर्णामयीं मृद्वीं शाटिकां स कटीवरे ।
निबध्य नैजहस्तेन विनयावनतोभ्यधात् ॥५३॥

दर्शन करने के बाद आपके आराम के लिए फुलालेन की अपनी खास पेटी महाराजा ने स्वय स्वामीजी की कमर में बाँध दी और गद्गद हो कहने लगे ॥ ५३ ॥

नास्ति लोके मया तुल्यो मनुजो भुवि यो मुनिम् ।
एवं विधं समुत्सृज्य निजकार्य्ये रतो भवेत् ॥५४॥

मेरे समान इस जगत् में दूसरा अभागा नहीं है जो इस दशा में भी आपको छोडकर अपने कार्य में लगा हुआ और विदीर्ण हृदय न हो ॥ ५४ ॥

क्षन्तव्यएव भवता मत्कृतागःसमुच्चयः ।
किमन्यदपरं वाच्यं पुरस्तात्तव हे विभो ! ॥५५॥

आप इस मेरे अपराध को क्षमा करें ( जो कि इस समय मैं आपके साथ साथ नहीं जाता हूँ ) और मै आपके समक्ष कुछ कह ही नहीं सकता ॥ ५५ ॥

( त्रिभिर्विशेषकम् )

वक्तव्यमेतदपरं वर्ततेऽर्बुदपर्वतम् ।
समेत्य भवतामेषा यदा नश्येदवस्थितिः ॥५६॥
तदा निर्मुक्तरोगेण श्रीमता मम संनिधौ ।
तडिन्मार्गेण संप्रेष्यं सर्वमप्यात्मवर्तनम् ॥५७॥
सूचनोत्तरमेवाहं सत्वरं भवदन्तिके ।
समागत्य समानेष्ये भवन्तं स्वगृहं पुनः ॥५८॥

केवल इतना वक्तव्य और है कि जिस समय आप आबू पर जाकर नीरोग हो जावें उस समय मुझे तार दें। मैं फिर आपको लेने के लिए आऊँगा ॥ ५६ । ५७ । ५८ ॥

इत्युक्त्वा शिविकावाहानप्यवोचदयं नृपः ।
सावधानतया सर्वे भवन्तो यान्तु वर्त्मनि ॥५९॥

आपसे इतना कह कर कहारो से भी कहा कि तुम लोग रास्ते में बडी सावधानी से स्वामीजी महाराज को पहुँचाओ। किसी प्रकार का मार्ग में कष्ट न हो ॥ ५९ ॥

( युग्मम् )

सुखसम्प्राप्तसंवासः स्वामी यदि भवत्कृते ।
स्वहस्तलिखितं पत्रं दास्यति प्रीतिपूर्वकम् ॥६०॥
तदा सर्वे भवन्तोत्र मम राज्ये समागताः ।
पारितोषिकमानाभ्यां युक्ता अपि भविष्यथ ॥६१॥

यदि आनन्दपूर्वक स्वामीजी को पहुँचा कर इनका हस्ताक्षरित पत्र लाओगे तो राज्य की ओर से तुम लोगों को अच्छा पारितोषिक ( इनाम ) मिलेगा ॥ ६० । ६१ ॥

एवमुक्त्वा जनव्रातं प्रणम्य च मुनीश्वरम् ।
पुनरागमनस्यार्थे विनयं बह्वदर्शयत् ॥६२॥

इस प्रकार नौकरों से कह कर श्रीस्वामीजी महाराज का दर्शन करके वार वार फिर दर्शन देने की प्रार्थना करते हुए महाराजा जोधपुर विदा हुए ॥ ६२ ॥

भृत्यानथ यथायोग्यसेवासम्भारतत्परान् ।
विधाय साश्रुनयनो रुदन्गृहमगान्नृपः ॥६३॥

अंत में वार वार नौकरों को ताकीद कर गद्‌गद कण्ठ महाराजा जोधपुर पृथ्वी को आँसुओं से सींचते हुए जैसे तैसे अपने घर को लौटे ॥ ६३ ॥

आवाटिकमयं गत्वा सत्वरं मनुजाधिपः ।
रोधयामास शिविकां दर्शनाय महामतेः ॥५२॥

बगीचे के दरवाजे पर पालकी को रुकवाया और पीछे से शीघ्र आकर आपका दर्शन किया। यही कारण पालकी रुकवाने का था ॥ ५२ ॥

निजामूर्णामयीं मृद्वीं शाटिकां स कटीवरे ।
निबध्य निजहस्तेन विनयावनतोऽभ्यधात् ॥५३॥

दर्शन करने के बाद आपके आराम के लिए फुलालेन की अपनी खास पेटी महाराजा ने स्वयं स्वामीजी की कमर में बाँध दी और गद्गद हो कहने लगे ॥ ५३ ॥

नास्ति लोके मया तुल्यो मनुजो भुवि यो मुनिम् ।
एवं विधं समुत्सृज्य निजकार्य्ये रतो भवेत् ॥५४॥

मेरे समान इस जगत् में दूसरा अभागा नहीं है जो इस दशा में भी आपको छोड़कर अपने कार्य में लगा हुआ और विदीर्ण हृदय न हो ॥ ५४ ॥

क्षन्तव्यएव भवता मत्कृतागःसमुच्चयः ।
किमन्यदपरं वाच्यं पुरस्तात्तव हे विभो ! ॥५५॥

आप इस मेरे अपराध को क्षमा करें (जो कि इस समय मैं आपके साथ साथ नहीं जाता हूँ) और मैं आपके समक्ष कुछ कह ही नहीं सकता ॥ ५५ ॥

(त्रिभिर्विशेषकम्)

वक्तव्यमेतदपरं वर्त्ततेऽर्बुदपर्वतम् ।
समेत्य भवतामेषा यदा नश्येद्धवस्थितिः ॥५६॥
तदा निर्मुक्तरोगेण प्रसन्ना मम संनिधौ ।
तदिच्छातोऽपि संप्रेष्यं सर्वमप्यात्मवर्त्तनम् ॥५७॥
सूचनोत्तरमेवाहं सत्वरं भवदन्तिके ।
समागत्य समानेष्ये भवन्तं स्वगृहं पुनः ॥५८॥

केवल इतना वक्तव्य और है कि जिस समय आप आबू पर जाकर नीरोग हो जावें उस समय मुझे तार दें। मैं फिर आपको लेने के लिए आऊँगा ॥ ५६ । ५७ । ५८ ॥

इत्युक्त्वा शिविकावाहानप्यवोचदयं नृपः ।
सावधानतया सर्वे भवन्तो यान्तु वर्त्मनि ॥५६॥

आपसे इतना कह कर कहारो से भी कहा कि तुम लोग रास्ते में बडी सावधानी से स्वामीजी महाराज को पहुँचाओ। किसी प्रकार का मार्ग में कष्ट न हो ॥ ५९ ॥

( युग्मम् )

सुखसम्प्राप्तसंवासः स्वामी यदि भवत्कृते ।
स्वहस्तलिखितं पत्रं दास्यति प्रीतिपूर्वकम् ॥६०॥
तदा सर्वे भवन्तोत्र मम राज्ये समागताः ।
पारितोषिकमानाभ्यां युक्ता अपि भविष्यथ ॥६१॥

यदि आनन्दपूर्वक स्वामीजी को पहुँचा कर इनका हस्ताक्षरित पत्र लाओगे तो राज्य की ओर से तुम लोगों को अच्छा पारितोषिक ( इनाम ) मिलेगा ॥ ६० । ६१ ॥

एवमुक्त्वा जनव्रातं प्रणम्य च मुनीश्वरम् ।
पुनरागमनस्यार्थे विनयं बह्वदर्शयत् ॥६२॥

इस प्रकार नौकरों से कह कर श्रीस्वामीजी महाराज का दर्शन करके वार वार फिर दर्शन देने की प्रार्थना करते हुए महाराजा जोधपुर विदा हुए ॥ ६२ ॥

भृत्यानथ यथायोग्यसेवासम्भारतत्परान् ।
विधाय साश्रुनयनो रुदन्गृहमगान्नृपः ॥६३॥

अत में वार वार नौकरों को ताकीद कर गद्गद कण्ठ महाराजा जोधपुर पृथ्वी को आंसुओं से सींचते हुए जैसे तैसे अपने घर को लौटे ॥ ६३ ॥

कथयामास चैवं यो वैद्यराण्मुनिमुत्तमम् ।
करिष्यति सहस्रे द्वे पारितोषिकमाप्स्यति ॥६४॥

चलते चलते महाराजा ने यह अपनी अभिलाषा प्रकट की कि जो वैद्य स्वामीजी महाराज को अच्छा करेगा उसको मैं दो हजार रुपये इनाम दूंगा ॥ ६४ ॥

एवमादृतसत्कारो यतिराट् सुखविग्रहे ।
निपगणः प्रययौ हर्षादर्बुदं गिरिमद्भुतम् ॥६५॥

इधर स्वामीजी का भी सफर बढा । आबू पर्वत का दृश्य स्वामीजी के मन को अपनी तरफ खींच कर मानो स्वामीजी का समय काटना सुलभ करता था ॥ ६५ ॥

मध्ये मध्येऽवनीयाग्नौ वाष्पयानादतन्द्रितः ।
हवनं कारयामास परमात्मप्रसादनम् ॥६६॥

मार्ग में जहाँ जहाँ पर ठहरने जाते थे वहाँ वहाँ पर हवन कराया करते थे और मनुष्यों से कहते थे कि ईश्वराज्ञा को यथाशक्ति हर समय पालन करना चाहिए ॥ ६६ ॥

गच्छत्यपि महावेगाद्वाष्पयाने यतीश्वरः ।
हवनाधानधूमेन धूमयानमकल्पयत् ॥६७॥

बड़े वेग के साथ जाती हुई रेल के भीतर भी अपनी रिजर्व गाडी के अन्दर हवन कुण्ड में गेरी हुई सामग्री का धूम मानो (धूमशकटी) शब्द को चरितार्थ करता था ॥ ६७ ॥

एकदा हवनारम्भे ब्राह्मणा वेदपारगाः ।
समागत्य महाहर्षाद्धवनं चक्रिरे समम् ॥६८॥

एक दिन सायंकाल के समय अग्निहोत्र हो रहा था । इतने में दो वेदपाठी ब्राह्मण कहीं से आकर हवन में संमिलित हुए और वेदमन्त्र पढने लगे ॥ ६८ ॥

हवनान्ते यतिश्रेष्ठस्तेभ्यो मुद्रैककं मुदा ।
दापयामास विदुषां सत्कारमिव वर्धयन् ॥६६॥

चलते समय स्वामीजी ने अपने मनुष्यों से कहा कि इनको भोजन करने के लिए एक एक मुद्रा दे दो । ऐसा ही किया गया [ मुदं हर्षं राति ददातीति मुद्रा ] इति मुद्रा शब्दनिर्वचनम् ॥ ६९ ॥

काले गते पुराणज्ञानपि सन्निधिमागतान् ।
वारयामास धर्म्मात्मा सत्वरं यमिनांवरः ॥७०॥

थोड़ी देर के पश्चात् कई ब्राह्मण काशी-माहात्म्य आदि लेकर आपके पास आये और जोर जोर से पढ़ने लगे । स्वामीजी ने उनको तुरन्त निकलवा दिया ॥ ७० ॥

न देयं पणमप्येभ्यो मन्देभ्य इति भाषता ।
मुनिना दर्शिता सत्यं पौराणिकनिरादृतिः ॥७१॥

और अपने सेवकों से कहा कि इन मन्दमतियों को एक पैसा भी मत दो । ऐसे पाखण्डियों को मेरे समक्ष मत आने दो । वास्तव में इनकी यही दुर्दशा करने योग्य है ॥ ७१ ॥

एवं कृतमहायज्ञः पथि भारतभूषणः ।
स योगिवर्यो गमने मतिमादादनुत्तमाम् ॥७२॥

इस प्रकार मार्ग में आये हुए अनेक स्थलों में यज्ञ करते कराते भारत-वर्ष के अद्वितीय रत्न श्री १०८ स्वामीजी महाराज आगे जाने के लिए उत्कण्ठित हो रहे थे ॥ ७२ ॥

यस्मिन्काले महायोगीजगामार्बुदपर्वतम् ।
तदैव वैद्यवर्योऽस्मात्प्रत्यावृत्तिमुपागमत् ॥७३॥

जिस समय स्वामीजी महाराज आबू को जा रहे थे उस समय जालधर के रहने वाले डाकृर लक्ष्मणदासजी आबू से लैाट कर अजमेर जा रहे थे ॥७३॥

परं महामतेरस्य मुनेर्वीक्ष्य दशामयम् ।
पुनरप्यर्बुदं गोत्रं मुनिना सममाययौ ॥७४॥

परन्तु मार्ग में स्वामीजी की शोचनीय दशा देख कर उन्होंने अजमेर जाने का मनोरथ बदल दिया और स्वामीजी के साथ ही फिर आबू लौट आये ॥ ७४ ॥

प्राप्यार्बुदगिरिं योगी निश्चिते भवने स्थितिम् ।
विधाय तद्भवं वस्तु सिषेवे शान्तमानसः ॥७५॥

स्वामीजी भी आबू पहुँच कर महाराजा जोधपुर की कोठी में [ जो कि पहले ही से आपके लिए तैयार की गई थी ] उतरे और वहाँ की चीजें सेवन करने लगे ॥ ७५ ॥

वैद्योऽपि तानि तान्याशु समानीयौषधान्यरम् ।
समये समये दायं दायं व्यत्ययभागभूत् ॥७६॥

डाक्टर लक्ष्मणदास भी समय समय पर अनेक प्रकार के औषध बना बना कर आपको देते रहे और दवाओं में तबदीली करते रहते थे ॥ ७६ ॥

अत्रान्तरे समायाता तडिन्मार्गेण सूचना ।
वैद्यराजस्य सविधे शीघ्रमागम्यतामिति ॥७७॥

इतने ही में सर्कारी नौकर होने के कारण लक्ष्मणदासजी के पास तार आ गया कि वे अपनी नौकरी पर शीघ्र आकर उपस्थित हों ॥ ७७ ॥

वैद्यराजस्ततो दृष्ट्वा राजकीयनियन्त्रणम् ।
भृतेरस्वीकृतौ चेतः कृत्वा तत्पत्रमप्यदात् ॥७८॥

डाक्टर लक्ष्मणदासजी ने एक तरफ से तार का आना और दूसरी तरफ से स्वामीजी की सेवा से अलग होना जानकर नौकरी से इस्तीफा दे दिया ॥ ७८ ॥

भृत्यस्वीकृतिकामोऽपि तत्र नाप यदा स्थितिम् ।
विवशः प्रयतो तस्मादजतुन्दपुरं भिषक् ॥७९॥

जब डाकृरजी का भेजा हुआ इस्तीफा नामंजूर हुआ तब ते विवश होकर आपको जाना ही पड़ा परन्तु हृदय से आप बडे दुखी हुए ॥ ७९ ॥

( युग्मम् )

गमनावसरे दत्वा दिवसत्रयभेषजम् ।
स्वामिनं प्रार्थयामास वैद्यराजः शुभार्थिनम् ॥८०॥
भगवन्भवताप्याशु तत्रैव विधिपूर्वकम् ।
नानौषधिप्रयोगाय गन्तव्यं यत्र मे स्थितिः ॥८१॥

चलते समय आपने दो तीन दिन की दवाई तैयार करके रख दी और कह दिया कि आपभी अजमेर ही पधारें वहीं पर मैं आपका इलाज करूंगा ॥ ८० । ८१ ॥

( विशेषकम् )

एवमाभाषमाणेत्र वैद्यराजे यतीश्वरः ।
नाङ्गीचकार गमनं पूर्वं तु समयोचितम् ॥८२॥
परतस्तद्वचो मत्वा मुनिवर्योस्य शर्मदम् ।
गमनं स्वमतौ दध्रे बहुशो भिषजार्थितः ॥८३॥
स्वीकृतप्रार्थनः सोन्ते सत्वरं भिषजां वरः ।
प्रणम्य बहुशो देवं प्रययौ बहुशः स्मरन् ॥८४॥

स्वामीजी ने पहले ते इनका कहना अस्वीकार किया परन्तु फिर बहुत कुछ कहने सुनने पर स्वीकार किया । प्रार्थना स्वीकार होने पर वैद्यजी चले गये ॥ ८२ । ८३ । ८४ ॥

गते भिषग्वरे तस्मिन्बहवो वैद्यपुङ्गवाः ।
मुहुर्मुहुर्यतिश्रेष्ठं वीक्षयामासुरादरात् ॥८५॥

डाकृर लक्ष्मणदासजी के जाने पर डाकृर गुरुचरणदास, सिविलसर्जन एडिम साहब श्रीस्वामीजी का इलाज करने लगे ॥ ८५ ॥

प्रतापसिंहनामाथ राजापि मुनिपुङ्गवम् ।
द्रष्टुमभ्याययौ योधपुरादरमतिप्रभम् ॥८६॥

एक दिन जोधपुराधीश महाराजा प्रतापसिंहजी श्रीस्वामीजी के दर्शनार्थ स्वयं आबू पधारे और आकर समस्त प्रबन्ध करने लगे ॥ ८६ ॥

नानाराजनिदेशात्ते नानावैद्या यथायथम् ।
नानौषधविधानेन योजयामासुराननाः ॥८७॥

महाराजा जोधपुर एवं महाराजा शाहपुरा के कथनानुसार डाक्टर और सिविलसर्जन समय समय पर अच्छी अच्छी औषधियाँ बना बना कर देते रहे ॥ ८७ ॥

तडिन्मार्गस्य सा कापि घटनासमभूत्तदा ।
या न राजेश्वरस्यापि सूत्सवेऽभूदनारता ॥८८॥

आपके आबू रहने पर तारों का यह हाल हो गया कि दिन रात चलते थे । तार देने वाले बाबू आश्चर्य में आकर कहते थे कि इतने तार तो वाइसराय के पधारने पर भी नहीं आते ॥ ८८ ॥

वैद्योक्तस्मरणादेष मुनिपुङ्गव आदरात् ।
अजतुन्दगतौ चक्रे निजं मन उदारधीः ॥८९॥

डाक्टर लक्ष्मणदासजी के कथनानुसार २६ अक्तूबर ८३ ई० को श्रीस्वामीजी महाराज प्रातः काल आबू से प्रस्थित हो शाम तक अजमेर पहुँच गये ॥ ८९ ॥

आपर्वतादर्बुदकादजतुन्दपुरं प्रति ।
उत्तमं यानमस्यार्थे समागतमभूत्तदा ॥९०॥

आबू रोड से पहले दर्जे की एक पूरी गाडी आपके लिए रिजर्व कराई गई थी और अजमेर तक वह आपकी स्पेशलगाडी एक ही दिन में पहुँच गई ॥ ९० ॥

तस्मिन्ननमवस्थाप्य बहवस्तन्महाशयाः ।
अजतुन्दपुरं देवं निन्युः शोकसमाकुलाः ॥९१॥

इस गाडी में श्रीस्वामीजी को सवार करा कर बहुत से महाशय साथ साथ वहाँ से चले और रास्ते भर हर प्रकार का प्रबन्ध करते रहे ताकि किसी प्रकार का कष्ट न हो ॥ ९१ ॥

तत्रापि शकटस्थाने शिबिकाङ्कितमस्तकाः ।
स्वागताय जनाः सर्वेऽवतिष्ठन्दर्शनेच्छया ॥६२॥

जब रेलवे स्टेशन अजमेर पर पहुँच गये तब अजमेर के समस्त भद्र पुरुष पालकी लेकर आपके स्वागताचार के लिए उपस्थित मिले ॥ ९२ ॥

प्राप्य तत्पुरमानन्दाच्छिबिकाङ्के यतीश्वरम् ।
अवरोप्याथ नियते भवने निन्युरादरात् ॥६३॥

उन्होंने श्रीस्वामीजी को रेल से उतारा और अत्यन्त कोमल पालकी पर सवार कराया तथा धीरे धीरे सावधानी के साथ नियत किये हुए स्थान में पहुँचाया ॥ ९३ ॥

तत्रावतार्य्य योगीशं विष्टरेप्यवरोप्य ते ।
निशार्धसमये शीतव्याकुला अभवञ्जनाः ॥६४॥

वहाँ पर आपको उतार कर पलंग पर लिटाया और सब बात का प्रबंध हो गया । इस समय रात के तीन बजे थे । मनुष्यों को शीत मालूम होने लगा ॥ ९४ ॥

परमेष यतिस्तत्र महदौष्ण्यमिति ब्रुवन् ।
कारयामास गेहस्य द्वारोद्घाटनमाकुलः ॥६५॥

परन्तु स्वामीजी को उस समय भी गरमी मालूम हुई । इसलिए कोठी के सब दरवाजे खुलवाये गये परन्तु शांति तब भी नहीं हुई ॥ ९५ ॥

द्वितीयदिवसात्पूर्ववैद्यराजेन सर्वशः ।
औषधोपगमः सम्यक् कृतएव यथोचितः ॥६६॥

दूसरे दिन से डाक्टर लक्ष्मणदास ने श्रीस्वामीजी का इलाज शुरु किया और अनेक प्रकार के औषध थोडी थोड़ी देर के बाद आपको दिये गये ॥९६॥

परमस्यौषधादत्र नाभवत्कोप्यनुग्रहः ।
निग्रहस्तु स्वयं तस्य कथयामास [illegible] ॥६७॥

परन्तु दैववश आपके औषधों ने जैसा फल आबू पर दिया वैसा फल यहां पर नहीं दिया। अच्छे अच्छे औषध भी इस समय निर्वीर्य हो गये ॥ ९७ ॥

मसूदानगरं गन्तुमेकदा स्वजनानयम् ।
कथयामास धर्मस्य प्रचाराय दृढव्रतः ॥९८॥

इसी समय श्रीस्वामीजी ने अपने सेवकों से कहा कि हमको मसूदा ले चलो। वहां पर जाकर धर्मोपदेश करेंगे और प्रचार करेंगे ॥ ९८ ॥

परमत्रत्यमनुजैरानन्दे सति तत्पुरम् ।
नेष्याम इति प्रोक्तं नाधुनेति यथोचितम् ॥९९॥

परन्तु इन पर सबों ने आपकी दशा देख कर कहा कि अभी नहीं, आराम होने पर आपको ले चलेंगे। यह समय कहीं पर जाने योग्य नहीं है ॥ ९९ ॥

दिनद्वयेन मे सौख्यमनन्तं भवितेति सा ।
मुनिवागत्र विषये बहुस्मर्तव्यतामगात् ॥१००॥

स्वामीजी ने यह बात सुनकर सबसे कहा कि "दो दिन में हमको पूरा पूरा आराम हो जायगा" यह आज का उत्तर सबके लिए स्मरण रखने योग्य है ॥ १०० ॥

अधुना सर्वदेहस्य पिटिकाः प्राभवन्बलात् ।
नैर्बल्यमपि चात्यन्तमभवच्छोकदायकम् ॥१०१॥

यहां आने पर आपके शरीर पर छोटी छोटी फुन्सियां उगने लगी और २९ अक्तूबर को शरीर अत्यन्त ही निर्बल हो गया। साथ ही गरमी बढने लगी ॥ १०१ ॥

मनुजानुत्थितेरर्थे निगाद्य शुभविग्रहे ।
समतिष्ठन योगीन्द्रः परमेश्वरदत्तधीः ॥१०२॥

अपने सेवकों से आपने उठाने का इशारा किया। जब आपको बिठाया गया तब आपने कहा कि सब छोड दो। फिर कुछ देर तक आप बिना सहारे ही बैठे रहे ॥ १०२ ॥

अतिसत्वरमस्याद्य श्वासः प्रचालितोभवत् ।
मग्नश्च परमानन्दे समभूद्योगिराडपि ॥१०३॥

इस समय श्रीमान् का श्वास जल्दी जल्दी चल रहा था, परन्तु आप उसे रोक रोक कर बाहर निकालते रहे और ईश्वर के ध्यान में मग्न हो रहे थे ॥ १०३ ॥

रात्रावस्यां महत्कष्टमभूदस्य जगद्गुरोः ।
परमेकरसः श्रीमानयं न तदमन्यत ॥१०४॥

यद्यपि आज की रात भर आपको अधिक कष्ट रहा परन्तु आप ईश्वर के ध्यान में मग्न थे, इसलिए मालूम नहीं हुआ । यह कष्ट कफ के बढ़ने से हुआ ॥ १०४ ॥

प्रातरेव भिषग्वर्यसमाह्वाने कृतश्रमा ।
जनता जनमान्यस्य मुनेरस्याभवत्पुरः ॥१०५॥

दूसरे दिन ३० अक्तूबर को प्रातःकाल होते ही वैद्य लाने के लिए मनुष्य गये और शीघ्र ही डाक्टर न्यूमन साहब को लिवा लाये ॥ १०५ ॥

( युग्मम् )

वैद्यराट् सत्वरं तत्रागत्य वीक्ष्य च योगिनम् ।
न दृष्ट ईदृशो देवो मयकेत्यवदद्द्रुतम् ॥१०६॥
य ईदृशेतिकष्टेपि न कामप्यतिपीडनाम् ।
नाटयत्यतिधैर्य्यस्य प्रभावमिव दर्शयन् ॥१०७॥

जिस समय डाक्टर साहब ने श्रीमान् को देखा, उस समय बड़े आश्चर्य में हुए और कहने लगे कि धन्य है श्रीस्वामीजी को जो इतने कष्ट पर भी आह तक नहीं करते । हमने इस प्रकार दिल के मजबूत संसार में अन्य नहीं देखे ॥ १०६ । १०७ ॥

हेतावपि विकारस्य समुपस्थितिमागते ।
येषां न चित्तमुद्विग्नं ते धीरा इति सम्मतम् ॥१०८॥

विकार के जितने कारण हैं वे सब जब एकत्र होजावें तब भी जिन का मन विकार को प्राप्त न हो वही पुरुष "धीर" कहने योग्य होते हैं अन्य नहीं ॥ १०८ ॥

एवमुक्त्वा कफघ्नन्तद्दावौषधमुत्तमम् ।
परं तेनापि नास्याभूद्विशेषः शोकउद्गतः ॥१०९॥

इतना कह और कण्ठ में कफ की प्रबलता देख कर उसकी निवृत्ति के लिए औषध दिया परन्तु उस दिये हुए औषध से कुछ सफलता प्राप्त नहीं हुई ॥ १०९ ॥

एकादशनिनादानां श्रवणाद्दिवसे मुनिः ।
शौचाय गतवान्हैमपीठे निर्भयमानसः ॥११०॥

दिन के ११ बजे से आपका श्वास विशेष बढ़ा । श्रीमान् ने शौच जाने की इच्छा प्रकट की । आज्ञा पाते ही चार पुरुषों ने आपको चौकी पर बिठलाया ॥ ११० ॥

( विशेषकम् )

चतुर्भिर्मनुजैस्तत्र वेदैरिव निवेशितः ।
शौचक्रियां यथायोग्यं विधाय निरगाद्बहिः ॥१११
स्वयमेव जलं तस्मिन्दिवसे तेन योगिना ।
हस्तानननपदादीनां गृहीतुं शुद्धये शुचि ॥११२॥
दन्तधावनमेकान्तं विधाय मनुजैर्धृतः ।
पयःफेननिभां शय्यामसेवत यथोचिताम् ॥११३॥

श्रीमानजी शौच गये । शौच जाकर उन्होंने स्वयं जल लेकर समस्त कार्य किया । हाथ पैर धोने के बाद दन्तधावन किया । अन्त में पलङ्ग पर जा कर आप लेट गये ॥ १११ । ११२ । ११३ ॥

निरुध्य वायुमात्मीनो योगमार्गेण योगिराट् ।
परमेश्वरसद्ध्याने दत्तचित्तोऽभवत्ततः ॥११४॥

आपकी तत्कालीन दशा देख कर आपके प्रेमी हृदय में उत्पन्न हुए शोक को न छिपा सकते थे और न प्रकट कर सकते थे ॥ १२० ॥

(युग्मम्)

दिनेऽस्मिन्नेव मनुजैरजतुन्दगतैः स्वयम् ।
वैद्यान्तरसमाहूत्यै सूचनादायि सत्वरम् ॥१२१॥
तामवाप्यार्गलपुरादागच्छामीति सूचयन् ।
मुकुन्दलालनामा तान्सान्त्वयामास विह्वलान् १२२

उसी दिन अजमेर के आर्य पुरुषों ने डाक्टर मुकुन्दलालजी को तार दिया। उसके उत्तर में उन्होंने भी शीघ्र आने की सूचना देकर उनको शान्त किया ॥ १२१ । १२२ ॥

वेदवादिनतः पश्चादात्मानन्दमरं मुनिः ।
समाह्वयत सोऽप्याशु समागत्यावतिष्ठत ॥१२३॥

श्रीस्वामीजी ने चार बजे आत्मानन्द को बुलाया। आज्ञा पाते ही आत्मानन्दजी सम्मुख आकर खड़े हुए। स्वामीजी ने सिरहाने की ओर बैठने का संकेत किया। वे बैठ गये ॥ १२३ ॥

(युग्मम्)

समीपावस्थितं वीक्ष्य मुनिस्तं करुणार्द्रया ।
विलोक्य सुदृशा पश्चादुवाच मधुराक्षरम् ॥१२४॥
किमिच्छसि वदाशु त्वमात्मानन्द! यथोचितम् ।
समयेऽत्र न संकोचस्त्वया कार्यो विजानता ॥१२५॥

बैठे हुए आत्मानन्द को पहले तो स्वामीजी ने देखा। देखने के अनन्तर उनसे पूछा कि कहो आत्मानन्द! तुम क्या चाहते हो? जो कुछ तुम्हारी इच्छा हो बिना किसी शङ्का के कहो ॥ १२४ । १२५ ॥

मुनेरिदं वचः श्रुत्वा नेत्रवारिपरिप्लुतः ।
सत्वरं गद्गदगिरा समवोचदिदं वचः ॥१२६॥

स्वामीजी की इस प्रकार बात सुन कर आत्मानन्द की अश्रुधारा चल पड़ी। मोह के वश कण्ठ गद्गद हो गया। चेहरे पर उदासी छा गई। उत्तर में उन्होने कहा—॥ १२६ ॥

मनसा कर्मणा वाचा भवदानन्दतः परम् ।
न मेस्ति हृदये किञ्चिन्महर्षे साम्प्रतं कृतम् १२७

स्वामीजी! जगदन्तर्यामी सर्वव्यापक ईश्वर इस बात का साक्षी है कि मैं सिवाय आपके आराम के मन, वचन, कर्म से कुछ भी अन्य पदार्थ नहीं चाहता हूँ ॥ १२७ ॥

एवमाभाषमाणं तमात्मानन्दं यतीश्वरः ।
स्वकरेण शिरोदेशे पस्पर्श निजगाद च ॥१२८॥

आत्मानन्द की यह बात सुनकर स्वामीजी ने अपना हाथ बढाया और उसके सिर पर रख कर उनको शांत किया और उनसे इस प्रकार कहा ॥ १२८ ॥

देहोयं भूतसम्भूतः किमस्य भविता शिवम् ।
किं वाऽशिवं परं लोके शिवं ते भवतादिति ॥१२९॥

यह पंचभूतों का बना हुआ शरीर है। इसका अच्छा क्या होना है। परन्तु तुम इस संसार में आनन्दपूर्वक रहो। किसी प्रकार का तुमको कष्ट न हो ॥ १२९ ॥

एवमस्मै शिवां दत्वा मुनिराशिषमागतम् ।
वाराणसीतः सदयं गोपालगिरिमब्रवीत् ॥१३०॥

इस प्रकार आत्मानन्दजी को आशीर्वाद देकर काशी से उनके दर्शनार्थ आये हुए गोपालगिरि को आपने बुलवाया और उनसे इस प्रकार पूँछा ॥ १३० ॥

महामते यदिष्टं ते वर्तते मनसि स्थितम् ।
ब्रूहि शङ्कां परित्यज्य लज्जां च समयोचिताम् १३१

गोपालगिरिजी ! आपकी क्या इच्छा है ? आप क्या चाहते हैं ? समस्त शङ्काओं को मन से निकाल कर आप अपने हृदय की यथेष्ट इच्छा प्रकट करें ॥ १३१ ॥

इति पृच्छति योगीन्द्रे गोपालगिरिरानतः ।
पस्पर्श प्रथमं पादौ समुवाच ततः परम् ॥१३२॥

स्वामीजी के इस प्रकार पूँछने पर गोपालगिरि अत्यन्त लज्जित हुए और नीचे को गर्दन झुका कर उन्होंने पहले तो स्वामीजी के चरण छुए और फिर कहा—॥ १३२ ॥

भगवन्भवदानन्दं विहाय भवसङ्गतम् ।
न मेन्यदस्ति हृदये यद्वदाम्यधुना पुरः ॥१३३॥

महाराज ! इस समय सिवाय आपके आराम होने के मेरे मन में कोई भी इच्छा नहीं है। ईश्वर से यही ध्यान लगा है कि आपको शीघ्र आराम हो ॥ १३३ ॥

इत्थमुक्त्वकरुणं तस्मिन्वदत्यानतकन्धरे ।
रुदत्यविग्नं योगी दयानिधिरवोचत ॥१३४॥

इस प्रकार करुणामय भरे हुए शब्दों को कह कर गोपालगिरिजी नीचे को सिर करके रोने लगे। स्वामीजी ने उनको समझा कर कहा ॥१३४॥

सर्वे विहाय भवता सर्वदा कष्टमागतम् ।
सुखेन जगति स्थेयन्न दुःखं ते भविष्यति ॥१३५॥

भाई ! यह देह है। इसका क्या अच्छा होगा। इसका अच्छा होना या न होना कर्म फलाधीन है। परन्तु तुम ' आनन्दपूर्वक रहना " ॥ १३५ ॥

एवमानन्दजननीमाशिषं मुनिपुङ्गवः ।
प्रदाय चपलं तस्मै विचारान्तरमागमत् ॥१३६॥

इस प्रकार काशी से दर्शनार्थ आये हुए गोपालगिरि को आनन्दप्रद आशीर्वाद देकर स्वामीजी महाराज अन्य विचारों में प्रवृत्त हुए ॥ १३६ ॥

दशामिमां यतीन्द्रस्य तडिन्मार्गादुपागताम् ।
निशम्य बहुशोकार्ता नगरेष्वभवञ्जनाः ॥१३७॥

स्वामीजी की यह दशा देख कर अजमेर के सभ्यों ने समस्त नगरों को तार दे दिया, जिसके देते ही भारतवर्ष में एक साथ ख़लबली मच गई ॥ १३७ ॥

( युग्मम् )

नानानगरवास्तव्या नागत्य पुरतः स्थितान् ।
जनान्यया कृपादृष्ट्या वीक्षयामास योगिराट् १३८
न सा वर्णयितुं शक्या न समर्थास्ति लेखनी ।
लिखितुं न मनोप्यारााद्विवेचयितुमुद्यतम् ॥१३९॥

अनेक नगरों से अनेक पुरुष आने लगे और श्रीमानों के समक्ष उपस्थित होने लगे। आये हुए पुरुषों को जिस कृपादृष्टि से स्वामीजी ने देखा, उसका वर्णन करने के लिए न मेरी वाणी समर्थ है, न लेखनी लिखने को समर्थ है, न मन विचारने को समर्थ है अर्थात् उस समय की करुणादृष्टि अनिर्वचनीय थी। उसे केवल वही अनुभव कर सकते हैं जो उपस्थित हुए हों, अन्य नहीं ॥ १३८ । १३९ ॥

सर्वानपि जनान्वीक्ष्य धैर्य्यमाश्रियतां परम् ।
नौदासीन्यमिति प्रीत्या सान्त्वयामास मूर्च्छितान् ॥

समस्त जनो को शोक से मूर्छित देख कर स्वामीजी कहने लगे कि तुम लोग उदास क्यों हो गये हो? धैय को धारण करो, चित्त को शात रक्खो ॥ १४० ॥

युग्मं शतकयोस्तद्वत्काश्मीराम्बरयोरपि ।
आत्मानन्दाय शान्ताय भीमसेनाय चाप्यदात् ॥

इतना कह कर स्वामीजी ने दो दुशाले और दो सौ रुपये माँगे। जब लाये गये तब आधा आधा आत्मानन्द और भीमसेन को देने के लिए कहा। निदान उनको दिये गये ॥ १४१ ॥

मार्गोपरि जना ये ये गतवन्तः स्वयेच्छया ।
सर्वेभ्यो रौप्ययुगलं महर्षिः समदापयत् ॥१४२॥

रास्ते में अकस्मात् जो पुरुष आते थे उनके लिए दो दो रुपये प्रत्येक को दिलवाते थे । यह वृत्तांत मेरे पिता पण्डित टीकारामजी ने स्वयं देखा था ॥ १४२ ॥

अस्मिन्नवसरेप्यस्य सैव शोभा व्यतिष्ठत ।
या पुरासीन्मुखश्रीश्च द्वैगुण्यमभजत्तदा ॥१४३॥

इस समय तक आपके चेहरे पर किसी प्रकार का शोक या घबराहट न थी । मुख की कान्ति पहले से और भी उज्वलता को प्राप्त हो गई थी ॥१४३॥

कृतवार्तो जनैः सार्धमेष योगी यथायथम् ।
पञ्चवादनतः पश्चात्प्राणायाममकल्पयत् ॥१४४॥

मनुष्यों के साथ साथ बातचीत करते करते आज आपको शाम के पाँच बज गये । नियमानुसार आपने आज भी प्राणायाम किया और प्रसन्न रहे ॥ १४४ ॥

कीदृशी स्वस्थतेदानीमिति पृष्टे जनैर्यतिः ।
शिवा प्रकाशतामिस्रसाम्यभूरित्यभाषत ॥१४५॥

उपस्थित जनों ने जब आपकी तबीयत का हाल पूछा तो उत्तर में श्रीमानों ने कहा कि "अच्छा है ' तेज और अन्धकार का भाव है" इसके कई अर्थ हो सकते हैं । दिन का अन्त रात्रि का आरम्भ—एक अर्थ बन सकता है । कृष्ण पक्ष का अंत शुक्ल पक्ष का आरम्भ—दूसरा अर्थ बन सकता है प्राकृतिक शरीर का अन्त प्रकाशमय मुक्तावस्था का आना—तीसरा अर्थ बन सकता है और भी इसी प्रकार के अर्थ हैं ॥ १४५ ॥

सार्धपञ्चनिनादान्ते शोकेन महताऽवृतान् ।
प्रसन्नवदनो योगी मनुजानिदमब्रवीत् ॥१४६॥

इतने ही में साढ़े पाँच बजने का समय हुआ । साढ़े पाँच बजते ही पास में बैठे हुए शोक से आकुल पुरुषों को श्रीमानों ने इस प्रकार की आज्ञा दी ॥ १४६ ॥

ये मया सह ये चान्ये दूरतः समुपागताः ।
जनाः सर्वे समाहूय क्रियन्तां सङ्गताः क ते ॥१४७॥

जितने आर्य पुरुष मेरे साथ के अथवा जो दूर देशो से आये हुए हैं उन सबको बुला कर एकत्र करो । वह कहाँ पर हैं ? सबको सूचना दो ॥ १४७ ॥

भवन्तु पुरतः सर्वे संस्थिता मनुजोत्तमाः ।
शिरोभागमिताः कोपि मा समक्षे निषीदतु ॥१४८॥

और जब सब आर्य पुरुष एकत्र हो जावें तब उनको हमारे पीछे की तरफ़ खड़ा करो । कोई भी जन हमारे सामने खड़ा न हो ॥ १४८ ॥

एवमाज्ञाप्य मनुजान्मुनिर्ध्यानपरोभवत् ।
जनाः सेवकतामाप्तास्तदुक्तं समकल्पयन् ॥१४६॥

इस प्रकार आज्ञा देकर आप ध्यान में तत्पर हुए और सेवकों ने सबको बुलाकर एकत्र किया और पीछे की ओर उनको खडा किया ॥ १४९ ॥

निरीक्ष्य मनुजान्सर्वानेकदेशे कृताञ्जलीन् ।
पुनराज्ञापयामास मुनिर्वेदविदांवरः ॥१५०॥

जब आपने सबको अपने पीछे खड़ा देखा उस समय फिर आपने अपने सेवकों से इस प्रकार कहा—॥ १५० ॥

( युग्मम् )

यावन्ति गोपुराण्यस्मिन्भवने सन्ति सर्वतः ।
क्रियन्तां तानि सर्वाणि निष्कपाटानि सत्वरम् १५१
यदेतदूर्ध्वभागस्थहृदि गोपुरयोर्युगम् ।
निष्कपाटं तदप्याशु विधेयं तरसाधुना ॥१५२॥

इस मकान के चारों ओर के जो दरवाजे हैं उनको खोल दो और ऊपर की छत में जो दो छोटे छोटे दरवाजे हैं उनको भी खोल दो ॥१५१ । १५२॥

निर्दिश्य मनुजानेवं भूपाज्ञावशतो द्रुतम् ।
समागतौ बुधौ योगी पर्यपृच्छत्क्रमागतम् ॥१५३॥

आज्ञा पाते ही उसका पालन किया गया । इतने ही में उदयपुराधीश के भेजे हुए मोहनलाल और पण्ड्या विष्णुलाल आगये । आते ही श्रीमानों ने उनसे यह पूँछा ॥ १५३ ॥

पक्षः कोस्ति तिथिः कास्ति वारः कश्चाद्य विद्यते ।
समयः कश्च सम्प्राप्तः सर्वमेतदुदीर्यताम् ॥१५४॥

बतलाओ कि आज कल कौनसा पक्ष है ? क्या दिन है कौन वार है ? कौनसा मास है और अब कौनसा समय वर्तमान रूप में विद्यमान है ॥१५४॥

( युग्मम् )

एवमाज्ञतयोर्मध्ये तयोरेकः समब्रवीत् ।
पक्षयोर्मध्यमन्त्यद्य सहर्षे शुक्लकृष्णयोः ॥१५५॥
अमावस्या तिथिर्भव्या विद्यते मङ्गलाभिधः ।
स वासरोपि कालोयं सन्धिवेलामुपागतः ॥१५६॥

आज्ञा पाते ही उन दोनों में से एक ने कहा कि आज कृष्णपक्ष का अंत, शुक्लपक्ष की आदि अमावास्या, मंगलवार, कार्तिकमास, एवं सायंकाल का समय है ॥ १५५ । १५६ ॥

निशम्य दिनवृत्तान्तं गृहाकाशमितस्ततः ।
समीक्ष्य मुदितस्वान्तो गायत्रीमपठत्स्वरैः ॥१५७॥

इतना सुनकर आप अति प्रसन्न हुए और छत के दो दरवाजे और दीवारों की ओर दृष्टि की और साथ ही ऊँचे स्वर से गायत्री मन्त्र का पाठ किया ॥ १५७ ॥

वेदमन्त्रैस्ततः पुण्यैः परतो देवभाषया ।
नृभाषयापि देवस्य गुणानन्ववदत्तदा ॥१५८॥

उसके बाद वेदमन्त्रो से ईश्वर की स्तुति की। तदनन्तर संस्कृत के श्लोकों द्वारा उपासना की। अत में भाषा काव्य के द्वारा ईश्वर के गुणो का वर्णन किया ॥ १५८ ॥

हर्षोत्फुल्लेन मनसा ध्यायञ्छ्रीपरमेश्वरम् ।
तदुद्देश्यादिवायं तामिमां गिरसथावदत् ॥१५६॥

उसके अनन्तर बड़े हर्ष के साथ, प्रफुल्लित चित्त हो, कुछ देर तक समाधि मे मग्न रहे। अत में अपने दोनों नयन-पंकजों को खोल कर यों कहने लगे—॥ १५९ ॥

(युग्मम्)

हे दयामय ! हे सर्वशक्तिमन्परमेश्वर ? ।
तवाज्ञावशतो लोके मयेदं धर्मशासनम् ॥१६०॥
मनसा कर्मणा वाचा शुद्धभावेन सर्वदा ।
गतप्रायमिवानीय पुनरत्र निवेशितम् ॥१६१॥

"हे दयामय ! हे सर्वशक्तिमान् !" हे परमेश्वर ! मैंने तेरी आज्ञा के वश होकर वह वैदिक धर्म प्रचार जो कि नष्ट हो चुका था दुवारा तन, मन, धन से स्थापित किया ॥ १६० । १६१ ॥

इयमेव तवेच्छास्ति या मया जगतीतले ।
निवेशितास्ति सा नूनं तवेच्छा पूर्णतामियात्१६२

तेरी यही इच्छा है जो कि मैंने ससार में प्रचलित की है वह "तेरी इच्छा पूर्ण हो", सर्वत्र विस्तृत हो, पुष्पित एव फलित हो ॥ १६२ ॥

लीला त्वया समीचीना कृतेयं यदहं लघु ।
प्रेरितोस्मि निजाभीष्टनानादेशविलोकने ॥१६३॥

"अहा' यह "तैने अच्छी लीला की" जो कि यहां से मुझको शीघ्र ही मनोवांछित अनेक लोको के देखने के लिए प्रेरित किया। धन्य है ! ॥१६३॥

## ※ चतुर्दलकमलबन्धः ※

समस्तभुवनावास ! समन्तादेकवद्रस ! ।
सर्वार्तिनाशने हंस ! सर्वदा हृदये वस ॥१६४॥

हे समस्त भुवनो मे रहने वाले ! हे सर्वदा एकरस ! हे समस्त कष्टो के निवारण मे समर्थ ! परमात्मन् ! आप सर्वदा मेरे हृदय मे स्थित रहें ॥ १६४ ॥

वदन्नेवं स मुनिराडुत्तानशयनस्थितः ।
स्वयमर्धेन भागेन विधाय शिवमासनम् ॥१६५॥

इतना कह कर जो श्रीमान्‌जी एक प्रकार से सीधे लेटे हुए थे करवट के रूप मे हो गये [ यह एक योग मार्ग का आसन है ] ॥ १६५ ॥

( युग्मम् )

ख-वेद-ग्रह-राकेश-मिते विक्रमवत्सरे ।
दीपोत्सवसमारम्भाह्निनायितनिशोदये ॥१६६॥
प्राणायामक्रियायोगाध्यायन्निर्विषयं महः ।
एकदैव निजं जीवं लोकान्तरमलम्भयत् ॥१६७॥

फिर विक्रम संवत् [ १९४० ] कार्तिककृष्णा अमावस्या मगलवार सायंकाल के ठीक छः बजे प्राणायाम के द्वारा ध्यानावस्थित हो ईश्वर का स्मरण करते हुए जीवन देने वाले प्राणवायु को कुछ देर रोक कर एक साथ ही लोकांतर को पहुँचा दिया ॥ १६६ । १६७ ॥

गते लोकान्तरं देवे दयानन्दे यतीश्वरे ।
अनिशं समभूदत्र हाहाकारो भुवस्तले ॥१६८॥

श्री १०८ महर्षिदयानन्दसरस्वतीजी महाराज के यशोवशिष्ट होने पर इस अभागे भारतवर्ष में रात भर हाहाकार मचने लगा ॥ १६८ ॥

भारतस्थमिदं वृत्तं निवेदयितुमग्रतः ।
सत्त्वरं रविरापेदे लोकान्तरमनन्तरम् ॥१६९॥

भारतवर्ष के इस शोक वृत्तात को लोक-लोकांतरों में पहुँचाने के लिए शीघ्र ही सूर्य भी अस्ताचल की चोटी को पहुँच गया ॥ १६९ ॥

मालिन्यमाययुः सर्वा दिशो रात्रिविडम्बिताः ।
विदिशश्च महाशोकसंकुलाःसहसाभवन् ॥१७०॥

जितनी दिशायें थीं उन सब पर रात्रि के व्याज से उदासी छा गई । विदिशाओं के भीतर एक प्रकार का अचानक कोलाहल मच गया ॥ १७०॥

समन्ताद्भारते वर्षे रात्रावेव तडित्पथैः ।
शोकवृत्तमिदं व्याप्तं रोदयामास सज्जनान् ॥१७१॥

रात भर में समस्त भारतवर्ष में तारों द्वारा पहुँचाये हुए इस समाचार ने सज्जन मात्र को रुलाना आरम्भ कर दिया ॥ १७१ ॥

प्रातरत्त विमानस्य रचनाऽनल्पसुन्दरी ।
नरेन्द्रैः कल्पिता सर्वैर्मुनिप्रेतकृते शिवा ॥१७२॥

प्रातःकाल होते ही आपके मृत शरीर के लिए अनेक महाराजाओं ने विमान बनाना आरम्भ कर दिया जो वास्तव में अनुपम बना था ॥ १७२ ॥

( विशेषकम् )

शोभाविहसितानन्तपुष्पके पुष्पकाधिके ।
सम्पादिते नरवरैर्विमाने मानवत्तरैः ॥१७३॥
मृतं शरीरमेतस्य जीवितादधिकप्रभम् ।
स्नपितं विमलैस्तोयैश्चर्चितं चन्दनैर्वृतम् ॥१७४॥
पुष्पमालासहस्रेण क्षौमाम्बरविभूषितम् ।
विमाने क्षीरफेनाभे सज्जनैर्निहितं मुनेः ॥१७५॥

अपनी शोभा के समक्ष पुष्पक विमान की शोभा को हँसने वाले, इसीलिए उससे भी सुन्दर विमान के बनने पर जीवित अवस्था से भी अत्यन्त दमकते हुए श्रीमान् के प्रेत को पवित्र जल से स्नान एवं चन्दन से चर्चित

कराके पुष्पमालाओं करके पुष्पित तथा रेशमी वस्त्रों से विभूषित बनाकर दूध के झाग जैसे मुलायम विमान के भीतर सज्जनों ने उनको रख दिया ॥१७३ । १७४ । १७५ ॥

मुखमस्य तदावस्थं शतसूर्यसमप्रभम् ।
निरीक्षितुमलं सर्वे राजानोऽभ्यपतन्द्रुतम् ॥१७६॥

जिस समय आपके शव को विमान के भीतर रक्खा उस समय शत सूर्यों की प्रभा को धारण किये हुए आपके मुख के देखने के लिए इधर उधर से अनेक राजे महाराजे तरसते रहे ॥ १७६ ॥

धन्यास्ते भुवने मान्याः कीर्तिमन्तश्च ते जनाः ।
यैर्महर्षेरिहावस्थमलोकि विमलं मुखम् ॥१७७॥

संसार में वही पुरुष धन्य हैं, वही मान्य हैं, वही कीर्तिमान् हैं जिन्होंने इस समय में भी आपके मुखारविन्द का भाग्य से अवलोकन किया हो ॥१७७॥

रुदन्तः सर्वमप्येतद्विधाय समयोचितम् ।
वेदध्वनिमलं चक्रुर्जनाः शोकसमाकुलाः ॥१७८॥

इस प्रकार समयोचित जब सब काम तैयार हो गया तब सब पुरुषों ने मिलकर शव उठाने से पहले उच्च स्वर से वेद-मन्त्रों का पाठ किया॥ १७८॥

( युग्मम् )

दशवादनतः पश्चाद्राजभिर्बलवत्तरैः ।
विमानमस्य वेगेन निजांसेषु निवेशितम् ॥१७९॥
निवेश्य परया भक्त्या निजांसेषु महीभुजः ।
विमानमस्य देवर्षेरगच्छन्भरमन्थराः ॥१८०॥

उसके बाद दस बजे के अनन्तर बडे बडे बलवान् राजाओं ने अत्यन्त भक्ति के साथ आपके विमान को अपने अपने कंधों पर रक्खा और रस्म के भार के अधिक होने से धीरे धीरे रुदन करते हुए चलना आरम्भ किया ॥ १७९ । १८० ॥

नानावादित्रघोषेण बधिरीकृतदिङ्मुखे ।
पथि विश्रम्य विश्रम्य जना ययुरनावृताः ॥१८१॥

अनेक प्रकार के बाजो के शब्दो से जिस मार्ग में किसी प्रकार का भी शब्द कर्ण-गोचर न हो ऐसे मार्ग से बीच मे ठहर ठहर कर सब मनुष्य चलने लगे ॥ १८१ ॥

येन मार्गेण गतवानग्रतोऽस्य मुनेः शवः ।
जनौघः पुष्पवर्षेण छादयामास तं पथम् ॥१८२॥

जिस मार्ग से श्रीमानों का शव जा रहा था उस मार्ग को भक्ति-भरित पुरुषों ने पुष्पों से इस प्रकार छा दिया कि सिवा पुष्पो के अन्य कुछ न दीख पड़ता था ॥ १८२ ॥

रामानन्दादयः सर्वे रुदन्तः सास्रमग्रतः ।
पठन्तो वेदमन्त्रौघानव्रजन्रोदनस्वरैः ॥१८३॥

सबसे प्रथम श्रीमानों के शिष्य ब्रह्मचारी रामानन्द और गोपालगिरि विमान के आगे आगे वेदमन्त्र पढते जाते थे । उसके बाद चारो ओर आर्य पुरुष, उसके बाद अन्य भागराम आदि प्रतिष्ठित जन प्रबंध करते हुए चलते जाते थे ॥ १८३ ॥

वेदध्वनिससारम्भैर्वृष्ट्या च कुसुमोत्थया ।
सत्वरं दृष्टिमापेते "मलूसर" सरोवरः ॥१८४॥

इस प्रकार वेद-ध्वनि करते हुए, फूल वर्साते हुए, बाजे बजाते हुए, बीच बीच में ठहर ठहर कर चलते चलते "मलूसर" नामक सरोवर दृष्टि-गोचर हुआ ॥ १८४ ॥

आज्ञानुसारतः सर्वे देवदेवस्य दक्षिणे ।
दिशः कोणे विमानन्तन्नितरामवतारयन् ॥१८५॥

स्वामीजी की आज्ञा थी कि हमारा शरीर नगर के दक्षिण भाग में भस्म किया जावे तदनुकूल सरोवर के दक्षिण भाग में आपका विमान उतारा गया ॥ १८५ ॥

---

१ अकारान्त पुल्लिङ्ग पथशब्द शब्दस्तोमे वरीवर्ति ।

समवस्थापिते भूमौ विमानेऽस्य महामुनेः ।
संस्कारविधिनिर्दिष्टविधिना वेदिराभवत् ॥१८६॥

विमान उतारने के बाद संस्कार-विधि में जिस विधान से जितनी लम्बी चौड़ी वेदी बतलाई गई है उसी प्रकार उसका बनाना आरम्भ किया गया ॥ १८६ ॥

( त्रिभिर्विशेषकम् )

अत्रान्तरे महाभागो भागरामः शुचाकुलान् ।
मनुजान्भाषणद्वारा धृतधैर्यानिवाकरोत् ॥१८७॥
सा विद्या तस्य विप्रर्षेः सा च देशहितैषिता ।
परोपकारिता सेति वर्णयामास तद्गुणान् ॥१८८॥
यानाकर्ण्य समस्तापि जनता चित्रवत्तदा ।
विदीर्णहृदया वेगादभवद्रोदनाकुला ॥१८९॥

इतने बीच में पण्डित भागरामजी ने मनुष्यों को धैर्य दिलाने के लिए स्वामीजी की विद्या, देशहितैषिता, परोपकारिता आदि अनेक गुणों का वर्णन करना आरम्भ किया, जिसको सुनकर शोक में मग्न और विदीर्ण-हृदय भी जनता चित्र-लिखित सी हो गई ॥ १८७ । १८८ । १८९ ॥

( युग्मम् )

निवृत्ते भाषणात्तस्मिन्भागरामे महोदये ।
सुधीः सुन्दरलालोपि वक्तुमुद्योगमातनोत् ॥१९०॥
परं बाष्पावृता दृष्टिस्तस्य गद्गदकण्ठता ।
हृदयाकुलता चापि नाकरोद्वक्तुमादरम् ॥१९१॥

भागरामजी के बाद पण्डित सुन्दरलालजी ने भी कुछ बोलने का साहस किया, पर आँखों में आँसू, गले में बाष्प, और हृदय में शोक उनको बोलने की आज्ञा नहीं देते थे ॥ १९० । १९१ ॥

समये तत्र कान्यासन्हृदयानि विदीर्णताम् ।
न यानि दाडिमीपक्वफलवन्नागमन् क्षणात् १९२

उस समय कौनसे ऐसे हृदय थे जो पक्के अनार के समान विदीर्ण नहीं हुए और फूट के समान स्वय फूटकर नहीं बिखर गये थे ? ॥१९२॥

एतावतैव कालेन निष्पन्नावेदिरुत्तमा ।
यस्यां स्वीकारपत्रानुकूला सर्वाभवत्कृतिः ॥१९३॥

इतने ही में श्रीमान् के शव लिए वेदी तैयार होगई जिसमें, "स्वीकार पत्र" के अनुसार सब सामग्री चुनी गई, जो निम्नलिखित विद्यमान है ॥१९३

( पञ्चभिःकुलकम् )

खारीद्वयमितं नव्यं चन्दनं तदनन्तरम् ।
खारीणां दशकं शुद्धमाम्रकाष्ठमभूत्तदा । ॥१९४॥
चतुष्टयं तु खारीणामाज्यमासीत्सुगन्धितम् ।
पञ्चसेटकमानं तत्कदलीगर्भसम्भवम् ॥१९५॥
सार्द्धद्विसेटकं तत्तत्सर्वमासीत्सुगन्धितम् ।
केशरं समगात्तत्रार्द्धसेटकामितं नवम् ॥१९६॥
युग्मरूप्यामिता नव्या कस्तूरी सङ्गताभवत् ।
तगरागरकाष्ठानि खारीद्वयमितान्यतः ॥१९७॥
अन्यानि यानि वस्तूनि सौरभ्यजनकान्यपि ।
सर्वाणि सङ्गतान्यत्रातुलान्येव धनव्ययैः ॥१९८॥

२ मन नवीन चन्दन, १० मन आम्र काष्ठ, ४ मन शुद्ध घृत, ५ सेर कर्पूर, २॥ सेर जावित्री, आध सेर केशर, २ तोले कस्तूरी, २ मन अगर और तगर। इतना तो वसीयत के अनुसार था, बाकी जो जो समय समय पर सुगन्धित द्रव्य था उपस्थित होगया॥ १९४। १९५। १९६। १९७। १९८॥

अनन्तरं मुनेरस्य वेदीमध्ये निवेशितम् ।
शरीरं मनुजैरुग्रशोकव्याकुलमानसैः ॥१९९॥

---

१ परतरामिति शेष ।

इसके अनन्तर श्री १०८ स्वामीजी का मृतक शरीर विमान से निकाल कर, विधिपूर्वक बनाई हुई वेदी के मध्य भाग में सब महाशयों ने रख दिया ॥ १९९ ॥

मध्ये चितं मुनेर्देहे स्थापिते विध्यनुग्रहात् ।
सत्वरं योजयामास रामानन्दो धनञ्जयम् ॥२००॥

वेदी के मध्य भाग में, मृत शरीर के स्थापनानन्तर ब्रह्मचारी रामानन्द ने, वेद-मन्त्रपूर्वक, कर्पूर के द्वारा, चिता में अग्नि का प्रवेश कर दिया ॥२००॥

धनञ्जये मुनेर्देहमात्मन्याधातुमुत्सुके ।
भागशः सर्वभूतानां प्रादुरासीत्तदाऽऽहुतिः ॥२०१॥

अग्नि ने प्रवेश होते ही, महर्षि के समस्त शरीर को, आपही लेना चाहा था, कि सब हिस्सेदार, इतने में अपना अपना हिस्सा लेने को तैयार हो गये ॥ २०१ ॥

सूर्यं चक्षुरगाद्वातमात्मा द्यौरन्वगाद्दिवम् ।
पृथिवीं पार्थिवो भागो जलीयो जलमन्वगात् २०२

सबसे प्रथम सूर्य ने अपना भाग "चक्षु" लिया, वायु तो अपना भाग "प्राण" पहले ही ले चुका था, आकाश ने अपना भाग अपने में मिला लिया, रही पृथ्वी वह भी धीरे धीरे अपना भाग ले रही थी। जल का भाग अग्नि ने मेघमण्डल को पहुँचा दिया। बस यही भाव (सूर्य चक्षुर्गच्छतु) इस मंत्र में बतलाया गया है ॥ २०२ ॥

अग्नयेऽनुमते स्वाहेत्यादि मन्त्रैर्मुहुर्मुहुः ।
प्रावर्तन महान्यज्ञो नरमेधाभिधो मुनेः ॥२०३॥

अन्त में "अग्नये स्वाहा' 'अनुमते स्वाहा" आदि मन्त्रों से नरमेध की आहुतियाँ होती रही और कई बार ये मन्त्र दुबारा पढ़े गये ॥२०३॥

यद्घ्नाग्निशिखास्मङ्गी पवनः सौरभान्वितः ।
पूरयामास भूलोकं भुवर्लोकमपि द्रुतम् ॥२०४॥

जिस समय यह नरमेध हो रहा था उस समय वायु के द्वारा सर्वत्र पहुँचाया हुआ सुगन्ध, सब मनुष्यों के मस्तिष्कों को सुवासित कर रहा था ॥ २०४ ॥

( विशेषकम् )

क्रमेण नरमेधस्य समाप्तौ सर्वमानवाः ।
सरोवरे कृतस्नानाः समभूवन्ननन्तरम् ॥२०५॥
चिताग्निकुण्डरक्षार्थै नियम्य निजपूरुषान् ।
शोकेन महताऽऽविष्टाः स्मरन्तोऽस्य मुनेर्गुणान् २०६
हा दयानन्द हा देव हा मुने क्वेतिवादिनः ।
सायङ्काले निजस्थानान्यगमन्कथमप्यतः ॥२०७॥

विधिपूर्वक नरमेध यज्ञ के समाप्त होने पर, उपस्थित महाशयों ने मल्ल-सर नामक सरोवर में स्नान किया । फिर वेदी की रक्षा करने के लिए कुछ मनुष्यों को नियत कर के, अत्यन्त शोक में मग्न, महर्षि के गुणों को याद करते हुए, हा महर्षे ! हा मुने !! हा देव !!! हा स्वामिन् !!! हा दया निधे !!! हा भारतरत्न !!! आप कहाँ गये । इस प्रकार कहते हुए सायकाल के समय जैसे तैसे वहाँ से उठकर, सब मनुष्य अपने अपने मकानों को चले गये ॥ २०५ । २०६ । २०७ ॥

❁ व्योमबन्धः ❁

शुभवासनया भुवने निगमोदितमार्गमथाशु-
शिवतुल्यगुणः स विधाय जवेन रसादविनाशि ।
पदमापदहो जनिमत्र गतैर्नितरां दुरवाप-
मदएव जगत्यधुना तु वदन्ति मुने तव नाम ॥२०८॥

पवित्र गुणवाले स्वामीजी कल्याण की कामना से जगत् में वैदिक मार्ग का बडे वेग से प्रचार कर इस लोक में जन्म लेने वाले प्राणियों के लिए अलभ्य मोक्ष पद को आनन्दपूर्वक प्राप्त हो गये । यही चर्चा आपके जानने पर [ हे मुने ! ] आज भारतवर्ष में सर्वत्र हो रही है ॥ २०८ ॥

इत्थं यथोचितविधानतयास्य देहं
भस्मान्तमत्र विनिवेद्य यथाकथञ्चित् ।
सर्गान्तरास्थितमनाः कविरस्तमाप्ते
भानौ समापयदिमं नियमेन सर्गम् ॥२०६॥

इस प्रकार महर्षि के शरीर का इस सर्ग में विधिपूर्वक भस्मांत वर्णन कर जैसे तैसे हृदय को थामते हुए अपना मन अगले सर्ग की तैयारी में देकर नियमपूर्वक सूर्य के अस्त होने पर इस सर्ग को यहीं पर कविरत्न ने भी समाप्ति पर पहुँचा दिया ॥ २०९ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
महर्षिस्वर्गारोहणवर्णनं नामैकोनविंशतितमः सर्गः ।



# विंशतितमः सर्गः

अथ शोकसमाकुला मही
समभूदार्य्यवरे दिवङ्गते ।
अवगम्य तदीयसद्गुणा-
नतिमोहप्रदभावपूरितान् ॥१॥

स्वामीजी के देहांत के बाद, समुद्र-परिवेष्टित समस्त भारतवर्ष, शोकाक्रांत हो गया, और अत्यन्त मोह दिलाने वाले भावों से पूर्ण होकर उनके गुणो का स्मरण करके तारस्वर से रोने लगा ॥ १ ॥

निखिलं परमेश्वरस्य त-
च्चरितं वर्तत इत्यरं शुचा ।
कथमप्यवधार्य्य साहसा-
त्समुपालम्भमिति व्यचीकरत् ॥२॥

जो कुछ यह कार्यवाही हुई है वह सब परमेश्वर की ओर से हुई है ऐसा अपने मन में निश्चय कर शोक से व्याकुल आर्य्यजनता साहस करके परमात्मा के लिए भी उलाहना देने लगी ॥ २ ॥

अहहेश्वर केयमौचिती
तव लोके प्रतिभाति यत्त्वया ।
जनरत्नमयं यतीश्वरः
परलोकानुगतौ नियन्त्रितः

१ अस्मिन्सर्गे वियोगिनी वृत्तम् ।

इत्थं यथोचितविधानतयास्य देहं
भस्मान्तमत्र विनिवेद्य यथाकथञ्चित् ।
सर्गान्तरस्थितमनाः कविरस्तमाते
भानौ समापयदिमं नियमेन सर्गम् ॥२०६॥

इस प्रकार महर्षि के शरीर का इस सर्ग में विधिपूर्वक भस्मांत वर्णन कर जैसे तैसे हृदय को थामते हुए अपना मन अगले सर्ग की तैयारी में देकर नियमपूर्वक सूर्य के अस्त होने पर इस सर्ग को यहीं पर कविरत्न ने भी समाप्ति पर पहुँचा दिया ॥ २०९ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सटिप्पके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
महर्षिस्वर्गारोहणवर्णन नामैकोनविंशतितम सर्ग. ।



# विंशतितमः सर्गः

अथ शोकसमाकुला मही
समभूदार्य्यवरे दिवङ्गते ।
अवगम्य तदीयसद्गुणा-
नतिमोहप्रदभावपूरितान् ॥१॥

स्वामीजी के देहांत के बाद, समुद्र-परिवेष्टित समस्त भारतवर्ष, शोकाक्रांत हो गया, और अत्यन्त मोह दिलाने वाले भावों से पूर्ण होकर उनके गुणों का स्मरण करके तारस्वर से रोने लगा ॥ १ ॥

निखिलं परमेश्वरस्य त-
च्चरितं वर्तत इत्यरं शुचा ।
कथमप्यवधार्य्य साहसा-
त्समुपालम्भमिति व्यचीकरत् ॥२॥

जो कुछ यह कार्यवाही हुई है वह सब परमेश्वर की ओर से हुई है ऐसा अपने मन में निश्चय कर शोक से व्याकुल आर्य्यजनता साहस करके परमात्मा के लिए भी उलाहना देने लगी ॥ २ ॥

अहहेश्वर केयमौचिती
तव लोके प्रतिभाति यत्त्वया ।
जनरत्नमयं यतीश्वरः
परलोकानुगतौ नियन्त्रितः ॥३॥

---

१ अस्मिन्सर्गे वियोगिनी वृत्तम् ।

हे परमात्मन् ! क्या यह आपके लिए उचित था जो कि भारतवर्ष के एक मात्र पुरुषरत्न को आपने अचानक असमय में उठाकर इस अभागिनी भारत-जननी को अत्यन्त शोक का पात्र बना दिया ? ॥ ३ ॥

यदि ते न कृपा जगत्यलं
किमयं विश्वतले मुनीश्वरः ।
जननाय समेधितः कुतः
पुनरित्थं द्रुतमेव नाशितः ॥४॥

यदि इस भारतवर्ष पर आपकी पूर्ण कृपा नहीं थी तो आपने ऐसे पुरुष-रत्न को यहाँ पर पैदा ही क्यों किया ? यदि थी तो फिर इतनी जल्दी असमय में उनको यहाँ से उठा ही क्यों लिया ? यह बात समझ में नहीं आती ॥ ४ ॥

त्वदनुव्रजधर्म्मवर्धना-
कलितस्वान्तरभावभावितम् ।
हरता यमिनं त्वयाधुना
न समीचीनमिदं प्रकल्पितम् ॥५॥

आपके दिये हुए वैदिक धर्म की वृद्धि में सर्वदा अपना तन, मन, धन लगाने वाले, आर्य समाज के प्रवर्तक, कलियुग की कुचालो को कुचलने के लिए अद्वितीय कुलाचल समान स्वामीजी को जो आपने अचानक अपने पास बुला लिया यह आपने अच्छा नहीं किया ॥ ५ ॥

यदि निर्दयता तवाप्यहो
हृदये कुत्र दयालुता पुनः ।
यदि सा किमियं विमर्पणा
भवताकारि वदस्व सूत्तरम् ॥६॥

यदि आपके हृदय में निर्दयता है तो इस दयालुता के लिए और दूसरा कौन सा स्थान मिलेगा जो केवल आपके आधार पर ही खड़ी हुई है ? यदि वह दयालुता आपमें विद्यमान है तो यह अति क्रूर कर्म आपने किस तरह से किया ? इसका आप अच्छे प्रकार उत्तर दीजिए ॥ ६ ॥

इति तं परमेश्वरं शुचा
समुपालभ्य समस्तमण्डली ।
पुनरुद्धुरसोहवर्धनात्
सकलङ्कं किल कालमाक्षिपत् ॥७॥

इस प्रकार शोक में व्याकुल आर्यमंडली साहस के वश होकर परमात्मा के लिए भी उलाहना देकर उस काल को, जो कि अनेक ऋषि-मुनियों के नष्ट करने के कलंक को अपने माथे पर लगा चुका, इस प्रकार कहने लगी ॥ ७ ॥

अयि दुष्ट कराल काल ते
क्व गता सा करुणा यतस्त्वया ।
सहसैव मुनीश्वरो महा-
न्यशसैवात्र कृतः प्रतिष्ठितः ॥८॥

अरे ! दुष्ट ! कराल ! काल ! तूने यह क्या अनर्थ कर डाला ? तेरी दया आज कहाँ चली गई ? तू आज निर्दय क्यो हो गया ? तूने आज विना ही किसी को ख़बर दिये हुए स्वामीजी को भारत में केवल नाम मात्र ही रख दिया ! ॥ ८ ॥

किमिदं कुरुषे महाधमं
शुभरत्नानि भुवो जवाद्धरन् ।
निजगेहमलं समृद्धिमत्
कुरुषे यद्वद्धु तस्करायितम् ॥९॥

तू यह क्या अत्यन्त अन्याय करने लगा जो कि संसार भर के अच्छे अच्छे रत्न जबरदस्ती भूमंडल से उठा उठा कर अपने घर को ले जा रहा है, और उनसे अपने घर की शोभा बढा रहा है, अपने को धनवान् बना रहा है ? यह अचानक चोरी करना छोड दे । चोरी करना अच्छा नहीं है ॥ ९ ॥

१ आदिनवनीत्यर्थे ।

अयि निर्दय काल यद्भवान्
प्रभवेन्मूर्तिमयस्तदा वयम् ।
तव पेषणमेव सर्वथा
किल कुर्म्मः परमद्य किं भवेत् ॥१०॥

रे निर्दय काल ! यदि तू इस समय किसी प्रकार मूर्तिम न् हो जाता तो इस प्रकार तेरा चूर चूर करके धर देने जो तू भी किसी समय याद करता। क्योंकि तू यहाँ से अच्छे अच्छे रत्नों को चुराकर ले जाता है। परन्तु क्या करें आज तू मूर्तिमान् नहीं है। इसीसे हमारा कुछ वम नहीं चलता। यदि तुझको इस वात का घमन्ड है कि मेरा कोई कुछ नहीं कर सकता तो तू थोड़ी देर के लिए मूर्तिमान् बन जा, फिर देख तेरी क्या गति होती है॥ १० ॥

वहुधानुमतं जनैरिदं
ननु देवा अपि तस्कराइति ।
यदि नो कथमत्र भूजला-
ग्निभिरेपः कवलीकृतो यतिः ॥११॥

हमको आज तक यह विदित नहीं हुआ था कि देवता लोग भी चोरी किया करते है। आज यह पता लगा कि देवता भी चोरी करते हैं। यदि चोरी न करते होते तो कल तक विद्यमान स्वामी दयानन्दसरस्वती आज ही कहाँ चले जाते। मालूम होता है कि स्वामीजी के शरीर मे से पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश इन पाँचों देवतों ने अपना अपना भाग ले लिया अर्थात् पंचतत्त्वों से वना हुआ स्वामीजी का शरीर पंचतत्त्वों में ही मिल गया! यह अभिप्राय है॥ ११ ॥

इति कालमलं समाक्षिपन्
वहुदेवानपि शोकविह्वला ।
यतिवर्य्यगुणानुवादिनी
जनता तत्परमेवमाब्रवत् ॥१२

इस प्रकार शोक से विह्वल आर्य्यजनता, कराल काल के लिए, तथा अनेक देवताओं के लिए भी उलाहना देकर अन्त में स्वामीजी के गुणों का ही स्मरण करके विलाप करने लगी और कहने लगी—॥ १२ ॥

क्व गतोऽसि महामते मुने
परिमुच्यात्र जनान्भवार्णवे ।
वद वाचमनन्तसौख्यदां
किमियं ते बहु धार्ष्ट्यकल्पना ॥१३॥

हे स्वामिन् ! आप हम सबको इस प्रकार भवसागर में निरालम्ब छोड कर कहाँ चले गये। जरा हृदय के लिए शांति देने वाली वाणी से संभाषण तो कीजिए। आप अपने चरण-सेवकों के साथ इतनी निःस्नेहता क्यों करते हैं॥ १३ ॥

न वयं परिवञ्चितास्त्वया
यमिनामीश वियोगविह्वला ।
सकला जगती ससागरा
परिमुष्टा किल सौख्यगौरवात् ॥१४॥

आपने अपने वियोग से केवल हमही को वञ्चित नहीं किया किन्तु आज समुद्र-परिवेष्टित समस्त भारतवर्ष को सुख से रहित कर दिया। यही नहीं, समुद्र के पार बसे हुए अनेक द्वीप द्वीपान्तरों को भी शोक-सागर में डुबो दिया॥ १४ ॥

यदि तद्गमनं त्वया कृतं
जनसौहार्दपरीक्षणाकृते ।
तदलं पुनरत्र दर्शनं
परिदेहि स्वजनेषु सौहृदात् ॥१५॥

यदि आप हमारे प्रेम का अन्दाज़ा लगाने के लिए कहीं चले गये हैं तो आइए, शीघ्र दर्शन दीजिए। इतनी देर में तो आपको अन्दाजा लग गया होगा। अब अधिक दुःख न कीजिए। प्रीति की रीति इतने [illegible] निभ सकती है॥ १५ ॥

भवता तु पुरा समीरितं
मनुजानप्यहमात्मना सह ।
गमयन्त्रजितास्म्यहोद्य किं
स्वयमेवात्र विहाय नो गतः ॥१६॥

आपने तो हमसे पहले यह कहा था कि जहाँ हम जायेंगे वहाँ सबको ले चलेंगे। यह आपने क्या किया? हम सबको यहाँ छोडकर आप अकेले ही स्वर्ग लोक की सैर करने चले गये। हम को अब वहाँ पर कौन ले चलेगा ॥ १६ ॥

क्व गता तव सा सुभाषिता
विलयं क्व गता दयालुता ।
जनता किल यत्प्रलोभिता
तव सङ्गं न विहातुमुद्यता ॥१७॥

जिसके लोभ से लुभाया हुआ मनुष्यों का समूह थोड़ी देर के लिए भी आप का सङ्ग नहीं छोडता था, वह आप का मुग्ध मधुर, मन्दस्मित आज कहाँ चला गया? वह मधुर भाषण कहाँ गया? आपकी वह दयालुता कहाँ छिप गई? ॥ १७ ॥

अहहार्यसमाजपोषकः
परिभुग्नोद्य महाबलो भुजः ।
विलयं प्रगतः सरस्वती-
हृदयालम्बनभूतमानवः ॥१८॥

हा तन, मन, धन से सर्वदा आर्यसमाज की रक्षा करने वाला अत्यन्त बलवान् आज वैदिक धर्म का दहना हाथ कट गया! सरस्वती देवी का एक मात्र हृदयालम्बन आज उसको असहाय छोडकर नष्ट हो गया ॥ १८ ॥

विगतोद्य विनोदपद्मिनी-
सहधर्मा रविरस्तपर्वतम् ।

सहसैव कुहूमसामितो-

दयितो भूतलवासिनां विधुः ॥१६॥

आनन्दरूप पद्मिनी का खिलाने वाला, भगवान् भुवन भास्कर, आज पद्मिनी को अधखिली छोड कर अस्ताचल की उच्च शिखा पर पहुँच गया। भारतवासियो का प्राणप्यारा, मातृभूमि का जीवनाधार, वह अनुपम निष्कलंक, अमृतकिरण, अचानक ही ( कुहू ) अमावस्या के भीतर छिप गया ॥ १९ ॥

कथमत्र समागतः कथं

प्रगतः सोद्य न बुद्धिमेत्यदः ।

परमेतदुपैति तद्भवे

गमने कारणमागमेप्यजः ॥२०॥

आप मोक्ष का सुख छोड़ कर इस अभागे भूतल में क्यों आये थे और क्यों फिर इतनी जल्दी आप यहाँ से परलोक सिधारे? यह दोनों बातें समझ में नहीं आतीं, परन्तु इतना अवश्य मन में आता है कि आपके यहाँ पर जन्म देने में और भेजने में तथा वापस लौट कर जाने में परमेश्वर कारण है ॥ २० ॥

अयि भारतभारतीपते!

प्रतिवाचं वद कुत्र ते गतम् ।

रविमण्डलभास्वरं वपु-

र्वदनं तच्च शशिप्रभोपमम् ॥२१॥

हे! भारतभारती के नायक! हमारी बातों का कुछ उत्तर तो दीजिए। सूर्यमंडल के समान प्रकाश देने वाला, आपका शरीर, आज कहाँ चला गया? चमकती दमकती चन्द्रमा की चमक को चपेट की लपेट में लिटाने वाला आपका मुख किस घर में जाकर छिप गया? ॥ २१ ॥

क गता तव कम्बलस्थिति-

र्बहु योगाभ्यसनक्रियापि सा ।

मधुरा किल भाषणक्रिया
विधुराद्यानुविभाति शोकदा ॥२२॥

कंबल के आसन पर स्वस्तिकासन से बैठ कर योगाभ्यास के द्वारा समाधि का बढ़ाना, आज किधर रह गया ! सच तो यह है कि आपका हम लोगो से प्रीतिपूर्वक मधुर भाषण करना ही आज हमको दुखदायी हो गया ॥ २२ ॥

दिवसद्वयमध्यएव मे
भवितानन्दइति प्रभाषता ।
किमयं परिदर्शितो महान्
रुदनानन्द इति प्रबोधय ॥२३॥

आराम के विषय मे हम लोगो के पूछने पर जो आपने यह कहा था कि दो ही दिन के भीतर भीतर हमको पूरा आराम होगा, क्या उसके बदले में आपने हमको यह रोने का आनन्द दिखाया ! यह तो कहिए ॥२३॥

न हि केवलमद्य मानवै-
र्विभिरप्याशु वियोगचूंकृतैः ।
प्रतिरुघ्यतएव ते गुणा-
स्तव शोकाग्निसमेधने रताः ॥२४॥

आपके वियोग में आज केवल मनुष्य ही नहीं किन्तु विरह में भरे हुए, जंगलों में वृक्षो पर बैठे हुए, पक्षी भी, चोचों के द्वारा चूं चूं करते हुए आपके गुणों को याद करते हैं। सच तो यह है कि आपके गुण ही आपकी शोकाग्नि को बढाने के लिए उद्यत हो रहे हैं ॥ २४ ॥

गतएव स वेदवल्लरी-
परिषेक्तेति समस्तभारते ।
तव नामगुणानुवर्णना
नववालैरपि कथ्यतेधुना ॥२५॥

वेदरूपिणी लता का, जो कि बहुत दिनों से मुरझाई धरती पर पडी हुई थी, सींचनेवाला माली, आज भारतजननी की गोद से निकल गया ! इस प्रकार आपका गुणानुवाद गाते गाते छोटे बालक तक भी आज रो रहे हैं ॥ २५ ॥

क्व गताः किल ते गुणोदया-
विधिना ये लघु तुभ्यमर्पिताः ।
जगदीश्वरशासनानुगा-
वद कुत्राद्य गताः समाधयः ॥२६॥

परमात्मा ने जिन गुणों को केवल आपही के हाथ सौंपा था उन गुणों को आज आप कहाँ छोड़ कर चलदिये ? ईश्वर का साक्षात्कार करानेवाकी वह तेरह घण्टे की समाधियाँ आज किधर रह गईं ॥ २६ ॥

न गतः किल यावदुद्गतः
स महाञ्छङ्करशोकवारिधिः ।
तदवध्यनुगच्छता त्वया
न कृतं किं व्रणएव ताडनम् ॥२७॥

स्वामी शकराचार्य के मरने का जो शोक था अभी तो उसको भी हम नहीं भूले थे इतने ही में आपके इस महा शोक ने मानों घाव में एक घन से घनी चोट लगादी या नमक छिड़क दिया ॥ २७ ॥

यदि सख्यसमीक्षया भवान्
प्रगतः शङ्करपार्श्वमादरात् ।
कथमत्र गिरापि हे मुने !
न समुक्तं किमियं भवत्कृपा ॥२८॥

यदि आप मित्र होने के कारण स्वामी शकराचार्य से मिलने को चले गये तो यहाँ पर इतना तो कह जाते कि मैं इतने दिनों में आऊँगा । आपने तो इतना भी नहीं कहा । यह आपकी क्या कृपा हुई ! ॥ २८ ॥

यदि कोपि जनो व्रजत्यहो
नवदेशं यभिनाल्पते तदा ।
सकलं निजामिलमण्डलं
परिपश्यन्प्रतियाति दृश्यते ॥२

यदि कोई पुरुष दूर देश के जाने के लिए तैयार होता है
अपने इष्ट मित्रों से अच्छे प्रकार मिल लेता है । यह दृष्टां
विद्यमान है । आपसे तो छिपा ही क्या रहा है ॥ २९ ॥

भवता तु न कश्चिदागतो-
नयनाभ्यामवलोकितः कृतम् ।
किमिदं यदि गुप्तकर्मणां
करणाय प्रगतोसि तद्वद ॥३०

परन्तु आपने तो सामने आया हुआ भी कोई इष्ट मि
आँखें खोल कर नहीं देखा । यह क्या किया । यदि आप कि
कार्य के लिए गये हुए हो तो कहिए ॥ ३० ॥

स्वगतं यदि ते किमप्यहो
गदनीयं जगदीशसंनिधौ ।
मिषतः किमिति प्रगच्छसि
प्रथितोयं तव मार्गविस्तरः ॥३

यदि आपको अपनी कोई ख़ास बात परमात्मा के स
तो आप बहाना करके यहाँ से क्यों पधारे । आपके लिए
में होकर जाने का सीधा रास्ता पड़ा हुआ है ॥ ३१ ॥

यदि देशहितैषितावशात्
परमात्मानमगास्त्वमुत्तमम् ।

यदि आप इस अपने भारतवर्ष देश के लिए कुछ ख़ास कर परमात्मा से प्रार्थना करने के लिए गये हुए हैं तो आपकी इस देश के साथ अत्यन्त प्रीति पहले ही से विद्यमान थी। यह कोई नई और छिपी हुई बात नहीं है॥ ३२॥

करुणापरता क साधुना
यमिनामीश ! जनेषु ते वद।
वहुयासगदः श्रुतिस्थितिं
वत साप्यद्य गतास्ति मूर्छनम् ॥३३॥

जिस करुणा के आप भण्डार थे और जिस करुणा का आप में अद्वितीय अनुराग था, वह करुणा आज हम लोगों से उठ कर किनसे मिलने के लिए गई हुई है, जिन श्रुतियो को अनेक वार आप पढा करते थे वह भी आज आपके वियोग शोक से मुरझाई हुई इधर उधर पडी हुई है॥ ३३॥

यदि दीपकवत्त्वया कृता
नितरां भारतदीप! दीपना।
भुवने कथमन्धकारता-
मधुना त्वं प्रकरोषि तद्वद ॥३४॥

हे भारत के दीप! यदि आपने समस्त भुवनों में दीपक जैसा प्रकाश फैला कर अविद्यारूप अंधकार को निकाल दिया था तो आज समस्त देशों में शोक और मोह रूप अधकार फैलाने के कारण आप क्यों बने ?॥ ३४॥

वद सत्वरमेतदुत्तरं
यमिनामीश ! दिवङ्गते त्वयि।
कथमत्र विनिर्णयः पथां
प्रभविष्यत्यतिसङ्कुलात्मनाम् ॥३५॥

इस वात का तो आप उत्तर दीजिए कि आप तो यहाँ से आनन्दरूप में जाकर मग्न हो गये। यहाँ पर अत्यन्त मिले हुए मार्गों में, जो अनेक संप्रदायों के लिए जा रहे हैं, हमको सीधा रास्ता वतलाने को कौन समर्थ होगा॥३५॥

न परं मतमस्ति वैष्णवं
न शिवं शैवमतं न यावनम् ।
निगमोदितमेव सेव्यतां
मतमित्थं वद को वदिष्यति ॥३६॥

संसार के कल्याण के लिए वैष्णवमत पर्याप्त नहीं है। शैव मत भी जगत् का शिव करने वाला नहीं है। मुहंमदी मत का तो कहना ही क्या है। इसलिए सबको वैदिक मार्ग पर ही चलना चाहिए यह अब कौन कहेगा ? ॥ ३६ ॥

वद कोद्य भुवस्तले मुने !
बहुपाखण्डवतां समुन्नतम् ।
मदमादरतो निपातय-
न्निगमानां प्रथनं करिष्यति ॥३७॥

पाखड फंड के रोट खाने वाले लंठो का जो बढा चढा अभिमान मौजूद है उसको शास्त्रार्थ रूपी तोप से उड़ाकर दूर फेकने वाला आज संसार में कौन है जो वैदिक मार्ग का अच्छे प्रकार जगत् में विस्तार करे ॥ ३७ ॥

वद कुत्र गुणाः परस्परं
कृतसख्याइव भूतले मुने !
विनिवासमतिं निजेच्छया
प्रकरिष्यन्ति दिवं गते त्वयि ॥३८॥

जिन गुणो के लिए संसार में और कोई स्थान नहीं मिला था, और जो गुण आप में मित्र भाव से सर्वदा रहने को उद्यत थे, आज वह सबके सब गुण किस स्थान में रहे गे ? यह तो बताइए ? ॥ ३८ ॥

प्रकरिष्यति को यथोचितां
बत गोरक्षणहेतवे सभाम् ।

कुलमप्यधुना विदासहोरलं
वद को भूवलये करिष्यति ॥३९॥

आपके बिना इस संसार मे अब इन दीन गौवो की दशा पर दया करके गोरक्षिणी नामक सभा कौन स्थापित करेगा ? और कौन विद्वानों से द्वेष छुटा कर आपस मे इन सब की एक विद्यासभा स्थापित करेगा ? कोई नहीं ॥ ३९ ॥

वद वैदिकधर्मकल्पना
कमलं प्राप्य भुवस्तलेऽधुना ।
सकलं मतजालमुत्थितं
विलयं नेष्यति योगिनांपते ! ॥४०॥

आपके बिना, किस अद्वितीय अवलम्ब को पाकर, खडी हुई, वैदिक धर्म प्रथा, भारतवर्ष में उठे हुए अनेक मतवाद रूप जालो को नीचे गिराने के लिए प्रयत्न करेगी ? अर्थात् आज उसका अवलम्ब कोई नहीं रहा ॥ ४० ॥

मतवादविनाशनक्षमं
परमात्मप्रतिबोधितार्थदम् ।
वद को निगमद्वयोपरि-
क्रमशो भाष्यमलं करिष्यति ॥४१॥

अनेक मतमतांतरो के विनाश करने में समर्थ, परमेश्वर के बतलाये हुए अर्थ का बताने वाला, अद्वितीय, अनुपम, भाष्य अब सामवेद और अथर्ववेद पर बना कर कौन तयार करेगा ? ॥ ४१ ॥

नलतो भुवि रामचन्द्रतो-
बुधतः कृष्णमहीश्वरादपि ।
अधिकस्तवशोकविप्लवो-
जनमद्याकुलयिष्यति स्फुटम् ॥४२॥

न परं मतमस्ति वैष्णवं
न शिवं शैवमतं न यावनम् ।
निगमोदितमेव सेव्यतां
मतमित्थं वद को वदिष्यति ॥३६॥

संसार के कल्याण के लिए वैष्णवमत पर्याप्त नहीं है। शैव मत भी जगत् का शिव करने वाला नहीं है। मुहमदी मत का तो कहना ही क्या है। इसलिए सबको वैदिक मार्ग पर ही चलना चाहिए यह अब कौन कहेगा ? ॥ ३६ ॥

वद कोद्य भुवस्तले मुने !
बहुपाखण्डवतां समुन्नतम् ।
मदमादरतो निपातय-
न्निगमानां प्रथनं करिष्यति ॥३७॥

पाखंड फंड के रोट खाने वाले लंठो का जो बढा चढा अभिमान मौजूद है उसको शास्त्रार्थ रूपी तोप से उडाकर दूर फेकने वाला आज ससार में कौन है जो वैदिक मार्ग का अच्छे प्रकार जगत् में विस्तार करे ॥ ३७ ॥

वद कुत्र गुणाः परस्परं
कृतसख्याइव भूतले मुने !
विनिवासमतिं निजेच्छया
प्रकरिष्यन्ति दिवं गते त्वयि ॥३८॥

जिन गुणो के लिए संसार में और कोई स्थान नहीं मिला था, और जो गुण आप में मित्र भाव से सर्वदा रहने को उद्यत थे, आज वह सबके सब गुण किस स्थान में रहेगे ? यह तो बताइए ? ॥ ३८ ॥

प्रकरिष्यति को यथोचितां
वत गोरक्षणहेतवे सभाम् ।

कुलमप्यधुना विदासहोरलं
वद को भूवलये करिष्यति ॥३९॥

आपके बिना इस संसार में अब इन दीन गौवो की दशा पर दया करके गोरक्षिणी नामक सभा कौन स्थापित करेगा ? और कौन विद्वानो से द्वेष हटा कर आपस में इन सब की एक विद्यासभा स्थापित करेगा ? कोई नहीं ॥ ३९ ॥

वद वैदिकधर्मकल्पना
कमलं प्राप्य भुवस्तलेऽधुना ।
सकलं मतजालमुत्थितं
विलयं नेष्यति योगिनांपते ! ॥४०॥

आपके बिना, किस अद्वितीय अवलम्ब को पाकर, खड़ी हुई, वैदिक धर्म प्रथा, भारतवर्ष में उठे हुए अनेक मतवाद रूप जालो को नीचे गिराने के लिए प्रयत्न करेगी ? अर्थात् आज उसका अवलम्ब कोई नहीं रहा ॥ ४० ॥

मतवादविनाशनक्षमं
परमात्मप्रतिबोधितार्थदम् ।
वद को निगमद्वयोपरि-
क्रमशो भाष्यमलं करिष्यति ॥४१॥

अनेक मतमतांतरो के विनाश करने में समर्थ, परमेश्वर के बतलाये हुए अर्थ का बताने वाला, अद्वितीय, अनुपम, भाष्य अब सामवेद और अथर्ववेद पर बना कर कौन तयार करेगा ? ॥ ४१ ॥

नलतो भुवि रामचन्द्रतो-
बुधतः कृष्णमहीश्वरादपि ।
अधिकस्तवशोकविप्लवो-
जनमद्याकुलयिष्यति स्फुटम् ॥४२॥

आपसे पहले महाराजा नल, मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र, योगिराज महात्मा श्रीकृष्ण आदि जितने पुरुष भारत-जननी की गोद से उठकर चलदिये उन सबसे अधिक आपका शोक आज जन-समूह को रुलायेगा ॥ ४२ ॥

इतिहासवदेव ते कथा
भुवमेतां समलंकरिष्यति ।
न भविष्यति दृष्टिगोचरं
तव तन्मञ्जुलदर्शनं वपुः ॥४३॥

जिस प्रकार भारतवर्ष में महाराजा रामचन्द्रजी की कथा मात्र हो गई, जिस प्रकार श्रीकृष्ण की कथा केवल नाम मात्र रह गई, इसी प्रकार आपकी भी कथा ही शेष रहेगी। आपका दर्शन तो अब होगा ही नहीं ॥ ४३ ॥

न भवन्ति निरन्तरस्रवा
नयनानां रुदनेन हा मुने ! ।
विनिरोधपरा दिवं गते
त्वयि चित्तं तु विचेतनामितम् ॥४४॥

आपके गुणों का स्मरण करके, आज इन अभागिनी आखों से, निरन्तर गिरता हुआ पानी, बंद ही नहीं होता। क्या करें ! आपके चरणारविन्दों का जिस समय मन में ध्यान आता है उस समय वह अचेत हो जाता है ॥ ४४ ॥

मधुरस्मितमञ्जुलाननं
नयनैर्यैः प्रतिवीक्षितं तव ।
विनिरीक्ष्यत अद्य तैरहो
तव हा हा रुदनोत्सवो महान् ॥४५॥

जिन नेत्रों द्वारा हम सब लोगों ने मुग्ध, मधुर मन्दस्मित आपका वह मुख देखा था, हा ! आज उन्हीं अभागे नेत्रों से यह आपका रोदनोत्सव देखा जा रहा है, हा ! क्या ही शोक की बात है ! कुछ कहा नहीं जाता ॥ ४५ ॥

अयि भारतवर्षसागरो-
द्गतनानाजनपद्मबोधक ! ।
कियता समयेन ते पुनः
किरणानां प्रसरो भविष्यति ॥४६॥

हे ! भारतवर्ष रूपी समुद्र में उत्पन्न हुए अनेक मनुष्य रूपी सुगंधित कमलों के खिलाने वाले सूर्य रूपी स्वामी दयानन्द ! कृपा करके यह तो बतलाइए कि कितने समय के बाद फिर आपकी किरणें खिलेंगी ॥ ४६ ॥

यदि याति स भानुरस्ततां
प्रहराणां गणनात्स तिष्ठति ।
तव तु प्रतिबन्धको यमः
समयं नो परिदर्शयिष्यति ॥४७॥

यदि भारतवर्ष से इस सूर्य का लोकांतर में गमन होता है तो भारतवासी उसके उदय तक तीन अथवा चार प्रहर का समय मानते हैं, परन्तु आपके अस्त में तो अभागा यमराज कारण है। यह हमको फिर दुबारा आपके उदय का समय क्यो कर दिखलाएगा ! हा ! शोक ! ॥ ४७ ॥

गमनात्तव देव! या निशा
समभूदत्र समस्तभारते ।
वद तामधुना विदाम्पते!
कतमो वारयिता सहस्रगुः ॥४८॥

आपके चले जाने के कारण भारतवर्ष में जो रात्रि उपस्थित हुई है उस को आज कौन सा सहस्र किरण उदय को प्राप्त होकर हटाने के लिए समर्थ होगा ? यह तो कृपा करके जरा बतला दीजिए ॥ ४८ ॥

मृगराजवदत्रगर्जना-
मनिशङ्कुर्वति ये जनाधमाः ।

भवनादपि नागता बहिः
सुखमेष्यन्ति यथार्थमद्य ते ॥४६॥

मृगराज के समान सर्वदा गर्जना करते हुए आपको देख कर जो पौराणिक पण्डित भय के मारे मकानों से भी नहीं निकला करते थे आज वे आपको इस भारत में न देख कर आनन्दपूर्वक मैदानों मे विचरेगे ! ॥ ४९ ॥

अतिदीनजनानुवर्तिनी
तव या सा समभून्मतिर्यते ! ।
विलयं क्व गता वदस्व हा
हतमेतत्सकलं त्वया जगत् ॥५०॥

दीन और अनाथो को देख कर आपके हृदय में जो दया उत्पन्न होती थी आज वह कहाँ जाकर नष्ट हो गई ! आज तो हम सब दीन और अनाथ हो रहे हैं और आपके शोक मे विह्वल हैं ॥ ५० ॥

पदशः प्रतिपादयिष्यता
निगमानां विनियोगगौरवम् ।
भवताद्य कथं वियोगिता
प्रतिलब्धा वद हा यतीश्वर ! ॥५१॥

एक एक पद का, अलग अलग वेद के मन्त्रो में "विनियोग" का गौरव बतलाते हुए आपने आज क्यों 'वियोग' का स्वरूप धारण कर लिया यह तो बतलाइए ? मन्त्रो के लिए "विनियोग " बतलाया, विधवाओ के लिए "नियोग" बतलाया, हमारे लिए "वियोग" क्यों बतलाया ? हमारे लिए अभागा "सयोग" का "प्रयोग" कहाँ जाकर "उपयोग" पा गया ? अब हम क्या "उद्योग" करें ? हमारा तो सारा "सुयोग" दैव "दुर्योग" से "अभि-योग" में आगया ! ॥ ५१ ॥

सकलोपि वधूजनस्त्वया
सधवः कल्पितएव हा मुने ! ।

विधवा पुनरद्य भारती
कथमेषा न विलोक्यतेधुना ॥५२॥

हा! इस भारतवर्ष में समस्त विधवाओं को "वैदिक" मन्त्रों के प्रमाणों द्वारा सिद्ध हुए नियोग से आपने सधवा बना दिया, अर्थात् सब विधवाओं को नियोग प्राप्त पति के संयोग से सौभाग्यवती बना दिया परन्तु यह अभागिनी भारत-भारती आज आपने अपने वियोग से सर्वदा के लिए विधवा बना दी। इसको आप करुणारूप दृष्टि से अब क्यों नहीं देखते? ॥ ५२ ॥

तव नामपदाग्रएव या
बहुरागाकुलिता व्यतिष्ठत।
गतवत्यधुना त्वयि प्रभो!
लभतां कुत्र पदं सरस्वती ॥५३॥

आप में अत्यन्त अनुराग से जो सरस्वती, सर्वदा आपका तो कहना ही क्या है, आपके नाम के भी सामने ही रहा करती थी, और साथ में नाम लेने से अपने को सर्वांश में कृतकृत्य मानती थी। हा! वह सरस्वती आज आप के परलोक जाने पर किसके यहाँ जाकर रहे? किससे अपना मन बहलावे? किसको अपना पति मानकर सौभाग्यवती बने? हा! शोक! ॥ ५३ ॥

अबलेयमिति त्वया कृपा
क्रियतामत्र सरस्वतीपते!।
लभतादियमप्यलं यतः
क्वचिदानन्दपदावलम्बनम् ॥५४॥

हे सरस्वती के स्वामिन्! आप इसको अबला जानकर, इसके ऊपर करुणा कीजिए, अनाथा समझ कर इसको सनाथा बनाइए, दीना मानकर इस पर आप दया कीजिए। आप तो दया और आनन्द के भंडार हैं। आप में तो दया और आनन्द की लहरे (परम्परा से) उठा करती हैं। इसके लिए भी किसी लहलहाती लहर का हलका सहारा बतलाइए जहाँ जाकर यह भी अपने मन को शांत करे और आप के गुण गाया करे ॥ ५४ ॥

तव वैदिकयन्त्रणालयो-
बहु दुःखाय विचेष्टतेधुना।

विदधाति महाशुचं पुन-
र्नितरामार्यसमाजकल्पनम् ॥५५॥

आपने अपनी पुस्तकों को छपाने के लिए यह जो वैदिक यन्त्रालय भारतवर्ष में छोडा है वह आपके स्वर्ग जाने पर आपके गुणों का स्मरण दिलाता हुआ हमको शोकसागर में डुबो रहा है और आपके द्वारा स्थापित किये हुए समस्त आर्य्यसमाज आज हमको रुला रहे हैं ॥ ५५ ॥

शरदुद्गतपूर्णवैधव-
द्युतिगौरं तव हाऽऽस्यदर्शनम् ।
क्रकचायितमातनोत्यहो
हृदयोत्थे निखिलेपि कर्मणि ॥५६॥

शरद् ऋतु में उदय को प्राप्त हुए, पूर्ण चन्द्र मडल के प्रभा मडल समान वह आपका मुख मंडल, आज हमारे मन में उठे हुए समस्त सकल्पों को विदारण करने के लिए "क्रकच" आरे के समान हो रहा है ॥ ५६ ॥

नितरां परिरक्षिता प्रभो!
पिशुनेभ्यो वहु या धृतिस्त्वया ।
वद सम्प्रति कस्य सन्निधौ
दिवमासे त्वयि सा गमिष्यति ॥५७॥

इस कराल कलिकाल में जिस 'धृति' को आपने अपने शरीर में स्थान देकर, उसके नाश में तत्पर चचलचित्त दुर्जनों से वचा लिया, आज आपके स्वर्ग जाने पर वह धृति किस प्रकार धृति धारण करे अर्थात् आज आपके वियोग में धैर्य का भी धैर्य टूट गया। धर्म का पहला लक्षण धैर्य्य आज निरालंब होगया, यह अभिप्राय है ॥ ५७ ॥

वहुशास्त्रनिरीक्षणात्त्वया
हृदि याऽधारि यथायथं क्षमा ।
कमुपेत्य वियोगविक्लवा
हृदयं भावयताद्यदाधुना ॥५८॥

अनेक शास्त्रो के दर्शन करने से जिस क्षमा के आपने अपने हृदय में धारण किया था वह क्षमा आज आपके स्वर्ग जाने से उस कराल काल पर रुष्ट होती हुई अपने नाम के क्योकर कृतार्थ करे। अपने निवास स्थान के छीने जाने पर क्रोध में भरी हुई क्षमा के लिए भी आज क्षमा नहीं आती अर्थात् धर्म का दूसरा लक्षण क्षमा भी आज निराधार हो गया ॥ ५८ ॥

परिपालितएव यस्त्वया
बहुधा दुःखमुपेयुषापि हा।
स नितान्तविलज्जितोधुना
लभतां कुत्र पदं मुने दमः ॥५९॥

अनेक प्रकार के कष्टो के अपने ऊपर झेलकर भी जिस प्राण प्यारे दम के आपने अपने से दम भर भी अलग नहीं किया अर्थात् सर्वदा ही अपने साथ रक्खा वह दम आज आपके यहाँ से चले जाने पर किसके दम से रहे। आपके जाने से यह विचारा वेदम दम किसके सहारे अपना दम ले। कदम क़दम पर इस दम के लिए अब दम घोटना पड़ता है। एक दम आपने इस विचारे दमको दम देकर वेदम कर दिया। धर्म का तीसरा लक्षण दम (इन्द्रियों का दमन) भी आज वेदम और निराश्रय होगया ॥ ५९ ॥

परवञ्चकतानुवर्तिनां
मनुजानां हृदयेषु यत्त्वया।
विहितं तदभावकल्पनं
तदलं पश्य करोति रोदनम् ॥६०॥

दूसरे के अनेक प्रकार के पदार्थ लेने में ही जिनका सारा समय बीतता था उन पुरुषों के हृदय में अपने प्रभाव से अस्तेयता का भाव उत्पन्न करके आज आप परलोक सिधारे। अब कहिए वह अस्तेय किसके अपना फल दिखलावे? यह भी विचारा चैाथा लक्षण अधरही रह गया ॥ ६० ॥

अपवित्रतया न सद्गति-
र्भवितेति प्रतिपादनापरे।
त्वयि निर्वृतिमादरादिता
कमुपेयादधुना शुचिक्रिया ॥६१॥

विना पवित्रता के कदापि सद्गति नहीं हो सकती ऐसा प्रतिपादन करते करते आपके स्वर्ग जाने पर यह विचारी पवित्रता भी आज गताश्रय हो गई अर्थात् धर्म का पाँचवाँ लक्षण भी आज निरर्थक होगया ॥ ६१ ॥

विधुरा भवतानुपालिता
नितरां या चिरवर्णिताधुना ।
विरते भवति प्रवर्ततां
वत कुत्राद्य निराश्रयाऽवला ॥६२॥

वेदों के विचार करने पर जो आपने अड़तालीस वर्ष का ब्रह्मचर्य धारण किया तथा जिस ब्रह्मचर्य का सबके लिए आपने उपदेश दिया वह ब्रह्मचर्य आज आपके न होने पर कहाँ चरितार्थ हो ? उसके लिए कहीं पर भी स्थान नहीं। यदि हो तो बतलाइए। इसलिए आज धर्म का यह छठाँ लक्षण भी संसार से छट गया ॥ ६२ ॥

बहुपापसमाकुले जग-
त्यवलंब्यात्र तवैव मानसम् ।
सहसा त्वयि याति साधुना
वद धीः कुत्र करिष्यति स्थितिम् ॥६३॥

अनेक प्रकार के पापों से सकीर्ण धरातल में आपही का अवलब लेकर निश्चिंत बैठी हुई 'धी' अचानक आपके चले जाने से कहाँ पर जाकर स्थिर हो ? इसके लिए अब कोई आधार नहीं रहा। न कोई इससे काम लेने के योग्य रहा। इसके शत्रु ही ससार मे रह गये। इससे धर्म का यह सातवाँ लक्षण भी आज निष्फल होगया ॥ ६३ ॥

वद देव ! मुने ! सुविद्यता
कमुपेयादिह सत्यभाषिता ।
दिवमास्थवति त्वयि द्रुतं
स च रोषातिगमोपि निर्बलः ॥६४॥

हे महात्मन्! यह तो बतलाइए कि आपके अचानक स्वर्ग जाने पर यह विद्या अब कहाँ जावे? सत्यभाषिता कहाँ जाकर विराजे? अक्रोध कहाँ पर जाकर घर बनाये? आपने इन सबको एक साथ अनाथ बना दिया। सच तो यह है कि आपके चले जाने से धर्म के सभी लक्षण निराधार हो गये। आपही इनका सर्वांश में पालन करते थे। आपही इनका प्रचार करते थे। आपही इनका आदर करते थे। न अब इनका पालक रहा, न कोई प्रचारक रहा, न कोई आदर करने वाला रहा। हा! परमात्मन्! यह तूने क्या किया? क्या सोचा? क्या विचारा? ॥ ६४ ॥

विधिना परिवञ्चिता वयं
जगदीशेन विमोहमापिताः ।
समयेन वियोगवह्निना
परिदग्धास्तव देव! हा हताः ॥६५॥

हा! दैव ने आज हम सबको ठगलिया। परमात्मा ने मोहित कर दिया। इस कराल काल ने आपके वियोग रूप अग्नि से जला दिया। हा स्वामिन्! यह आपने क्या किया? हम सबको मार कर आप मुक्त होगये। हा विधातः! आज हम सब तो मारे गये, ठगे गये। क्या करें, कहाँ जायें। कुछ समझ में नहीं आता ॥ ६५ ॥

इति यावदलं न सा सभा
गुणविस्तारकथामपूरयत् ।
परतः प्रबभूव तावता
समयेनोदयएव भास्वतः ॥६६॥

इस प्रकार स्वर्गवासी ऋषि दयानन्द के वियोग में मग्न आर्यसभा जब तक उनके गुणों का पूर्ण रूप से वर्णन न कर चुकी तब तक भगवान् भुवन-भास्कर सूर्य उदयाचल की ऊँची चोटी पर आकर उपस्थित हुए अर्थात् प्रातःकाल होगया ॥ ६६ ॥

दिननायक एतदाकुलं
जगदालोक्य वियोगवह्निना ।

करुणारुणितेन सान्त्वना-
मनसा तानिदमाह मञ्जुलम् ॥६७॥

ऋषि दयानन्दजी के वियोगजन्य शोक से घवडाये हुए इस जगत् को देख कर कमलिनी-नायक ( सूर्य ) अपने करो द्वारा, जो कि एक सहस्र से अधिक थे, उसको उठाकर करुणा करके भरे हुए अपने अपने भावों से, उन सबको समझाता हुआ सा, इस प्रकार सूचित करता था जो निम्न लिखित है ॥ ६७ ॥

किमिदं क्रियते महोदयाः!
परिवीक्षध्वमयं क्रमो भुवि ।
प्रथितोऽस्ति ततो विधेर्वशा-
दलमत्रैव निधीयतां मतिः ॥६८॥

हे महोदयो ! यह आप क्या करते है जो इस प्रकार हाथ पर हाथ रख कर वैठे हुए है। उठिए। उठकर देखिए। जो मै अपने भावों से सूचित करता हूँ। यही कम ससार में विद्यमान है। इसलिए इसको समझ कर इसी में मन लगाइए। अपना अधिक समय शोक में न विताइए ॥ ६८ ॥

गतएव भुवस्तलादहो
परलोकं यमिनामधीश्वरः ।
न भविष्यति दृष्टिगोचरो-
रुदनेनात्मविशोषणेन वा ॥६९॥

स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी तो सर्वदा के लिए इस असार संसार को छोड कर चले ही गये। इसमें तो कुछ सदेह ही नहीं है और न अब किसी प्रकार से दृष्टिगोचर हो सकते हैं। चाहे आप रोवे या अपने आत्मा को सुखाए। जो कुछ ईश्वर की इच्छा से होना था वह तो हो ही गया। अब इसमें कुछ वाकी नहीं रहा है ॥ ६९ ॥

विफला मनसः प्रतारणा
मुनिवर्यस्य समागमाशया ।

रहिता च फलेन तत्त्वतो-
निजकार्योपरतिः प्रतीयते ॥७०॥

जो दुबारा इस जगत् में स्वामीजी से मिलने की आशा रखनी है वह केवल मन को ठगना है। इस निष्फल आशा मे अब कुछ न मिलेगा और जो अपने अपने कार्यों में अरुचि करनी है वह भी सर्वथा निष्फल ही है ॥ ७० ॥

इति चेतसि शान्तिमागते
परिचिन्त्यात्मगतं यदुच्यते।
पुरतो भवतां मयाधुना
हृदये तद्धृयतां यथोचितम् ॥७१॥

इस बात को अपने मन में भलीभाँति विचार कर जो कुछ आप लोगों के लिए मैं प्रस्तुत करता हूँ उसमें मन लगाइए और उसके अनन्तर अपने अपने देश और काल के अनुसार बर्ताव कीजिए। यही बुद्धिमानों का परम कर्तव्य है ॥ ७१ ॥

अहमेमि यदास्तपर्वतं
विधियोगादथवा नियन्त्रणात्।
स्वकृतिं दहने तदाद्भुतां
प्रतिमुञ्चामि निशागमेऽचलाम् ॥७२॥

जिस समय मैं इस भारतवर्ष में बारह घंटा रहकर यहाँ से अस्ताचल की चोटी पर पहुँचता हूँ उस समय अपना कार्य अग्नि को सौंप जाता हूँ। वह अग्नि मेरे अभाव में वही काम देता है जो अपनी विद्यमानता में मैं दिया करता हूँ। अग्नि भी बुत जाने पर अपना काम वाणी को सौंप जाता है। यह कथानक उपनिषदों में अच्छे प्रकार वर्णन किया गया है ॥ ७२ ॥

स च मामुदयाचलस्थितं
परिवीक्ष्याशु मयार्पितां प्रभाम्।

विनिवेश्य मयि प्रभातके
गतभारत्वमुपैति दृश्यते ॥७३॥

जब मैं यूरुप अमेरिका आदि पातालतालुतलवासी लोकों में भ्रमण करता हुआ प्रातःकाल फिर उदयाचल की चोटी पर पहुँच जाता हूँ तब वह अग्नि मेरा निक्षेप ( अमानत ) रूप प्रकाश फिर मेरे लिए अर्पण करदेता है और आप गतभार हो जाता है ॥ ७३ ॥

अपरं च विलोक्यते मया
भुवने गच्छति वृद्धभावताम् ।
जनकेति समस्त धूर्वह-
स्तनयोस्मिन्भवति प्रभाववान् ॥७४॥

और भी मैं देखता हूँ । जब संसार में पिता वृद्धावस्था में निरर्थक ( बेकार ) हो जाता है उस समय उसका योग्य पुत्र उसके समस्त कारवार का भार अपने ऊपर लेकर भावी के लिए धूर्वह माना जाता है ॥ ७४ ॥

जनकोपि विलोक्य धूर्वहं
स्वसुतं सादरमात्मकर्मसु ।
क्रमशो गतभारतामितो-
भवतीत्यत्र कुतो न दृश्यते ॥७५॥

अति वृद्ध पिता भी जब उसको समस्त कार्यों में लगा हुआ देखता है तब अपनी चिन्ताओं से छुटकारा पाजाता है और विगत भार होकर अपने मरने के दिन गिना करता है । यह बात संसार में प्रसिद्ध है ॥ ७५ ॥

सुतवत्परिपालयन्निमं
स समाजं यदि मृत्युमाप्तवान् ।
न तदास्य वियोगमूर्छना
हृदये कापि निधीयतां मुनेः ॥७६॥

यदि ऋषि दयानन्द इस आर्यसमाज को पुत्रवत् मानकर इसका तन, मन, धन से पालन कर चुके हैं और अपने पश्चात् कार्य करने के लिए छोड़ गये हैं तो उनके वियोग में अधिक शोक करना अच्छा नहीं है ॥ ७६ ॥

यदि सैकसुते विचारणा
मुनिवर्यस्तु समस्तभारतम् ।
सुत इत्यवगस्य भव्यया
निजदृष्ट्या परिवीक्ष्य निर्गतः ॥७७॥

जब एक पुत्र के ऊपर सारा संसार का काम चलता रहता है तो ऋषि दयानन्द ने तो समस्त भारतवर्ष को अपना पुत्र माना है और उसके बचाने के लिए जीवन भर प्रयत्न किया है। जिस ऋषि दयानन्द के लाखों धर्मात्मा सच्चे धर्मपुत्र मौजूद हों उसके लिए तो कहना ही क्या है ॥ ७७ ॥

सुतवन्मुनिधर्मपालनं
क्रियतामत्र भवद्भिरादरात् ।
सकलेपि यथा भुवस्तले
स मुनेरेव मनोरथो भवेत् ॥७८॥

इसलिए उठो ! पुत्र के समान उनके कथन का पालन करो। जीवन भर के लिए उनकी आज्ञा का पालन करना अपना कर्तव्य समझो, जिससे समस्त भारतवर्ष में उनका मनोरथ फलीभूत हो जावे। उनके अभीष्ट वैदिक धर्म की दिन दिन वृद्धि होती रहे, उनका जीवित सर्वस्व आर्य्यसमाज उन्नति के उच्चतर शिखर पर पहुँच जावे, उनका हृदय रूप वेदों का प्रचार सर्वत्र सर्व प्रकार से होता रहे। यही सत्पुत्रों का काम है ॥ ७८ ॥

यशसा महतां वपुः सदा-
ऽमरतां प्राप्य वितिष्ठते महत् ।
न शरीरमिहावतिष्ठते
जनिमातस्य जनस्य बुध्यताम् ॥७९॥

सज्जनों का शरीर इस ससार में यशरूप होकर ही सर्वदा के लिए रहा करता है। स्थूल शरीर का तो कभी न कभी नाश होना ही है। इसलिए सज्जन उसका भरोसा नहीं रखते। केवल अपने कर्तव्य का ही पालन करते रहते हैं॥ ७९॥

जनिमत्र गतस्य भूतले
मृतिरेकान्ततया भविष्यति ।
मृतिमासवतो जनिःपुन-
र्गतिचक्रं परिवर्तते स्वयम् ॥८०॥

जिस पुरुष की यहाँ पर उत्पत्ति हुई है उसका एक वार नाश अवश्य होना है। जो पुरुष मर चुका है उसका जन्म भी अवश्य ही होना है। यह आवागमन का चक्र तो लगा ही हुआ है। परन्तु भेद इतना है कि जिस रूप में एक वार जन्म लेकर पुरुष मरता है उसी रूप में दुवारा आकर जन्म नहीं लेता है। रूपांतर में परिणत होकर जन्म लिया करता है। इसी भाव को लेकर श्रीकृष्णजी ने गीता में अर्जुन को भी समझाया है 'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युः" ॥ ८०॥

दिवसापगमादनन्तरं
निशयाऽऽपूर्यतएव तद्वियत् ।
क्षणदापगमे दिनोदयः
स्फुटमेतद्गतिचक्रदर्शनम् ॥८१॥

दिन के अनन्तर रात का आना जिस प्रकार प्रत्यक्ष में विद्यमान है और रात्रि के अनन्तर दिन का आना प्रत्यक्ष दीख रहा है इसी दिन और रात्रि के गति चक्र के समान मनुष्यो का आवागमन चक्र भी अनिरुद्ध है। महा मोह-रूप कटाह में भूतो को गिरा कर सूर्य रूप अग्नि मे दिन रात्रि रूप काष्ठ लगाता हुआ काल मास रूप चमचे से चला चला कर भूना करता है॥ ८१॥

सुखतः परमस्ति दुःखता
पुनरन्ते सुखमेव केवलम् ।

न सदा सुखमेव नोऽसुखं
रथचक्रभ्रमिवद्धिलोक्यताम् ॥८२॥

सुख के अनन्तर दुःख का आना, दुःख के अनन्तर सुख का आना, रथ के चक्र के समान, ऊपर नीचे होता है। न किसी के लिए सर्वदा सुख ही प्राप्त होता है न सर्वदा दुःख ही प्राप्त होता है। दोनों बातें आगे पीछे बनी रहती हैं। मनुष्य सुख को सहज (अचानक में ही) भोग लेता है। दुःख को बड़ी देर तक मानता रहता है। यही बात रामायण में लक्ष्मण के प्रति मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्रजी कह गये हैं "सुखस्यानन्तरं दुःखम्" ॥ ८२ ॥

तदलं बहुशोककल्पना-
न्मुनिवर्यस्य दिवङ्गतात्मनः ।
महतामियमस्ति वञ्चना
स्वतएवात्र भुवस्तले स्थिरा ॥८३॥

इसलिए सद्गति को प्राप्त हुए स्वामीजी के लिए अधिक शोच न कीजिए। महात्मा पुरुषों की एक प्रकार की शैली होती है कि आप अंतर्हित होकर मनुष्य की परीक्षा लिया करते हैं ॥ ८३ ॥

इयमार्यसमाजवल्लरी
मयि लोकान्तरमागते नवा ।
प्रचलिष्यति वा विशुष्कता-
मुपयास्यत्यधिकारिभेदतः ॥८४॥

मेरे इस पाँच भौतिक शरीर के अनन्तर यह कोमल आर्यसमाज रूपिणी लता मनुष्यों के द्वारा उपयोग पाकर वृद्धि को प्राप्त होगी अथवा मनुष्यों का अनुराग हटने पर सर्वथा विशीर्णपत्रा हो जावेगी। ये दोनों बातें अधिकारी और अनधिकारी पुरुषों के ऊपर निर्भर हैं ॥ ८४ ॥

इति लोकपरीक्षणेच्छया
प्रगतः सोपि महामुनिर्दिवम् ।

अतिसूक्ष्मशरीरधारणा-
दधुना नात्र विलोक्यते जनैः ॥८५॥

इस प्रकार दोनों बातों में आप लोगों की परीक्षा लेने के लिए वह ऋषि इन्हीं भूर्भुवःस्वः तीन लोकों में अंतर्धान होगये और अत्यन्त सूक्ष्म शरीर धारण करने से आप लोगों की दृष्टि में नहीं आते ॥ ८५ ॥

गतवान्पुरएव मे दिवं
स महात्मा वसुदेवनन्दनः ।
विलयं प्रययौ ततः पुरा
मम वंशस्य विभूषणं रघुः ॥८६॥

महाभारत के प्रधान नेता गीता के संपादक श्रीकृष्ण महाराज मेरे ही समक्ष परलोक को सिधारे । रामायण के अद्वितीय नेता मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्रजी उनसे भी पहले चले गये । इसी प्रकार आर्यसमाज के प्रधान नेता जगदेकनन्दन, आनन्दकन्द जगदानन्द श्री १०८ ऋषि दयानन्द अब चले गये ॥ ८६ ॥

जगदप्यतिजीर्णतां गतं
परमात्मा प्रलयान्तरे पुनः ।
वहुकर्मफलानुवन्धना-
दुदयं प्रापयति प्रसङ्गतः ॥८७॥

कहाँ तक कहूं । इस जगत् को भी जब परमात्मा जीर्ण हालत में देखता है तब प्रलय के बहाने से नष्ट कर देता है फिर दुबारा मनुष्यों के कर्मानुकूल बना करके खड़ा कर देता है । प्रलय में कार्य जगत् का नाश हो जाता है यह बात दर्शनों में प्रसिद्ध है । कारण मात्र उस समय रह जाता है ॥ ८७ ॥

इति भारतवर्षमण्डलं
निजगत्या प्रतिवोध्य भास्करः ।

भुवनान्तरमाप दर्शयन्

समयस्यास्य गतिभ्रमं जवात् ॥८८॥

इस प्रकार भुवनभास्कर सूर्य अपनी गति के द्वारा ससार की स्थिति को चञ्चल बता कर समय की अति चञ्चलता दिखाने के लिए अस्ताचल की चोटी पर चढ़ गये अर्थात् सायङ्काल होगया ॥ ८८ ॥

चतुरोपि निबोधको यथा

निजचाञ्चल्यवशाज्जनव्रजम् ।

न करोति गतार्थमुष्णगुः

स तथा तानकरोन्न शिक्षितान् ॥८९॥

उपदेश देनेवाला कैसा ही चतुर हो परन्तु वह अपनी चञ्चलता के कारण जिस प्रकार श्रोताओं को तृप्त नहीं कर सकता इसी प्रकार चञ्चल गति और गरम बोलने वाला सूर्य ऋषि के वियोग से विह्वल आर्य मंडल को अच्छे प्रकार शांति न देसका अर्थात् जगत् में शोक बाकी रह गया ॥ ८९ ॥

हृदये प्रविविच्य तत्कथां

पुनरुक्तामिव कर्तुमुद्यतः ।

हिमदीधितिराप तत्पदं

सुहृदामीदृशएव संक्रमः ॥९०॥

इस बात को अपने मन में विचार कर अपने मित्र की बातें फिर दुबारा समझाने को उसके स्थान पर शीतकिरण आ गये और वही अपने मित्र की बातें समझाने लगे। मित्रता के यही माने होते हैं अर्थात् चन्द्रोदय हो गया ॥ ९० ॥

शिशिरांशुरयं यदा जनान्

शिशिरैरात्मकरैरबोधयत् ।

प्रबभूव तदा सभापि सा

निजकार्येषु निषक्तमानसा ॥९१॥

जब कुमुदिनी-नायक ने अपने शीतल शीतल किरणों ( वचनों ) द्वारा शोकमूर्छित भुवन को जगाया तब वह आर्यमित्र-मण्डली भी सचेत हो गई और अपने अपने कार्यो में लग गई। मधुर बोलना सर्वत्र ही काम कर देता है, यह भाव है ॥ ९१ ॥

सकलं यतिवर्यकल्पितं
वसनाद्यं वसु पत्रदर्शनात् ।
परिवीक्ष्य तथा विलिख्य त-
द्गतशोकापि शुचा व्यतिष्ठत ॥९२॥

स्वीकार-पत्र ( वसीयतनामे ) के अनुसार जो कुछ स्वामीजी का वस्त्र, पुस्तक आदि सामान था सब देख भाल कर जनता सूची में लिखने लगी और उचित कार्य में तत्पर हुई परन्तु सर्वथा अभी गतशोक नहीं हुई ॥९२॥

शनकैरयमेति मन्दता-
मतिशोको हृदयान्तरं गतः ।
महतामपि कात्र वर्णना
लघुभावत्वमुपेयुषां पुनः ॥९३॥

महात्माओं के वियोग का शोक बुद्धिमान् भी शीघ्र नहीं मिटा सकते और छोटे मोटे पुरुषों की तो बात ही क्या है। इसलिए अभी स्वामीजी का ताजा शोक न मिटा और न मिट सकता था, न कभी मिटेगा ॥ ९३ ॥

क्षणदापगमेऽथ सत्कथा-
पगमाद्यावदयं निशापतिः ।
न ययौ तदवध्ययं कवि-
र्निजसर्गान्तमकल्पयद्रसात् ॥९४॥

यह सोच कर थोडी रात्रि रहने पर जब तक मनुष्यों को किरणों द्वारा समझाता हुआ चन्द्रमा मन मन में जाने की इच्छा कर ही रहा था कि कविरत्न ने उसके जाने से पहले ही अपने सर्ग को समाप्त कर दिया अर्थात् चन्द्रमा के अस्त और सूर्य्य के उदय के मध्य में यह सर्ग पूर्ण किया ॥ ९४ ॥

एवं महार्यपरिषत्पतिशोकभावा-
वद्धं समस्तमनुजेश्वरमण्डलं तत् ।
शीतांशुभिः कुमुदिनीदयितो निवार्य्य
वेगाज्जगाम चरमाचलकूटकोटिम् ॥९५॥

कुछ ही देर के बाद चन्द्रमा भी अपनी अमृतमय शीतल किरणों से स्वामीजी के वियोग से सन्तप्त अनेक आर्य्यराजाओं को कुछ कुछ शान्त कर अस्ताचल की ऊँची चोटी की नोक पर से सबको "नमस्ते" करके छिप गया ॥ ९५ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
शोकसमूर्च्छन नाम विंशतितमः सर्ग. ।



# एकविंशः सर्गः

याते मुनौ विधिवशादमरालयं सा
गोष्ठी शुचातिविकलापि पदे तदीये ।
नव्योदयं प्रतिनिधिं विनिवेश्य तस्थौ
केनापि वञ्चितसमस्तधनेव तत्र ॥१॥

जगदीश्वर की प्रेरणा से आनन्दकन्द जगदानन्द ऋषि दयानन्द के लोकांतर जाने पर किसीने मानो जिसका समस्त धन ठग लिया हो ऐसी शोक से अत्यन्त व्याकुल आर्यमहाशयों की सभा ऋषि दयानन्दजी के पद पर आर्यसमाज की प्रतिनिधि को स्थापित कर यथाकथंचित् शांति को प्राप्त हुई ॥ १ ॥

नाप्तपदं यदपि चेतसि शोकतान्ते
सा कापि हर्षकलिका विवशेव तेषाम् ।
कार्योदयात्तदपि ते मुदितायमाना
लोके बभुः सकलसभ्यजनैर्नमस्याः ॥२॥

यद्यपि शोकाकुल महाशयों के हृदय में आनन्द की कला ने पूर्णरूप से अपना प्रभाव नहीं दिखाया तथापि सज्जनों के द्वारा प्रशंसनीय वह आर्यमहाशय अपने अपने कार्यों में प्रवृत्त होने से आनन्दित से प्रतीत होने लगे। वास्तव में आनन्दित होना तो अब कठिन है ॥ २ ॥

चेतस्यलं विशतु नाम कथं स हर्षो-
लोके विदां परमसख्यमुपागतैर्यैः ।
सत्राशितं यतिवरेण गतं तथोक्तं
गीतं निपीतमुपनीतमपि प्रसङ्गात् ॥३॥

उन परम विद्वान् आर्यमहोदयो के हृदयों मे क्योंकर एक साथ आनन्द आकर निवास करे जिन्होने उत्कट भाग्यो के उदय से श्रीस्वामीजी महाराज के साथ साथ कहीं पर भोजन, कहीं पर गमन, कही पर भाषण, कहीं पर वेदगान, कहीं पर जलपान आदि कार्य भी किये हों ? ॥ ३ ॥

गीता मतेः पथमनेकविधा न नीताः
किंवा न पीतमखिलोपनिषत्पयोपि ।
नायाति सा तदपि तस्य मुनेर्वियोगे
शान्तिर्विधेर्विलसितं किमिदं विचित्रम् ॥४॥

महर्षि के वियोग में अनेक वार गीता को मति मार्ग पर पहुँचाया, उपनिषद् रूप ब्रह्मद्रव को, जो कि पीने के साथ ही शाति देता है, अनेक वार पिया परन्तु आपके वियोग द्वारा प्राप्त हुए शोकानल की शांति प्राप्त नहीं हुई। यह विधाता ने अद्भुत बात करदी ॥ ४ ॥

ये सज्जना जगति जन्मतएव जन्तो-
र्जन्मान्तरोपगमनक्षयकारणानि ।
कर्माणि वेदविधिना विलयं नयन्ति
तेषां वियोगसमये न कथं शुगीयात् ॥५॥

ठीक भी है। जो सज्जन जगत् में जन्म लेने के समय से ही और मनुष्यों के लिए लोकांतर ले जाने वाले कर्मों के छेदन में वैदिक शस्त्र लेकर प्रवृत्त होते हैं अर्थात् आप जन्म लेकर औरो के लिए मुक्ति सुख देते हैं उनके वियोग समय में क्योंकर शोक प्राप्त न हो ॥ ५ ॥

धर्मोदयाय जनिमाप्तवतां समस्त-
लोकोपकारकरणाय वपुर्भृतां या ।

लोके स्थितिर्दुरितनाशकरी समुक्ता
सा कोविदैरवगताखिलवेदतत्त्वैः ॥६॥

केवल वैदिक धर्म की वृद्धि के लिए जिन सज्जनो का जन्म होता है, संसार मात्र के उपकार के लिए जिनका शरीर होता है, दीन अनाथों के रक्षार्थ जिनका धन होता है, ऐसे सज्जनो का जगत् में रहना ही समस्त पापों का नाश करने वाला होता है। यह सिद्धांत वेद के तत्त्ववेत्ता लोग कहते और मानते हैं॥ ६॥

माभूद्विधेः करुणया भुवि सज्जनानां
योगो यदस्तु न परस्परमिलता तैः।
सा चेल्लयं व्रजतु तद्विरहागमोत्र
भूयात्स चेन्मरणमप्यरमेव भूयात् ॥७॥

यदि हम पर ईश्वर की पूर्ण कृपा हो तो सबसे पहले तो सज्जनों के साथ हमारा मेल ही न हो, यदि किसी कारणवश मेल भी हो तो उनके साथ में पूर्णरूप से मित्रता न होने पावे। यदि किसी कारण मित्रता भी होजावे तो उनके वियोग का समय हमारी आँखों के सामने न आवे और यदि आ जावे तो हमारी भी मृत्यु में कुछ विलम्ब न हो॥ ७॥

लोकोपकारकमनन्तगुणाधिवासं
वेदोक्तधर्मपरिपालनबद्धभावम्।
योगीश्वरं यदयमाशु जहार वेधा-
स्तेनैव मन्दपदवीमुपयातवान्किम् ॥८॥

समस्त लोकों के उपकार में दत्तचित्त, अनन्त गुणों के एक मात्र भंडार, वेदोक्त धर्म के पालन करने में दत्तभाव, श्रीस्वामीजी महाराज को जो कि शीघ्र ही यहाँ से विधाता ने बुला लिया मालूम होता है कि इसीलिए वह मन्द पदवी को प्राप्त होगया नहीं तो "निर्विवेकी विधाता धातुः पुरा कोपि न बुद्धिदोभूत्" यह क्यो कहा जाता॥ ८॥

नैतादृशं जगति केनचिदत्र कार्यं
सम्पादितं जनिमितेन जनेन लोके।

याद्दङ्महामुनिरयं निरयं विहातुं
चक्रे भुवस्तलगताखिलकर्मभाजाम् ॥९॥

संसार में जन्म लेने वाले मनुष्यों के लिए अधम गति का विनाश करने वाला जैसा उपाय श्री १०८ स्वामीजी महाराज ने बतलाया ऐसा उपाय आज तक किसी ने भी नहीं बतलाया। इसीलिए आपका वियोग दारुण दुःख का देनेवाला माना गया है॥ ९॥

लोके बभूव स भुवो यदि भारहारी
रामस्तथा जनिमगान्मनुजापहारी।
नन्दस्य सूनुरपि वेदभरापहारी
नाभूदिमं यतिवरं नु विहाय हारी ॥१०॥

महाराजा रामचन्द्र ने यदि भारतवर्ष मे जन्म लिया तो केवल [ भूभार हरणार्थ ] पृथिवी के भार उतारने के लिए लिया ? श्रीकृष्णचन्द्र ने भी यदि भारत में जन्म लिया तो केवल महाभारत के द्वारा जमीन को ही हलका किया परन्तु वैदिक धर्म के उद्धारार्थ, वेदो की रक्षा करने के लिए उन पर लगाये हुए कलको के मिटाने के लिए सिवा स्वामीजी के और कोई भी उत्पन्न नहीं हुआ॥ १०॥

किं शङ्करेण विधिमार्गविनाशकेन
लोके जनिं गतवता विलयेपि यस्य।
तेऽवैदिकाइव जगत्परिवञ्चयन्ति
ब्रह्माहमित्यनिशमादरतो वदन्तः ॥११॥

कर्मकाण्ड एव उपासनाकाड के ऊपर पोता फेरने वाले शंकरस्वामी के आविर्भाव से भी ससार को क्या लाभ हुआ जिनके मरने पर [अहं ब्रह्मास्मि] कहने वाले एक प्रकार से अवैदिक सन्यासी पैदा होने लगे॥ ११॥

यद्दृश्यते जगति सर्वमिदं तदेत-
द्ब्रह्माद्वितीयमिति वादवतां मतेन।

नास्तीश्वरो न निगमो न सुखं न दुःखं
नो जन्म नापि मरणं न यमो न योगः ॥१२॥

जो कुछ संसार में दीखता है वह सब ब्रह्म ही ब्रह्म है और कुछ नहीं। यह जिनका सिद्धांत है उनके मत में न कोई ईश्वर है, न उसका ज्ञानरूप कोई वेद है, न सुख है, न दुःख है, न जन्म है, न मरण है, न पाप है, न पुण्य है, न योग है, न यमनियमों का पालन है, कुछ नहीं। केवल नास्तिकता का अड्डा जमा हुआ है ॥ १२ ॥

सर्वं तदेतदिह जन्म समेत्य योगी
विद्याबलेन मनुजान्परिबोधयित्वा।
नानामतात्मकमतङ्गजकेसरीन्द्रो-
लोकान्तराध्वपथिकत्वमियाय दैवात् ॥१३॥

इन सब बातों को ऋषि दयानन्द ने भारतवर्ष में जन्म लेकर अपनी विद्या के बल से सबको समझा दिया। अंत में वह केसरी, जो कि अनेक मतरूपी मतवाले मतंगजों को पछाड़ चुका था, विधाता के इच्छावश होकर लोकांतर जाते हुए मार्ग का पथिक बन गया ॥ १३ ॥

तस्याधुना मतिमतामधिपस्य यद्यत्
कार्यं तदेव निखिले जगतीतलेऽत्र।
सम्पादयिष्यति समस्तमनोगतानि
वेदोन्नतौ सकलमर्पयतां धनं वः ॥१४॥

अब उस विद्वानों के आचार्य ऋषि दयानन्द का जो जो कार्य है वही समस्त इस भूमंडल में वेद की उन्नति के लिए अपना तन, मन, धन लगाने वाले आप लोगों का समस्त मनोवांछित फलों को पूर्ण करेगा अर्थात् वही हमारे लिए ऋषि के फलों को दे देगा ॥ १४ ॥

एवं विचारयति तत्र गते मनुष्य-
व्राते परोपकरणाय निवेशितायाम्।

हृषोंदयात्परिषदि प्रथमं नियुक्ताः
सर्वे समाययुरनन्तधना नरेन्द्राः ॥१५॥

इस प्रकार उस समय उपस्थित हुए मनुष्यो में विचार करते करते परोपकारिणी सभा में पहले ही से नियुक्त समस्त राजे महाराजे एकत्र हुए। जिनका वर्णन मैं पीछे गये हुए सोलहवें सर्ग में कर चुका हूँ। इसका पूरा पूरा वृत्तात वहीं पर देखें ॥ १५ ॥

ते सर्वमस्य महनीयविचित्रकीर्ते-
रालोक्य वस्तुनिचयं विरता न यावत्।
तावन्मनस्युचितमुन्नतभावगर्भं
नव्यं जगाद रभसादुदितं स कश्चित् ॥१६॥

वह एकत्र हुए हुए समस्त राजे महाराजे तथा प्रधान, उपप्रधान, मन्त्री, कोषाध्यक्ष, पुस्तकाध्यक्ष, सभासद आदि आपकी छोड़ी हुई समस्त वस्तुएं देखकर जब तक निश्चिन्त नहीं हुए तभी तक उनमें से प्रधान महाशय उठकर इस प्रकार कहने लगे ॥ १६ ॥

विश्वोपकारकरणाय महौषधानि
यान्यत्र तेन रचितानि सुपुस्तकानि।
तेषां प्रचारकरणे निखिलैर्मनुष्यै-
रेकान्तमुत्तमतया क्रियतां प्रयासः ॥१७॥

माननीय आर्यपुरुषो! संसार के उपकार के लिए महौषध अर्थात् संजीवन रूप जिन पुस्तकों को श्रीमान् परमपदारूढ श्री १०८ स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी ने बनाया तथा जिनका वर्णन भी गये हुए अष्टम सर्ग में पूर्णरूप से हो चुका उन सत्यार्थप्रकाश आदि पुस्तकों के प्रचार करने में समस्त पुरुष पूर्णरूप से प्रयत्न करें ॥ १७ ॥

विस्तार्यतां जगति वैदिकभाष्यमस्य
सा भूमिका भवतु सर्वजनस्य भूमिः।

सत्यार्थनामकसुपुस्तकसत्प्रकाशः
सर्वं प्रकाशयतु विश्वतलं प्रभावैः ॥१८॥

समस्त पुरुषों को चाहिए कि आपके किये हुए ऋग्वेद तथा यजुर्वेद भाष्य को जगत् में विस्तृत करें, आपकी बनाई हुई ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका समस्त मनुष्यों में की भूमिका बने। आपके निर्माण किये हुए सत्यार्थप्रकाश का प्रकाश अपने प्रभावों से समस्त संसार को प्रकाशित करें अर्थात् हृदयों में भरे हुए अज्ञानरूप अंधकार को हटाकर ज्ञान का प्रकाश करें ॥ १८ ॥

आप्तपदं प्रतिनिधिः किल यस्तदीयं
योगीश्वरस्य स समस्तदिगन्तरेषु ।
दिव्योपदेशकसमूहसुवक्तृताभि-
र्विस्तारमानयतु वैदिकधर्ममेकम् ॥१९॥

परमपदारूढ ऋषि दयानन्द के स्थान में जो प्रतिनिधियाँ स्थापन की गई हैं उनको चाहिए कि वे देशदेशांतर एवं द्वीपद्वीपांतरों में जाने के लिए अपने यहाँ अच्छे सदाचारी सुयोग्य विद्वान् उपदेशक नियत करके वैदिक धर्म को सर्वत्र विस्तृत करें ॥ १९ ॥

विज्ञापनैरहरहो नगरेषु देया
विज्ञप्तिरुद्धतजनेषु यथा पुरस्ते ।
वादे भवन्तु निरताः परतो नितान्तं
लज्जावनम्रशिरसो नवतर्कवादैः ॥२०॥

उपदेश देने के लिए नियत किये हुए उन विद्वानों को भी यह उचित होगा कि वे बडे बडे नगरों में जाकर पहले तो अनेक मतों के मानने वाले पुरुषों में विज्ञापन वितीर्ण करें फिर शास्त्रार्थ के लिए उनको तैयार करके अंत में उनको वाद में परास्त करें ॥ २० ॥

नानामतानुगतमानवमर्दनेन
यावन्न भूमिवलये भविता विचारः ।

तावन्न वृद्धिमुपयास्यति सत्यमेव
सर्वेषु नव्यनगरेषु शिवः समाजः ॥२१॥

जब तक प्रबल युक्ति एवं प्रमाणों द्वारा अनेक मतमतांतरो के मानने वाले पुरुषो का शास्त्रार्थ मे पराजय न होगा तब तक समस्त लोकों का कल्याण करनेवाला आर्यसमाज नवीन नवीन नगरो मे कदापि स्थापित न होगा। इसलिए यह अवश्य कर्तव्य है ॥ २१ ॥

तस्मान्नियोज्य विबुधानिह कार्यमध्ये
वादानुवादलघुवादकृतौ प्रवीणान्।
संख्यावतां समुदयाय विधेयमेव
तादृग्विधं गुरुकुलं सकलैः प्रयासैः ॥२२॥

इसलिए इस शास्त्रार्थ रूप कार्य मे वेद वेदांग जानने वाले वाद, अनुवाद तथा शीघ्रवाद में प्रवीण अनेक विद्वानो को नियुक्त करके भविष्यत् के लिए अच्छे अच्छे विद्वान् उत्पन्न करने को तन, मन, धन से प्रयत्न कर एक गुरुकुल खोलना चाहिए ॥ २२ ॥

यस्मिन्नशेषनिगमागमलब्धदीक्षा-
स्त्रैवेदिकं व्रतमहर्निशमादधानाः।
देवाः षडङ्गमपि वर्णिगणानुपेता-
नध्यापयन्तु निगमं मुनितुल्यवेषाः ॥२३॥

जिसमें समस्त वेद वेदांगो के जानने वाले सर्वदा त्रैवेदिक व्रत के धारण करने वाले देवता लोग पास मे आये हुए ब्रह्मचारियो को, जिन्होंने कि मुनि जैसा वेष धारण किया हो, न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, योग, सांख्य, वेदांत, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, छन्द इन समस्त अंग उपांगों सहित ऋग, यजु, साम, अथर्व इन चारों वेदों को मय आयुर्वेद, धनुर्वेद, गांधर्ववेद, शिल्पवेद इन उपवेदो को दशोपनिषद समेत पढाया करें ॥ २३ ॥

ते तत्र सम्यगधिगत्य समस्तदीक्षां
कुर्वन्तु तोयनिधिमध्यमुपागतेषु।

देशेषु वैदिकपथस्य शिवं प्रचारं
सर्वेषु तत्परमनेकदिगन्तरेषु ॥२४॥

वे ब्रह्मचारी गण उस गुरुकुल में समस्त वेदवेदांगों को पढ कर समुद्र के मध्य में आये हुए तथा समुद्र के पार में बसे हुए देशदेशांतर और द्वीप द्वीपांतरों में वैदिक धर्म का पूर्ण रूप से प्रचार करना आरम्भ करे ॥ २४ ॥

केचित्त्रिशङ्कुतिलकां दिशमासमुद्र-
मन्ये कुवेरपरिगोपितरत्नकोषाम् ।
पौरन्दरीं तदितरे वरुणानुरक्ता-
मेके व्रजन्तु निगमाध्वविधानदक्षाः ॥२५॥

उनमें से कोई "त्रिशंकुतिलका" अर्थात् दक्षिण दिशा में जाकर वैदिक धर्म का प्रचार करे, कोई "कुवेरपालित" अर्थात् उत्तर में कोई "पौरंदरी" अर्थात् पूर्व दिशा में, कोई "वरुणलाछन" अर्थात् पश्चिम दिशा में सर्वत्र जा जा कर धर्म का प्रचार करे ॥ २५ ॥

वेदप्रचारनिधिना सकलं तदेतत्
कार्यं विधेयमुदयाय निधेरथास्य ।
देयं समस्तपुरुषैर्वसु ऋद्धिमाप्तै-
रन्यैर्यथोचितपरिश्रमदानमेव ॥२६॥

यह समस्त कार्य वेदप्रचारनिधि के द्रव्य से होता रहे और वेदप्रचार-निधि के लिए समस्त आर्य पुरुष मिलकर द्रव्य एकत्र करें। उनमें जो जो धनी हो वे धन से सहायता करे और जो जो निर्धन है वे अपने शरीर से उसके लिए प्रयत्न करें ॥ २६ ॥

वेविद्यते यदिदमस्य धनं महर्षे-
र्यच्चापि पुस्तकविमुद्रणयन्त्रमास्ते ।
सर्वं महर्षिनिधिनामतएव लोके
संस्थाप्य तस्य परिवर्धनमत्र कार्यम् ॥२७॥

जो धन महर्षि दयानन्दसरस्वतीजी का विद्यमान है या उनका 'वैदिक यंत्रालय' है वह सब धन और यंत्रालय महर्षि के नाम से ही चलता रहे और उस महर्षि-निधि की वृद्धि के लिए सब महाशय प्रयत्न करें और उसकी रक्षा करते रहें ॥ २७ ॥

अल्पव्ययेन निखिलान्यपि पुस्तकानि
मुद्राप्य तत्र समये समये यथेष्टम् ।
देयानि दीनजनबोधकृते नियुक्तै-
रस्मिञ्जनैः पुरतएव महर्षिणाऽलम् ॥२८॥

इस कार्य में पहले ही से नियुक्त किये हुए पुरुषों को यह उचित होगा कि वह महर्षि के नाम से जमा किये धन से उनके ही यन्त्रालय में उनकी बनाई हुई पुस्तकें छपवा छपवा कर स्वल्प मूल्य पर सबके लिए वितीर्ण किया करें ॥ २८ ॥

बाल्ये वियोगमधिगत्य जनिप्रदात्रो-
र्येऽनाथतामुपगताः शिशवो जगत्याम् ।
ते सर्वएवमनुजैः परिपोषणीया-
योगीश्वरस्य कथने कृतपक्षपातैः ॥२९॥

और महर्षि के कथन में अधिक श्रद्धा रखने वाले पुरुषों को यह भी उचित होगा कि वह बाल्यावस्था में माता तथा पिता से सदैव के लिए पृथक् हुए अनाथ बालकों को एकत्र कर उनकी तन मन धन से सर्वदा रक्षा किया करें ॥ २९ ॥

निर्माय मुख्यनगरेषु धनव्ययेन
तेषां कृते भवनमाढ्यतमैर्निजेन ।
तन्नामको निधिरपि प्रतिवर्षमेव
संवर्धनीय इति तस्य मुनेरभीष्टम् ॥३०॥

बड़े बड़े नगरों में अपने अपने धन से उनके लिए स्थान बना कर उनमें उनको रक्खें और उनके नाम से एक निधि खोल कर उसको प्रति वर्ष

बढ़ावें और उस निधि के धन से ही उनका पालन किया करें। यह महर्षि का अत्यन्त अभीष्ट है॥ ३०॥

एवं कृते न यवनाः स्वमतेषु बाला-
न्नेष्यन्ति सूत्रपरिभूषितमानवानाम्।
नापीशवीयमतवादपराः कदापि
द्रक्ष्यन्ति वेदविशदाध्वनि गच्छतस्तान् ३१

ऐसा करने पर शिखा-सूत्र-धारियों के जो अनाथ बालक हैं उनको उनसे विरुद्ध धर्म वाले कदापि न ले सकेंगे। न उनके धर्म का नाश होगा। साथ ही वह आर्य धर्म के मानने वाले और वैदिक मार्ग की रक्षा में तत्पर बने रहेंगे॥ ३१॥

ये केचिदत्र यवनैरथवेशवीयै-
र्लोभेन वा भयबलेन कृताः स्वधर्मे।
शुद्धेर्बलेन किल ते पुनरार्यधर्मे
व्रात्याइव द्विजगणाः सुनिवेशनीयाः॥३२॥

और जो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र प्राचीन समय में वैदिक धर्म के विरोधियो ने भय दे कर अथवा लोभ से अपने मत में कर लिये हैं उनको व्रात्य समझ कर शुद्धि के द्वारा प्रायश्चित्त कराते हुए फिर आर्य धर्म में प्रवृत्त कराना चाहिए॥ ३२॥

कालान्तरे विधिनिवोधितमार्गमेत्य
सर्वेपि ते जलतपोध्ययनप्रयोगात्।
शुद्धिं गता निजनिजोचितवर्णभेदा-
न्नेष्यन्ति दीर्घतपसा न किमप्यसाध्यम् ३३

वैदिक धर्म के अनुसार चलते हुए वह सब कालातर में सत्यभाषण, विद्याभ्यास, तप के प्रभाव से अपने अपने वर्णो में, जिनमें कि वे पहले थे, मिलाये जाये गे क्योंकि बड़ी बडी कठिन तपश्चर्याओं के समक्ष कोई भी पदार्थ असाध्य नहीं है॥ ३३॥

कन्योपयोगिपठनालयनिर्मितौ यद्-
द्रव्यं तथान्यदपि सर्वमिदं पुरेषु ।
सामाजिकव्ययत एव नियोजनीयं
कोषश्च सर्वपुरुषैः परिपूरणीयः ॥३४॥

कन्याओ के पठनार्थ जो नगरों में विद्यालय या पाठशाला खोली जावें उनके लिए जो धन का व्यय किया जावे वह सब समाजों से ही किया जावे और सामाजिक कोष की पूर्ति के लिए तन, मन, धन से सबको परिश्रम करना चाहिए ॥ ३४ ॥

यावन्न सर्वनगरेषु सुताजनानां
पाठालयस्य परतः पठनस्य चापि ।
कश्चिद्भविष्यति नवो नियमो न ताव-
द्योगीश्वरस्य ऋणतो गतभारता स्यात् ३५

जब तक समस्त नगरों में कन्याओ के लिए पठन का प्रबंध तथा विद्यालयों का प्रबन्ध न किया जायगा तब तक उस आनन्दकन्द जगदानन्द ऋषि दयानन्द के ऋण से आर्यजन विगतभार न होंगे। यह ध्यान रखना चाहिए ॥ ३५ ॥

याः शैशवे परिणयादगमन्कुमार्यो-
वैधव्यमत्र सकलेपि पुनर्नियोगात् ।
इच्छानुरूपपतिसङ्गमनेन तासां
पूर्तिं समेतु मनसानुमतोभिलाषः ॥३६॥

बाल विवाह के प्रभाव से जो विधवायें आज करोडों की संख्या तक पहुँच गई हैं उनका अक्षतयोनित्व सिद्ध होने पर पुनर्विवाह तथा क्षतयोनित्व सिद्ध होने पर नियोग कराकर अनेक प्रकारों के पापो से उनको बचाना और आनन्दित कराना चाहिए ॥ ३६ ॥

आषोडशं न हि कदापि कुमारिकाणा-
मग्रे विधेयमिह वर्षमनार्यजुष्टम् ।

दानं न चापि वरदर्शनमन्तरैव
लोभेन नाप्यधिकमायुमुपेयुषेपि ॥३७॥

एक ओर ऐसा करते हुए दूसरी ओर उनका सोलह वर्ष से पहले कदापि विवाह न करना चाहिए। साथ ही वर के बिना ही देखे या लोभ के वश अधिक अवस्था वाले के साथ भी विवाह न करना चाहिए। यह मार्ग सर्वोत्तम माना गया है ॥ ३७ ॥

एवं कृते नहि भविष्यति कापि बाला
प्राणेश्वरेण रहिता न च कापि लोके।
दुष्टा न चापि कुलटा न वियोगतान्ता
नो पुत्रपौत्रधनधान्यसमृद्धिशून्या ॥३८॥

ऐसा कहने पर इस भारतवर्ष में कोई भी बाला अपने प्राणेश्वर से यौवनावस्था में वियोग को प्राप्त न होगी, न कोई व्यभिचार-दोष से ग्रस्त होगी, न पुत्र-पौत्रों के सुख से वञ्चित रहेगी, न धन, धान्य, मान्य के बिना रहेगी ॥ ३८ ॥

नाशं गमिष्यति मदोद्धतदुष्टयूनां
सर्वोपि भूमिवलये स मनोभिलाषः।
पूर्तिं समेष्यति परोपकृतौ रतस्य
पक्षे शशीव चरमे स मुनेः प्रयासः ॥३९॥

जिन काशीनाथ आदि मूढ पुरुषों ने वैदिकमार्ग का नाश करना चाहा उनका सारा मनचीता फीका पड़जायगा और संसार के उपकार में दत्त-चित्त महर्षि दयानन्द का मनोरथ शुक्लपक्ष में चन्द्रमा की तरह दिन दिन पूर्णता को प्राप्त होगा ॥ ३९ ॥

एवं निवेदयति वेदविदांवरिष्ठे
गोष्ठीपतौ नृपतिभिः परिपूरिता सा।
रम्या सभा तदुदितं सकलं यथाव-
द्योगीश्वरस्य कथनादुररीचकार ॥४०॥

इस प्रकार बुद्धिमानो में अग्रगण्य श्रीयुत सभापति की वक्तृता समाप्त होने पर अनेक राजा महाराजो से भरीहुई वह सभा आनन्द को प्राप्त हुई और महर्षि के उद्देश्यानुकूल प्रधानजी की वक्तृता का अनुमोदन करने लगी ॥ ४० ॥

स्वीकृत्य सर्वमपि योगिवराभिलाष-
संपूरकं मुदमिता परिषत्तथा सा ।
चक्रे यथाल्पसमयेन दिगन्तरेषु
प्रादुर्बभूव निगमप्रथमः समाजः ॥४१॥

अनुमोदन करने पर महर्षि दयानन्द के उद्देश्यो की सर्वांश मे पूर्ति करने के लिए उस सभा ने ऐसा उद्योग किया कि थोड़े ही दिनों में चारो दिशाओं में वैदिक धर्म का स्थापन करनेवाला आर्यसमाज स्थापित हो गया ॥ ४१ ॥

कुत्रापि तद्गुरुकुलं भुवनप्रसिद्धं
कुत्राप्यनाथभवनं सदनं कृपायाः ।
कुत्रापि भारतसुतापठनोपयोगि-
विद्यालयस्य भवनं समकारि तैस्तैः ॥४२॥

कहीं पर संसार में विख्यात गुरुकुल का स्थापन होने लगा, कहीं पर दया का सदन अनाथभवन स्थापित होने लगा, कहीं पर कन्याओ के पठन योग्य विद्यालय स्थापित हुए। कहाँ तक कहें, सभी कार्य एक साथ वृद्धि को प्राप्त हुए ॥ ४२ ॥

सर्वं तदेतदिह यस्य दयामयस्य
कारुण्यतो जगति वृद्धिमुपैति नित्यम् ।
देवः स सर्वभुवनाधिपतिः करोतु
सिद्धानि तस्य सुमुनेः कथितानि नूनम् ॥४३॥

जिस करुणावरुणालय जगदीश्वर, जगदाधार, जगदन्तर्यामी की असीम कृपा से यह सब कुछ प्रति दिन वृद्धि को प्राप्त होता है वही समस्त भुवनो

का अधिपति परमेश्वर उन आनन्दकन्द जगदानन्द ऋषि दयानन्द के मनोरथों को पूर्ण करें। इस श्लोक में आया हुआ "सिद्ध" शब्द अन्तिम सर्ग में मांगलिक है, साथ ही ग्रन्थ देखने, सुनने, पढ़ने वालों को सिद्ध संकल्प बनाने वाला है ॥ ४३ ॥

येनातिपुण्यपरिपाकवशादुपेतं
मुक्तिस्वरूपमखिलोपकृतौ विहाय।
दत्तं समस्तमपि शर्म विषं निपीतं
सर्वाननन्तसुखमापयता यतेन ॥४४॥

जिन्होंने अपने पूर्वोपार्जित पुण्य पुंजों के वश प्राप्त हुए मुक्ति-सुख को भारतवर्ष के उद्धार के लिए छोड़ कर स्वयं कई वार विष खाया और समस्त जनों को वैदिक धर्मरूपी ईश्वराज्ञा पर चला कर अनन्त सुख का भागी बनाया ॥ ४४ ।

यो बन्धनैरविरतं भुवनं यथाव-
द्बद्धं विलोक्य सदयो जनतापशान्त्यै।
लोके जनिं समधिगत्य चकार सर्वा-
न्निर्बन्धनान्निगममार्गनिबोधनेन ॥४५॥

दया के अद्वितीय भंडार जो महर्षि इस संसार को अनेक मतमतांतरों के बंधनों में चारों ओर से फँसा देखकर उनके बंधनों को काटने के लिए स्वयं असमय में गर्भरूप बधन में पड़कर वैदिक सिद्धांतों को बता, सबको मुक्तबंधन कर गये ॥ ४५ ॥

नानामतप्रथनकारणमत्र योगी
यो योगसाधनवशेन विलोक्य नूनम्।
भाग्योदयेन भुवनोदरभूमिभाजां
तन्नाशनेऽर्पितसमस्तमतिर्बभूव ॥४६॥

जो महर्षि अनेक परिश्रमों द्वारा प्राप्त किये योग बल से समस्त मतों के फैलाने का जो मूल कारण अविद्या है उसको पूर्णरूप से जानकर भारतवर्ष में उत्पन्न हुए मनुष्यों के भाग्योदय से उस अविद्या के नाश में दत्त चित्त हुए ॥ ४६ ॥

वेदत्रयीपठनतो विमुखान्नितान्त-
मज्ञानकालकवलीकृतसर्वदेहान् ।
यो भूतलद्विजगणानवलोक्य तेषां
पूर्णोदयाय निजजीवनमप्यदात्तत् ॥४७॥

जो महर्षि वेदों के पढने से सर्वथा विमुख इसीलिए अज्ञान रूप मृत्यु से सर्वथा घिरे हुए भारतवर्ष के द्विजगणों को देखकर पूर्णरूप से उनके दुबारा उद्धार के लिए अपना जीवन तक सादर अर्पण कर गये ॥ ४७ ॥

दीनां वनेषु मतवादभयेन लीना-
माकृष्टमञ्जुवसनामदयं यथावत् ।
पौराणिकैरहरहो वचसामधीशां
तां द्रौपदीमिव पुनः प्रथितामकार्षीत् ॥४८॥

जो महर्षि मतवादों के भय से दीन इसीलिए वनों में छिपी हुई निर्दयता पूर्वक पौराणिकों के द्वारा उतारे हुए सुन्दर वस्त्र वाली द्रौपदी जैसी सरस्वती को फिर दुबारा उच्चपद पर पहुँचा कर उसको आनन्दित बना गये ॥ ४८ ॥

सर्वांशएव दशलक्षणकं विनष्टं
यो धर्ममीक्ष्य करुणावरुणालयस्तम् ।
प्रत्युज्जिजीवयिषुरात्मसमर्प्पणेन
सर्वानयोजयदमुष्य समेधनाय ॥४९॥

जो करुणावरुणालय महर्षि दयानन्द दश लक्षण वाले धर्म को सर्वांश में विनष्ट होता देखकर उसके फिर दुबारा जिलाने के लिए न केवल अपने आत्म-समर्पण से किन्तु समस्त भद्रजनो के आत्मसमर्पण द्वारा पूरा पूरा प्रयत्न कर गये ॥ ४९ ॥

लोपङ्गतामहह भारतवर्षमध्या-
देकान्तमेकविधभोजनवासशैलीम् ।

मैत्रीमथोऽव्यवहृतिं मतवादवेगै-
र्यः पूर्ववत्पुनरिह प्रथयाम्बभूव ॥५०॥

अनेक मतवादों के भेद से नष्ट हुई जिस प्राचीन शैली को सर्वांश में भारतवर्ष से जाती देखकर जिस ऋषि ने फिर दुबारा उसको यहाँ रखने के लिए एक भाषा, एक इष्टदेव, एक भोजन, एक व्यवहार, सर्वांश में प्रवृत्त कर दिये ॥ ५० ॥

द्वीपान्तरेष्वपि महर्षिवशात्प्रसिद्धं
सर्वोत्तमं जगति भारतवर्षमेतम् ।
नानामतानुगमनैर्विलयं प्रयातं
योलं विलोक्य करुणोद्गमनादरोदीत् ॥५१॥

जो महर्षि इस भारतवर्ष को अपने यहाँ उत्पन्न हुए अनेक पतंजलि आदि ऋषियों के कारण सर्वत्र प्रसिद्ध होने पर भी आज मतो की अनेकता से नष्ट होता देखकर हृदय में उत्पन्न हुई करुणा के वश होकर पश्चात्ताप करते रहे ॥ ५१ ॥

हे निर्जराभय ! निरामय ! दीनबन्धो !
देवाधिदेव ! दनुजान्तक ! देववंद्य ! ।
दिव्यस्वभाव ! लघु भारतवर्षमेनं
रक्षेति योऽनवरतं वदनादवादीत् ॥५२॥

जो महर्षि इस भारत को डूबता देख, हे परमात्मन् ! हे देवों के देव ! हे दनुजांतक ! हे दीनबन्धो ! हे करुणासिन्धो ! हे अजर ! हे अमर ! हे अभय ! हे अजन्मन् ! इसकी रक्षा कीजिए यही अपने मुख से सर्वदा कहते रहे ॥ ५२ ॥

तस्योदयात्प्रभृति भारतवर्षमध्ये
यद्यच्चरित्रमभवत्सकलं तदत्र ।

योगीश्वरस्य मरणावधि सभ्यवर्य-
संवीक्षणाय समधात्स कवीन्द्रवर्यः ॥५३॥

उन योगिराज महर्षि दयानन्दसरस्वतीजी महाराज ने जन्म से लेकर स्वर्गारोहण पर्यंत इस भारतवर्ष में जो जो कार्य, जहाँ जहाँ पर, जितने जितने दिन, जिस जिस प्रकार, जब जब किये वह सबके सब इस महाकाव्य में समस्त सभ्य पुरुषों के अवलोकनार्थ उस महाकवि ने वर्णन किये ॥ ५३ ॥

विश्वोदयस्थितिविनाशकरः स देवो-
नानामनोरथपथानुगतां स्वशक्तिम् ।
सत्वप्रधानपरमाणुगतां विधाय
यद्वंशमस्य जगतः पुरतो व्यधत्त ॥५४॥

जिसके वंश को ससार का उत्पादन एवं पालन तथा विनाश करने वाले परमेश्वर ने मनोरथ रूप मार्गों में दौड़ने वाली अनेक अपनी शक्तियें को सत्वगुण प्रधान परमाणुओं में प्रवृत्त कर इस जगत् के निर्माण से पहले ही बना दिया ॥ ५४ ॥

नित्यं यमेषु नियमेषु निवद्धभावं
वेदोदरस्थितपदार्थविचारदक्षम् ।
लोकातिशायिनि तपस्यधिकं निविष्टं
दृष्ट्वा सनाढ्य इति यं मुदितो बभाषे ५५

यम तथा नियमो के पालन में दत्तचित्त एवं वेदों में भरे हुए पदार्थों के विचारने में प्रवीण और लोकोत्तर तपश्चर्या में सर्वदा लगे हुए जिस वंश को परमात्मा ने स्वयं सनाढ्य शब्द के द्वारा संबोधित किया था [ सनस्तपसि वेदे च सत्वे विद्यानुभावयोरिति कोपः ] ॥ ५५ ॥

नानाध्वरानुगतहोतृगणाधिपत्ये
पूर्वं निवेशितपदो निखिलादितेयैः ।

सर्वाधिकस्वहविभागविभोगपीनो
यद्वंशभूषणमलं समभूत्स वेधाः ॥५६॥

अनेक यज्ञों में होताओं ने प्रधान पदवी को पहुँचाया हुआ, समस्त देवो ने सबसे प्रथम यज्ञ भागो का भोक्ता माना हुआ, इसी लिए सबसे अधिक यज्ञ भाग के द्वारा अत्यन्त पुष्ट ब्रह्मा, जिस वंश का सबसे प्रथम भूषण बन गया था ॥ ५६ ॥

सत्वानुगेन परमाणुगणेन जुष्टं
सत्वोन्नतं हृदि विचार्य यदीयवंशम् ।
सत्वे निविष्टमतयो यमयोगयुक्ताः
सर्वे समन्वयुरहो सनकादयोपि ॥५७॥

सत्वगुण प्रधान परमाणुओं के द्वारा बनाये हुए इसीलिए सत्वगुण प्रधान जिस सनाढ्यवंश को देखकर सत्वगुण में सर्वदा तत्पर तथा यम, नियम, योग आदि में लवलीन, सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार आदि बड़े बड़े ऋषि, मुनि, महर्षि अपना प्रभव मानते थे ॥ ५७ ॥

नान्यत्र कुत्रचिदपि स्वमनोनुकूलं
रम्यं निवाससदनं भवितेति मत्वा ।
लोके समस्तविबुधैरनिशं नमस्या
यद्वंशमेव समगान्नु सरस्वती सा ॥५८॥

इस सनाढ्यवंश के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं भी अपनी इच्छा के अनुकूल सुन्दर तथा पवित्र निवास भवन नहीं प्राप्त होगा। ऐसा मन में विचार कर जिस सनाढ्यवंश को संसार में प्रति दिन विद्वानो के द्वारा वंदनीय श्रीमती सरस्वती भी अपना निवासस्थान मानने लगी ॥ ५८ ॥

तस्मिन्नभूदमरवन्द्यसनाढ्यवंशे
सूरिर्जवाहरइति प्रथितःस्वनामा ।
विद्यावलेन विनयेन नयेन येन
विस्तारिता जगति कापि नवीनकीर्तिः ॥५९॥

देवताओं द्वारा वंदना करने योग्य उस सनाढ्यवंश में एक अन्वर्थ नामक श्रीमान् पण्डितराज जवाहर हुए जिन्होंने अपनी विद्या एवं विनय आदि गुणों के द्वारा अपनी कीर्ति को सर्वत्र विस्तृत कर दिया था [ जवेन आसमतात्कीर्तिं हरति प्रापयतीति जवाहर इत्यन्वर्थमभिधानम् ] ॥ ५९ ॥

यद्वंशवासकरणाय निजं विधाता
गङ्गोदरस्थितमनेकगुणैरुपेतम् ।
यज्ञोपयोगि सुपलाशकुशावकीर्णं
तच्चारु चन्द्रनगरं समदाच्चिरत्नम् ॥६०॥

जिनके निवास करने के लिए अनेक गुण पूर्ण गंगानदी के मध्य भाग में बनाया हुआ, यज्ञों के उपयोगी, अनेक पलाशकुश आदि पदार्थों से अलंकृत, चन्द्रनगर नामक अपने निवास स्थान को ही विधाता ने अर्पण कर दिया था। इसीलिए यह अति प्राचीन भी है ॥ ६० ॥

तस्मिन्ननेन वसता विबुधेन काले
भार्यां विवाहविधिना समवाप्य तस्याम् ।
सोलम्भि विश्वविदितस्तनयोऽचिरेण
यन्नामसुन्दरमकारि भगीरथेति ॥६१॥

उस चन्द्रनगर में निवास करते हुए पण्डित जवाहरजी ने विद्याध्ययन के उपरांत वैदिक रीति से द्वितीय आश्रम में प्रविष्ट होकर वह जगद्विख्यात समस्त गुणों का पात्र पुत्र प्राप्त किया जिसका शुभनाम पण्डित भागीरथ शर्म्मा था और जो अत्यन्त विद्वान् थे ॥ ६१ ॥

सम्प्राप्तसर्वविभवोथ भगीरथोपि
विद्याबलेन समये कृतदारकृत्यः ।
पुत्रं जगत्त्रयविभूषणमाप टीका-
रामाभिधं मुनिमहर्षिसमानकृत्यम् ॥६२॥

काल क्रम से समस्त विद्या आदि गुणों को प्राप्त कर पण्डित भगीरथजी ने भी गृहस्थाश्रम में पदार्पण करके तीनों लोकों के लिए भूषण समान मुनि

एव महर्षियों के तुल्य आचरण रखने वाले श्रीमान् पण्डित टीकारामजी को प्राप्त किया, जो कि मेरे पिताजी थे ॥ ६२ ॥

सोऽपि स्वबुद्धिविभवेन सुबुद्धिनाम्नीं
भार्यामवाप्य समये ससुबोधमेकम् ।
मामात्मजं शिवकरीं तनयां च लेभे
यन्नाम शान्तिरिति सर्वजगत्प्रसिद्धम् ॥६३॥

उन पण्डित टीकारामजी ने भी ब्रह्मचर्यपूर्वक विद्याध्ययन कर छत्तीस वर्ष के उपरांत गृहस्थाश्रम को प्राप्त कर श्रीमती सुबुद्धिदेवी को, जो कि मेरी माता हैं और इस समय विद्यमान हैं, प्राप्त किया और सुबोधचन्द्र शर्म्मा के सहित मुझ अखिलानन्दशर्म्मा को तथा शांति नामक मेरी बहिन को भी प्राप्त किया ॥ ६३ ॥

सोऽहं मुनेश्चरितमस्य जगत्प्रसिद्धं
मत्वा विनोदयितुमात्मगिरं प्रसन्नाम् ।
नानागुणैरुपचितं नवभावगर्भं
नव्यं च भव्यमपि काव्यमकार्षमेतत् ॥६४॥

वह मैं अखिलानन्दशर्म्मा समस्त लोकों में विख्यात महर्षि दयानन्द सरस्वती महाराज के जीवन चरित्र के वर्णन द्वारा अपनी प्रसन्न वाणी को आनन्दित एवं सफल करने के लिए अनेक गुणयुक्त तथा नवीन नवीन भावों से अभिराम इस 'दयानन्ददिग्विजय महाकाव्य, को बना कर सहृदय पाठकों के लिए अर्पण करता हूँ ॥ ६४ ॥

ये केऽपि मद्रचितकाव्यमुदारचित्ताः
सर्वेश्वरे निरुपमे विनिवेश्य भक्तिम् ।
द्रक्ष्यन्ति नैव मतजालसमाकुलास्ते-
यास्यन्ति दुःखमनिशं सुखमेव तेषाम् ॥६५॥

जो कोई पुरुष उदारचित्त निराकार परमात्मा में विश्वास एवं भक्ति रख कर मेरे बनाये हुए इस दयानन्ददिग्विजय महाकाव्य, को देखेंगे वे

कदापि अनेक मतमतांतर रूप जालों में फंस कर कष्ट नहीं पायेंगे। ईश्वर उनके लिए सर्वदा आनन्द ही आनन्द करेंगे। ग्रन्थ के अंत में यह उत्तम आशीर्वाद है॥ ६५॥

इति परमदयालोर्यस्य साहाय्यमेत्य
व्यरचि महदपीदं काव्यरत्नं मयारम्।
निखिलजगदधीशः सोद्य मे वन्दिताङ्घ्रि-
र्दिशतु सकलभावैरुत्तमानन्दमित्योऽम् ॥६६॥

इस प्रकार जिस परम दयालु परमेश्वर की सहायता प्राप्त कर [२३४८] पद्यों से भरा हुआ इसीलिए समस्त काव्यों से अधिक पद्यवाला यह दयानन्ददिग्विजय महाकाव्य शीघ्र ही मैंने समाप्त कर दिया। वह समस्त लोकों का स्वामी परमेश्वर समस्त भावो से आज मुझको उत्तम आनन्द प्रदान करें। यही एक प्रार्थना है। सर्ग के अंत में [इत्योम्] शब्द सबके लिए कल्याणकारक है॥ ६६॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्म्मकृतौ सतिलके दयानन्ददिग्विजये महाकाव्ये
हर्षोदयोनामैकविंशतितमः सर्गः




मार्ग कृ० १० र० सं० १९६३

# दयानन्ददिग्विजयान्तर्गत चित्र-काव्योद्धारः

## सर्वतोगमनबन्धः

सर्गः १४ श्लोकः १९०

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न | ते | न | ते | ते | न | ते | न |
| ते | न | ते | न | न | ते | न | ते |
| न | ते | न | ये | ये | न | ते | न |
| ते | न | ये | न | न | ये | न | ते |
| ते | न | ये | न | न | ये | न | ते |
| न | ते | न | ये | ये | न | ते | न |
| ते | न | ते | न | न | ते | न | ते |
| न | ते | न | ते | ते | न | ते | न |

चित्र-संख्या १

## षोडशदलकमलवन्धः

सर्गः १४ श्लोकः १९४



चित्र-संख्या २

## गोमूत्रिकाबन्धः

सर्गः १४ श्लोकः १९५



चित्र-संख्या ३

## छत्रबन्धः

सर्गः १४ श्लोकः १९८




चित्र-संख्या ४

# हारबन्धः

सर्गः १४ श्लोकः ३०१




चित्र-संख्या ५

## चक्रबन्धः

सर्गः १८ श्लोकः ९४



चित्र-संख्या ६

## चतुर्दलकमलबन्धः

सर्गः १९ श्लोकः १६४




चित्र-संख्या ७

## व्योमवन्धः

सर्गः १९ श्लोकः २०८



चित्र-संख्या ८

# त्रुटिपूर्तिः

१—प्रथमसर्गस्थे तृतीयपद्ये 'धाम्नःस्मरणमित्यत्र' शर्परे खरि वा त्रिसर्ग-लोप" इति वार्तिकेन विसर्गलोपाभावः।

२—प्रथमसर्गस्थे त्रयोदशे पद्ये 'निरर्थकामित्यत्र' "प्रत्ययस्थात्के" तिसूत्रे-'असुप इति' पाठाद् बहुपरिव्राजका नगरीतिवन्नेत्त्वम्।

३—प्रथमसर्गस्थेऽष्टादशे पद्ये 'निनीषव' इति क्रियायाः "स्वस्माद्दूरमिति" शेषाध्याहारेण साङ्गत्यम्।

४—प्रथमसर्गस्थे पञ्चविंशतितमे पद्ये 'विन्यसन्' इति क्रियापदं "असग-तावि" त्यस्य भौवादिकस्य बोध्यम्। धातूनामनेकार्थत्वात् स्थापयन्निति तदर्थः।

५—प्रथमसर्गस्थे द्वात्रिंशत्तमे पद्ये 'पूर्णवर्णना' इत्यस्य स्थाने पूर्णवर्णना इति पठनीयम्।

६—प्रथमसर्गस्थे चतुस्त्रिंशत्तमे पद्ये 'आलभन्निति' क्रियायाः "अनुदा-त्तेत्त्वलक्षणमत्मानेपदमनित्यं मत्वा प्रयोगो मन्तव्यः।

७—प्रथमसर्गस्थे षट्त्रिंशत्तमे पद्ये 'दयितेक्षणाङ्कै' इत्येकमेव पदमविच्छे-देन पठनीयम्।

८—द्वितीयसर्गस्थेऽष्टाविंशतितमे पद्ये सागरगतं कमलवर्णनं "सरिदुद-धिगतं पङ्कजेन्दीवरादीति' दर्पणोक्तकविसमयप्रसिध्यनुसारेण विहितम्।

९—षष्ठसर्गस्थे एकोनविंशतितमे पद्ये 'बोधयज्जनानि' त्यस्य स्थाने "बोधयञ्जनानिति" पठनीयम्।

१०—षष्ठसर्गस्थेऽष्टाशीतितमे पद्ये 'ययाचे' इतिद्विकर्मकधातोः प्रयोगेपि मण्डलतइति पञ्चम्यन्तपदप्रयोगः "कारकञ्चेद्विजानीयाद्यां यां मन्येत सा भवेदिति" महाभाष्यनियमाद्विवक्षितत्त्वाच्च कारकस्य'याचते पौरवात्कम्बल-मितिवत्।

११—सप्तमसर्गस्थपञ्चत्रिंशत्तमपद्यटीकायां 'भागलपुरस्य' स्थाने "वर्धमा-ननगरम्" पठनीयम्।

१२—एकादशसर्गान्तर्गते षोडशे पद्ये 'समागते' इत्यस्य स्थाने "समागतेः" इति पठनीयम्।

१३—एकादशसर्गगते एकोनचत्त्वारिंशत्तमे पद्ये 'स्थानगतो' इत्यस्य स्थाने "स्थानगतौ" इति पठनीयम् ।

१४—चतुर्दशसर्गान्तर्गतचित्रप्रकरणे 'गामूत्रिकाबन्ध' इत्यस्य स्थाने "गोमूत्रिकाबन्ध" इति पठनीयम् ।

१५—विंशतितमे सर्गे षट्पञ्चाशत्तमे पद्ये 'पूर्णवैधव' इत्यस्य स्थाने "चन्द्रमण्डल" इति पठनीयम् ।

१६—एकविंशतितमे सर्गे त्रिषष्टितमे पद्ये 'नाम्नीमिति' पदं "अनउपधालोपिनोऽन्यतरस्यामिति" सूत्रनियमेन विकल्पविहिते ङोपि बोध्यम् ।

( क ) शोभार्थको 'विभ्रमशब्दः' शब्दसमूहवाची, 'वित्तर' शब्दः सरोवरवाची, 'सरस्वच्छब्दो' मध्यवाची, तथाकारान्त 'अन्तर'शब्दो मार्गवाच्यकारान्तः 'पथशब्दो' यज्ञवाची, पुंल्लिङ्गोऽध्वरशब्दश्चात्र महाकाव्ये 'शब्दस्तोममहानिधि' कोपप्रामाण्यवशात्तत्र तत्र विन्यस्त इतिबोध्यम् ।

( ख ) एतदतिरिक्तस्थले यदि कुत्रचिन्मात्रादिभङ्गवत्पदमुपलभ्येत तदपि विद्वद्भिर्विधाय तच्छुद्धिं पठनीयं यतस्तन्मुद्रणसमये तदुपरिदत्तमात्राविचलनमभूदिति निवेदयते । ( ग्रन्थकारः )



# यन्त्रालय-प्रशस्ति.

भवनैरुन्नतयूपैर्विद्युद्दीपैरनेकविधभूपैः ।
स्वायत्तीकृतसुषमा भुवनेस्मिञ्जयति किल सा पू. ॥ १ ॥

उन्नतस्तम्भ युक्त, अनेक विशाल भवनो से सुन्दर विद्युत् के चमचमाते प्रदीपों से चमकती हुई, अनेक राजा-महाराजाओं से प्रतिष्ठित, इसीलिए परम शोभा को अपने वश में करनेवाली इस लोक में एक प्रयाग नगरी है ॥ १ ॥

यस्यामनेकगुणगौरवपूर्णभावा ब्रह्मर्षयो गुणवशादवसन्पुरा ते ।
यानीश्वरी भगवती वचसामधीशा लावण्यवद्धृदयमण्डनतामनैषीत् ॥२॥

जिस प्रयाग नगरी में अनेक गुणों के गौरव से पूर्ण थे भाव जिन के ऐसे भरद्वाज आदि ब्रह्मर्षि पहले रहा करते थे। जिन ब्रह्मर्षियों को सरस्वती देवी अपने हृदय का भूषण मानती थीं ॥ २ ॥

तस्यामनेकसुविशालगृहः समन्ताद्यन्त्रालयो हसितदेवपुरप्रतिष्ठः ।
किं नास्ति यत्र बहवो विबुधा सुखेन संशोधयन्ति रचयन्ति च पुस्तकानि ॥

उस प्रयाग नगरी में एक बड़ा भारी इंडियन प्रेस, है जो भारतवर्ष में अद्वितीय है। वह अति सुन्दर होने पर भी अनेक चित्रो से विचित्र है तथा जिसमें बालरामायण आदि अनेक ग्रन्थों के रचयिता एवं संशोधक—
( हापुर जिला मेरठ निवासी श्री पण्डित श्रीरामजीशर्म्माजी के सुपुत्र )—

## पण्डित रामजीलालशर्म्मा

तथा—(धनमऊ जिला मैनपुरी निवासी श्रीपण्डित सेवकरामशर्म्माजी द्विवेदी के सुपुत्र )—

## पण्डित सुन्दरलालशर्म्मा, द्विवेदी

आदि अनेक विद्वान् नियत हैं ॥ ३ ॥

दृक्पातमात्रपरिवर्जितवेङ्कटेशे नीचैर्गुणेन कृतनिर्णयसागरेपि ।
यस्मिन्नशेषसुषमाविशदे महीपा मुद्रापयन्त्यविरतं निजपुस्तकौघान् ॥४॥

अपनी सुन्दरता के समक्ष जिसने भारतवर्ष के समस्त यन्त्रालयों को मन्द कर दिया ऐसे इंडियन प्रेस, में राजा, महाराजाओं के अनेक पुस्तक निरन्तर प्रकाशित होते रहते हैं। वास्तव में यह प्रेस भारत का एक भूषण इसीलिए अद्वितीय है ॥ ४ ॥

भूमण्डलाभरणभूतगुणेत्रयन्त्रे वर्णैर्विचित्रयति कोपि नवीनचित्रम्।
कश्चिद्विलोकयति कार्यचयं तदन्यो नव्यान्निवोधयति योजयति प्रवीणान् ॥५

इस इंडियन प्रेस, में जर्मन से आया हुआ कोई अनेक रङ्गो से चित्र (फ़ोटो) बना रहा है, कोई उसको देख रहा है, कोई किसी को कुछ काम सिखा रहा है, कोई चतुर पुरुषो को काम में लगा रहा है। इस प्रकार इसमें काम होता रहता है ॥ ५ ॥

यन्त्रालयः स किल पुस्तकरत्नमेतन्मत्वा जनोन्नतिकरं गुणपारवश्यात्।
सर्वोत्तमेन नववर्णचयेन तूर्णं प्राकाश्यमानयदनेकविचित्रचित्रम् ॥ ६ ॥

उस यन्त्रालय ने इस "दयानन्ददिग्विजयमहाकाव्य" को ग्रन्थो में रत्न एवं मनुष्यो के लिए लाभदायक समझ कर गुण की परवशता से सर्वोत्तम टाइप में मुद्रित एवं अनेक चित्रों से अलङ्कृत करके प्रकाशित किया है ॥ ६ ॥

सर्वे महोदयवरास्तदिदं प्रसादादादाय पुस्तकमध कृतपद्मपत्रे।
नेत्रे पवित्रयितुमादरणीयशोभं पश्यन्तु सत्वरमद· कथनं मदीयम् ॥७॥

इसलिए सब महोदयगण प्रसन्नता-पूर्वक इस पुस्तक को ले कर कमलों की शोभा को मात करनेवाले अपने नयन-कमलो को कृतार्थ एवं पवित्र करने के लिए शीघ्र ही पढ़ें। यही मेरा अन्तिम निवेदन है ॥ ७ ॥

ग्रन्थकार

---

# सहायक-सूची

रायबहादुर पण्डित परमानन्दजी चतुर्वेदी, बी० ए०, दीवान स्टेट, झालावाड़।

महाराणा हीरासिंहजी, के० सी० एस० आई०, महाराजा धामी, शिमला।

श्रीमान् सेठ जयनारायणजी, हेरिसनरोड, बडा बाजार, कलकत्ता।

आर्य्य-मित्र-मण्डल के समस्त सभासद्, कटरानील, देहली।

श्रीयुत महाराजा अमरसिंहजी, स्टेट नामली, रतलाम।

श्रीयुत प्रेमप्रकाशजी, प्राईवेट सेक्रेटरी, महाराजा नामली।

आर्य्यसमाज आगरे के सभासद्, हींग की मण्डी, आगरा।

श्रीमान् सेठ शिवसहायजी, नीमच।

श्रीयुत मदनलालजी डाकूर, कुचामनरोड, जोधपुर।

श्रीयुत गोविन्दसिंहजी मनसबदार पातूर, डिस्ट्रिक् आकोला, विदर्भ।

श्रीमान् अवधविहारीलालजी आर्य्य, दीवान स्टेट थमरवाँ, हरदोई।

श्रीयुत मक्खनलालजी, डाइरेकृर, स्टेट धार।

श्रीपण्डित प्यारेलालजी स्टेशन माष्टर, पटुण्डा, एन० एम० आर०।

श्रीपण्डित कुँवरलालजी स्टेशनमाष्टर, मालाखेड़ा, आर० एम० आर०।

श्रीयुत वनवारीलालजी सबरजिष्ट्रार, जजी, सहारनपुर।

आर्य्यसमाज के कतिपय सभासद्, लुधियाना, पञ्जाब।

राय गिरिधारीलालजी ,प्रधान, चावड़ीसमाज, देहली।

महाराजा हनुमंतरामजी, स्टेट लवान, जयपुर।

श्रीहीरालालजी प्रधान, आर्य्यसमाज, भरुच।

सेठ माङ्गीलालजीगुप्त, कविकिङ्कर, नीमच।

इन उपर्युक्त महानुभावों को मैं हार्दिक धन्यवाद देता हुआ सब महाशयों का कृतज्ञ हूँ।

ग्रन्थकार

